

# कुरआँन मजीद

## कंज़ुल ईमान (हिन्दी)

अज़
सय्यदुना आला हज़रत इमाम अहमद रज़ा क़ादरी
फ़ाज़िले बरेलवी रज़ियल्लाहु तआला अन्हु

रज़ा एकेडमी

# कंज़ुल ईमान
# फ़ी
# तर्जमतिल क़ुरऑन

*तर्जमा*

सय्येदुना अअ्ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा
क़ादिरी बरैलवी रदियल्लाहु तआला अन्हु

ब-फ़ैज़

हुज़ूर मुफ़्ति-ए-अअ्ज़म हज़रत अल्लामा शाह मुहम्मद
मुस्तफ़ा रज़ा क़ादिरी नूरी रदियल्लाहु तआला अन्हु

हिन्दी लिपि

जनाब हाजी मुहम्मद तौफ़ीक़ रज़वी (नवी वाला)
(सदर, रज़ा एकेडमी, शाख नांदेड़)

पुरूफ़रीडिंग

जनाब मुहम्मद शमीम अंजुम नूरी (बी०ए०) (प्रतापगढ़ी)

शाएअ कर्दा

## रज़ा एकेडमी

26, कांबेकर स्ट्रीट, मुंबई न. 400 003

सने-इशाअत 10 शव्वालुलमुकर्रम 1418 हिजरी, फ़रवरी 1998.

सिलसिल-ए-इशाअत नं. 101

# अर्ज़े नाशिर

मुजद्दिदे दीनो मिल्लत, अअ्ला हज़रत, सय्येदुना इमाम अहमद रज़ा ख़ान क़ादिरी बरैलवी रदियल्लाहु तआला अन्हु का शुमार बर्रे सग़ीर, पाक व हिन्द के उन दीनी व मिल्ली रहनुमाओं में होता है, जिनसे एक ज़माना फ़ैज़याब हो रहा है। आप जिस दौर में बर्रे सग़ीर के मुसलमानों की दीनी क़यादत फ़रमा रहे थे, वो बड़ा पुर आशोब दौर था। अंग्रेज़ और अह्ले हुनूद, मुस्लिम तहज़ीब-ो तमद्दुन को ख़त्म कर देने के दर पे थे। वो लोग मुसलमानों के दिलों को रूहे इस्लाम और रूहे इश्क़े मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम से ख़ाली कर के उन्हें अपने कूव्वत-ो इक़्तिदार के सामने झुकाने के लिए साज़िशें कर रहे थे कि ऐसे नाज़ुक वक़्त में इमाम अहमद रज़ा ख़ान क़ादिरी बरैलवी रदियल्लाहु तआला अन्हु की ललकार ने उन के मन्सूबों पर पानी फ़ेर दिया। आप ने इल्मी और अमली जिहाद फ़रमा कर मुसलमानों को उनका भूला हुआ सबक़ याद दिलाया।

अअ्ला हज़रत बरैलवी रदियल्लाहु तआला अन्हु ने मुख़्तलिफ़ उलूम और फुनून पर एक हज़ार से ज़ाएद किताबें और रिसाले तस्नीफ़ फ़रमाए, जो आप की जलालते इल्मी के शाहकार हैं। उनमें फ़ताव-ए-रज़विया जिसकी बारह जिल्दों को रज़ा एकेडमी मुंबई ने 25 सफ़रूल मुज़फ्फ़र 14 15 हिजरी यानी सन् 1994 ई. को शाएअ किया। और कुरऑन मजीद का तर्जमा कंज़ुल ईमान इम्तियाज़ी शान रखते हैं।

कंज़ुल ईमान ने मुख़्तसर मुद्दत में जो मक़बूलियत हासिल की है, वो शायद ही किसी और तर्जमे को नसीब हुई हो। कंज़ुल ईमान यूँ तो ब-ज़ाहिर एक सलीस (आसान) उर्दू तर्जमा है, लेकिन सच्ची बात तो ये है कि आसान तर्जमा होने के साथ साथ मोअ्तबर व मुस्तनद तफ़ासीर का खुलासा और निचोड़ भी है। कंज़ुल ईमान के एक-एक सतर से इश्क़े रसूले करीम सल्लल्लाहु तआला अलैहि वसल्लम फूटा पड़ता है।

यूँ तो कंज़ुल ईमान शरीफ़ का तर्जमा अब तक दुनिया की मुख़्तलिफ़ ज़बानों में शाएअ हो चुका है, जो हमारी मअ्लूमात में है वो इस तरह हैं। **उर्दू, अंग्रेज़ी, डच, मोरेशन, बंगला, सिन्धी, गुजराती,** वग़ैरहुम।

अल्हम्दु लिल्लाहि रब्बिल आलमीन अब रज़ा एकेडमी मुंबई को ये शरफ़ हासिल हो रहा है कि वो कंज़ुल ईमान को हिन्दी रसमुलखत में पहली बार शाएअ कर रही है। ज़ेरे नज़र हिन्दी के इस तर्जमे को सब से पहले हिन्दी रसमुलख़त में जनाब हाजी मुहम्मद तौफ़ीक़ साहिब रज़वी (सदर रज़ा एकेडमी, नायगाँव) ने किया। उसके बाद जनाब शैख़ महमूद साहिब व जनाब मुहम्मद सिद्दीक़ साहिब (बाटली वाला)ने, फिर जनाब मौलाना नौशाद आलम साहिब ने व जनाब मौलाना अब्दुल क़ादिर साहिब हबीबी ने, फिर जनाब मुहम्मद सुहेल साहिब रज़वी और जनाब मुहम्मद असलम साहिब ने और धुलिया के जनाब सय्येद अंजुम अली रज़वी ने इस हिन्दी तर्जमे के रस्मुलखत को बग़ौर देखा।

हिन्दी तर्जमा की सिहत अअ्ला हज़रत अलैहिर्रहमा के एक क़दीम नुसख़े से मौलाना मुहम्मद असलम रज़ा साहिब मिस्बाही व जनाब मुहम्मद शमीम अंजुम साहिब नूरी ने हरफ़-ब-हरफ़ मिलाया जो रज़ा एकेडमी में महफ़ूज़ है।

सब से आख़िर में जनाब मुहम्मद शमीम अंजुम साहिब नूरी प्रतापगढ़ी ने काफ़ी मेहनत और लगन से हिन्दी पुरूफ़ रीडिंग के फ़राईज़ अंजाम दे कर इस काम को पायए तक्मील तक पहुँचाया।

जनाब मुहम्मद आरिफ़ साहिब रज़वी ने बड़ी दिल जमई से इसकी इशाअत में कोशिशो मेहनत की। जनाब मुहम्मद रफ़ीक़ साहिब बरकाती ने भी इसकी इशाअत में बड़ा तआवुन किया। दुआ है कि मौला तआला हम सबको इसकी जज़ा अता फ़रमाए और हम सब को सय्येदुना सरकारे अअ्ला हज़रत व हुज़ूर मुफ़्ति-ए-अअ्ज़म रदियल्लाहु तआला अन्हुमा के फ़ुयूज़ो बरकात से माला माल फ़रमाए और ख़ातिमा बिलख़ैर हो। **आमीन !**

इतनी काविशों के बाद भी अगर हिन्दी रसमुलख़त में किसी क़िस्म की कोई ग़लती या तस्हीह आप हज़रात की नज़र से गुज़रे तो बराहे करम रज़ा एकेडमी मुंबई को ज़रूर आगाह फ़रमा दें ताकि दूसरे एडीशन में दुरूस्त कर दिया जाए।

आज ज़रूरत इस बात की है कि कंज़ुल ईमान शरीफ़ को शहर-शहर, गाँव घर-घर पहुँचाया जाए ताकि हम सब मस्लके अअ्ला हज़रत की रौशनी सिराते मुस्तक़ीम पर चलते हुए कामयाबी की मंज़िल पालें।

*असीरे मुफ़्ति-ए- अअ्ज़म,*

**मुहम्मद सईद नूरी**

बानी व जनरल सेक्रेट्री

रज़ा एकेडमी - मुंबई.

२७ रमज़ानुलमुबारक १४१८ हिजरी

786/92

# कंज़ुल ईमान की ख़ुसूसियात

***क़ुरऑन तो ईमान बतांता है इन्हें***
***ईमान ये कहता है मेरी जान हैं ये***

सरकारे अअ्ला हज़रत अज़ीमुल बरकत, मुजद्दिदे दीन-ो मिल्लत सय्येदुना इमाम अहमद रज़ा खान अलैहिर्रहमत-ो वर्रिद्वान ने तमाम आलमे इस्लाम, बिलखुसूस बर्रे सग़ीर और हिन्द-ो पाक के मुसलमानों पर ''कंज़ुल ईमान फ़ी तर्जमतिल कुरऑन'' की शकल में एक ऐसा अज़ीम एह्सान फ़रमाया जिसे ग़ैरों ने सराहते हुए तस्लीम किया और अपनों ने उसे अपने क़ल्ब-ो ज़िहन के महफ़ूज़ खानों में दमे - आख़ीर तक सजाए रखने में अपनी अैन सआदत समझी और समझते रहें गे। आपने कुरआनि-मुक़द्दस का ऐसा आसान और बा-मुहावरा उर्दू तर्जमा फ़रमाया कि रूहे-कुरऑन की हक़ीक़ी रौशनी से ईमान-ो अक़ीदा का वो महल मुनव्वर हो उठा जिसे औरों के तर्जमों ने बद अक़ीदगी और गुमराही की काल कोठरी में क़ैद कर रखा था।

कंज़ुल ईमान के एक-एक लफ़्ज़ से इश्क़े रसूले करीम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम और जमीअ अंबिया अलैहिमुस्सलाम के अदब-ो एह्तराम की वो ख़ुश्बू उड़ती है जिस से खुश अक़ीदा मुसलमानों के ज़िहन-ो दिमाग़ मुअत्तर हो जाते हैं। यहाँ ज़्यादा तफ़्सील की गुंजाइश नहीं है इसलिए सिर्फ़ चन्द नमूने आप के सामने पेश करने का शरफ़ हासिल करके फ़ैसला आप ही पर छोड़ता हूँ कि मैं अपने दअ्वे मे कहाँ तक हक़ ब-जानिब हूँ।

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

तर्जमा :— शुरूअ अल्लाह के नाम से जो बड़ा मेहरबान निहायत रहम वाला

*(शाह अब्दुल क़ादिर)*

शुरूअ करता हूँ मैं साथ नाम अल्लाह बख़्शिश करने वाले मेहरबान के

*(शाह रफ़ीयुद्दीन)*

शुरूअ अल्लाह निहायत रहम करने वाले बार बार रहम करने वाले के नाम से

*(अब्दुल माजिद दर्याबादी देवबन्दी)*

शुरूअ करता हूँ अल्लाह के नाम से जो बड़े मेहरबान निहायत रहम वाले हैं

*(अशरफ़ अली थानवी देवबन्दी)*

**अल्लाह के नाम से शुरूअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला**

***(अअ्ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा)***

उपर के तमाम तर्जमे पढ़िए, सब ने इसी तरह तर्जमा किया हैं "शुरूअ करता हूँ अल्लाह के नाम से या शुरूअ साथ नाम अल्लाह के" तर्जमा करने वालों का क़ौल खुद अपनी ज़बान से ग़लत हो गया क्यों कि शुरूअ करता हूँ से तर्जमा शुरूअ किया है। अल्लाह के नाम से शुरूअ नहीं किया उस पर तुर्रा ये कि अशरफ़ अली थानवी ने आखिर में "हैं" बढ़ा दिया, उनके मानने वाले ये बताएं कि "हैं" किस लफ़्ज़ का तर्जमा है। अअ्ला हज़रत का क़ौल और तर्जमा दोनों दुरूस्त और सही है कि जब अल्लाह के नाम से शुरूअ करना है तो लफ़्ज़ "अल्लाह" ही को पहले आना चाहिए।

وَيَمْكُرُوْنَ وَيَمْكُرُ اللّٰهُ وَاللّٰهُ خَيْرُ الْمٰكِرِيْنَ۔

سورۃ انفال، آیت ۳۰

तर्जमा : और वो भी फ़रेब करते थे और अल्लाह भी फ़रेब करता था - और अल्लाह का फ़रेब सब से बेहतर है

*(शाह अब्दुल क़ादिर)*

और मक्र करते थे वो और मक्र करता था अल्लाह तआला और अल्लाह तआला नेक मक्र करने वालों का है

*(शाह रफ़ीयुद्दीन)*

और वो तो अपनी तद्बीर कर रहे थे और अल्लाह मियाँ अपनी तद्बीर कर रहे थे और सब से मुस्तहकम तद्बीर वाला अल्लाह है

*(अशरफ़ अली थानवी देवबन्दी)*

**और वो अपना सा मक्र करते थे और अल्लाह अपनी ख़ुफ़िया तद्बीर फ़रमाता था - और अल्लाह की ख़ुफ़िया तद्बीर सब से बेहतर**

***(अअ्‌ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा)***

उर्दू तर्जमा में जो अल्फ़ाज़ इस्तेअ्‌माल हुए वो खुदा की शान के किसी तरह भी लाएक़ नहीं। अल्लाह तआला की तरफ़ मक्र, फ़रेब उसकी शान के लाएक़ हरगिज नहीं है तर्जमा करने में ग़लती इस वजह से हुई कि अल्लाह और रसुल को अपने अफ़्आल पर क़यास किया इसी वजह से तर्जमा करने वालों ने हँसी, मज़ाक़, ठठ्ठा, मक्र, फ़रेब, को अल्लाह और रसूल की सिफ़त ठहराया है सब से बढ़कर अशरफ़ अली थानवी ने अल्लाह पाक की इज़्ज़त अफ़्ज़ाई के लिए ''मियाँ'' का इस्तेअ्‌माल बढ़ा दिया जब कि मियाँ इन्सान की सिफ़त है ऊपर के तर्जमा में अल्लाह को भी फ़रेब करने वाला बताया है जब कि अल्लाह तमाम अैबों से पाक है।

وَوَجَدَكَ ضَآلًّا فَهَدٰى ـ
پ ۳۰، سورۃ الضحٰی آیت ۷

तर्जमा और पाया तुझको भटकता फिर राह दी

*(शाह अब्दुल क़ादिर)*

और पाया तुझको राह भूला हुआ पस राह दिखाई

*(शाह रफ़ीयुद्दीन)*

और आपको बेख़बर पाया सो रस्ता बताया

*(अब्दुल माजिद दर्याबादी देवबन्दी)*

और अल्लाह तआला ने आपको (शरीअत से) बेख़बर पाया सो आपको (शरीअत का) रास्ता बतला दिया

*(अशरफ़ अली थानवी देवबन्दी)*

**और तुम्हें अपनी महब्बत में ख़ुदरफ़्ता पाया तो अपनी तरफ़ राह दी**

***(अअ्ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा)***

ऊपर की आयत मे लफ़्ज़ "              " इस्तेअ्माल हुआ है उसके मशहूर मअ्नी गुमराही और भटकना हैं चुनान्चे कुछ तर्जमा करने वालों ने मुख़ातिब पर क़लम की नोक के बजाए ख़ंजर पेवस्त कर दिया। ये न देखा कि तर्जमा मे किसको भटकता और भूला हुआ कहा जा रहा है क्या ये अन्दाज़ रसूले करीम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की शान और मर्तबा के लाएक़ है सब तर्जमों को देखने के बाद अअ्ला हज़रत का तर्जमा रसूले करीम सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की अज़्मत-ो शान को ध्यान में रखकर पढ़ें तो दिल अक़ीदत-ो महब्बत से झूम उठता है।

فَاِنْ يَّشَاِ اللّٰهُ يَخْتِمْ عَلٰى قَلْبِكَ۔

پ ۲۵ ، سورۂ شوریٰ آیت ۲۴

तर्जमा : सो अगर अल्लाह चाहे तो मुहर कर दे तेरे दिल पर

*(शाह अब्दुल क़ादिर)*

पस अगर चाहता अल्लाह, मुहर रख देता ऊपर दिल तेरे के

*(शाह रफ़ीयुद्दीन)*

तो अगर अल्लाह चाहे तो आपके क़ल्ब पर मुहर लगा दे

*(अब्दुल माजिद दर्याबादी देवबन्दी)*

सो खुदा अगर चाहे तो आपके दिल पर बंद लगा दे

*(अशरफ़ अली थानवी देवबन्दी)*

**और अगर अल्लाह चाहे तो तुम्हारे दिल पर अपनी रहमत-ो हिफ़ाज़त की मुहर लगा दे**

***(अअ्ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा)***

तमाम तर्जमो से ये अन्दाज़ा होता है कि

के बाद मुहर लगा ने की कोई जगह थी तो यही थी किस क़दर भयानक तसव्वुर है कि वो ज़ाते-अतहर कि जिनके सरे मुबारक पर इसरा का ताज रखा गया आज उन्ही से फ़रमाया जा रहा है कि हम चाहे तो तुम्हारे दिल पर मुहर लगा दे। काश तर्जमा करने वाले ये समझते कि जिनके क़ल्बे मुबारक पर अल्लाह तआला की रहमत-ो अनवार की बारिश हो रही है उस पर सिर्फ़ हिफ़ाज़त और रहमत की ही मुहर लगाई जा सकती है।

اَلرَّحْمٰنُ ۙ﴿۱﴾ عَلَّمَ الْقُرْاٰنَ ؕ﴿۲﴾ خَلَقَ الْاِنْسَانَ ۙ﴿۳﴾
عَلَّمَهُ الْبَيَانَ ﴿۴﴾ پ ۲۷ سورۃ الرحمٰن۔ آیت ۱ – ۴

तर्जमा : रह्मान ने सिखाया कुरऑन, बनाया आदमी, फिर सिखाई उसको बात

*(शाह अब्दुल क़ादिर)*

रह्मान ने सिखाया कुरऑन, पैदा किया आदमी को, सिखाया उसको बोलना

*(शाह रफ़ीयुद्दीन)*

खुदाए रह्मान ही ने कुरऑन की तअ्लीम दी, उसी ने इन्सान को पैदा किया उसको गोयाई सिखाई

*(अब्दुल माजिद दर्याबादी देवबन्दी)*

रह्मान ने कुरऑन की तअ्लीम दी, उसने इन्सान को पैदा किया फिर उसको गोयाई सिखाई

*(अशरफ़ अली थानवी देवबन्दी)*

**रह्मान ने अपने महबूब को कुरऑन सिखाया, इन्सानियत की जान मुहम्मद को पैदा किया, 'मा काना मा यकून' का बयान उन्हें सिखाया**

***(अअ्ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा)***

ऊपर के तमाम तर्जमों में रह्मान ने सिखाया कुरऑन। सवाल पैदा होता है कि किसको सिखाया कुरऑन। क्यों कि कुरऑन खुद इस बात का गवाह है कि " " अल्लाह ने आपको हर उस चीज़ का इल्म दिया जो आप न जानते थे। अअ्ला हज़रत का तर्जमा कुरऑन की रूह का मुँह बोलता सबूत है।

يَـٰٓأَيُّهَا النَّبِيُّ ۔ پ ۱۰۔ سورہ انفال۔ آیت ۶۴

तर्जमा : ऐ नबी ।

*(शाह अब्दुल क़ादिर,*
*शाह रफ़ीयुद्दीन,*
*अब्दुल माजिद दर्याबादी देवबन्दी,*
*अशरफ़ अली थानवी देवबन्दी)*

**ऐ ग़ैब की ख़बरें बताने वाले**

***(अअ्ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा)***

क़ुरआनि करीम में लफ़्ज़ रसूल और नबी कई जगह पर आया है तर्जमा करने वालों की ज़िम्मादारी है कि वो उसका भी तर्जमा करे। लफ़्ज़ रसूल का तर्जमा पैग़म्बर तो सही है लेकिन नबी का तर्जमा नबी दुरूस्त नहीं है। नबी का तर्जमा अअ्ला हज़रत ने नबी की शान के मुताबिक़ ग़ैब की ख़बरें बताने वाले फ़रमाया।

وَمَآ أُهِلَّ بِهٖ لِغَيْرِ اللّٰهِ ۔ پ ۲ سورہ بقرۃ آیت ۱۷۳

तर्जमा : और जिस पर नाम पुकारा अल्लाह के सिवा का

*(शाह अब्दुल क़ादिर)*

और जो कुछ पुकारा जावे ऊपर उसके वास्ते ग़ैरुल्लाह के

*(शाह रफ़ीयुद्दीन)*

और जो जानवर ग़ैरुल्लाह के लिए नामज़द कर दिया गया हो

*(अब्दुल माजिद दर्याबादी देवबन्दी,*
*अशरफ़ अली थानवी देवबन्दी)*

**और वो जिसके ज़िब्ह में ग़ैरे ख़ुदा का नाम पुकारा गया हो**

***(अअ्ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा)***

जानवर कभी शादी के लिए नामज़द होता है कभी अक़ीक़ा, वलीमा, कुर्बानी और इसाले-सवाब के लिए मसलन ग्यारहवीं शरीफ़, बारहवीं शरीफ़ तो गोया हर वो जानवर जो इन मज़कूरा नामों पर नामज़द किया गया है वो तर्जुमा करने वालों के नज़दीक हराम है।

अअ्ला हज़रत ने हदीस-ो फ़िक़ह व तफ़्सीर के मुताबिक़ तर्जमा किया "जिसके ज़िब्ह में ग़ैरे खुदा का नाम पुकारा गया हो" इस तर्जमा से
का मसअ्ला वाज़ेह हो गया।

सिर्फ़ इन्हीं चन्द मिसालों से ये बात अच्छी तरह वाज़ेह हो जाती है कि अअ्ला हज़रत इमाम अहमद रज़ा अलैहिर्रहमा को कुरऑन फ़हमी (समझ) में काफ़ी महारत हासिल थी। आपने अपने तर्जमा में खुदा की शाने उलूहिय्यत और नबी की शाने महबूबीय्यत व खातमीय्यत का पास व लिहाज़ बरक़रार रखा और इश्क़े मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम की वो शमअ रौशन फ़रमाई कि हम गुलाममाने मुस्तफ़ा सल्लल्लाहु अलैहि वसल्लम आप की बारगाह में यूँ खिराजे अक़ीदत पेश करते हुए फ़ख्र महसूस करते हैं।

***डाल दी क़ल्ब में अज़्मते मुस्तफ़ा***
***सय्येदी अअ्ला हज़रत पे लाखों सलाम***

मुहम्मद शमीम अंजुम नूरी
(बी०ए०)

## सूरए फ़ातिहा
**मक्की है इस में सात आयतें और एक रुकूअ है**

سُوْرَةُ الْفَاتِحَةِ مَكِّيَّةٌ وَّهِيَ سَبْعُ اٰيٰتٍ

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो बहुत मेहरबान रह़म वाला

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ ○

१. सब ख़ूबियाँ अल्लाह को जो मालिक सारे जहानवालों का।

اَلْحَمْدُ لِلّٰهِ رَبِّ الْعٰلَمِيْنَ ﴿١﴾

२. बहुत मेहरबान रह़मत वाला।

الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ ﴿٢﴾

३. रोज़े-जज़ा का मालिक ।

مٰلِكِ يَوْمِ الدِّيْنِ ﴿٣﴾

४. हम तुझी को पूजें और तुझी से मदद चाहें।

اِيَّاكَ نَعْبُدُ وَ اِيَّاكَ نَسْتَعِيْنُ ﴿٤﴾

५. हम को सीधा रास्ता चला।

اِهْدِنَا الصِّرَاطَ الْمُسْتَقِيْمَ ﴿٥﴾

६. रास्ता उनका जिन पर तू ने एहसान किया।

७. न उनका जिन पर ग़ज़ब हुआ और न बहके हुओं का।

صِرَاطَ الَّذِيْنَ اَنْعَمْتَ عَلَيْهِمْ ﴿٦﴾ غَيْرِ الْمَغْضُوْبِ عَلَيْهِمْ وَلَا الضَّآلِّيْنَ ﴿٧﴾

سُوْرَةُ الْبَقَرَةِ مَدَنِيَّةٌ وَهِيَ مِائَتَانِ وَسِتٌّ وَّثَمَانُوْنَ اٰيَةً وَّاَرْبَعُوْنَ رُكُوْعًا

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

الٓمّٓ ۚ ﴿١﴾

ذٰلِكَ الْكِتٰبُ لَا رَيْبَ ۛ فِيْهِ ۛ هُدًى
لِّلْمُتَّقِيْنَ ۙ ﴿٢﴾
الَّذِيْنَ يُؤْمِنُوْنَ بِالْغَيْبِ وَ
يُقِيْمُوْنَ الصَّلٰوةَ وَمِمَّا رَزَقْنٰهُمْ
يُنْفِقُوْنَ ۙ ﴿٣﴾
وَالَّذِيْنَ يُؤْمِنُوْنَ بِمَآ اُنْزِلَ
اِلَيْكَ وَمَآ اُنْزِلَ مِنْ قَبْلِكَ ۚ
وَبِالْاٰخِرَةِ هُمْ يُوْقِنُوْنَ ؕ ﴿٤﴾
اُولٰٓئِكَ عَلٰى هُدًى مِّنْ رَّبِّهِمْ ۗ
وَاُولٰٓئِكَ هُمُ الْمُفْلِحُوْنَ ﴿٥﴾
اِنَّ الَّذِيْنَ كَفَرُوْا سَوَآءٌ عَلَيْهِمْ
ءَاَنْذَرْتَهُمْ اَمْ لَمْ تُنْذِرْهُمْ
لَا يُؤْمِنُوْنَ ﴿٦﴾
خَتَمَ اللّٰهُ عَلٰى قُلُوْبِهِمْ وَعَلٰى
سَمْعِهِمْ ۗ وَعَلٰٓى اَبْصَارِهِمْ غِشَاوَةٌ ۫
وَّلَهُمْ عَذَابٌ عَظِيْمٌ ﴿٧﴾
وَمِنَ النَّاسِ مَنْ يَّقُوْلُ اٰمَنَّا

**सूरए बक़रह**
**मदनी है इस में दोसौ छयासी आयतें और चालीस रूकूअ है**

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो बहुत मेहरबान रहम वाला

**रूकूअ १**

२. वो बुलंद रुतबा किताब (क़ुरआॅन) कोई शक की जगह नहीं इस में हिदायत है डर वालों को।

३. वो जो बे देखे ईमान लाएँ। और नमाज़ क़ाएम रखें और हमारी दी हुई रोज़ी में से हमारी राह में उठाएँ।

४. और वो कि ईमान लाएँ उस पर जो ऐ महबूब तुम्हारी तरफ़ उतरा और जो तुम से पहले उतरा और आख़िरत पर यक़ीन रखें ।

५. वही लोग अपने रब की तरफ़ से हिदायत पर है और वही मुराद को पहुंचने वाले।

६. बेशक वो जिन की क़िस्मत में कुफ़्र है उन्हें बराबर है, चाहे तुम उन्हें डराओ या न डराओ वो ईमान लाने के नहीं।

७. अल्लाह ने उनके दिलों पर और कानों पर मुहर कर दी और उनकी आँखों पर घटा टोप है । और उनके लिए बड़ा अज़ाब।

**रूकूअ २**

८. और कुछ लोग कहते है कि

हम अल्लाह और पिछले दिन पर ईमान लाए और वो ईमान वाले नही।

९. फ़रेब दिया चाहते है अल्लाह और ईमान वालो को और हक़ीक़त में फ़रेब नही देते मगर अपनी जानो को और उन्हें शुऊर नही।

१०. उनके दिलो में बीमारी है तो अल्लाह ने उन की बीमारी और बढ़ाई और उनके लिए दर्दनाक अज़ाब है, बदला उनके झूट का।

११. और जो उन से कहा जाए ज़मीन में फ़साद न करो । तो कहते हैं हम तो सँवारने वाले है।

१२. सुनता है वही फ़सादी हैं मगर उन्हें शुऊर नहीं,

१३. और जब उन से कहा जाए ईमान लाओ जैसे और लोग ईमान लाए है तो कहें क्या हम अहमक़ो की तरह ईमान ले आएँ सुनता है वही अहमक़ है मगर जानते नहीं।

१४. और जब ईमान वालो से मिलें तो कहे हम ईमान लाए और जब अपने शैतानो के पास अकेले हों तो कहें हम तुम्हारे साथ हैं, हम तो यूँही हँसी करते हैं।

१५. अल्लाह उन से इस्तिहज़ा फ़रमाता है (जैसा उसकी शान के

بِاللّٰهِ وَبِالْيَوْمِ الْاٰخِرِ وَمَا هُمْ
بِمُؤْمِنِيْنَ ﴿٨﴾
يُخٰدِعُوْنَ اللّٰهَ وَالَّذِيْنَ اٰمَنُوْا
وَمَا يَخْدَعُوْنَ اِلَّآ اَنْفُسَهُمْ وَ
مَا يَشْعُرُوْنَ ﴿٩﴾
فِيْ قُلُوْبِهِمْ مَّرَضٌ فَزَادَهُمُ
اللّٰهُ مَرَضًا وَلَهُمْ عَذَابٌ اَلِيْمٌ
بِمَا كَانُوْا يَكْذِبُوْنَ ﴿١٠﴾
وَاِذَا قِيْلَ لَهُمْ لَا تُفْسِدُوْا فِي الْاَرْضِ
قَالُوْٓا اِنَّمَا نَحْنُ مُصْلِحُوْنَ ﴿١١﴾
اَلَآ اِنَّهُمْ هُمُ الْمُفْسِدُوْنَ وَلٰكِنْ
لَّا يَشْعُرُوْنَ ﴿١٢﴾
وَاِذَا قِيْلَ لَهُمْ اٰمِنُوْا كَمَآ اٰمَنَ
النَّاسُ قَالُوْٓا اَنُؤْمِنُ كَمَآ اٰمَنَ
السُّفَهَآءُ اَلَآ اِنَّهُمْ هُمُ السُّفَهَآءُ
وَلٰكِنْ لَّا يَعْلَمُوْنَ ﴿١٣﴾
وَاِذَا لَقُوا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا قَالُوْٓا اٰمَنَّا
وَاِذَا خَلَوْا اِلٰى شَيٰطِيْنِهِمْ قَالُوْٓا اِنَّا
مَعَكُمْ اِنَّمَا نَحْنُ مُسْتَهْزِءُوْنَ ﴿١٤﴾
اَللّٰهُ يَسْتَهْزِئُ بِهِمْ وَيَمُدُّهُمْ فِيْ

लाएक़ है) और उन्हे ढील देता है कि अपनी सरकशी मे भटकते रहे।

१६. ये वो लोग है जिन्हो ने हिदायत के बदले गुमराही ख़रीदी तो उनका सौदा कुछ नफ़अ़ न लाया और वो सौदे की राह जानते ही न थे।

१७. उनकी कहावत उस की तरह है जिसने आग रौशन की तो जब उस से आस पास सब जगमगा उठा अल्लाह उनका नूर ले गया और उन्हें अँधेरियों में छोड़ दिया कि कुछ नहीं सूझता।

१८. बहरे गूंगे अन्धे तो वो फिर आने वाले नहीं।

१९. या जैसे आस्मान से उतरता पानी कि उस में अंधेरीयाँ हैं और गरज और चमक अपने कानो मे उँगलियाँ ठूंस रहे हैं, कड़क के सबब, मौत के डर से और अल्लाह काफ़िरों को, घेरे हुए है।

२०. बिजली यूँ मअ़लूम होती है कि उनकी निगाहें उचक ले जाएगी जब कुछ चमक हुई उसमें चलने लगे और जब अंधेरा हुआ खड़े रह गए, और अल्लाह चाहता तो उनके कान और आँखे ले जाता बेशक अल्लाह सब कुछ कर सकता है।

रुकूअ़ ३

२१. ऐ लोगो अपने रब को पूजो जिस ने तुम्हे और तुम से अगलो को

طُغْيَانِهِمْ يَعْمَهُونَ ﴿١٥﴾
أُولَٰٓئِكَ الَّذِينَ اشْتَرَوُا الضَّلَٰلَةَ
بِالْهُدَىٰ فَمَا رَبِحَتْ تِّجَٰرَتُهُمْ وَ
مَا كَانُوا مُهْتَدِينَ ﴿١٦﴾
مَثَلُهُمْ كَمَثَلِ الَّذِي اسْتَوْقَدَ نَارًا
فَلَمَّآ أَضَآءَتْ مَا حَوْلَهُۥ ذَهَبَ اللَّهُ
بِنُورِهِمْ وَتَرَكَهُمْ فِي ظُلُمَٰتٍ
لَّا يُبْصِرُونَ ﴿١٧﴾
صُمٌّۢ بُكْمٌ عُمْيٌ فَهُمْ لَا يَرْجِعُونَ ﴿١٨﴾
أَوْ كَصَيِّبٍ مِّنَ السَّمَآءِ فِيهِ ظُلُمَٰتٌ
وَرَعْدٌ وَبَرْقٌ يَجْعَلُونَ أَصَٰبِعَهُمْ
فِيٓ ءَاذَانِهِم مِّنَ الصَّوَٰعِقِ حَذَرَ
الْمَوْتِ وَاللَّهُ مُحِيطٌۢ بِالْكَٰفِرِينَ ﴿١٩﴾
يَكَادُ الْبَرْقُ يَخْطَفُ أَبْصَٰرَهُمْ كُلَّمَآ
أَضَآءَ لَهُم مَّشَوْا فِيهِ وَإِذَآ أَظْلَمَ
عَلَيْهِمْ قَامُوا وَلَوْ شَآءَ اللَّهُ لَذَهَبَ
بِسَمْعِهِمْ وَأَبْصَٰرِهِمْ إِنَّ اللَّهَ
عَلَىٰ كُلِّ شَيْءٍ قَدِيرٌ ﴿٢٠﴾
يَٰٓأَيُّهَا النَّاسُ اعْبُدُوا رَبَّكُمُ الَّذِي
خَلَقَكُمْ وَالَّذِينَ مِن قَبْلِكُمْ

पैदा किया, ये उम्मीद करते हुए, कि तुम्हें परहेजगारी मिले।

२२. और जिसने तुम्हारे लिए ज़मीन को बिछौना और आस्मान को अेमारत बनाया और आस्मान से पानी उतारा तो उस से कुछ फल निकाले तुम्हारे खाने को तो अल्लाह के लिए जान बूझकर बराबर वाले न ठहराओ।

२३. और अगर तुम्हें कुछ शक हो उस में जो हम ने अपने (उन ख़ास) बन्दे पर उतारा तो उस जैसी एक सूरत तो ले आओ और अल्लाह के सिवा, अपने सब हिमायतियों को बुलालो, अगर तुम सच्चे हो।

२४. फिर अगर न ला सको और हम फ़रमाए देते हैं कि हरगिज़ न ला सकोगे तो डरो उस आग से, जिसका ईंधन आदमी और पत्थर है तैयार रखी है काफ़िरों के लिए।

२५. और ख़ुशख़बरी दे, उन्हें जो ईमान लाए और अच्छे काम किए, कि उनके लिए बाग़ हैं, जिनके नीचे नहरें रवाँ जब उन्हें उन बाग़ों से कोई फल खाने को दिया जाएगा, (सूरत देखकर) कहेंगे, ये तो वही रिज़्क़ है जो हमें पहले मिला था और वो (सूरत में) मिलता जुलता उन्हें दिया गया और उनके लिए उन बाग़ों में सुथरी बीबियाँ हैं और वो उन में हमेशा रहेंगे।

لَعَلَّكُمْ تَتَّقُونَ ۙ ﴿٢١﴾
الَّذِي جَعَلَ لَكُمُ الْأَرْضَ فِرَاشًا
وَالسَّمَاءَ بِنَاءً وَأَنْزَلَ مِنَ السَّمَاءِ
مَاءً فَأَخْرَجَ بِهِ مِنَ الثَّمَرَاتِ رِزْقًا
لَكُمْ ۖ فَلَا تَجْعَلُوا لِلَّهِ أَنْدَادًا وَأَنْتُمْ
تَعْلَمُونَ ﴿٢٢﴾
وَإِنْ كُنْتُمْ فِي رَيْبٍ مِمَّا نَزَّلْنَا عَلَىٰ
عَبْدِنَا فَأْتُوا بِسُورَةٍ مِنْ مِثْلِهِ
وَادْعُوا شُهَدَاءَكُمْ مِنْ دُونِ
اللَّهِ إِنْ كُنْتُمْ صَادِقِينَ ﴿٢٣﴾
فَإِنْ لَمْ تَفْعَلُوا وَلَنْ تَفْعَلُوا فَاتَّقُوا
النَّارَ الَّتِي وَقُودُهَا النَّاسُ وَالْحِجَارَةُ ۖ
أُعِدَّتْ لِلْكَافِرِينَ ﴿٢٤﴾
وَبَشِّرِ الَّذِينَ آمَنُوا وَعَمِلُوا
الصَّالِحَاتِ أَنَّ لَهُمْ جَنَّاتٍ تَجْرِي
مِنْ تَحْتِهَا الْأَنْهَارُ ۖ كُلَّمَا رُزِقُوا
مِنْهَا مِنْ ثَمَرَةٍ رِزْقًا ۙ قَالُوا هَٰذَا
الَّذِي رُزِقْنَا مِنْ قَبْلُ ۖ وَأُتُوا بِهِ
مُتَشَابِهًا ۖ وَلَهُمْ فِيهَا أَزْوَاجٌ
مُطَهَّرَةٌ ۖ وَهُمْ فِيهَا خَالِدُونَ ﴿٢٥﴾

२६. बेशक अल्लाह इस से हया नही फरमाता कि मिसाल समझाने को कैसी ही चीज का ज़िक्र फरमाए मच्छर हो या उस से बढ कर तो वो जो ईमान लाए, वो तो जानते है कि ये उनके रब की तरफ़ से हक है रहे काफ़िर, वो कहते है ऐसी कहावत मे अल्लाह का क्या मक़सूद है अल्लाह बहुतेरो को इस से गुमराह करता है और बहुतेरो को हिदायत फ़रमाता है और इस से उन्हे गुमराह करता है जो बे हुक्म हैं।

إِنَّ اللَّهَ لَا يَسْتَحْيِ أَنْ يَضْرِبَ مَثَلًا مَا بَعُوضَةً فَمَا فَوْقَهَا ۚ فَأَمَّا الَّذِينَ آمَنُوا فَيَعْلَمُونَ أَنَّهُ الْحَقُّ مِنْ رَبِّهِمْ ۖ وَأَمَّا الَّذِينَ كَفَرُوا فَيَقُولُونَ مَاذَا أَرَادَ اللَّهُ بِهَٰذَا مَثَلًا ۘ يُضِلُّ بِهِ كَثِيرًا وَيَهْدِي بِهِ كَثِيرًا ۚ وَمَا يُضِلُّ بِهِ إِلَّا الْفَاسِقِينَ ﴿٢٦﴾

२७. वो जो अल्लाह के अहद को तोड देते हैं पक्का होने के बाद, और काटते है उस चीज़ को जिसके जोड़ने का खुदा ने हुक्म दिया और ज़मीन मे फ़साद फैलाते है वही नुक्सान में है।

الَّذِينَ يَنْقُضُونَ عَهْدَ اللَّهِ مِنْ بَعْدِ مِيثَاقِهِ وَيَقْطَعُونَ مَا أَمَرَ اللَّهُ بِهِ أَنْ يُوصَلَ وَيُفْسِدُونَ فِي الْأَرْضِ ۚ أُولَٰئِكَ هُمُ الْخَاسِرُونَ ﴿٢٧﴾

२८. भला तुम क्यों कर खुदा के मुनकिर होगे, हालाकि तुम मुर्दा थे उसने तुम्हे जिलाया फिर तुम्हे मारेगा फिर तुम्हें जिलाएगा फिर उसी की तरफ़ पलट कर जाओगे।

كَيْفَ تَكْفُرُونَ بِاللَّهِ وَكُنْتُمْ أَمْوَاتًا فَأَحْيَاكُمْ ۖ ثُمَّ يُمِيتُكُمْ ثُمَّ يُحْيِيكُمْ ثُمَّ إِلَيْهِ تُرْجَعُونَ ﴿٢٨﴾

२९. वही है जिसने तुम्हारे लिए बनाया जो कुछ ज़मीन में है। फिर आस्मान की तरफ़ इस्तिवा (क़स्द) फ़रमाया तो ठीक सात आस्मान बनाए और वो सब कुछ जानता है।

هُوَ الَّذِي خَلَقَ لَكُمْ مَا فِي الْأَرْضِ جَمِيعًا ثُمَّ اسْتَوَىٰ إِلَى السَّمَاءِ فَسَوَّاهُنَّ سَبْعَ سَمَاوَاتٍ ۚ وَهُوَ بِكُلِّ شَيْءٍ عَلِيمٌ ﴿٢٩﴾

रुकूअ ४

३०. और (याद करो) जब तुम्हारे रब ने फ़रीश्तों से फरमाया, मैं ज़मीन

وَإِذْ قَالَ رَبُّكَ لِلْمَلَائِكَةِ إِنِّي

में अपना नाएब बनानेवाला हूँ बोले क्या ऐसे को (नाएब) करेगा जो उसमें फ़साद फैलाए और ख़ून रेज़ियाँ करेगा और हम तुझे सराहते हुए, तेरी तसबीह करते और तेरी पाकी बोलते हैं। फ़रमाया मुझे मअ़लूम है जो तुम नही जानते।

३१. और अल्लाह तआ़ला ने आदम को तमाम (अशिया के) नाम सिखाए फिर सब (अशिया) को मालाइका पर पेश कर के फ़रमाया सच्चे हो तो इनके नाम तो बताओ।

३२. बोले पाकी है तुझे हमें कुछ इल्म नहीं मगर जितना तूने हमें सिखाया बेशक तू ही इल्म व हिकमत वाला है।

३३. फ़रमाया ऐ आदम बता दे इन्हें सब (अशिया के) नाम जब उन्हे सब के नाम बता दिए फ़रमाया मैं न कहता था कि मैं जानता हूँ आस्मानों और ज़मीन की सब छुपी चीज़ें और मैं जानता हूँ जो कुछ तुम ज़ाहिर करते और जो कुछ तुम छुपाते हो।

३४. और (याद करो) जब हम ने फ़रिश्तों को हुक्म दिया कि आदम को सज्दा करो तो सबने सज्दा किया सिवा इब्लीस के कि मुनकिर हुआ और गुरूर किया और काफ़िर हो गया।

جَاعِلٌ فِي الْأَرْضِ خَلِيفَةً ؕ قَالُوا
أَتَجْعَلُ فِيهَا مَنْ يُفْسِدُ فِيهَا
وَيَسْفِكُ الدِّمَاءَ ۚ وَنَحْنُ نُسَبِّحُ
بِحَمْدِكَ وَنُقَدِّسُ لَكَ ؕ قَالَ إِنِّي
أَعْلَمُ مَا لَا تَعْلَمُونَ ﴿٣٠﴾
وَعَلَّمَ آدَمَ الْأَسْمَاءَ كُلَّهَا ثُمَّ
عَرَضَهُمْ عَلَى الْمَلَائِكَةِ فَقَالَ
أَنْبِئُونِي بِأَسْمَاءِ هَٰؤُلَاءِ إِنْ كُنْتُمْ
صَادِقِينَ ﴿٣١﴾
قَالُوا سُبْحَانَكَ لَا عِلْمَ لَنَا إِلَّا
مَا عَلَّمْتَنَا ؕ إِنَّكَ أَنْتَ الْعَلِيمُ
الْحَكِيمُ ﴿٣٢﴾
قَالَ يَا آدَمُ أَنْبِئْهُمْ بِأَسْمَائِهِمْ ۖ
فَلَمَّا أَنْبَأَهُمْ بِأَسْمَائِهِمْ قَالَ أَلَمْ
أَقُلْ لَكُمْ إِنِّي أَعْلَمُ غَيْبَ السَّمَاوَاتِ
وَالْأَرْضِ وَأَعْلَمُ مَا تُبْدُونَ وَ
مَا كُنْتُمْ تَكْتُمُونَ ﴿٣٣﴾
وَإِذْ قُلْنَا لِلْمَلَائِكَةِ اسْجُدُوا لِآدَمَ
فَسَجَدُوا إِلَّا إِبْلِيسَ ؕ أَبَىٰ وَاسْتَكْبَرَ
وَكَانَ مِنَ الْكَافِرِينَ ﴿٣٤﴾

३५. और हम ने फ़रमाया ऐ आदम तू और तेरी बीवी इस जन्नत में रहो और खाओ इस में से बे रोक टोक जहाँ तुम्हारा जी चाहे मगर इस पेड़ के पास न जाना कि हद से बढ़ने वालों में हो जाओगे।

३६. तो शैतान ने जन्नत से उन्हें लग़ज़िश दी और जहाँ रहते थे वहाँ से उन्हें अलग कर दिया और हम ने फरमाया नीचे उतरो आपस में एक तुम्हारा दूसरे का दुश्मन और तुम्हें एक वक़्त तक ज़मीन में ठहरना और बरतना है।

३७. फिर सीख लिए आदम ने अपने रब से कुछ कलिमा तो अल्लाह ने उसकी तौबा क़बूल की बेशक वही है बहुत तौबा क़बूल करनेवाला मेहरबान।

३८. हम ने फ़रमाया तुम सब जन्नत से उतर जाओ फिर अगर तुम्हारे पास मेरी तरफ़ से कोई हिदायत आए तो जो मेरी हिदायत का पैरो हुआ उसे न कोई अन्देशा न कुछ ग़म।

३९. और वो जो कुफ़्र करें और मेरी आयतें झुटलायेंगे वो दोज़ख वाले हैं उनको हमेशा उस में रहना।

**रुकूअ ५**

४०. ऐ यअ़क़ूब की अवलाद याद करो मेरा वो एहसान जो मैं ने तुम पर किया और मेरा अहद पूरा

وَقُلْنَا يٰٓاٰدَمُ اسْكُنْ اَنْتَ وَزَوْجُكَ
الْجَنَّةَ وَكُلَا مِنْهَا رَغَدًا حَيْثُ
شِئْتُمَا ۠ وَلَا تَقْرَبَا هٰذِهِ الشَّجَرَةَ
فَتَكُوْنَا مِنَ الظّٰلِمِيْنَ ﴿٣٥﴾
فَاَزَلَّهُمَا الشَّيْطٰنُ عَنْهَا فَاَخْرَجَهُمَا
مِمَّا كَانَا فِيْهِ ۠ وَقُلْنَا اهْبِطُوْا بَعْضُكُمْ
لِبَعْضٍ عَدُوٌّ ۚ وَلَكُمْ فِي الْاَرْضِ
مُسْتَقَرٌّ وَّمَتَاعٌ اِلٰى حِيْنٍ ﴿٣٦﴾
فَتَلَقّٰٓى اٰدَمُ مِنْ رَّبِّهٖ كَلِمٰتٍ
فَتَابَ عَلَيْهِ ۭ اِنَّهٗ هُوَ التَّوَّابُ
الرَّحِيْمُ ﴿٣٧﴾
قُلْنَا اهْبِطُوْا مِنْهَا جَمِيْعًا ۚ فَاِمَّا
يَاْتِيَنَّكُمْ مِّنِّيْ هُدًى فَمَنْ تَبِعَ
هُدَايَ فَلَا خَوْفٌ عَلَيْهِمْ وَلَا
هُمْ يَحْزَنُوْنَ ﴿٣٨﴾
وَالَّذِيْنَ كَفَرُوْا وَكَذَّبُوْا بِاٰيٰتِنَآ
اُولٰۗىِٕكَ اَصْحٰبُ النَّارِ ۚ هُمْ فِيْهَا
ع خٰلِدُوْنَ ﴿٣٩﴾
يٰبَنِيْٓ اِسْرَاۗءِيْلَ اذْكُرُوْا نِعْمَتِيَ
الَّتِيْٓ اَنْعَمْتُ عَلَيْكُمْ وَاَوْفُوْا

करो मै तुम्हारा अहद पूरा करूंगा और ख़ास मेरा ही डर रखो।

४१. और ईमान लाओ उस पर जो मै ने उतारा उसकी तस्दीक़ करता हुआ जो तुम्हारे साथ है और सब से पहले उसके मुनकिर न बनो और मेरी आयतों के बदले थोड़े दाम न लो और मुझ ही से डरो।

४२. और हक़ से बातिल को न मिलाओ और दीदा व दानिस्ता हक़ न छुपाओ।

४३. और नमाज़ क़ाएम रखो और ज़कात दो और रूकूअ करनेवालों के साथ रूकूअ करो।

४४. क्या लोगों को भलाई का हुक्म देते हो और अपनी जानों को भूलते हो हालाँकि तुम किताब पढ़ते हो तो क्या तुम्हें अक़्ल नहीं।

४५. और सब्र और नमाज़ से मदद चाहो और बेशक नमाज़ ज़रूर भारी है मगर उनपर जो दिल से मेरी तरफ़ झुकते हैं।

४६. जिन्हें यक़ीन है कि उन्हें अपने रब से मिलना है और उसी की तरफ़ फिरना।

**रूकूअ ६**

४७. ऐ अवलादे-यअ़क़ूब याद करो मेरा वो एहसान जो मै ने तुम पर किया और ये कि इस सारे ज़माने पर तुम्हें बड़ाई दी।

بِعَهْدِيْٓ اُوْفِ بِعَهْدِكُمْ ۚ وَاِيَّايَ
فَارْهَبُوْنِ ﴿٤٠﴾
وَاٰمِنُوْا بِمَآ اَنْزَلْتُ مُصَدِّقًا لِّمَا
مَعَكُمْ وَلَا تَكُوْنُوْٓا اَوَّلَ كَافِرٍۢ بِهٖ ۪
وَلَا تَشْتَرُوْا بِاٰيٰتِيْ ثَمَنًا قَلِيْلًا ۡ
وَّاِيَّايَ فَاتَّقُوْنِ ﴿٤١﴾
وَلَا تَلْبِسُوا الْحَقَّ بِالْبَاطِلِ وَ
تَكْتُمُوا الْحَقَّ وَاَنْتُمْ تَعْلَمُوْنَ ﴿٤٢﴾
وَاَقِيْمُوا الصَّلٰوةَ وَاٰتُوا الزَّكٰوةَ
وَارْكَعُوْا مَعَ الرّٰكِعِيْنَ ﴿٤٣﴾
اَتَاْمُرُوْنَ النَّاسَ بِالْبِرِّ وَتَنْسَوْنَ
اَنْفُسَكُمْ وَاَنْتُمْ تَتْلُوْنَ الْكِتٰبَ ۭ
اَفَلَا تَعْقِلُوْنَ ﴿٤٤﴾
وَاسْتَعِيْنُوْا بِالصَّبْرِ وَالصَّلٰوةِ ۭ وَاِنَّهَا
لَكَبِيْرَةٌ اِلَّا عَلَى الْخٰشِعِيْنَ ﴿٤٥﴾ لا
الَّذِيْنَ يَظُنُّوْنَ اَنَّهُمْ مُّلٰقُوْا رَبِّهِمْ
وَاَنَّهُمْ اِلَيْهِ رٰجِعُوْنَ ﴿٤٦﴾ ع
يٰبَنِيْٓ اِسْرَاۗءِيْلَ اذْكُرُوْا نِعْمَتِيَ
الَّتِيْٓ اَنْعَمْتُ عَلَيْكُمْ وَاَنِّىْ فَضَّلْتُكُمْ
عَلَى الْعٰلَمِيْنَ ﴿٤٧﴾

४८. और डरो उस दिन से जिस दिन कोई जान दूसरे का बदला न हो सकेगी और न (काफ़िर के लिए) कोई सिफ़ारिश मानी जाए और न कुछ लेकर (उसकी) जान छोड़ी जाए और न उनकी मदद हो।

४९. और (याद करो) जब हमने तुमको फ़िरऔन वालों से नजात बख़्शी कि वो तुम पर बुरा अज़ाब करते थे तुम्हारे बेटों को ज़िबह करते और तुम्हारी बेटियों को ज़िन्दा रखते और उस में तुम्हारे रब की तरफ़ से बड़ी बला थी।

५०. और जब हमने तुम्हारे लिए दरिया फाड़ दिया तो तुम्हें बचा लिया और फ़िरऔन वालों को तुम्हारी आँखों के सामने डुबो दिया।

५१. और जब हम ने मूसा से चालीस रात का वअ़दा फ़रमाया फिर उसके पीछे तुमने बछड़े की पूजा शुरूअ. कर दी और तुम ज़ालिम थे।

५२. फिर उसके बाद हम ने तुम्हें मुआफ़ी दी कि कही तुम एहसान मानो।

५३. और जब हमने मूसा को किताब अता की और हक़ व बातिल में तमीज़ कर देना कि कहीं तुम राह पर आओ।

५४. और जब मूसा ने अपनी क़ौम से कहा ऐ मेरी क़ौम तुम ने बछड़ा बना कर अपनी जानों पर ज़ुल्म

وَاتَّقُوْا يَوْمًا لَّا تَجْزِيْ نَفْسٌ عَنْ
نَّفْسٍ شَيْـًٔا وَّلَا يُقْبَلُ مِنْهَا شَفَاعَةٌ
وَّلَا يُؤْخَذُ مِنْهَا عَدْلٌ وَّلَا هُمْ
يُنْصَرُوْنَ ﴿٤٨﴾
وَاِذْ نَجَّيْنٰكُمْ مِّنْ اٰلِ فِرْعَوْنَ
يَسُوْمُوْنَكُمْ سُوْٓءَ الْعَذَابِ يُذَبِّحُوْنَ
اَبْنَآءَكُمْ وَيَسْتَحْيُوْنَ نِسَآءَكُمْ ۚ وَ
فِيْ ذٰلِكُمْ بَلَآءٌ مِّنْ رَّبِّكُمْ عَظِيْمٌ ﴿٤٩﴾
وَاِذْ فَرَقْنَا بِكُمُ الْبَحْرَ فَاَنْجَيْنٰكُمْ
وَاَغْرَقْنَآ اٰلَ فِرْعَوْنَ وَاَنْتُمْ
تَنْظُرُوْنَ ﴿٥٠﴾
وَاِذْ وٰعَدْنَا مُوْسٰٓى اَرْبَعِيْنَ لَيْلَةً
ثُمَّ اتَّخَذْتُمُ الْعِجْلَ مِنْ بَعْدِهٖ
وَاَنْتُمْ ظٰلِمُوْنَ ﴿٥١﴾
ثُمَّ عَفَوْنَا عَنْكُمْ مِّنْ بَعْدِ ذٰلِكَ
لَعَلَّكُمْ تَشْكُرُوْنَ ﴿٥٢﴾
وَاِذْ اٰتَيْنَا مُوْسَى الْكِتٰبَ وَالْفُرْقَانَ
لَعَلَّكُمْ تَهْتَدُوْنَ ﴿٥٣﴾
وَاِذْ قَالَ مُوْسٰى لِقَوْمِهٖ يٰقَوْمِ
اِنَّكُمْ ظَلَمْتُمْ اَنْفُسَكُمْ بِاتِّخَاذِكُمُ

किया तो अपने पैदा करनेवाले की तरफ रुजूअ लाओ तो आपस में एक दूसरे को क़त्ल करो ये तुम्हारे पैदा करनेवाले के नज़दीक तुम्हारे लिए बेहतर है तो उसने तुम्हारी तौबा क़बूल की बेशक वही है बहुत तौबा क़बूल करनेवाला मेहरबान।

५५. और जब तुम ने कहा ऐ मूसा हम हरगिज़ तुम्हारा यक़ीन न लाएंगे जब तक एअ्लानिया ख़ुदा को न देखलें तो तुम्हें कड़क ने आ लिया और तुम देख रहे थे!

५६. फिर मरे पीछे हमने तुम्हें ज़िन्दा किया कि कहीं तुम एहसान मानो।

५७. और हम ने अब्र को तुम्हारा साएबान किया और तुम पर मन और सलवा उतारा खाओ हमारी दी हुई सुथरी चीज़ें और उन्हों ने कुछ हमारा न बिगाड़ा हाँ अपनी ही जानों को बिगाड़ करते थे।

५८. और जब हम ने फ़रमाया इस बस्ती में जाओ फिर इसमें जहाँ चाहो बे रोक टोक खाओ और दरवाज़े में सज्दा करते दाख़िल हो और कहो हमारे गुनाह मुआफ हों हम तुम्हारी ख़ताएँ बख़्श देंगे और क़रीब है कि नेकी वालों को और ज़्यादा दें।

५९. तो ज़ालिमों ने और बात बदल दी जो फ़रमाई गई थी उसके सिवा तो हमने आस्मान से उनपर अज़ाब

الْعِجْلَ فَتُوبُوٓا إِلَىٰ بَارِئِكُمْ فَاقْتُلُوٓا
أَنفُسَكُمْ ذَٰلِكُمْ خَيْرٌ لَّكُمْ عِندَ
بَارِئِكُمْ فَتَابَ عَلَيْكُمْ إِنَّهُ هُوَ
التَّوَّابُ الرَّحِيمُ ٥٤
وَإِذْ قُلْتُمْ يَٰمُوسَىٰ لَن نُّؤْمِنَ لَكَ
حَتَّىٰ نَرَى اللَّهَ جَهْرَةً فَأَخَذَتْكُمُ
الصَّٰعِقَةُ وَأَنتُمْ تَنظُرُونَ ٥٥
ثُمَّ بَعَثْنَٰكُم مِّنۢ بَعْدِ مَوْتِكُمْ
لَعَلَّكُمْ تَشْكُرُونَ ٥٦
وَظَلَّلْنَا عَلَيْكُمُ الْغَمَامَ وَأَنزَلْنَا
عَلَيْكُمُ الْمَنَّ وَالسَّلْوَىٰ كُلُوا
مِن طَيِّبَٰتِ مَا رَزَقْنَٰكُمْ وَمَا ظَلَمُونَا
وَلَٰكِن كَانُوٓا أَنفُسَهُمْ يَظْلِمُونَ ٥٧
وَإِذْ قُلْنَا ادْخُلُوا هَٰذِهِ الْقَرْيَةَ
فَكُلُوا مِنْهَا حَيْثُ شِئْتُمْ رَغَدًا
وَادْخُلُوا الْبَابَ سُجَّدًا وَقُولُوا
حِطَّةٌ نَّغْفِرْ لَكُمْ خَطَٰيَٰكُمْ وَسَنَزِيدُ
الْمُحْسِنِينَ ٥٨
فَبَدَّلَ الَّذِينَ ظَلَمُوا قَوْلًا غَيْرَ
الَّذِي قِيلَ لَهُمْ فَأَنزَلْنَا عَلَى

الَّذِينَ ظَلَمُوا رِجْزًا مِّنَ السَّمَآءِ بِمَا
كَانُوا يَفْسُقُونَ ﴿٥٩﴾
وَإِذِ اسْتَسْقَىٰ مُوسَىٰ لِقَوْمِهِ فَقُلْنَا
اضْرِب بِّعَصَاكَ الْحَجَرَ ۖ فَانفَجَرَتْ
مِنْهُ اثْنَتَا عَشْرَةَ عَيْنًا ۖ قَدْ عَلِمَ
كُلُّ أُنَاسٍ مَّشْرَبَهُمْ ۖ كُلُوا وَ
اشْرَبُوا مِن رِّزْقِ اللَّهِ وَلَا تَعْثَوْا
فِي الْأَرْضِ مُفْسِدِينَ ﴿٦٠﴾
وَإِذْ قُلْتُمْ يَا مُوسَىٰ لَن نَّصْبِرَ
عَلَىٰ طَعَامٍ وَاحِدٍ فَادْعُ لَنَا رَبَّكَ
يُخْرِجْ لَنَا مِمَّا تُنبِتُ الْأَرْضُ مِن
بَقْلِهَا وَقِثَّائِهَا وَفُومِهَا وَعَدَسِهَا
وَبَصَلِهَا ۖ قَالَ أَتَسْتَبْدِلُونَ الَّذِي
هُوَ أَدْنَىٰ بِالَّذِي هُوَ خَيْرٌ ۚ اهْبِطُوا
مِصْرًا فَإِنَّ لَكُم مَّا سَأَلْتُمْ ۗ وَ
ضُرِبَتْ عَلَيْهِمُ الذِّلَّةُ وَالْمَسْكَنَةُ
وَبَاءُوا بِغَضَبٍ مِّنَ اللَّهِ ۗ ذَٰلِكَ
بِأَنَّهُمْ كَانُوا يَكْفُرُونَ بِآيَاتِ اللَّهِ
وَيَقْتُلُونَ النَّبِيِّينَ بِغَيْرِ الْحَقِّ ۗ ذَٰلِكَ
بِمَا عَصَوا وَّكَانُوا يَعْتَدُونَ ﴿٦١﴾

उतारा बदला उनकी बे हुकमी का।

**रुकूअ ७**

६०. और जब मूसा ने अपनी क़ौम के लिए पानी मांगा तो हम ने फ़रमाया इस पत्थर पर अपना असा मारो फ़ौरन उसमे से बारह चश्मे बह निकले हर गिरोह ने अपना घाट पहचान लिया खाओ और पियो खुदा का दिया और ज़मीन मे फ़साद उठाते न फिरो।

६१. और जब तुम ने कहा ऐ मूसा हम से तो एक खाने पर हरगिज़ सब्र न होगा तो आप अपने रब से दुआ कीजिए कि ज़मीन की उगाई हुई चीज़ें हमारे लिए निकाले कुछ साग और ककड़ी और गेहूँ और मसूर और पियाज़ फ़रमाया क्या अदना चीज़ को बेहतर के बदले मांगते हो अच्छा मिस्र या किसी शहर में उतरो वहाँ तुम्हें मिलेगा जो तुम ने मांगा और उनपर मुक़र्रर कर दी गई ख़्वारी और नादारी और खुदा के ग़ज़ब में लौटे ये बदला था उसका कि वो अल्लाह की आयतों का इन्कार करते और अंबिया को ना हक शहीद करते ये बदला था उनकी ना फ़रमानियों और हद से बढ़ने का।

रुकूअ ८

६२. बेशक ईमानवाले नीज़
यहूदियों और नसरानियों और सितारा
परस्तों में से वो कि सच्चे दिल से
अल्लाह और पिछले दिन पर ईमान
लाएँ और नेक काम करें उनका सवाब
उनके रब के पास है और न उन्हें कुछ
अन्देशा हो और न कुछ ग़म।

६३. और जब हम ने तुम से
अ़हद लिया और तुम पर तूर को
ऊँचा किया लो जो कुछ हम तुम को
देते हैं ज़ोर से और उसके मज़मून
याद करो इस उम्मीद पर कि तुम्हें
परहेज़गारी मिले।

६४. फिर उसके बाद तुम फिर
गए तो अगर अल्लाह का फ़ज़्ल और
उसकी रहमत तुम पर न होती तो तुम
टोटेवालों में हो जाते।

६५. और बेशक ज़रूर तुम्हें
मअ़लूम है तुम में कि वो जिन्हों ने
हफ़्ता में सरकशी की तो हम ने उनसे
फ़रमाया कि हो जाओ बन्दर धुतकारे
हुए।

६६. तो हम ने (उस बस्ती का)
ये वाक़िआ उसके आगे और पीछे
वालों के लिए इब्रत कर दिया और
परहेज़गारों के लिए नसीहत।

६७. और जब मूसा ने अपनी
क़ौम से फ़रमाया ख़ुदा तुम्हें हुक्म

إِنَّ الَّذِينَ آمَنُوا وَالَّذِينَ هَادُوا
وَالنَّصَارَىٰ وَالصَّابِئِينَ مَنْ آمَنَ
بِاللَّهِ وَالْيَوْمِ الْآخِرِ وَعَمِلَ
صَالِحًا فَلَهُمْ أَجْرُهُمْ عِنْدَ
رَبِّهِمْ وَلَا خَوْفٌ عَلَيْهِمْ وَلَا
هُمْ يَحْزَنُونَ ﴿٦٢﴾
وَإِذْ أَخَذْنَا مِيثَاقَكُمْ وَرَفَعْنَا
فَوْقَكُمُ الطُّورَ خُذُوا مَا آتَيْنَاكُمْ
بِقُوَّةٍ وَاذْكُرُوا مَا فِيهِ لَعَلَّكُمْ
تَتَّقُونَ ﴿٦٣﴾
ثُمَّ تَوَلَّيْتُمْ مِنْ بَعْدِ ذَٰلِكَ
فَلَوْلَا فَضْلُ اللَّهِ عَلَيْكُمْ وَ
رَحْمَتُهُ لَكُنْتُمْ مِنَ الْخَاسِرِينَ ﴿٦٤﴾
وَلَقَدْ عَلِمْتُمُ الَّذِينَ اعْتَدَوْا
مِنْكُمْ فِي السَّبْتِ فَقُلْنَا لَهُمْ كُونُوا
قِرَدَةً خَاسِئِينَ ﴿٦٥﴾
فَجَعَلْنَاهَا نَكَالًا لِمَا بَيْنَ
يَدَيْهَا وَمَا خَلْفَهَا وَمَوْعِظَةً
لِلْمُتَّقِينَ ﴿٦٦﴾
وَإِذْ قَالَ مُوسَىٰ لِقَوْمِهِ إِنَّ اللَّهَ

देता है कि एक गाय ज़िबह् करो बोले
कि आप हमें मस्ख़रा बनाते हैं फ़रमाया
ख़ुदा की पनाह कि मैं जाहिलों से हूं।

६८. बोले अपने रब से दुआ
कीजिए वो हमें बता दे गाय कैसी
कहा वो फ़रमाता है कि वो एक गाय
है न बूढी और न ओसर बल्कि इन
दोनों के बीच में तो करो जिसका तुम्हें
हुक्म होता है।

६९. बोले अपने रब से दुआ
कीजिए हमें बता दे उसका रंग क्या है
कहा वो फ़रमाता है वो एक पीली
गाय है जिसकी रंगत डहडहाती देखने
वालों को ख़ुशी देती।

७०. बोले अपने रब से दुआ
कीजिए कि हमारे लिए साफ़ बयान
कर दे वो गाय कैसी है बेशक गायों
में हम को शुबह पड़ गया और अल्लाह
चाहे तो हम राह पा जाएंगे।

७१. कहा वो फ़रमाता है कि वो
गाय है जिस से ख़िदमत नहीं ली
जाती कि ज़मीन जोते और न खेती को
पानी दे बेऐब है जिस में कोई दाग़
नहीं बोले अब आप ठीक बात लाए
तो उसे ज़िब्ह् किया और (ज़िब्ह्) करते
मअ्लूम न होते थे।

**रुकूअ ९**

७२. और जब तुम ने एक ख़ून
किया तो एक दूसरे पर उसकी तोहमत

يَأْمُرُكُمْ أَنْ تَذْبَحُوا بَقَرَةً ۖ قَالُوا
أَتَتَّخِذُنَا هُزُوًا ۖ قَالَ أَعُوذُ بِاللَّهِ أَنْ
أَكُونَ مِنَ الْجَاهِلِينَ ﴿٦٧﴾
قَالُوا ادْعُ لَنَا رَبَّكَ يُبَيِّنْ لَنَا مَا
هِيَ ۚ قَالَ إِنَّهُ يَقُولُ إِنَّهَا بَقَرَةٌ
لَا فَارِضٌ وَلَا بِكْرٌ عَوَانٌ بَيْنَ
ذَٰلِكَ ۖ فَافْعَلُوا مَا تُؤْمَرُونَ ﴿٦٨﴾
قَالُوا ادْعُ لَنَا رَبَّكَ يُبَيِّنْ لَنَا مَا
لَوْنُهَا ۚ قَالَ إِنَّهُ يَقُولُ إِنَّهَا بَقَرَةٌ
صَفْرَاءُ فَاقِعٌ لَوْنُهَا تَسُرُّ
النَّاظِرِينَ ﴿٦٩﴾
قَالُوا ادْعُ لَنَا رَبَّكَ يُبَيِّنْ لَنَا مَا
هِيَ إِنَّ الْبَقَرَ تَشَابَهَ عَلَيْنَا وَإِنَّا
إِنْ شَاءَ اللَّهُ لَمُهْتَدُونَ ﴿٧٠﴾
قَالَ إِنَّهُ يَقُولُ إِنَّهَا بَقَرَةٌ لَا
ذَلُولٌ تُثِيرُ الْأَرْضَ وَلَا تَسْقِي
الْحَرْثَ مُسَلَّمَةٌ لَا شِيَةَ فِيهَا ۚ
قَالُوا الْآنَ جِئْتَ بِالْحَقِّ ۚ فَذَبَحُوهَا
ع وَمَا كَادُوا يَفْعَلُونَ ﴿٧١﴾
وَإِذْ قَتَلْتُمْ نَفْسًا فَادَّارَأْتُمْ فِيهَا ۖ

डालने लगे और अल्लाह को ज़ाहिर करना जो तुम छुपाते थे।

७३. तो हम ने फ़रमाया उस मक़्तूल को उस गाय का एक टुकडा मारो अल्लाह यूँ ही मुर्दे जिलाएगा और तुम्हें अपनी निशानियाँ दिखाता है कि कहीं तुम्हें अक़्ल हो।

७४. फिर उसके बाद तुम्हारे दिल सख़्त हो गए तो वो पत्थरों की मिस्ल हैं बल्कि उन से भी ज़ियादा करें और पत्थरों में तो कुछ वो हैं जिन से नदियाँ बह निकलती हैं और कुछ वो हैं जो फट जाते हैं तो उन से पानी निकलता है और कुछ वो हैं जो अल्लाह के डर से गिर पड़ते हैं और अल्लाह तुम्हारे कोतकों से बे ख़बर नहीं।

७५. तो ऐ मुसलमानों क्या तुम्हें ये तमअ है कि ये (यहूदी) तुम्हारा यक़ीन लाएँगे और उन में का तो एक गिरोह वो था कि अल्लाह का कलाम सुनते फिर समझने के बाद उसे दानिस्ता बदल देते।

७६. और जब मुसलमानों से मिलें तो कहें हम ईमान लाए और जब आपस में अकेले हों तो कहें वो इल्म जो अल्लाह ने तुम पर खोला मुसलमानों से बयान किए देते हो कि उस से

وَاللّٰهُ مُخْرِجٌ مَّا كُنْتُمْ تَكْتُمُوْنَ ﴿٧٢﴾
فَقُلْنَا اضْرِبُوْهُ بِبَعْضِهَا ؕ كَذٰلِكَ
يُحْيِ اللّٰهُ الْمَوْتٰى ۙ وَيُرِيْكُمْ
اٰيٰتِهٖ لَعَلَّكُمْ تَعْقِلُوْنَ ﴿٧٣﴾
ثُمَّ قَسَتْ قُلُوْبُكُمْ مِّنْۢ بَعْدِ
ذٰلِكَ فَهِيَ كَالْحِجَارَةِ اَوْ اَشَدُّ
قَسْوَةً ؕ وَاِنَّ مِنَ الْحِجَارَةِ لَمَا
يَتَفَجَّرُ مِنْهُ الْاَنْهٰرُ ؕ وَاِنَّ
مِنْهَا لَمَا يَشَّقَّقُ فَيَخْرُجُ مِنْهُ
الْمَآءُ ؕ وَاِنَّ مِنْهَا لَمَا يَهْبِطُ مِنْ
خَشْيَةِ اللّٰهِ ؕ وَمَا اللّٰهُ بِغَافِلٍ
عَمَّا تَعْمَلُوْنَ ﴿٧٤﴾
اَفَتَطْمَعُوْنَ اَنْ يُّؤْمِنُوْا لَكُمْ وَقَدْ
كَانَ فَرِيْقٌ مِّنْهُمْ يَسْمَعُوْنَ كَلٰمَ
اللّٰهِ ثُمَّ يُحَرِّفُوْنَهٗ مِنْۢ بَعْدِ مَا
عَقَلُوْهُ وَهُمْ يَعْلَمُوْنَ ﴿٧٥﴾
وَاِذَا لَقُوا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا قَالُوْٓا
اٰمَنَّا ۚۖ وَاِذَا خَلَا بَعْضُهُمْ اِلٰى
بَعْضٍ قَالُوْٓا اَتُحَدِّثُوْنَهُمْ بِمَا
فَتَحَ اللّٰهُ عَلَيْكُمْ لِيُحَآجُّوْكُمْ بِهٖ

عِنْدَ رَبِّكُمْ أَفَلَا تَعْقِلُونَ ﴿٧٦﴾
أَوَلَا يَعْلَمُونَ أَنَّ اللَّهَ يَعْلَمُ مَا
يُسِرُّونَ وَمَا يُعْلِنُونَ ﴿٧٧﴾
وَمِنْهُمْ أُمِّيُّونَ لَا يَعْلَمُونَ
الْكِتَابَ إِلَّا أَمَانِيَّ وَإِنْ هُمْ إِلَّا
يَظُنُّونَ ﴿٧٨﴾
فَوَيْلٌ لِلَّذِينَ يَكْتُبُونَ الْكِتَابَ
بِأَيْدِيهِمْ ثُمَّ يَقُولُونَ هَٰذَا
مِنْ عِنْدِ اللَّهِ لِيَشْتَرُوا بِهِ ثَمَنًا
قَلِيلًا فَوَيْلٌ لَهُمْ مِمَّا كَتَبَتْ
أَيْدِيهِمْ وَوَيْلٌ لَهُمْ مِمَّا
يَكْسِبُونَ ﴿٧٩﴾
وَقَالُوا لَنْ تَمَسَّنَا النَّارُ إِلَّا أَيَّامًا
مَعْدُودَةً قُلْ أَتَّخَذْتُمْ عِنْدَ
اللَّهِ عَهْدًا فَلَنْ يُخْلِفَ اللَّهُ
عَهْدَهُ أَمْ تَقُولُونَ عَلَى اللَّهِ مَا
لَا تَعْلَمُونَ ﴿٨٠﴾
بَلَىٰ مَنْ كَسَبَ سَيِّئَةً وَأَحَاطَتْ
بِهِ خَطِيئَتُهُ فَأُولَٰئِكَ أَصْحَابُ النَّارِ
هُمْ فِيهَا خَالِدُونَ ﴿٨١﴾

तुम्हारे रब के यहाँ तुम्हीं पर हुज्जत लाएं क्या तुम्हें अक़्ल नहीं।

७७. क्या नहीं जानते कि अल्लाह जानता है जो कुछ वो छुपाते हैं और जो कुछ ज़ाहिर करते हैं।

७८. और उन में कुछ अनपढ़ हैं कि जो किताब को नहीं जानते मगर ज़बानी पढ़ लेना या कुछ अपनी मन घड़त और वो निरे गुमान में हैं।

७९. तो ख़राबी है उनके लिए जो किताब अपने हाथ से लिखे फिर कह दें ये खुदा के पास से है कि उसके अेवज़ थोड़े दाम हासिल करें तो ख़राबी है उनके लिए उनके हाथों के लिखे से और ख़राबी उनके लिए उस कमाई से।

८०. और बोले हमें तो आग न छूएगी मगर गिन्ती के दिन तुम फ़रमादो क्या खुदा से तुम ने कोई अहद ले रखा है जब तो अल्लाह हरगिज़ अपना अहद ख़िलाफ़ न करेगा या खुदा पर वो बात कहते हो जिसका तुम्हे इल्म नहीं।

८१. हाँ क्यों नहीं जो गुनाह कमाए और उसकी खता उसे घेरले वो दोज़ख़ वालों में है उन्हे हमेशा उस में रहना।

८२ और जो ईमान लाए और अच्छे काम किए वो जन्नत वाले है उन्हे हमेशा उस में रहना।

**रुकूअ १०**

८३. और जब हमने बनी इसराईल से अहद लिया कि अल्लाह के सिवा किसी को न पूजो और माँ बाप के साथ भलाई करो और रिश्तेदारों और यतीमों और मिसकीनों से और लोगों से अच्छी बात कहो और नमाज़ क़ाएम रखो और ज़कात दो फिर तुम फिर गए मगर तुम में के थोड़े और तुम रुगरदां हो।

८४. और जब हम ने तुम से अहद लिया कि अपनों का ख़ून न करना और अपनों को अपनी बस्तियों से न निकालना फिर तुम ने उसका इक़रार किया और तुम गवाह हो।

८५. फिर ये जो तुम हो अपनों को क़त्ल करने लगे और अपने में से एक गिरोह को उनके वतन से निकालते हो उनपर मदद देते हो (उनके मुख़ालिफ़ को) गुनाह और ज़्यादती में और अगर वो क़ैदी हो कर तुम्हारे पास आएं तो बदला दे कर छुड़ा लेते हो और उनका निकालना तुम पर हराम है तो क्या खुदा के कुछ हुक्मों पर ईमान लाते हो और कुछ से इन्कार करते हो तो जो तुम मे ऐसा करे उसका बदला

وَالَّذِيْنَ اٰمَنُوْا وَعَمِلُوا الصّٰلِحٰتِ
اُولٰٓئِكَ اَصْحٰبُ الْجَنَّةِ ۚ هُمْ فِيْهَا
خٰلِدُوْنَ ﴿٨٢﴾

وَ اِذْ اَخَذْنَا مِيْثَاقَ بَنِيْٓ اِسْرَآءِيْلَ
لَا تَعْبُدُوْنَ اِلَّا اللّٰهَ ۗ وَ بِالْوَالِدَيْنِ
اِحْسَانًا وَّ ذِي الْقُرْبٰى وَ الْيَتٰمٰى
وَ الْمَسٰكِيْنِ وَ قُوْلُوْا لِلنَّاسِ حُسْنًا
وَّ اَقِيْمُوا الصَّلٰوةَ وَ اٰتُوا الزَّكٰوةَ ؕ
ثُمَّ تَوَلَّيْتُمْ اِلَّا قَلِيْلًا مِّنْكُمْ وَ
اَنْتُمْ مُّعْرِضُوْنَ ﴿٨٣﴾
وَ اِذْ اَخَذْنَا مِيْثَاقَكُمْ لَا تَسْفِكُوْنَ
دِمَآءَكُمْ وَ لَا تُخْرِجُوْنَ اَنْفُسَكُمْ
مِّنْ دِيَارِكُمْ ثُمَّ اَقْرَرْتُمْ وَ اَنْتُمْ
تَشْهَدُوْنَ ﴿٨٤﴾
ثُمَّ اَنْتُمْ هٰٓؤُلَآءِ تَقْتُلُوْنَ اَنْفُسَكُمْ
وَ تُخْرِجُوْنَ فَرِيْقًا مِّنْكُمْ مِّنْ
دِيَارِهِمْ ۫ تَظٰهَرُوْنَ عَلَيْهِمْ بِالْاِثْمِ
وَ الْعُدْوَانِ ؕ وَ اِنْ يَّاْتُوْكُمْ اُسٰرٰى
تُفٰدُوْهُمْ وَ هُوَ مُحَرَّمٌ عَلَيْكُمْ
اِخْرَاجُهُمْ ؕ اَفَتُؤْمِنُوْنَ بِبَعْضِ الْكِتٰبِ

وَتَكْفُرُوْنَ بِبَعْضٍ ۚ فَمَا جَزَآءُ مَنْ
يَّفْعَلُ ذٰلِكَ مِنْكُمْ اِلَّا خِزْيٌ فِى
الْحَيٰوةِ الدُّنْيَا ۚ وَيَوْمَ الْقِيٰمَةِ يُرَدُّوْنَ
اِلٰٓى اَشَدِّ الْعَذَابِ ۗ وَمَا اللّٰهُ بِغَافِلٍ
عَمَّا تَعْمَلُوْنَ ﴿٨٥﴾

क्या है मगर ये कि दुनिया में रुसवा हो और कयामत में सख़्त तर अज़ाब की तरफ़ फेरे जाएँगे और अल्लाह तुम्हारे कोतकों से बे ख़बर नहीं।

اُولٰٓئِكَ الَّذِيْنَ اشْتَرَوُا الْحَيٰوةَ الدُّنْيَا
بِالْاٰخِرَةِ ۫ فَلَا يُخَفَّفُ عَنْهُمُ الْعَذَابُ
ع وَلَا هُمْ يُنْصَرُوْنَ ﴿٨٦﴾

८६. ये है वो लोग जिन्होंने आख़िरत के बदले दुनिया की ज़िन्दगी मोल ली तो न उनपर से अज़ाब हल्का हो और न उनकी मदद की जाए।

**रुकूअ ११**

وَلَقَدْ اٰتَيْنَا مُوْسَى الْكِتٰبَ وَ
قَفَّيْنَا مِنْۢ بَعْدِهٖ بِالرُّسُلِ ۫ وَاٰتَيْنَا
عِيْسَى ابْنَ مَرْيَمَ الْبَيِّنٰتِ وَاَيَّدْنٰهُ
بِرُوْحِ الْقُدُسِ ۗ اَفَكُلَّمَا جَآءَكُمْ
رَسُوْلٌۢ بِمَا لَا تَهْوٰٓى اَنْفُسُكُمُ
اسْتَكْبَرْتُمْ ۚ فَفَرِيْقًا كَذَّبْتُمْ ۫ وَ
فَرِيْقًا تَقْتُلُوْنَ ﴿٨٧﴾

८७. और बेशक हम ने मूसा को किताब अता की और उसके बाद पै-दर-पै रसूल भेजे और हम ने ईसा बिन मरयम को खुली निशानियाँ अता फ़रमाई और पाक रुह से उसकी मदद की तो क्या जब तुम्हारे पास कोई रसूल वो ले कर आए जो तुम्हारे नफ़्स की ख़्वाहिश नहीं तकब्बुर करते हो तो उन (अंबिया) में एक गिरोह को तुम झुटलाते हो और एक गिरोह को शहीद करते हो।

وَقَالُوْا قُلُوْبُنَا غُلْفٌ ۗ بَلْ
لَّعَنَهُمُ اللّٰهُ بِكُفْرِهِمْ فَقَلِيْلًا مَّا
يُؤْمِنُوْنَ ﴿٨٨﴾

८८. और यहूदी बोले हमारे दिलों पर परदे पड़े है बल्कि अल्लाह ने उन पर लअ्नत की उनके कुफ़्र के सबब तो उनमें थोड़े ईमान लाते हैं।

وَلَمَّا جَآءَهُمْ كِتٰبٌ مِّنْ عِنْدِ
اللّٰهِ مُصَدِّقٌ لِّمَا مَعَهُمْ ۙ وَكَانُوْا

८९. और जब उनके पास अल्लाह की वो किताब (कुरआन) आई जो उनके साथ वाली किताब (तौरेत) की तस्दीक़ फ़रमाती है और उससे पहले

مِنْ قَبْلُ يَسْتَفْتِحُونَ عَلَى الَّذِينَ
كَفَرُوا ۚ فَلَمَّا جَاءَهُمْ مَا عَرَفُوا
كَفَرُوا بِهِ ۚ فَلَعْنَةُ اللَّهِ عَلَى
الْكَافِرِينَ ﴿٨٩﴾

वो उसी नबी के वसीले से काफ़िरों पर फ़तह मांगते थे तो जब तशरीफ़ लाया उनके पास वो जाना पहचाना उससे मुनकिर हो बैठे तो अल्लाह की लअ़नत मुनकिरों पर।

بِئْسَمَا اشْتَرَوْا بِهِ أَنْفُسَهُمْ أَنْ
يَكْفُرُوا بِمَا أَنْزَلَ اللَّهُ بَغْيًا أَنْ
يُنَزِّلَ اللَّهُ مِنْ فَضْلِهِ عَلَىٰ مَنْ
يَشَاءُ مِنْ عِبَادِهِ ۖ فَبَاءُوا بِغَضَبٍ
عَلَىٰ غَضَبٍ ۚ وَلِلْكَافِرِينَ عَذَابٌ
مُهِينٌ ﴿٩٠﴾

९०. किस बुरे मोलों उन्हों ने अपनी जानों को ख़रीदा कि अल्लाह के उतारे से मुनकिर हो इसकी जलन से कि अल्लाह अपने फ़ज़्ल से अपने जिस बन्दे पर चाहे 'वही' उतारे तो ग़ज़ब पर ग़ज़ब के सज़ावार हुए और काफ़िरों के लिए ज़िल्लत का अज़ाब है।

وَإِذَا قِيلَ لَهُمْ آمِنُوا بِمَا أَنْزَلَ
اللَّهُ قَالُوا نُؤْمِنُ بِمَا أُنْزِلَ عَلَيْنَا
وَيَكْفُرُونَ بِمَا وَرَاءَهُ وَهُوَ الْحَقُّ
مُصَدِّقًا لِمَا مَعَهُمْ ۗ قُلْ فَلِمَ
تَقْتُلُونَ أَنْبِيَاءَ اللَّهِ مِنْ قَبْلُ
إِنْ كُنْتُمْ مُؤْمِنِينَ ﴿٩١﴾

९१. और जब उन से कहा जाए कि अल्लाह के उतारे पर ईमान लाओ तो कहते हैं वो जो हम पर उतरा उसपर ईमान लाते है और बाक़ी से मुनकिर होते हैं हालाँकि वो हक़ है उनके पास वाले की तस्दीक़ फ़रमाता हुआ तुम फ़रमाओ कि फिर अगले अंबिया को क्यों शहीद किया अगर तुम्हें अपनी किताब पर ईमान था।

وَلَقَدْ جَاءَكُمْ مُوسَىٰ بِالْبَيِّنَاتِ ثُمَّ
اتَّخَذْتُمُ الْعِجْلَ مِنْ بَعْدِهِ وَأَنْتُمْ
ظَالِمُونَ ﴿٩٢﴾

९२. और बेशक तुम्हारे पास मूसा खुली निशानियाँ ले कर तशरीफ़ लाया फिर तुम ने उसके बाद बछड़े को मअ़बूद बना लिया और तुम ज़ालिम थे।

وَإِذْ أَخَذْنَا مِيثَاقَكُمْ وَرَفَعْنَا فَوْقَكُمُ

९३. और (याद करो) जब हम ने तुम से पैमान लिया और कोहे तूर

को तुम्हारे सरों पर बुलंद किया लो जो हम तुम्हे देते है ज़ोर से और सुनो बोले हम ने सुना और न माना और उनके दिलों में बछड़ा रच रहा था उनके कुफ़्र के सबब तुम फरमादो क्या बुरा हुक्म देता है तुम को तुम्हारा ईमान अगर ईमान रखते हो।

९४. तुम फ़रमाओ अगर पिछला घर अल्लाह के नज़दीक ख़ालिस तुम्हारे लिए हो न औरों के लिए तो भला मौत की आरज़ू तो करो अगर सच्चे हो।

९५. और हरगिज़ कभी उसकी आरज़ू न करेंगे उन बद अअ्मालियों के सबब जो आगे कर चुके और अल्लाह खूब जानता है ज़ालिमो को।

९६. और बेशक तुम ज़रूर उन्हे पाओगे कि सब लोगों से ज़ियादा जीने की हवस रखते है और मुशरिकों से एक को तमन्ना है कि कहीं हज़ार बरस जिए और वो उसे अज़ाब से दूर न करेगा इतनी उमर दिया जाना और अल्लाह उन के कौतक देख रहा है।

**रुकूअ १२**

९७. तुम फ़रमा दो जो कोई जिबरईल का दुश्मन हो तो उस (जिबरईल) ने तो तुम्हारे दिल पर अल्लाह के हुक्म से यह कुरआन उतारा

الطُّورَ ۚ خُذُوا مَا آتَيْنَاكُمْ بِقُوَّةٍ
وَاسْمَعُوا ۖ قَالُوا سَمِعْنَا وَعَصَيْنَا
وَأُشْرِبُوا فِي قُلُوبِهِمُ الْعِجْلَ
بِكُفْرِهِمْ ۚ قُلْ بِئْسَمَا يَأْمُرُكُمْ بِهِ
إِيمَانُكُمْ إِنْ كُنْتُمْ مُؤْمِنِينَ ﴿٩٣﴾
قُلْ إِنْ كَانَتْ لَكُمُ الدَّارُ الْآخِرَةُ
عِنْدَ اللَّهِ خَالِصَةً مِنْ دُونِ
النَّاسِ فَتَمَنَّوُا الْمَوْتَ إِنْ كُنْتُمْ
صَادِقِينَ ﴿٩٤﴾
وَلَنْ يَتَمَنَّوْهُ أَبَدًا بِمَا قَدَّمَتْ
أَيْدِيهِمْ ۗ وَاللَّهُ عَلِيمٌ بِالظَّالِمِينَ ﴿٩٥﴾
وَلَتَجِدَنَّهُمْ أَحْرَصَ النَّاسِ عَلَىٰ
حَيَاةٍ ۚ وَمِنَ الَّذِينَ أَشْرَكُوا ۚ يَوَدُّ
أَحَدُهُمْ لَوْ يُعَمَّرُ أَلْفَ سَنَةٍ وَ
مَا هُوَ بِمُزَحْزِحِهِ مِنَ الْعَذَابِ
أَنْ يُعَمَّرَ ۗ وَاللَّهُ بَصِيرٌ بِمَا
ع يَعْمَلُونَ ﴿٩٦﴾
قُلْ مَنْ كَانَ عَدُوًّا لِجِبْرِيلَ
فَإِنَّهُ نَزَّلَهُ عَلَىٰ قَلْبِكَ بِإِذْنِ اللَّهِ
مُصَدِّقًا لِمَا بَيْنَ يَدَيْهِ وَهُدًى

अगली किताबों की तस्दीक़ फ़रमाता और हिदायत व बिशारत मुसलमानों को।

९८. जो कोई दुश्मन हो अल्लाह और उसके फ़रिश्तों और रसूलों और जिबरईल और मीकाईल का तो अल्लाह दुश्मन है काफ़िरों का ।

९९. और बेशक हम ने तुम्हारी तरफ़ रौशन आयतें उतारीं और उनके मुनकिर न होंगे मगर फ़ासिक़ लोग।

१००. और क्या जब कभी कोई अहद करते हैं उनमें के एक फ़रीक़ उसे फेंक देता है बल्कि उनमें बहुतेरों को ईमान नहीं।

१०१. और जब उनके पास तशरीफ़ लाया अल्लाह के यहाँ से एक रसूल उनकी किताबों की तस्दीक़ फ़रमाता तो किताब वालों से एक गिरोह ने अल्लाह की किताब अपने पीठ पीछे फेंक दी गोया वो कुछ इल्म ही नहीं रखते।

१०२. और उसके पैरो हुए जो शैतान पढ़ा करते थे सल्तनते सुलैमान के ज़माने में और सुलैमान ने कुफ़्र न किया हाँ शैतान काफ़िर हुए लोगों को जादू सिखाते हैं और वो (जादू) जो बाबिल में दो फ़रिश्तों हारूत व मारूत पर उतरा और वो दोनों किसी को कुछ न सिखाते जब तक ये न कह

وَبُشْرٰى لِلْمُؤْمِنِيْنَ ﴿٩٧﴾
مَنْ كَانَ عَدُوًّا لِّلّٰهِ وَ مَلٰٓئِكَتِهٖ وَ
رُسُلِهٖ وَجِبْرِيْلَ وَ مِيْكٰىلَ فَاِنَّ
اللّٰهَ عَدُوٌّ لِّلْكٰفِرِيْنَ ﴿٩٨﴾
وَ لَقَدْ اَنْزَلْنَآ اِلَيْكَ اٰيٰتٍۭ بَيِّنٰتٍ ۚ
وَمَا يَكْفُرُ بِهَآ اِلَّا الْفٰسِقُوْنَ ﴿٩٩﴾
اَوَ كُلَّمَا عٰهَدُوْا عَهْدًا نَّبَذَهٗ
فَرِيْقٌ مِّنْهُمْ ۭ بَلْ اَكْثَرُهُمْ
لَا يُؤْمِنُوْنَ ﴿١٠٠﴾
وَ لَمَّا جَآءَهُمْ رَسُوْلٌ مِّنْ عِنْدِ
اللّٰهِ مُصَدِّقٌ لِّمَا مَعَهُمْ نَبَذَ
فَرِيْقٌ مِّنَ الَّذِيْنَ اُوْتُوا الْكِتٰبَ ۙ
كِتٰبَ اللّٰهِ وَرَآءَ ظُهُوْرِهِمْ كَاَنَّهُمْ
لَا يَعْلَمُوْنَ ﴿١٠١﴾
وَ اتَّبَعُوْا مَا تَتْلُوا الشَّيٰطِيْنُ عَلٰى
مُلْكِ سُلَيْمٰنَ ۚ وَمَا كَفَرَ سُلَيْمٰنُ
وَ لٰكِنَّ الشَّيٰطِيْنَ كَفَرُوْا يُعَلِّمُوْنَ
النَّاسَ السِّحْرَ ۤ وَ مَآ اُنْزِلَ عَلَى
الْمَلَكَيْنِ بِبَابِلَ هَارُوْتَ وَمَارُوْتَ ۭ
وَمَا يُعَلِّمٰنِ مِنْ اَحَدٍ حَتّٰى يَقُوْلَآ

لेते कि हम तो निरी आज़माइश है तो अपना ईमान न खो तो उन से सीखते वो जिस से जुदाई डाले मर्द और उसकी औरत में और उससे ज़रर नही पहुँचा सकते किसी को मगर खुदा के हुक्म से और वो सीखते हैं जो उन्हे नुक़्सान देगा नफ़्अ न देगा और बेशक ज़रूर उन्हे मअ्लूम है कि जिस ने ये सौदा लिया आख़िरत में उसका कुछ हिस्सा नहीं और बेशक क्या बुरी चीज़ है वो जिसके बदले उन्होंने अपनी जानें बेची किसी तरह उन्हें इल्म होता।

१०३. और अगर वो ईमान लाते और परहेज़गारी करते तो अल्लाह के यहाँ का सवाब बहुत अच्छा है किसी तरह उन्हें इल्म होता।

रुकूअ १३

१०४. ऐ ईमान वालों राईना न कहो और यूँ अर्ज़ करो कि हुज़ूर हम पर नज़र रखें और पहले ही से बग़ौर सुनो और काफ़िरों के लिए दर्दनाक अज़ाब है।

१०५. वो जो काफ़िर हैं किताबी या मुशरिक वो नहीं चाहते कि तुम पर कोई भलाई उतरे तुम्हारे रब के पास से और अल्लाह अपनी रहमत से ख़ास करता है जिसे चाहे और अल्लाह बड़े फ़ज़्ल वाला है।

إِنَّمَا نَحْنُ فِتْنَةٌ فَلَا تَكْفُرْ ۖ
فَيَتَعَلَّمُونَ مِنْهُمَا مَا يُفَرِّقُونَ بِهِ
بَيْنَ الْمَرْءِ وَزَوْجِهِ ۚ وَمَا هُمْ
بِضَارِّينَ بِهِ مِنْ أَحَدٍ إِلَّا بِإِذْنِ
اللَّهِ ۚ وَيَتَعَلَّمُونَ مَا يَضُرُّهُمْ وَ
لَا يَنْفَعُهُمْ ۚ وَلَقَدْ عَلِمُوا لَمَنِ
اشْتَرَاهُ مَا لَهُ فِي الْآخِرَةِ مِنْ
خَلَاقٍ ۚ وَلَبِئْسَ مَا شَرَوْا بِهِ
أَنْفُسَهُمْ ۚ لَوْ كَانُوا يَعْلَمُونَ ١٠٢
وَلَوْ أَنَّهُمْ آمَنُوا وَاتَّقَوْا لَمَثُوبَةٌ
مِنْ عِنْدِ اللَّهِ خَيْرٌ ۖ لَوْ كَانُوا
يَعْلَمُونَ ١٠٣ ع
يَا أَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا لَا تَقُولُوا رَاعِنَا
وَقُولُوا انْظُرْنَا وَاسْمَعُوا ۗ وَلِلْكَافِرِينَ
عَذَابٌ أَلِيمٌ ١٠٤
مَا يَوَدُّ الَّذِينَ كَفَرُوا مِنْ أَهْلِ
الْكِتَابِ وَلَا الْمُشْرِكِينَ أَنْ يُنَزَّلَ
عَلَيْكُمْ مِنْ خَيْرٍ مِنْ رَبِّكُمْ ۗ وَاللَّهُ
يَخْتَصُّ بِرَحْمَتِهِ مَنْ يَشَاءُ ۚ
وَاللَّهُ ذُو الْفَضْلِ الْعَظِيمِ ١٠٥

१०६. जब कोई आयत हम मनसूख़ फ़रमाएँ या भुला दें तो उससे बेहतर या उस जैसी ले आऐंगे क्या तुझे ख़बर नही कि अल्लाह सब कुछ कर सकता है।

१०७. क्या तुझे ख़बर नहीं कि अल्लाह ही के लिए है आस्मानों और ज़मीन की बादशाही और अल्लाह के सिवा तुम्हारा न कोई हिमायती न मददगार।

१०८. क्या ये चाहते हो कि अपने रसूल से वैसा सवाल करो जो मूसा से पहले हुआ था और जो ईमान के बदले कुफ़्र ले वो ठीक रास्ता बहक गया।

१०९. बहुत किताबियों ने चाहा काश तुम्हें ईमान के बाद कुफ़्र की तरफ़ फेर दें अपने दिलों की जलन से बाद उसके कि हक़ उनपर ख़ूब ज़ाहिर हो चुका है तो तुम छोड़ो और दरगुज़र करो यहाँ तक कि अल्लाह अपना हुक्म लाए बेशक अल्लाह हर चीज़ पर क़ादिर है।

११०. और नमाज़ क़ाएम रखो और ज़कात दो और अपनी जानों के लिए जो भलाई आगे भेजोगे उसे

مَا نَنْسَخْ مِنْ اٰيَةٍ اَوْ نُنْسِهَا
نَاْتِ بِخَيْرٍ مِّنْهَاۤ اَوْ مِثْلِهَا ؕ
اَلَمْ تَعْلَمْ اَنَّ اللّٰهَ عَلٰى كُلِّ
شَىْءٍ قَدِيْرٌ ﴿١٠٦﴾
اَلَمْ تَعْلَمْ اَنَّ اللّٰهَ لَهٗ مُلْكُ السَّمٰوٰتِ
وَالْاَرْضِ ؕ وَمَا لَكُمْ مِّنْ دُوْنِ اللّٰهِ
مِنْ وَّلِىٍّ وَّلَا نَصِيْرٍ ﴿١٠٧﴾
اَمْ تُرِيْدُوْنَ اَنْ تَسْـَٔلُوْا رَسُوْلَكُمْ
كَمَا سُئِلَ مُوْسٰى مِنْ قَبْلُ ؕ وَ
مَنْ يَّتَبَدَّلِ الْكُفْرَ بِالْاِيْمَانِ
فَقَدْ ضَلَّ سَوَآءَ السَّبِيْلِ ﴿١٠٨﴾
وَدَّ كَثِيْرٌ مِّنْ اَهْلِ الْكِتٰبِ
لَوْ يَرُدُّوْنَكُمْ مِّنْ بَعْدِ اِيْمَانِكُمْ
كُفَّارًا ۚۖ حَسَدًا مِّنْ عِنْدِ اَنْفُسِهِمْ
مِّنْ بَعْدِ مَا تَبَيَّنَ لَهُمُ الْحَقُّ ۚ
فَاعْفُوْا وَاصْفَحُوْا حَتّٰى يَاْتِىَ اللّٰهُ
بِاَمْرِهٖ ؕ اِنَّ اللّٰهَ عَلٰى كُلِّ شَىْءٍ
قَدِيْرٌ ﴿١٠٩﴾
وَاَقِيْمُوا الصَّلٰوةَ وَاٰتُوا الزَّكٰوةَ ؕ
وَمَا تُقَدِّمُوْا لِاَنْفُسِكُمْ مِّنْ خَيْرٍ

وَاللّٰهُ يَعْلَمُ وَاَنْتُمْ لَا تَعْلَمُوْنَ ﴿٢٣٢﴾

وَالْوَالِدٰتُ يُرْضِعْنَ اَوْلَادَهُنَّ
حَوْلَيْنِ كَامِلَيْنِ لِمَنْ اَرَادَ اَنْ
يُّتِمَّ الرَّضَاعَةَ ۚ وَعَلَى الْمَوْلُوْدِ لَهٗ
رِزْقُهُنَّ وَكِسْوَتُهُنَّ بِالْمَعْرُوْفِ ۚ
لَا تُكَلَّفُ نَفْسٌ اِلَّا وُسْعَهَا ۚ لَا تُضَآرَّ
وَالِدَةٌ ۢ بِوَلَدِهَا وَلَا مَوْلُوْدٌ لَّهٗ
بِوَلَدِهٖ ۚ وَعَلَى الْوَارِثِ مِثْلُ ذٰلِكَ ۚ
فَاِنْ اَرَادَا فِصَالًا عَنْ تَرَاضٍ
مِّنْهُمَا وَتَشَاوُرٍ فَلَا جُنَاحَ عَلَيْهِمَا ۗ
وَاِنْ اَرَدْتُّمْ اَنْ تَسْتَرْضِعُوْٓا
اَوْلَادَكُمْ فَلَا جُنَاحَ عَلَيْكُمْ اِذَا
سَلَّمْتُمْ مَّآ اٰتَيْتُمْ بِالْمَعْرُوْفِ ۗ
وَاتَّقُوا اللّٰهَ وَاعْلَمُوْٓا اَنَّ اللّٰهَ بِمَا
تَعْمَلُوْنَ بَصِيْرٌ ﴿٢٣٣﴾

وَالَّذِيْنَ يُتَوَفَّوْنَ مِنْكُمْ وَيَذَرُوْنَ
اَزْوَاجًا يَّتَرَبَّصْنَ بِاَنْفُسِهِنَّ اَرْبَعَةَ
اَشْهُرٍ وَّعَشْرًا ۚ فَاِذَا بَلَغْنَ اَجَلَهُنَّ
فَلَا جُنَاحَ عَلَيْكُمْ فِيْمَا فَعَلْنَ

है और अल्लाह जानता है और तुम नही जानते।

२३३. और माएँ दूध पिलाएँ अपने बच्चो को पूरे दो बरस उस के लिए जो दूध की मुद्दत पूरी करनी चाहे और जिसका बच्चा है उस पर औरतो का खाना और पहनना है हस्बे दस्तूर किसी जान पर बोझ न रखा जाएगा मगर उस के मक़्दुर भर, माँ को ज़रर न दिया जाए उसके बच्चे से और न अवलाद वाले को उसकी अवलाद से या माँ ज़रर न दे अपने बच्चे को और न अवलाद वाला अपनी अवलाद को और जो बाप का क़ायम मुक़ाम है उस पर भी ऐसा ही वाजिब है फिर अगर माँ बाप दोनों आपस की रज़ा और मश्वरे से दूध छुड़ाना चाहें तो उन पर गुनाह नहीं और अगर तुम चाहो कि दाइयो से अपने बच्चों को दूध पिलवाओ तो भी तुम पर मुज़ायक़ा नहीं जब कि जो देना ठहरा था भलाई के साथ उन्हें अदा कर दो और अल्लाह से डरते रहो और जान रखो कि अल्लाह तुम्हारे काम देख रहा है।

२३४. और तुम में जो मरें और बीबियाँ छोड़ें वो चार महीने दस दिन अपने आप को रोके रहें तो जब उन की इद्दत पूरी होजाए तो ऐ वालियो

فِىٓ اَنْفُسِهِنَّ بِالْمَعْرُوْفِ ۗ وَاللّٰهُ بِمَا
تَعْمَلُوْنَ خَبِيْرٌ ﴿٢٣٤﴾

وَلَا جُنَاحَ عَلَيْكُمْ فِيْمَا عَرَّضْتُمْ
بِهٖ مِنْ خِطْبَةِ النِّسَآءِ اَوْ اَكْنَنْتُمْ فِىٓ
اَنْفُسِكُمْ ۗ عَلِمَ اللّٰهُ اَنَّكُمْ سَتَذْكُرُوْنَهُنَّ
وَلٰكِنْ لَّا تُوَاعِدُوْهُنَّ سِرًّا اِلَّآ اَنْ
تَقُوْلُوْا قَوْلًا مَّعْرُوْفًا ۬ؕ وَلَا تَعْزِمُوْا
عُقْدَةَ النِّكَاحِ حَتّٰى يَبْلُغَ الْكِتٰبُ
اَجَلَهٗ ۗ وَاعْلَمُوْٓا اَنَّ اللّٰهَ يَعْلَمُ مَا
فِىٓ اَنْفُسِكُمْ فَاحْذَرُوْهُ ۚ وَاعْلَمُوْٓا
اَنَّ اللّٰهَ غَفُوْرٌ حَلِيْمٌ ﴿٢٣٥﴾ ع

لَا جُنَاحَ عَلَيْكُمْ اِنْ طَلَّقْتُمُ
النِّسَآءَ مَا لَمْ تَمَسُّوْهُنَّ اَوْ تَفْرِضُوْا
لَهُنَّ فَرِيْضَةً ۖۚ وَّمَتِّعُوْهُنَّ ۚ عَلَى
الْمُوْسِعِ قَدَرُهٗ وَعَلَى الْمُقْتِرِ
قَدَرُهٗ ۚ مَتَاعًۢا بِالْمَعْرُوْفِ ۚ حَقًّا
عَلَى الْمُحْسِنِيْنَ ﴿٢٣٦﴾

وَاِنْ طَلَّقْتُمُوْهُنَّ مِنْ قَبْلِ اَنْ
تَمَسُّوْهُنَّ وَقَدْ فَرَضْتُمْ لَهُنَّ

तुम पर मुआखिज़ा नही उस काम मे जो औरतें अपने मुआमले मे मुवाफिके शरअ करें और अल्लाह को तुम्हारे कामो की ख़बर है।

२३५. और तुम पर गुनाह नही इस बात मे जो पर्दा रखकर तुम औरतो के निकाह् का पयाम दो या अपने दिल मे छुपा रखो, अल्लाह जानता है कि अब तुम उनकी याद करोगे हाँ उनसे खुफ़िया वअ्दा न कर रखो मगर ये कि इतनी बात कहो जो शरअ मे मअ्रुफ़ है और निकाह् की गिरह पक्की न कर जबतक लिखा हुआ हुक्म अपनी मीआद को न पहुंचले और जानलो कि अल्लाह तुम्हारे दिल की जानता है तो उससे डरो और जानलो कि अल्लाह बख़्शने वाला हिल्मवाला है।

**रुकूअ ३१**

२३६. तुम पर कुछ मुतालबा नही तुम औरतो को तलाक़ दो जबतक तुमने उनको हाथ न लगाया हो या कोई महेर मुकर्रर कर लिया हो और उनको कुछ बरतने को दो मक़दूर वाले पर उसके लाएक़ और तंगदस्त पर उसके लाएक़ ह्स्बे दस्तूर कुछ बरतने की चीज़ ये वाजिब है भलाई वालो पर।

२३७. और अगर तुमने औरतो को बे छुए तलाक़ दे दी और उनके लिये कुछ महेर मुकर्रर कर चुके थे तो

जितना ठहरा था उसका आधा वाजिब है मगर ये कि औरतें कुछ छोड़ दें या वो ज़्यादा दे जिसके हाथ में निकाह की गिरह है और ऐ मर्दो तुम्हारा ज़्यादा देना परहेज़गारी से नज़दीक तर है और आपस में एक दुसरे पर एहसान को भुला न दो बेशक अल्लाह तुम्हारे काम देख रहा है।

२३८. निगहबानी करो सब नमाज़ों की और बीच की नमाज़ की और खड़े हो अल्लाह के हुज़ूर अदब से।

२३९. फिर अगर ख़ौफ में हो तो पियादा या सवार जैसे बन पड़े फिर जब इतमिनान से हो तो अल्लाह की याद करो जैसा उसने सिखाया जो तुम न जानते थे।

२४०. और जो तुम में मरें और बीबियाँ छोड़ जाएँ वो अपनी औरतों के लिए वसीय्यत कर जाएँ साल भर तक नान नफ़क़ा देने की बे निकाले फिर अगर वो खुद निकल जाएँ तो तुम पर इसका मुआख़िज़ा नहीं जो उन्होंने अपने मुआमले में मुनासिब तौर पर किया और अल्लाह ग़ालिब हिकमत वाला है।

२४१. और तलाक़ वालियों के लिए भी मुनासिब तौर पर नान व नफ़क़ा है ये वाजिब है परहेज़गारों पर।

२४२. अल्लाह यूँहीं बयान करता है तुम्हारे लिए अपनी आयतें कि कहीं

فَرِيضَةً فَنِصْفُ مَا فَرَضْتُمْ إِلَّا
أَنْ يَعْفُونَ أَوْ يَعْفُوَا الَّذِي بِيَدِهِ
عُقْدَةُ النِّكَاحِ ۚ وَأَنْ تَعْفُوا أَقْرَبُ
لِلتَّقْوَىٰ ۚ وَلَا تَنْسَوُا الْفَضْلَ بَيْنَكُمْ ۚ
إِنَّ اللَّهَ بِمَا تَعْمَلُونَ بَصِيرٌ ﴿٢٣٧﴾

حَافِظُوا عَلَى الصَّلَوَاتِ وَالصَّلَاةِ
الْوُسْطَىٰ وَقُومُوا لِلَّهِ قَانِتِينَ ﴿٢٣٨﴾

فَإِنْ خِفْتُمْ فَرِجَالًا أَوْ رُكْبَانًا ۖ
فَإِذَا أَمِنْتُمْ فَاذْكُرُوا اللَّهَ كَمَا عَلَّمَكُمْ
مَا لَمْ تَكُونُوا تَعْلَمُونَ ﴿٢٣٩﴾

وَالَّذِينَ يُتَوَفَّوْنَ مِنْكُمْ وَيَذَرُونَ
أَزْوَاجًا وَصِيَّةً لِأَزْوَاجِهِمْ مَتَاعًا
إِلَى الْحَوْلِ غَيْرَ إِخْرَاجٍ ۚ فَإِنْ خَرَجْنَ
فَلَا جُنَاحَ عَلَيْكُمْ فِي مَا فَعَلْنَ فِي
أَنْفُسِهِنَّ مِنْ مَعْرُوفٍ ۗ وَاللَّهُ عَزِيزٌ
حَكِيمٌ ﴿٢٤٠﴾

وَلِلْمُطَلَّقَاتِ مَتَاعٌ بِالْمَعْرُوفِ ۖ حَقًّا
عَلَى الْمُتَّقِينَ ﴿٢٤١﴾

كَذَٰلِكَ يُبَيِّنُ اللَّهُ لَكُمْ آيَاتِهِ

तुम्हें समझ हो।

**रुकूअ ३२**

२४३. ऐ महबूब क्या तुमने न देखा था उन्हें जो अपने घरो से निकले और वो हज़ारों थे मौत के डर से तो अल्लाह ने उनसे फ़रमाया मर जाओ फिर उन्हें ज़िन्दा फ़रमा दिया बेशक अल्लाह लोगों पर फ़ज़्ल करने वाला है मगर अक्सर लोग ना शुकरे हैं।

२४४. और लड़ो अल्लाह की राह में और जान लो कि अल्लाह सुनता जानता है।

२४५. है कोई जो अल्लाह को क़र्ज़े हसन दे तो अल्लाह उसके लिए बहुत गुना बढ़ा दे, और अल्लाह तंगी और कशाइश करता है और तुम्हें उसी की तरफ़ फिर जाना।

२४६. ऐ महबूब क्या तुमने न देखा बनी इसराईल के एक गिरोह को जो मूसा के बाद हुआ जब अपने एक पैग़म्बर से बोले हमारे लिए खड़ा करदो एक बादशाह कि हम खुदा की राह में लड़ें, नबी ने फ़रमाया क्या तुम्हारे अन्दाज़ ऐसे हैं कि तुम पर जिहाद फ़र्ज़ किया जाए तो फिर न करो बोले हमें क्या हुआ कि हम अल्लाह की राह मे न लड़ें हालाँकि हम निकाले गए है अपने वतन और अपनी अवलाद से तो फिर जब उन पर जिहाद फ़र्ज़

ع لَعَلَّكُمْ تَعْقِلُوْنَ ﴿٢٤٢﴾

اَلَمْ تَرَ اِلَى الَّذِيْنَ خَرَجُوْا مِنْ
دِيَارِهِمْ وَهُمْ اُلُوْفٌ حَذَرَ الْمَوْتِ
فَقَالَ لَهُمُ اللّٰهُ مُوْتُوْا ثُمَّ اَحْيَاهُمْ
اِنَّ اللّٰهَ لَذُوْ فَضْلٍ عَلَى النَّاسِ وَ
لٰكِنَّ اَكْثَرَ النَّاسِ لَا يَشْكُرُوْنَ ﴿٢٤٣﴾

وَقَاتِلُوْا فِيْ سَبِيْلِ اللّٰهِ وَاعْلَمُوْا
اَنَّ اللّٰهَ سَمِيْعٌ عَلِيْمٌ ﴿٢٤٤﴾

مَنْ ذَا الَّذِيْ يُقْرِضُ اللّٰهَ قَرْضًا
حَسَنًا فَيُضٰعِفَهٗ لَهٗ اَضْعَافًا كَثِيْرَةً
وَاللّٰهُ يَقْبِضُ وَيَبْصُطُ وَاِلَيْهِ
تُرْجَعُوْنَ ﴿٢٤٥﴾

اَلَمْ تَرَ اِلَى الْمَلَاِ مِنْ بَنِيْ اِسْرَآءِيْلَ
مِنْ بَعْدِ مُوْسٰى اِذْ قَالُوْا لِنَبِيٍّ لَّهُمُ
ابْعَثْ لَنَا مَلِكًا نُّقَاتِلْ فِيْ سَبِيْلِ
اللّٰهِ قَالَ هَلْ عَسَيْتُمْ اِنْ كُتِبَ
عَلَيْكُمُ الْقِتَالُ اَلَّا تُقَاتِلُوْا قَالُوْا
وَمَا لَنَآ اَلَّا نُقَاتِلَ فِيْ سَبِيْلِ
اللّٰهِ وَقَدْ اُخْرِجْنَا مِنْ دِيَارِنَا وَ

اَبْنَآىِٕنَا ؕ فَلَمَّا كُتِبَ عَلَيْهِمُ
الْقِتَالُ تَوَلَّوْا اِلَّا قَلِيْلًا مِّنْهُمْ ؕ
وَاللّٰهُ عَلِيْمٌ ۢ بِالظّٰلِمِيْنَ ۝

وَقَالَ لَهُمْ نَبِيُّهُمْ اِنَّ اللّٰهَ قَدْ
بَعَثَ لَكُمْ طَالُوْتَ مَلِكًا ؕ قَالُوْٓا
اَنّٰى يَكُوْنُ لَهُ الْمُلْكُ عَلَيْنَا وَنَحْنُ
اَحَقُّ بِالْمُلْكِ مِنْهُ وَلَمْ يُؤْتَ سَعَةً
مِّنَ الْمَالِ ؕ قَالَ اِنَّ اللّٰهَ اصْطَفٰهُ
عَلَيْكُمْ وَزَادَهٗ بَسْطَةً فِى الْعِلْمِ وَالْجِسْمِ ؕ
وَاللّٰهُ يُؤْتِىْ مُلْكَهٗ مَنْ يَّشَآءُ ؕ وَاللّٰهُ
وَاسِعٌ عَلِيْمٌ ۝

وَقَالَ لَهُمْ نَبِيُّهُمْ اِنَّ اٰيَةَ مُلْكِهٖٓ اَنْ
يَّاْتِيَكُمُ التَّابُوْتُ فِيْهِ سَكِيْنَةٌ مِّنْ
رَّبِّكُمْ وَبَقِيَّةٌ مِّمَّا تَرَكَ اٰلُ مُوْسٰى وَ
اٰلُ هٰرُوْنَ تَحْمِلُهُ الْمَلٰٓىِٕكَةُ ؕ اِنَّ فِىْ ذٰلِكَ
لَاٰيَةً لَّكُمْ اِنْ كُنْتُمْ مُّؤْمِنِيْنَ ۝

فَلَمَّا فَصَلَ طَالُوْتُ بِالْجُنُوْدِ ۙ قَالَ
اِنَّ اللّٰهَ مُبْتَلِيْكُمْ بِنَهَرٍ ۚ فَمَنْ شَرِبَ
مِنْهُ فَلَيْسَ مِنِّىْ ۚ وَمَنْ لَّمْ يَطْعَمْهُ

किया गया मुँह फेर गए मगर उन में के थोड़े और अल्लाह खूब जानता है ज़ालिमों को।

२४७. और उनसे उन के नबी ने फ़रमाया बेशक अल्लाह ने तालूत को तुम्हारा बादशाह बनाकर भेजा है बोले उसे हम पर बादशाही क्यों कर होगी और हम उससे ज़्यादा सल्तनत के मुस्तहिक़ हैं और उसे माल में भी वुसअत नहीं दी गई फ़रमाया उसे अल्लाह ने तुम पर चुन लिया और उसे इल्म और जिस्म में कुशादगी ज़्यादा दी और अल्लाह अपना मुल्क जिसे चाहे दे और अल्लाह वुसअत वाला इल्म वाला है।

२४८. और उनसे उनके नबी ने फ़रमाया उसकी बादशाही की निशानी ये है कि आए तुम्हारे पास ताबूत जिस में तुम्हारे रब की तरफ़ से दिलों का चैन है और कुछ बची हुई चीज़ें मोअज़्ज़ज़ मूसा और मोअज़्ज़ज़ हारून के तरके की, उठाते लाएँगे उसे फ़रिश्ते बेशक उसमें बड़ी निशानी है तुम्हारे लिए अगर ईमान रखते हो।

**रुकूअ ३३**

२४९. फिर जब तालूत लश्करों को लेकर शहर से जुदा हुआ बोला बेशक अल्लाह तुम्हें एक नहर से

فَاِنَّهٗ مِنِّيْٓ اِلَّا مَنِ اغْتَرَفَ غُرْفَةًۢ
بِيَدِهٖ ۚ فَشَرِبُوْا مِنْهُ اِلَّا قَلِيْلًا مِّنْهُمْ ؕ
فَلَمَّا جَاوَزَهٗ هُوَ وَالَّذِيْنَ اٰمَنُوْا
مَعَهٗ ۙ قَالُوْا لَا طَاقَةَ لَنَا الْيَوْمَ
بِجَالُوْتَ وَجُنُوْدِهٖ ؕ قَالَ الَّذِيْنَ
يَظُنُّوْنَ اَنَّهُمْ مُّلٰقُوا اللّٰهِ ۙ كَمْ مِّنْ
فِئَةٍ قَلِيْلَةٍ غَلَبَتْ فِئَةً كَثِيْرَةًۢ بِاِذْنِ
اللّٰهِ ؕ وَاللّٰهُ مَعَ الصّٰبِرِيْنَ ﴿٢٤٩﴾

आज़माने वाला है तो जो उसका पानी पिये वो मेरा नही और जो न पिये वो मेरा है मगर वो जो एक चुल्लू अपने हाथसे लेले तो सबने उससे पिया मगर थोड़ों ने फिर जब तालूत और उसके साथके मुसलमान नहर के पार गए बोले हम में आज ताक़त नहीं जालूत और उस के लश्करों की बोले वो जिन्हे अल्लाह से मिलने का यक़ीन था कि बारहा कम जमाअत ग़ालिब आई है ज़्यादा गिरोह पर अल्लाह के हुक्म से और अल्लाह साबिरों के साथ है।

وَلَمَّا بَرَزُوْا لِجَالُوْتَ وَجُنُوْدِهٖ قَالُوْا
رَبَّنَآ اَفْرِغْ عَلَيْنَا صَبْرًا وَّثَبِّتْ اَقْدَامَنَا
وَانْصُرْنَا عَلَى الْقَوْمِ الْكٰفِرِيْنَ ﴿٢٥٠﴾ؕ

२५०. फिर जब सामने आए जालूत और उस के लश्करों के अर्ज़ की ऐ रब हमारे हम पर सब्र उंडेल और हमारे पाँव जमे रख और काफ़िर लोगों पर हमारी मदद कर।

فَهَزَمُوْهُمْ بِاِذْنِ اللّٰهِ ۙ وَقَتَلَ دَاوٗدُ
جَالُوْتَ وَاٰتٰىهُ اللّٰهُ الْمُلْكَ وَالْحِكْمَةَ
وَعَلَّمَهٗ مِمَّا يَشَآءُ ؕ وَلَوْلَا دَفْعُ
اللّٰهِ النَّاسَ بَعْضَهُمْ بِبَعْضٍ ۙ
لَّفَسَدَتِ الْاَرْضُ وَلٰكِنَّ اللّٰهَ ذُوْ
فَضْلٍ عَلَى الْعٰلَمِيْنَ ﴿٢٥١﴾

२५१. तो उन्होंने उनको भगा दिया अल्लाह के हुक्म से और क़त्ल किया दाऊद ने जालूत को और अल्लाह ने उसे सल्तनत और हिकमत अता फ़रमाई और उसे जो चाहा सिखाया और अगर अल्लाह लोगों में बअ्ज़ से बअ्ज़ को दफ़अ न करे तो ज़रूर ज़मीन तबाह होजाए मगर अल्लाह सारे जहान पर फ़ज़्ल करने वाला है।

تِلْكَ اٰيٰتُ اللّٰهِ نَتْلُوْهَا عَلَيْكَ بِالْحَقِّ ؕ
وَاِنَّكَ لَمِنَ الْمُرْسَلِيْنَ ﴿٢٥٢﴾

२५२. ये अल्लाह की आयतें है कि हम ए महबूब तुम पर ठीक ठीक पढ़ते है और तुम बेशक रसूलों में हो।

تِلْكَ الرُّسُلُ فَضَّلْنَا بَعْضَهُمْ
عَلٰى بَعْضٍ مِنْهُمْ مَّنْ كَلَّمَ اللّٰهُ
وَرَفَعَ بَعْضَهُمْ دَرَجٰتٍ وَاٰتَيْنَا
عِيْسَى ابْنَ مَرْيَمَ الْبَيِّنٰتِ وَاَيَّدْنٰهُ
بِرُوْحِ الْقُدُسِ وَلَوْ شَآءَ اللّٰهُ مَا
اقْتَتَلَ الَّذِيْنَ مِنْ بَعْدِهِمْ مِّنْ
بَعْدِ مَا جَآءَتْهُمُ الْبَيِّنٰتُ وَلٰكِنِ
اخْتَلَفُوْا فَمِنْهُمْ مَّنْ اٰمَنَ وَ
مِنْهُمْ مَّنْ كَفَرَ وَلَوْ شَآءَ اللّٰهُ مَا
اقْتَتَلُوْا وَلٰكِنَّ اللّٰهَ يَفْعَلُ مَا
يُرِيْدُ

२५३. ये रसूल है कि हमने उनमें एक को दूसरे पर अफ़ज़ल किया उनमें किसी से अल्लाह ने कलाम फ़रमाया और कोई वो है जिसे सब पर दर्जों बुलंद किया और हमने मरियम के बेटे ईसा को खुली निशानियाँ दीं और पाकीज़ा रूह से उसकी मदद की और अल्लाह चाहता तो उनके बाद वाले आपस में न लड़ते, बाद इसके कि उनके पास खुली निशानियाँ आ चुकीं लेकिन वो मुख़तलिफ़ हो गए। उनमें कोई ईमान पर रहा और कोई काफ़िर हो गया और अल्लाह चाहता तो वो न लड़ते मगर अल्लाह जो चाहे करे।

**रुकूअ ३४**

يٰۤاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْۤا اَنْفِقُوْا مِمَّا
رَزَقْنٰكُمْ مِّنْ قَبْلِ اَنْ يَّاْتِيَ يَوْمٌ
لَّا بَيْعٌ فِيْهِ وَلَا خُلَّةٌ وَّلَا شَفَاعَةٌ
وَالْكٰفِرُوْنَ هُمُ الظّٰلِمُوْنَ

२५४. ऐ ईमान वालो अल्लाह की राह में हमारे दिए में से ख़र्च करो वो दिन आने से पहले जिसमें न ख़रीद-फ़रोख़्त है न काफ़िरों के लिए दोस्ती और न शफ़ाअत और काफ़िर खुद ही ज़ालिम हैं।

اَللّٰهُ لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ اَلْحَيُّ الْقَيُّوْمُ
لَا تَاْخُذُهٗ سِنَةٌ وَّلَا نَوْمٌ لَهٗ
مَا فِي السَّمٰوٰتِ وَمَا فِي الْاَرْضِ
مَنْ ذَا الَّذِيْ يَشْفَعُ عِنْدَهٗۤ اِلَّا

२५५. अल्लाह है जिसके सिवा कोई मअ़बूद नहीं वो आप ज़िंदा और औरों का क़ायम रखने वाला। उसे न ऊँघ आए न नींद। उसी का है जो कुछ आसमानों में है और जो कुछ ज़मीन में

वो कौन है जो उसके यहाँ सिफारिश करे बे उसके हुक्म के जानता है जो कुछ उनके आगे है और जो कुछ उनके पीछे और वो नहीं पाते उसके इल्म में से मगर जितना वो चाहे उसकी कुर्सी में समाए हुए हैं। आसमान और ज़मीन और उसे भारी नहीं इनकी निगेहबानी और वही है बुलंद बड़ाई वाला।

२५६. कुछ ज़बरदस्ती नहीं दीन में, बेशक खूब जुदा हो गई है नेक राह गुमराही से, तो जो शैतान को न माने और अल्लाह पर ईमान लाये उसने बड़ी मोहकम गिरह थामी जिसे कभी खुलना नहीं और अल्लाह सुनता जानता है।

२५७. अल्लाह वाली है मुसलमानों का, उन्हें अंधेरियों से नूर की तरफ़ निकालता है और काफ़िरों के हिमायती शैतान हैं, वो उन्हें नूर से अंधेरियों की तरफ़ निकालते हैं। यही लोग दोज़ख़ वाले है इन्हे हमेशा उस में रहना।

**रुकूअ ३५**

२५८. ऐ महबूब क्या तुमने न देखा था उसे जो इब्राहीम से झगड़ा उसके रब के बारे में, इसपर कि अल्लाह ने उसे बादशाही दी, जबकि इब्राहीम

بِاِذْنِهٖ يَعْلَمُ مَا بَيْنَ اَيْدِيْهِمْ وَ
مَا خَلْفَهُمْ وَلَا يُحِيْطُوْنَ بِشَيْءٍ
مِّنْ عِلْمِهٖٓ اِلَّا بِمَا شَآءَ وَسِعَ
كُرْسِيُّهُ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضَ وَ
لَا يَـُٔوْدُهٗ حِفْظُهُمَا وَهُوَ الْعَلِيُّ
الْعَظِيْمُ ﴿٢٥٥﴾

لَآ اِكْرَاهَ فِي الدِّيْنِ قَدْ تَّبَيَّنَ
الرُّشْدُ مِنَ الْغَيِّ فَمَنْ يَّكْفُرْ
بِالطَّاغُوْتِ وَيُؤْمِنْ بِاللّٰهِ فَقَدِ
اسْتَمْسَكَ بِالْعُرْوَةِ الْوُثْقٰى
لَا انْفِصَامَ لَهَا وَاللّٰهُ سَمِيْعٌ
عَلِيْمٌ ﴿٢٥٦﴾

اَللّٰهُ وَلِيُّ الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا يُخْرِجُهُمْ
مِّنَ الظُّلُمٰتِ اِلَى النُّوْرِ وَالَّذِيْنَ
كَفَرُوْٓا اَوْلِيٰٓـُٔهُمُ الطَّاغُوْتُ يُخْرِجُوْنَهُمْ
مِّنَ النُّوْرِ اِلَى الظُّلُمٰتِ اُولٰٓئِكَ اَصْحٰبُ
ع النَّارِ هُمْ فِيْهَا خٰلِدُوْنَ ﴿٢٥٧﴾

اَلَمْ تَرَ اِلَى الَّذِيْ حَآجَّ اِبْرٰهٖمَ
فِيْ رَبِّهٖٓ اَنْ اٰتٰىهُ اللّٰهُ الْمُلْكَ اِذْ

ने कहा कि मेरा रब वो है कि जिलाता और मारता है, बोला मैं जिलाता और मारता हूँ इब्राहीम ने फ़रमाया तो अल्लाह सूरज को लाता है पूरब (मशरिक़) से तू उसको पच्छिम (मग़रिब) से ले आ तो होश उड़ गए काफ़िर के और अल्लाह राह नहीं दिखाता ज़ालिमों को।

قَالَ إِبْرٰهِيمُ رَبِّيَ الَّذِي يُحْيِي وَ
يُمِيتُ قَالَ أَنَا أُحْيِي وَ أُمِيتُ قَالَ
إِبْرٰهِيمُ فَإِنَّ اللّٰهَ يَأْتِي بِالشَّمْسِ
مِنَ الْمَشْرِقِ فَأْتِ بِهَا مِنَ
الْمَغْرِبِ فَبُهِتَ الَّذِي كَفَرَ وَ اللّٰهُ
لَا يَهْدِي الْقَوْمَ الظّٰلِمِينَ ﴿٢٥٨﴾

२५९. या उसकी तरह जो गुज़रा एक बस्ती पर और वो ढई (मसमार हुई) पड़ी थी अपनी छतों पर बोला इसे क्यों कर जिलाएगा अल्लाह इसकी मौत के बाद, तो अल्लाह ने उसे मुर्दा रखा सौ बरस, फिर ज़िन्दा कर दिया फ़रमाया तू यहाँ कितना ठहरा अर्ज़ की दिन भर ठहरा हूँगा या कुछ कम। फ़रमाया नहीं तुझे सौ बरस गुज़र गए, और अपने खाने और पानी को देख कि अब तक-बू-न लाया और अपने गधे को देख कि जिसकी हड्डियाँ तक सलामत न रहीं और ये इसलिए कि तुझे हम लोगों के वास्ते निशानी करें और इन हड्डियों को देख क्यों कर हम इन्हें उठान देते फिर इन्हें गोश्त पहनाते है जब यह मुआमला उसपर ज़ाहिर हो गया बोला मै खूब जानता हूँ कि अल्लाह सब कुछ कर सकता है।

أَوْ كَالَّذِي مَرَّ عَلٰى قَرْيَةٍ وَّهِيَ
خَاوِيَةٌ عَلٰى عُرُوشِهَا قَالَ أَنّٰى
يُحْيِي هٰذِهِ اللّٰهُ بَعْدَ مَوْتِهَا
فَأَمَاتَهُ اللّٰهُ مِائَةَ عَامٍ ثُمَّ بَعَثَهُ
قَالَ كَمْ لَبِثْتَ قَالَ لَبِثْتُ يَوْمًا
أَوْ بَعْضَ يَوْمٍ قَالَ بَلْ لَّبِثْتَ
مِائَةَ عَامٍ فَانْظُرْ إِلٰى طَعَامِكَ
وَشَرَابِكَ لَمْ يَتَسَنَّهْ وَانْظُرْ إِلٰى
حِمَارِكَ وَلِنَجْعَلَكَ آيَةً لِّلنَّاسِ
وَانْظُرْ إِلَى الْعِظَامِ كَيْفَ نُنْشِزُهَا
ثُمَّ نَكْسُوهَا لَحْمًا فَلَمَّا تَبَيَّنَ لَهُ
قَالَ أَعْلَمُ أَنَّ اللّٰهَ عَلٰى كُلِّ
شَيْءٍ قَدِيرٌ ﴿٢٥٩﴾

२६०. और जब अर्ज़ की इब्राहीम ने ऐ रब मेरे मुझे दिखा दे, तू क्यो कर मुर्दे जिलाएगा। फ़रमाया क्या तुझे यकीन नही अर्ज़ की यक़ीन क्यो नही मगर ये चाहता हूँ कि मेरे दिल को क़रार आजाए। फ़रमाया तो अच्छा चार परिंदे लेकर अपने साथ हिला ले, फिर उनका एक एक टुकड़ा हर पहाड़ पर रख दे। फिर उन्हे बुला वो तेरे पास चले आएँगे पाँव से दौड़ते और जान रख कि अल्लाह ग़ालिब हिकमत वाला है।

**रुकूअ ३६**

२६१. उनकी कहावत जो अपने माल अल्लाह की राह मे ख़र्च करते है उस दाने की तरह जिस ने उगाई सात बाले हर बाल में सौ दाने और अल्लाह इससे भी ज्यादा बढ़ाए जिसके लिए चाहे और अल्लाह वुसअत वाला इल्म वाला है।

२६२. वो जो अपने माल अल्लाह की राह में ख़र्च करते हैं, फिर दिए पीछे न एहसान रखें न तकलीफ़ दें उनका नेग (इनआ़म) उनके रब के पास है और उन्हें न कुछ अंदेशा हो न कुछ ग़म।

२६३. अच्छी बात कहना और

وَإِذْ قَالَ إِبْرَٰهِـۧمُ رَبِّ أَرِنِى كَيْفَ
تُحْىِ ٱلْمَوْتَىٰ ۖ قَالَ أَوَلَمْ تُؤْمِن ۖ
قَالَ بَلَىٰ وَلَٰكِن لِّيَطْمَئِنَّ قَلْبِى ۖ
قَالَ فَخُذْ أَرْبَعَةً مِّنَ ٱلطَّيْرِ
فَصُرْهُنَّ إِلَيْكَ ثُمَّ ٱجْعَلْ عَلَىٰ
كُلِّ جَبَلٍ مِّنْهُنَّ جُزْءًا ثُمَّ
ٱدْعُهُنَّ يَأْتِينَكَ سَعْيًا ۚ وَٱعْلَمْ أَنَّ
ع ٱللَّهَ عَزِيزٌ حَكِيمٌ ﴿٢٦٠﴾

مَّثَلُ ٱلَّذِينَ يُنفِقُونَ أَمْوَٰلَهُمْ
فِى سَبِيلِ ٱللَّهِ كَمَثَلِ حَبَّةٍ أَنۢبَتَتْ
سَبْعَ سَنَابِلَ فِى كُلِّ سُنۢبُلَةٍ مِّا۟ئَةُ
حَبَّةٍ ۗ وَٱللَّهُ يُضَٰعِفُ لِمَن يَشَآءُ ۗ
وَٱللَّهُ وَٰسِعٌ عَلِيمٌ ﴿٢٦١﴾

ٱلَّذِينَ يُنفِقُونَ أَمْوَٰلَهُمْ فِى
سَبِيلِ ٱللَّهِ ثُمَّ لَا يُتْبِعُونَ مَآ
أَنفَقُوا۟ مَنًّا وَلَآ أَذًى ۙ لَّهُمْ أَجْرُهُمْ
عِندَ رَبِّهِمْ وَلَا خَوْفٌ عَلَيْهِمْ
وَلَا هُمْ يَحْزَنُونَ ﴿٢٦٢﴾

قَوْلٌ مَّعْرُوفٌ وَمَغْفِرَةٌ خَيْرٌ

दरगुज़र करना उस ख़ैरात से बेहतर है जिसके बाद सताना हो और अल्लाह बे परवाह हिल्म वाला है।

२६४. ऐ ईमानवालो अपने सदक़े बातिल न करदो एहसान रखकर और ईज़ा देकर उसकी तरह जो अपना माल लोगों के दिखावे के लिए ख़र्च करे और अल्लाह और क़यामत पर ईमान न लाए तो उसकी कहावत ऐसी है जैसे एक चट्टान कि उसपर मिट्टी है अब उसपर ज़ोर का पानी पड़ा जिसने उसे निरा पत्थर कर छोड़ा। अपनी कमाई से किसी चीज़ पर क़ाबू न पाएँगे और अल्लाह काफ़िरों को राह नहीं देता।

२६५. और उनकी कहावत जो अपने माल अल्लाह की रज़ा चाहने में ख़र्च करते हैं और अपने दिल जमाने को उस बाग़ की सी है जो भोड़ (रेतली ज़मीन) पर हो, उस पर ज़ोर का पानी पड़ा तो दूने मेवे लाया। फिर अगर ज़ोर का मेंह उसे न पहुंचे तो ओस काफ़ी है और अल्लाह तुम्हारे काम देख रहा है।

२६६. क्या तुममें कोई उसे पसंद रखेगा कि उसके पास एक बाग़ हो

مِّنْ صَدَقَةٍ يَّتْبَعُهَآ اَذًى ؕ وَاللّٰهُ
غَنِىٌّ حَلِيْمٌ ﴿٢٦٣﴾
يٰۤاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا لَا تُبْطِلُوْا
صَدَقٰتِكُمْ بِالْمَنِّ وَالْاَذٰى كَالَّذِىْ
يُنْفِقُ مَالَهٗ رِئَآءَ النَّاسِ وَلَا
يُؤْمِنُ بِاللّٰهِ وَالْيَوْمِ الْاٰخِرِ ؕ
فَمَثَلُهٗ كَمَثَلِ صَفْوَانٍ عَلَيْهِ تُرَابٌ
فَاَصَابَهٗ وَابِلٌ فَتَرَكَهٗ صَلْدًا ؕ
لَا يَقْدِرُوْنَ عَلٰى شَىْءٍ مِّمَّا كَسَبُوْا ؕ
وَاللّٰهُ لَا يَهْدِى الْقَوْمَ الْكٰفِرِيْنَ ﴿٢٦٤﴾
وَمَثَلُ الَّذِيْنَ يُنْفِقُوْنَ اَمْوَالَهُمُ
ابْتِغَآءَ مَرْضَاتِ اللّٰهِ وَتَثْبِيْتًا
مِّنْ اَنْفُسِهِمْ كَمَثَلِ جَنَّةٍۭ بِرَبْوَةٍ
اَصَابَهَا وَابِلٌ فَاٰتَتْ اُكُلَهَا
ضِعْفَيْنِ ۚ فَاِنْ لَّمْ يُصِبْهَا وَابِلٌ
فَطَلٌّ ؕ وَاللّٰهُ بِمَا تَعْمَلُوْنَ
بَصِيْرٌ ﴿٢٦٥﴾
اَيَوَدُّ اَحَدُكُمْ اَنْ تَكُوْنَ لَهٗ
جَنَّةٌ مِّنْ نَّخِيْلٍ وَّاَعْنَابٍ تَجْرِىْ

खजूरों और अंगूरों का, जिस के नीचे नदियाँ बहतीं, उसके लिए उसमें हर क़िस्म के फलों से है और उसे बुढ़ापा आया और उसके नातवाँ बच्चे हैं, तो आया उसपर एक बगोला जिस में आग थी तो जल गया, ऐसा ही बयान करता है अल्लाह तुम से अपनी आयतें कि कहीं तुम ध्यान लगाओ।

**रुकूअ ३७**

२६७. ऐ ईमान वालो अपनी पाक कमाइयों में से कुछ दो और उसमें से जो हमने तुम्हारे लिए ज़मीन से निकाला और ख़ास नाक़िस का इरादा न करो कि दो, तो उसमें से और तुम्हें मिले तो न लोगे जब तक उसमें चश्मपोशी न करो और जान रखो कि अल्लाह बे परवाह सराहा गया है।

२६८. शैतान तुम्हें अंदेशा दिलाता है मोहताजी का और हुक्म देता है बे हयाई का और अल्लाह तुमसे वअ़दा फ़रमाता है बख़्शिश और फ़ज़्ल का और अल्लाह वुसअ़त वाला इल्म वाला है।

२६९. अल्लाह हिकमत देता है, जिसे चाहे और जिसे हिकमत मिली उसे बहुत भलाई मिली और नसीहत नहीं मानते मगर अक़्ल वाले।

مِنْ تَحْتِهَا الْاَنْهٰرُ ۙ لَهٗ فِيْهَا مِنْ
كُلِّ الثَّمَرٰتِ ۙ وَاَصَابَهُ الْكِبَرُ وَلَهٗ
ذُرِّيَّةٌ ضُعَفَآءُ ۚۖ فَاَصَابَهَآ اِعْصَارٌ
فِيْهِ نَارٌ فَاحْتَرَقَتْ ؕ كَذٰلِكَ
يُبَيِّنُ اللّٰهُ لَكُمُ الْاٰيٰتِ لَعَلَّكُمْ
تَتَفَكَّرُوْنَ ﴿٢٦٦﴾ ع

يٰۤاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْۤا اَنْفِقُوْا مِنْ
طَيِّبٰتِ مَا كَسَبْتُمْ وَمِمَّاۤ اَخْرَجْنَا
لَكُمْ مِّنَ الْاَرْضِ ۪ وَلَا تَيَمَّمُوا
الْخَبِيْثَ مِنْهُ تُنْفِقُوْنَ وَلَسْتُمْ
بِاٰخِذِيْهِ اِلَّاۤ اَنْ تُغْمِضُوْا فِيْهِ ؕ
وَاعْلَمُوْۤا اَنَّ اللّٰهَ غَنِيٌّ حَمِيْدٌ ﴿٢٦٧﴾

اَلشَّيْطٰنُ يَعِدُكُمُ الْفَقْرَ وَ
يَاْمُرُكُمْ بِالْفَحْشَآءِ ۚ وَاللّٰهُ يَعِدُكُمْ
مَّغْفِرَةً مِّنْهُ وَفَضْلًا ؕ وَاللّٰهُ
وَاسِعٌ عَلِيْمٌ ﴿٢٦٨﴾ ۖ ۙ

يُّؤْتِى الْحِكْمَةَ مَنْ يَّشَآءُ ۚ وَمَنْ
يُّؤْتَ الْحِكْمَةَ فَقَدْ اُوْتِىَ خَيْرًا كَثِيْرًا ؕ
وَمَا يَذَّكَّرُ اِلَّاۤ اُولُوا الْاَلْبَابِ ﴿٢٦٩﴾

२७०. और तुम जो ख़र्च करो या मन्नत मानो अल्लाह को उसकी ख़बर है और ज़ालिमों का कोई मददगार नहीं।

२७१. अगर ख़ैरात एअलानिया दो तो वो क्या ही अच्छी बात है और अगर छुपाकर फ़कीरों को दो ये तुम्हारे लिए सबसे बेहतर है और उसमें तुम्हारे कुछ गुनाह घटेंगे और अल्लाह को तुम्हारे कामों की ख़बर है।

२७२. उन्हे राह देना तुम्हारे ज़िम्मे लाज़िम नहीं, हां अल्लाह राह देता है जिसे चाहता है और तुम जो अच्छी चीज़ दो तो तुम्हारा ही भला है और तुम्हें ख़र्च करना मुनासिब नहीं मगर अल्लाह की मरज़ी चाहने के लिए और जो माल दो तुम्हें पूरा मिलेगा और नुक़्सान न दिए जाओगे।

२७३. उन फ़कीरों के लिए जो राहे खुदा में रोके गए, ज़मीन में चल नहीं सकते नादान उन्हे तवगर समझे बचने के सबब तू उन्हें उनकी सूरत से पहचान लेगा लोगों से सवाल नहीं करते कि गिड़गिड़ाना पड़े और तुम जो ख़ैरात करो अल्लाह उसे जानता है।

وَمَآ اَنْفَقْتُمْ مِّنْ نَّفَقَةٍ اَوْ نَذَرْتُمْ مِّنْ نَّذْرٍ فَاِنَّ اللّٰهَ يَعْلَمُهٗ ؕ وَمَا لِلظّٰلِمِيْنَ مِنْ اَنْصَارٍ ﴿۲۷۰﴾

اِنْ تُبْدُوا الصَّدَقٰتِ فَنِعِمَّا هِيَ ۚ وَاِنْ تُخْفُوْهَا وَتُؤْتُوْهَا الْفُقَرَآءَ فَهُوَ خَيْرٌ لَّكُمْ ؕ وَيُكَفِّرُ عَنْكُمْ مِّنْ سَيِّاٰتِكُمْ ؕ وَاللّٰهُ بِمَا تَعْمَلُوْنَ خَبِيْرٌ ﴿۲۷۱﴾

لَيْسَ عَلَيْكَ هُدٰىهُمْ وَلٰكِنَّ اللّٰهَ يَهْدِيْ مَنْ يَّشَآءُ ؕ وَمَا تُنْفِقُوْا مِنْ خَيْرٍ فَلِاَنْفُسِكُمْ ؕ وَمَا تُنْفِقُوْنَ اِلَّا ابْتِغَآءَ وَجْهِ اللّٰهِ ؕ وَمَا تُنْفِقُوْا مِنْ خَيْرٍ يُّوَفَّ اِلَيْكُمْ وَاَنْتُمْ لَا تُظْلَمُوْنَ ﴿۲۷۲﴾

لِلْفُقَرَآءِ الَّذِيْنَ اُحْصِرُوْا فِيْ سَبِيْلِ اللّٰهِ لَا يَسْتَطِيْعُوْنَ ضَرْبًا فِي الْاَرْضِ يَحْسَبُهُمُ الْجَاهِلُ اَغْنِيَآءَ مِنَ التَّعَفُّفِ ۚ تَعْرِفُهُمْ بِسِيْمٰهُمْ ۚ لَا يَسْـَٔلُوْنَ النَّاسَ اِلْحَافًا ؕ وَمَا تُنْفِقُوْا مِنْ خَيْرٍ فَاِنَّ اللّٰهَ بِهٖ عَلِيْمٌ ﴿۲۷۳﴾

**रुकूअ ३८**

الَّذِينَ يُنفِقُونَ أَمْوَالَهُم بِاللَّيْلِ
وَالنَّهَارِ سِرًّا وَعَلَانِيَةً فَلَهُمْ
أَجْرُهُمْ عِندَ رَبِّهِمْ وَلَا خَوْفٌ
عَلَيْهِمْ وَلَا هُمْ يَحْزَنُونَ ۝٢٧٤

२७४. वो जो अपने माल ख़ैरात करते है रात में और दिन में, छुपे और ज़ाहिर। उनके लिए उनका नेग (इनआम, हिस्सा) है उनके रब के पास उनको न कुछ अंदेशा हो न कुछ ग़म।

الَّذِينَ يَأْكُلُونَ الرِّبَا لَا يَقُومُونَ
إِلَّا كَمَا يَقُومُ الَّذِي يَتَخَبَّطُهُ
الشَّيْطَانُ مِنَ الْمَسِّ ۚ ذَٰلِكَ بِأَنَّهُمْ
قَالُوا إِنَّمَا الْبَيْعُ مِثْلُ الرِّبَا ۗ
وَأَحَلَّ اللَّهُ الْبَيْعَ وَحَرَّمَ الرِّبَا ۚ
فَمَن جَاءَهُ مَوْعِظَةٌ مِّن رَّبِّهِ
فَانتَهَىٰ فَلَهُ مَا سَلَفَ وَأَمْرُهُ إِلَى
اللَّهِ ۖ وَمَنْ عَادَ فَأُولَٰئِكَ أَصْحَابُ
النَّارِ ۖ هُمْ فِيهَا خَالِدُونَ ۝٢٧٥

२७५. वो जो सूद खाते है क़यामत के दिन न खड़े होंगे, मगर जैसे खड़ा होता है वो जिसे आसेब ने छूकर मख़बूत बना दिया हो ये इसलिए कि उन्हों ने कहा बैअ भी तो सूद ही के मानिंद है और अल्लाह ने हलाल किया बैअ को और हराम किया सूद, तो जिसे उसके रब के पास से नसीहत आई और वो बाज़ रहा तो उसे हलाल है जो पहले ले चुका और उसका काम खुदा के सुपुर्द है और जो अब ऐसी हरकत करेगा तो वो दोज़ख़ी है वो उसमें मुद्दतों रहेंगे।

يَمْحَقُ اللَّهُ الرِّبَا وَيُرْبِي الصَّدَقَاتِ ۗ
وَاللَّهُ لَا يُحِبُّ كُلَّ كَفَّارٍ أَثِيمٍ ۝٢٧٦

२७६. अल्लाह हलाक करता है सूद को और बढ़ाता है ख़ैरात को और अल्लाह को पसंद नहीं आता कोई नाशुक्रा बड़ा गुनहगार।

إِنَّ الَّذِينَ آمَنُوا وَعَمِلُوا الصَّالِحَاتِ
وَأَقَامُوا الصَّلَاةَ وَآتَوُا الزَّكَاةَ لَهُمْ
أَجْرُهُمْ عِندَ رَبِّهِمْ وَلَا خَوْفٌ
عَلَيْهِمْ وَلَا هُمْ يَحْزَنُونَ ۝٢٧٧

२७७. बेशक वो जो ईमान लाए और अच्छे काम किए और नमाज़ कायम की और ज़कात दी उनका नेग (इनआम) उनके रब के पास है और न उन्हे कुछ अंदेशा हो, न कुछ ग़म।

२७८. ऐ ईमान वालो अल्लाह से डरो और छोड़ दो जो बाक़ी रह गया है सूद, अगर मुसलमान हो।

२७९. फिर अगर ऐसा न करो तो यक़ीन करलो अल्लाह और अल्लाह के रसूल से लड़ाई का, और अगर तुम तौबा करो तो अपना अस्ल माल लेलो न तुम किसी को नुक़्सान पहुँचाओ न तुम्हें नुक़्सान हो।

२८०. और अगर क़र्ज़दार तंगीवाला है तो उसे मोहलत दो आसानी तक, और क़र्ज़ उसपर बिलकुल छोड़देना तुम्हारे लिए और भला है अगर जानो।

२८१. और डरो उस दिन से जिसमें अल्लाह की तरफ़ फिरोगे और हर जान को उसकी कमाई पूरी भर दी जाएगी और उनपर ज़ुल्म न होगा।

**रुकूअ ३९**

२८२. ऐ ईमान वालो जब तुम एक मुक़र्रर मुद्दत तक किसी दैन का लेन देन करो तो उसे लिख लो और चाहिए कि तुम्हारे दरमियान कोई लिखने वाला ठीक ठीक लिखे और लिखने वाला लिखने से इन्कार न करे जैसा कि उसे अल्लाह ने सिखाया है तो उसे लिख देना चाहिए और जिस पर हक़ आता है वो लिखाता जाए और अल्लाह से डरे जो उस का रब है और हक़ में

يَاأَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا اتَّقُوا اللَّهَ
وَذَرُوا مَا بَقِيَ مِنَ الرِّبَا إِنْ
كُنْتُمْ مُؤْمِنِينَ ٢٧٨

فَإِنْ لَمْ تَفْعَلُوا فَأْذَنُوا بِحَرْبٍ
مِنَ اللَّهِ وَرَسُولِهِ وَإِنْ تُبْتُمْ
فَلَكُمْ رُءُوسُ أَمْوَالِكُمْ لَا تَظْلِمُونَ
وَلَا تُظْلَمُونَ ٢٧٩

وَإِنْ كَانَ ذُو عُسْرَةٍ فَنَظِرَةٌ إِلَى
مَيْسَرَةٍ وَأَنْ تَصَدَّقُوا خَيْرٌ لَكُمْ
إِنْ كُنْتُمْ تَعْلَمُونَ ٢٨٠

وَاتَّقُوا يَوْمًا تُرْجَعُونَ فِيهِ إِلَى
اللَّهِ ثُمَّ تُوَفَّى كُلُّ نَفْسٍ مَا
كَسَبَتْ وَهُمْ لَا يُظْلَمُونَ ٢٨١

يَاأَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا إِذَا تَدَايَنْتُمْ
بِدَيْنٍ إِلَى أَجَلٍ مُسَمًّى فَاكْتُبُوهُ
وَلْيَكْتُبْ بَيْنَكُمْ كَاتِبٌ بِالْعَدْلِ
وَلَا يَأْبَ كَاتِبٌ أَنْ يَكْتُبَ كَمَا
عَلَّمَهُ اللَّهُ فَلْيَكْتُبْ وَلْيُمْلِلِ
الَّذِي عَلَيْهِ الْحَقُّ وَلْيَتَّقِ اللَّهَ

से कुछ रख न छोड़े. फिर जिसपर हक़ आता है अगर बेअक़्ल या नातवाँ हो या लिखा न सके तो उसका वली इन्साफ से लिखाए और दो गवाह करलो अपने मर्दों मे से फिर अगर दो मर्द न हों तो एक मर्द और दो औरतें ऐसे गवाह जिनको पसंद करो कि कही उनमें एक औरत भूले तो उस एक को दूसरी याद दिला दे और गवाह जब बुलाए जाएँ तो आने से इन्कार न करें और उसे भारी न जानों कि दैन छोटा हो या बड़ा उसकी मिआद तक लिखत करलो ये अल्लाह के नज़दीक ज़्यादा इन्साफ की बात है। इसमें गवाही खूब ठीक रहेगी और ये उससे क़रीब है कि तुम्हे शुबह न पड़े मगर ये कि कोई सरे दस्त का सौदा दस्त ब दस्त हो तो उसके न लिखने का तुम पर गुनाह नहीं और जब ख़रीद व फ़रोख़्त करो तो गवाह करलो और न किसी लिखने वाले को ज़रर दिया जाए न गवाह को (या न लिखनेवाला ज़रर दे न गवाह ) और जो तुम ऐसा करो तो ये तुम्हारा फ़िस्क़ होगा और अल्लाह से डरो और अल्लाह तुम्हें सिखाता

رَبَّهٗ وَلَا يَبْخَسْ مِنْهُ شَيْـًٔا ؕ
فَاِنْ كَانَ الَّذِيْ عَلَيْهِ الْحَقُّ
سَفِيْهًا اَوْ ضَعِيْفًا اَوْ لَا يَسْتَطِيْعُ
اَنْ يُّمِلَّ هُوَ فَلْيُمْلِلْ وَلِيُّهٗ
بِالْعَدْلِ ؕ وَاسْتَشْهِدُوْا شَهِيْدَيْنِ
مِنْ رِّجَالِكُمْ ۚ فَاِنْ لَّمْ يَكُوْنَا
رَجُلَيْنِ فَرَجُلٌ وَّامْرَاَتٰنِ مِمَّنْ
تَرْضَوْنَ مِنَ الشُّهَدَآءِ اَنْ
تَضِلَّ اِحْدٰىهُمَا فَتُذَكِّرَ اِحْدٰىهُمَا
الْاُخْرٰى ؕ وَلَا يَاْبَ الشُّهَدَآءُ اِذَا
مَا دُعُوْا ؕ وَلَا تَسْـَٔمُوْٓا اَنْ تَكْتُبُوْهُ
صَغِيْرًا اَوْ كَبِيْرًا اِلٰٓى اَجَلِهٖ ؕ
ذٰلِكُمْ اَقْسَطُ عِنْدَ اللّٰهِ وَاَقْوَمُ
لِلشَّهَادَةِ وَاَدْنٰٓى اَلَّا تَرْتَابُوْٓا
اِلَّآ اَنْ تَكُوْنَ تِجَارَةً حَاضِرَةً
تُدِيْرُوْنَهَا بَيْنَكُمْ فَلَيْسَ عَلَيْكُمْ
جُنَاحٌ اَلَّا تَكْتُبُوْهَا ؕ وَاَشْهِدُوْٓا
اِذَا تَبَايَعْتُمْ ۪ وَلَا يُضَآرَّ كَاتِبٌ
وَّلَا شَهِيْدٌ ۬ وَاِنْ تَفْعَلُوْا فَاِنَّهٗ
فُسُوْقٌۢ بِكُمْ ؕ وَاتَّقُوا اللّٰهَ ؕ

है और अल्लाह सब कुछ जानता है।

२८३. और अगर तुम सफ़र में हो और लिखने वाला न पाओ तो गिरो (रहेन) हो क़ब्ज़े में दिया हुआ और अगर तुम में एक को दूसरे पर इत्मिनान होतो वो जिसे उस ने अमीन समझा था अपनी अमानत अदा कर दे और अल्लाह से डरे जो उसका रब है और गवाही न छुपाओ और जो गवाही छुपाएगा तो अन्दर से उसका दिल गुनहगार है और अल्लाह तुम्हारे कामों को जानता है।

**रुकूअ ४०**

२८४. अल्लाह ही का है जो कुछ आसमानों में है और जो कुछ ज़मीन में है और अगर तुम ज़ाहिर करो जो कुछ तुम्हारे जी में है या छुपाओ अल्लाह तुमसे उसका हिसाब लेगा तो जिसे चाहेगा बख़्शेगा और जिसे चाहेगा सज़ा देगा और अल्लाह हर चीज पर क़ादिर है।

२८५. रसूल ईमान लाया उसपर जो उसके रब के पास से उसपर उतरा और ईमान वाले सबने माना। अल्लाह और उसके फ़रिश्तों और उसकी किताबों और उसके रसूलों को ये कहते हुए कि हम उसके किसी रसूल पर ईमान लाने में फ़र्क़ नहीं

وَيُعَلِّمُكُمُ اللّٰهُ ۗ وَاللّٰهُ بِكُلِّ
شَيْءٍ عَلِيْمٌ ﴿٢٨٢﴾

وَاِنْ كُنْتُمْ عَلٰى سَفَرٍ وَّلَمْ تَجِدُوْا
كَاتِبًا فَرِهٰنٌ مَّقْبُوْضَةٌ ۗ فَاِنْ اَمِنَ
بَعْضُكُمْ بَعْضًا فَلْيُؤَدِّ الَّذِى
اؤْتُمِنَ اَمَانَتَهٗ وَلْيَتَّقِ اللّٰهَ رَبَّهٗ ۗ
وَلَا تَكْتُمُوا الشَّهَادَةَ ۗ وَمَنْ
يَّكْتُمْهَا فَاِنَّهٗۤ اٰثِمٌ قَلْبُهٗ ۗ وَاللّٰهُ
ع بِمَا تَعْمَلُوْنَ عَلِيْمٌ ﴿٢٨٣﴾

لِلّٰهِ مَا فِى السَّمٰوٰتِ وَمَا فِى الْاَرْضِ ۗ
وَاِنْ تُبْدُوْا مَا فِىْۤ اَنْفُسِكُمْ اَوْ
تُخْفُوْهُ يُحَاسِبْكُمْ بِهِ اللّٰهُ ۗ فَيَغْفِرُ
لِمَنْ يَّشَآءُ وَيُعَذِّبُ مَنْ يَّشَآءُ ۗ
وَاللّٰهُ عَلٰى كُلِّ شَيْءٍ قَدِيْرٌ ﴿٢٨٤﴾

اٰمَنَ الرَّسُوْلُ بِمَآ اُنْزِلَ اِلَيْهِ
مِنْ رَّبِّهٖ وَالْمُؤْمِنُوْنَ ۗ كُلٌّ اٰمَنَ
بِاللّٰهِ وَمَلٰٓئِكَتِهٖ وَكُتُبِهٖ وَرُسُلِهٖ ۚ
لَا نُفَرِّقُ بَيْنَ اَحَدٍ مِّنْ رُّسُلِهٖ ۚ
وَقَالُوْا سَمِعْنَا وَاَطَعْنَا ۫ غُفْرَانَكَ

رَبَّنَا وَإِلَيْكَ الْمَصِيرُ ﴿٢٨٥﴾

لَا يُكَلِّفُ اللَّهُ نَفْسًا إِلَّا وُسْعَهَا ۚ لَهَا مَا كَسَبَتْ وَعَلَيْهَا مَا اكْتَسَبَتْ ۗ رَبَّنَا لَا تُؤَاخِذْنَا إِنْ نَسِينَا أَوْ أَخْطَأْنَا ۚ رَبَّنَا وَلَا تَحْمِلْ عَلَيْنَا إِصْرًا كَمَا حَمَلْتَهُ عَلَى الَّذِينَ مِنْ قَبْلِنَا ۚ رَبَّنَا وَلَا تُحَمِّلْنَا مَا لَا طَاقَةَ لَنَا بِهِ ۖ وَاعْفُ عَنَّا وَاغْفِرْ لَنَا وَارْحَمْنَا ۚ أَنْتَ مَوْلَانَا فَانْصُرْنَا عَلَى الْقَوْمِ الْكَافِرِينَ ﴿٢٨٦﴾

करते और अर्ज़ की कि हमने सुना और माना तेरी मुआफी हो ऐ रब हमारे और तेरी ही तरफ़ फिरना है।

२८६. अल्लाह किसी जान पर बोझ नही डालता मगर उसकी ताक़त भर उसका फ़ायदा है जो अच्छा कमाया और उसका नुक़्सान है जो बुराई कमाई ऐ रब हमारे हमें न पकड़ अगर हम भूले या चूकें, ऐ रब हमारे और हम पर भारी बोझ न रख जैसा तूने हमसे अगलों पर रखा था। ऐ रब हमारे और हम पर वो बोझ न डाल जिसकी हमें सहार (बर्दाश्त) न हो और हमें मुआफ फ़रमा दे और बख़्श दे, और हम पर मेहर कर तु हमारा मौला है तो काफ़िरों पर हमें मदद दे।

## सूरए आले-इमरान

*मदनी है और इसमें दोसौ आयतें और बीस रूकूअ है*

سُورَةُ آلِ عِمْرَانَ مَدَنِيَّةٌ وَآيَاتُهَا مِائَتَانِ وَعِشْرُونَ رُكُوعًا

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रूकूअ १**

الم ﴿١﴾ اللَّهُ لَا إِلَٰهَ إِلَّا هُوَ الْحَيُّ الْقَيُّومُ ﴿٢﴾ نَزَّلَ عَلَيْكَ الْكِتَابَ بِالْحَقِّ مُصَدِّقًا لِمَا بَيْنَ يَدَيْهِ وَأَنْزَلَ التَّوْرَاةَ وَالْإِنْجِيلَ ﴿٣﴾ مِنْ قَبْلُ هُدًى لِلنَّاسِ وَأَنْزَلَ

२. अल्लाह है जिसके सिवा किसी की पूजा नहीं आप ज़िन्दा औरों का क़ायम रखने वाला।

३. उसने तुम पर ये सच्ची किताब उतारी अगली किताबों की तस्दीक़ फ़रमाती और उसने इससे पहले तौरेत और इंजील उतारी

४. लोगों को राह दिखाती और

الْفُرْقَانَ ۗ إِنَّ الَّذِينَ كَفَرُوا بِآيَاتِ
اللَّهِ لَهُمْ عَذَابٌ شَدِيدٌ ۗ وَاللَّهُ
عَزِيزٌ ذُو انْتِقَامٍ ④

फ़ैसला उतारा बेशक वो जो अल्लाह की आयतों से मुनकिर हुए उनके लिए सख़्त अज़ाब है, और अल्लाह ग़ालिब बदला लेने वाला है।

إِنَّ اللَّهَ لَا يَخْفَىٰ عَلَيْهِ شَيْءٌ فِي
الْأَرْضِ وَلَا فِي السَّمَاءِ ⑤

५. अल्लाह पर कुछ छुपा नहीं ज़मीन में न आसमान में।

هُوَ الَّذِي يُصَوِّرُكُمْ فِي الْأَرْحَامِ
كَيْفَ يَشَاءُ ۚ لَا إِلَٰهَ إِلَّا هُوَ الْعَزِيزُ
الْحَكِيمُ ⑥

६. वही है कि तुम्हारी तस्वीर बनाता है माओं के पेट में जैसी चाहे उसके सिवा किसी की इबादत नहीं इज़्ज़त वाला हिकमत वाला।

هُوَ الَّذِي أَنْزَلَ عَلَيْكَ الْكِتَابَ
مِنْهُ آيَاتٌ مُحْكَمَاتٌ هُنَّ أُمُّ
الْكِتَابِ وَأُخَرُ مُتَشَابِهَاتٌ ۖ فَأَمَّا
الَّذِينَ فِي قُلُوبِهِمْ زَيْغٌ فَيَتَّبِعُونَ
مَا تَشَابَهَ مِنْهُ ابْتِغَاءَ الْفِتْنَةِ
وَابْتِغَاءَ تَأْوِيلِهِ ۗ وَمَا يَعْلَمُ تَأْوِيلَهُ
إِلَّا اللَّهُ ۗ وَالرَّاسِخُونَ فِي الْعِلْمِ
يَقُولُونَ آمَنَّا بِهِ كُلٌّ مِنْ عِنْدِ
رَبِّنَا ۗ وَمَا يَذَّكَّرُ إِلَّا أُولُو الْأَلْبَابِ ⑦

७. वही है जिस ने तुम पर ये किताब उतारी। इसकी कुछ आयतें साफ़ मअ़ना रखतीं हैं वो किताब की अस्ल हैं और दूसरी वो हैं जिनके मअ़ना में इश्तेबाह है वो जिनके दिलों में कजी है वो इश्तेबाह वाली के पीछे पड़ते हैं गुमराही चाहने और उसका पहलू ढूंढने को, और उसका ठीक पहलू अल्लाह ही को मअलूम है और पुख़्ता इल्म वाले कहते है हम उसपर ईमान लाए सब हमारे रब के पास से है और नसीहत नहीं मानते मगर अक़्ल वाले।

رَبَّنَا لَا تُزِغْ قُلُوبَنَا بَعْدَ إِذْ هَدَيْتَنَا
وَهَبْ لَنَا مِنْ لَدُنْكَ رَحْمَةً ۚ

८. ऐ रब हमारे दिल टेढ़े न कर बाद इसके कि तूने हमें हिदायत दी और हमें अपने पास से रहमत अता

إِنَّكَ أَنتَ الْوَهَّابُ ﴿٨﴾

कर बेशक तू है बड़ा देने वाला।

رَبَّنَا إِنَّكَ جَامِعُ النَّاسِ لِيَوْمٍ
لَّا رَيْبَ فِيهِ ۚ إِنَّ اللَّهَ لَا يُخْلِفُ
الْمِيعَادَ ﴿٩﴾ ع

९. ऐ रब हमारे बेशक तू सब लोगों को जमअ करने वाला है उस दिन के लिए जिसमें कोई शुबह नही बेशक अल्लाह का वअ़दा नहीं बदलता।

**रुकूअ २**

إِنَّ الَّذِينَ كَفَرُوا لَن تُغْنِيَ عَنْهُمْ
أَمْوَالُهُمْ وَلَا أَوْلَادُهُم مِّنَ اللَّهِ
شَيْئًا ۖ وَأُولَٰئِكَ هُمْ وَقُودُ النَّارِ ﴿١٠﴾

१०. बेशक वो जो काफ़िर हुए उनके माल और उनकी औलाद अल्लाह से उन्हें कुछ न बचा सकेंगे और वही दोज़ख़ के ईंधन हैं।

كَدَأْبِ آلِ فِرْعَوْنَ وَالَّذِينَ مِن
قَبْلِهِمْ ۚ كَذَّبُوا بِآيَاتِنَا فَأَخَذَهُمُ
اللَّهُ بِذُنُوبِهِمْ ۗ وَاللَّهُ شَدِيدُ
الْعِقَابِ ﴿١١﴾

११. जैसे फ़िरऔन वालों और उनसे अगलों का तरीक़ा उन्होंने हमारी आयतें झुठलाईं तो अल्लाह ने उनके गुनाहों पर उनको पकड़ा और अल्लाह का अज़ाब सख़्त।

قُل لِّلَّذِينَ كَفَرُوا سَتُغْلَبُونَ
وَتُحْشَرُونَ إِلَىٰ جَهَنَّمَ ۚ وَبِئْسَ
الْمِهَادُ ﴿١٢﴾

१२. फ़रमा दो काफ़िरों से कोई दम जाता है कि तुम मग़लूब होगे और दोज़ख़ की तरफ़ हाँके जाओगे और वो बहुत ही बुरा बिछौना।

قَدْ كَانَ لَكُمْ آيَةٌ فِي فِئَتَيْنِ
الْتَقَتَا ۖ فِئَةٌ تُقَاتِلُ فِي سَبِيلِ
اللَّهِ وَأُخْرَىٰ كَافِرَةٌ يَرَوْنَهُم
مِّثْلَيْهِمْ رَأْيَ الْعَيْنِ ۚ وَاللَّهُ يُؤَيِّدُ
بِنَصْرِهِ مَن يَشَاءُ ۗ إِنَّ فِي ذَٰلِكَ

१३. बेशक तुम्हारे लिए निशानी थी दो गिरोहों में जो आपस मे भिड़ पड़े। एक जत्था अल्लाह की राह में लड़ता और दुसरा काफ़िर कि उन्हे आँखों देखा अपने से दूना समझें और अल्लाह अपनी मदद से ज़ोर देता है जिसे चाहता है बेशक इस में अक़्लमंदों

की इबादत नहीं इज्जत वाला हिकमत वाला।

१९. बेशक अल्लाह के यहाँ इस्लाम ही दीन है और फूट में न पड़े किताबी, मगर बाद इसके कि उन्हें इल्म आ चूका अपने दिलों की जलन से और जो अल्लाह की आयतों का मुन्किर हो तो बेशक अल्लाह जल्द हिसाब लेने वाला है।

२०. फिर ऐ महबूब अगर वो तुमसे हुज्जत करें तो फ़रमा दो मैं अपना मुँह अल्लाह के हुज़ूर झुकाए हूँ और जो मेरे पैरो हुए और किताबियों और अनपढ़ों से फ़रमाओ क्या तुमने गरदन रखी पस अगर वो गरदन रखें जब तो राह पा गए और अगर मुँह फेरें तो तुम पर तो यही हुक्म पहुँचा देना है और अल्लाह बन्दों को देख रहा है।

**रुकूअ ३**

२१. वो जो अल्लाह की आयतों से मुन्किर होते और पैग़म्बरों को नाहक़ शहीद करते और इन्साफ़ का हुक्म करने वालों को क़त्ल करते है उन्हें खुशख़बरी दो दर्दनाक अज़ाब की ।

२२. ये हैं वो जिनके अअ़्माल अकारत गए दुनिया व आख़ेरत में और उनका कोई

بِالْقِسْطِ ۭ لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ الْعَزِيْزُ
الْحَكِيْمُ ﴿١٨﴾

اِنَّ الدِّيْنَ عِنْدَ اللّٰهِ الْاِسْلَامُ ۣ
وَمَا اخْتَلَفَ الَّذِيْنَ اُوْتُوا الْكِتٰبَ
اِلَّا مِنْۢ بَعْدِ مَا جَآءَهُمُ الْعِلْمُ
بَغْيًۢا بَيْنَهُمْ ۭ وَمَنْ يَّكْفُرْ بِاٰيٰتِ اللّٰهِ
فَاِنَّ اللّٰهَ سَرِيْعُ الْحِسَابِ ﴿١٩﴾

فَاِنْ حَآجُّوْكَ فَقُلْ اَسْلَمْتُ وَجْهِيَ
لِلّٰهِ وَمَنِ اتَّبَعَنِ ۭ وَقُلْ لِّلَّذِيْنَ
اُوْتُوا الْكِتٰبَ وَالْاُمِّيّٖنَ ءَاَسْلَمْتُمْ ۭ
فَاِنْ اَسْلَمُوْا فَقَدِ اهْتَدَوْا ۚ وَاِنْ
تَوَلَّوْا فَاِنَّمَا عَلَيْكَ الْبَلٰغُ ۭ وَاللّٰهُ
بَصِيْرٌۢ بِالْعِبَادِ ﴿٢٠﴾

اِنَّ الَّذِيْنَ يَكْفُرُوْنَ بِاٰيٰتِ اللّٰهِ وَ
يَقْتُلُوْنَ النَّبِيّٖنَ بِغَيْرِ حَقٍّ ۙ وَّيَقْتُلُوْنَ
الَّذِيْنَ يَاْمُرُوْنَ بِالْقِسْطِ مِنَ
النَّاسِ ۙ فَبَشِّرْهُمْ بِعَذَابٍ اَلِيْمٍ ﴿٢١﴾

اُولٰۗىِٕكَ الَّذِيْنَ حَبِطَتْ اَعْمَالُهُمْ
فِي الدُّنْيَا وَالْاٰخِرَةِ ۡ وَمَا لَهُمْ

مِّنْ نّٰصِرِيْنَ ﴿٢٢﴾

मददगार नहीं।

اَلَمْ تَرَ اِلَى الَّذِيْنَ اُوْتُوْا نَصِيْبًا مِّنَ الْكِتٰبِ يُدْعَوْنَ اِلٰى كِتٰبِ اللّٰهِ لِيَحْكُمَ بَيْنَهُمْ ثُمَّ يَتَوَلّٰى فَرِيْقٌ مِّنْهُمْ وَهُمْ مُّعْرِضُوْنَ ﴿٢٣﴾

२३. क्या तुमने उन्हें न देखा जिन्हें किताब का एक हिस्सा मिला किताबुल्लाह की तरफ़ बुलाए जाते हैं कि वो उनका फ़ैसला करे फिर इनमें का एक गिरोह उससे रूगरदाँ होकर फिर जाता है।

ذٰلِكَ بِاَنَّهُمْ قَالُوْا لَنْ تَمَسَّنَا النَّارُ اِلَّآ اَيَّامًا مَّعْدُوْدٰتٍ وَّغَرَّهُمْ فِيْ دِيْنِهِمْ مَّا كَانُوْا يَفْتَرُوْنَ ﴿٢٤﴾

२४. यह जुरअत उन्हें इसलिए हुई कि वो कहते हैं हरगिज़ हमें आग न छुएगी मगर गिन्ती के दिनों और उनके दीन में उन्हें फ़रेब दिया उस झूठ ने जो बाँधते थे।

فَكَيْفَ اِذَا جَمَعْنٰهُمْ لِيَوْمٍ لَّا رَيْبَ فِيْهِ وَوُفِّيَتْ كُلُّ نَفْسٍ مَّا كَسَبَتْ وَهُمْ لَا يُظْلَمُوْنَ ﴿٢٥﴾

२५. तो कैसी होगी जब हम उन्हें इकट्ठा करेंगे उस दिन के लिए जिसमें शक नहीं और हर जान को उसकी कमाई पूरी भर (बिल्कुल पूरी) दी जाएगी और उनपर ज़ुल्म न होगा।

قُلِ اللّٰهُمَّ مٰلِكَ الْمُلْكِ تُؤْتِي الْمُلْكَ مَنْ تَشَآءُ وَتَنْزِعُ الْمُلْكَ مِمَّنْ تَشَآءُ وَتُعِزُّ مَنْ تَشَآءُ وَتُذِلُّ مَنْ تَشَآءُ بِيَدِكَ الْخَيْرُ اِنَّكَ عَلٰى كُلِّ شَيْءٍ قَدِيْرٌ ﴿٢٦﴾

२६. यूँ अर्ज़ कर ऐ अल्लाह मुल्क के मालिक, तू जिसे चाहे सलतनत दे और जिससे चाहे सलतनत छीन ले और जिसे चाहे इज़्ज़त दे और जिसे चाहे ज़िल्लत दे सारी भलाई तेरे ही हाथ है बेशक तू सब कुछ कर सकता है।

تُوْلِجُ الَّيْلَ فِي النَّهَارِ وَتُوْلِجُ النَّهَارَ فِي الَّيْلِ وَتُخْرِجُ الْحَيَّ مِنَ الْمَيِّتِ وَتُخْرِجُ الْمَيِّتَ مِنَ الْحَيِّ

२७. तू दिन का हिस्सा रात में डाले और रात का हिस्सा दिन में डाले और मुर्दा से ज़िन्दा निकाले और ज़िन्दा

وَتَرْزُقُ مَنْ تَشَاءُ بِغَيْرِ حِسَابٍ ﴿٢٧﴾

से मुर्दा निकाले और जिसे चाहे बे गिन्ती दे।

لَا يَتَّخِذِ الْمُؤْمِنُونَ الْكَافِرِينَ أَوْلِيَاءَ مِنْ دُونِ الْمُؤْمِنِينَ ۖ وَمَنْ يَفْعَلْ ذَٰلِكَ فَلَيْسَ مِنَ اللَّهِ فِي شَيْءٍ إِلَّا أَنْ تَتَّقُوا مِنْهُمْ تُقَاةً ۗ وَيُحَذِّرُكُمُ اللَّهُ نَفْسَهُ ۗ وَإِلَى اللَّهِ الْمَصِيرُ ﴿٢٨﴾

२८. मुसलमान काफ़िरो को अपना दोस्त न बना लें मुसलमानो के सिवा और जो ऐसा करेगा उसे अल्लाह से कुछ इलाक़ा न रहा मगर ये कि तुम उनसे कुछ डरो और अल्लाह तुम्हे अपने ग़ज़ब से डराता है और अल्लाह ही की तरफ़ फिरना है।

قُلْ إِنْ تُخْفُوا مَا فِي صُدُورِكُمْ أَوْ تُبْدُوهُ يَعْلَمْهُ اللَّهُ ۗ وَيَعْلَمُ مَا فِي السَّمَاوَاتِ وَمَا فِي الْأَرْضِ ۗ وَاللَّهُ عَلَىٰ كُلِّ شَيْءٍ قَدِيرٌ ﴿٢٩﴾

२९. तुम फ़रमा दो कि अगर तुम अपने जी की बात छुपाओ या ज़ाहिर करो, अल्लाह को सब मअलूम है और जानता है जो कुछ आसमानों मे है और जो कुछ ज़मीन मे है और हर चीज़ पर अल्लाह का क़ाबू है।

يَوْمَ تَجِدُ كُلُّ نَفْسٍ مَا عَمِلَتْ مِنْ خَيْرٍ مُحْضَرًا ۛ وَمَا عَمِلَتْ مِنْ سُوءٍ تَوَدُّ لَوْ أَنَّ بَيْنَهَا وَبَيْنَهُ أَمَدًا بَعِيدًا ۗ وَيُحَذِّرُكُمُ اللَّهُ نَفْسَهُ ۗ وَاللَّهُ رَءُوفٌ بِالْعِبَادِ ﴿٣٠﴾ ع

३०. जिस दिन हर जान ने जो भला काम किया हाज़िरी पाएगी और जो बुरा काम किया उम्मीद करेगी काश मुझमे और इसमे दूर का फ़ासला होता और अल्लाह तुम्हें अपने अज़ाब से डराता है और अल्लाह बन्दो पर मेहरबान है।

**रुकूअ ४**

قُلْ إِنْ كُنْتُمْ تُحِبُّونَ اللَّهَ فَاتَّبِعُونِي يُحْبِبْكُمُ اللَّهُ وَيَغْفِرْ لَكُمْ ذُنُوبَكُمْ ۗ وَاللَّهُ غَفُورٌ رَحِيمٌ ﴿٣١﴾

३१. ऐ महबूब तुम फ़रमा दो कि लोगो अगर तुम अल्लाह को दोस्त रखते हो तो मेरे फ़रमॉबरदार हो जाओ अल्लाह तुम्हे दोस्त रखेगा और तुम्हारे गुनाह बख़्श देगा और अल्लाह बख़्शने वाला मेहरबान है।

قُلْ اَطِيْعُوا اللّٰهَ وَالرَّسُوْلَ ۚ فَاِنْ
تَوَلَّوْا فَاِنَّ اللّٰهَ لَا يُحِبُّ الْكٰفِرِيْنَ ﴿٣٢﴾

३२. तुम फ़रमादो कि हुक्म मानो अल्लाह और रसूल का फिर अगर वो मुँह फेरे तो अल्लाह को ख़ुश नहीं आते काफ़िर।

اِنَّ اللّٰهَ اصْطَفٰۤى اٰدَمَ وَ نُوْحًا وَّ
اٰلَ اِبْرٰهِيْمَ وَ اٰلَ عِمْرٰنَ عَلَى
الْعٰلَمِيْنَ ﴿٣٣﴾

३३. बेशक अल्लाह ने चुन लिया आदम और नूह और इब्राहीम की आल और इमरान की आल को सारे जहान से।

ذُرِّيَّةً بَعْضُهَا مِنْۢ بَعْضٍ ۗ وَ اللّٰهُ
سَمِيْعٌ عَلِيْمٌ ﴿٣٤﴾

३४. ये एक नस्ल है एक दूसरे से और अल्लाह सुनता जानता है।

اِذْ قَالَتِ امْرَاَتُ عِمْرٰنَ رَبِّ اِنِّيْ
نَذَرْتُ لَكَ مَا فِيْ بَطْنِيْ مُحَرَّرًا
فَتَقَبَّلْ مِنِّيْ ۚ اِنَّكَ اَنْتَ السَّمِيْعُ
الْعَلِيْمُ ﴿٣٥﴾

३५. जब इमरान की बीबी ने अर्ज़ की ऐ रब मेरे मैं तेरे लिए मन्नत मानती हुँ जो मेरे पेट में है कि ख़ालिस तेरी ही ख़िदमत में रहे तो तू मुझसे कुबूल करले। बेशक तू ही है सुनता जानता।

فَلَمَّا وَضَعَتْهَا قَالَتْ رَبِّ اِنِّيْ
وَضَعْتُهَاۤ اُنْثٰى ۗ وَ اللّٰهُ اَعْلَمُ بِمَا
وَضَعَتْ ۗ وَ لَيْسَ الذَّكَرُ كَالْاُنْثٰى ۚ
وَ اِنِّيْ سَمَّيْتُهَا مَرْيَمَ وَ اِنِّيْۤ اُعِيْذُهَا
بِكَ وَ ذُرِّيَّتَهَا مِنَ الشَّيْطٰنِ
الرَّجِيْمِ ﴿٣٦﴾

३६. फिर जब उसे जना बोली ऐ रब मेरे ये तो मैने लड़की जनी और अल्लाह को ख़ूब मालूम है जो कुछ वो जनी और वो लड़का जो उसने मांगा इस लड़की सा नहीं और मैं ने उसका नाम मरियम रखा और मै उसे और उसकी औलाद को तेरी पनाह में देती हूँ रान्दे हुए शैतान से।

فَتَقَبَّلَهَا رَبُّهَا بِقَبُوْلٍ حَسَنٍ وَّ
اَنْۢبَتَهَا نَبَاتًا حَسَنًا ۙ وَّ كَفَّلَهَا

३७. तो उसे उसके रब ने अच्छी तरह क़ुबूल किया और उसे अच्छा परवान चढ़ाया और उसे ज़करिया की

زَكَرِيَّا ۚ كُلَّمَا دَخَلَ عَلَيْهَا زَكَرِيَّا
الْمِحْرَابَ وَجَدَ عِنْدَهَا رِزْقًا ۖ قَالَ
يَا مَرْيَمُ أَنَّىٰ لَكِ هَٰذَا ۖ قَالَتْ هُوَ
مِنْ عِنْدِ اللَّهِ ۖ إِنَّ اللَّهَ يَرْزُقُ
مَنْ يَشَاءُ بِغَيْرِ حِسَابٍ ﴿٣٧﴾

निगेहबानी में दिया जब ज़करिया उसके पास उसकी नमाज़ पढ़ने की जगह जाते उसके पास नया रिज़्क़ पाते कहा ऐ मरियम यह तेरे पास कहाँ से आया बोली वो अल्लाह के पाससे है बेशक अल्लाह जिसे चाहे बे गिन्ती दे।

هُنَالِكَ دَعَا زَكَرِيَّا رَبَّهُ ۖ قَالَ رَبِّ
هَبْ لِي مِنْ لَدُنْكَ ذُرِّيَّةً طَيِّبَةً ۖ
إِنَّكَ سَمِيعُ الدُّعَاءِ ﴿٣٨﴾

३८. यहाँ पुकारा ज़करिया अपने रब को बोला, ऐ रब मेरे, मुझे अपने पाससे दे सुथरी औलाद बेशक तू ही है दुआ सुनने वाला।

فَنَادَتْهُ الْمَلَائِكَةُ وَهُوَ قَائِمٌ يُصَلِّي
فِي الْمِحْرَابِ أَنَّ اللَّهَ يُبَشِّرُكَ
بِيَحْيَىٰ مُصَدِّقًا بِكَلِمَةٍ مِنَ اللَّهِ
وَسَيِّدًا وَحَصُورًا وَنَبِيًّا مِنَ
الصَّالِحِينَ ﴿٣٩﴾

३९. तो फ़रिश्तों ने उसे आवाज़ दी और वो अपनी नमाज़ की जगह खड़ा नमाज़ पढ़ रहा था। बेशक अल्लाह आपको मुज़दह देता है यह्या का जो अल्लाह की तरफ़ के एक कलमा की तस्दीक़ करेगा और सरदार और हमेशा के लिए औरतों से बचने वाला और नबी हमारे ख़ासों में से।

قَالَ رَبِّ أَنَّىٰ يَكُونُ لِي غُلَامٌ وَ
قَدْ بَلَغَنِيَ الْكِبَرُ وَامْرَأَتِي عَاقِرٌ ۖ
قَالَ كَذَٰلِكَ اللَّهُ يَفْعَلُ مَا يَشَاءُ ﴿٤٠﴾

४०. बोला ऐ मेरे रब, मेरे लड़का कहाँ से होगा मुझे तो पहुँच गया बुढ़ापा और मेरी औरत बाँझ। फ़रमाया अल्लाह यूँ ही करता है जो चाहे।

قَالَ رَبِّ اجْعَلْ لِي آيَةً ۖ قَالَ
آيَتُكَ أَلَّا تُكَلِّمَ النَّاسَ ثَلَاثَةَ أَيَّامٍ
إِلَّا رَمْزًا ۗ وَاذْكُرْ رَبَّكَ كَثِيرًا

४१. अर्ज़ की ऐ मेरे रब मेरे लिए कोई निशानी कर दे। फ़रमाया तेरी निशानी ये है कि तीन दिन तू लोगों से बात न करे मगर इशारे से और अपने रब की बहुत याद कर और

कुछ दिन रहे और तड़के उसकी पाकी बोल।

**रुकूअ ५**

४२. और जब फ़रिश्तो ने कहा ऐ मरियम बेशक अल्लाह ने तुझे चुन लिया और खूब सुथरा किया और आज सारे जहाँ की औरतो से तुझे पसन्द किया।

४३. ऐ मरियम अपने रब के हुज़ूर अदब से खड़ी हो और उसके लिए सज्दा कर और रूकूअ वालों के साथ रूकूअ कर।

४४. यह ग़ैब की ख़बरें है की हम ख़ुफ़िया तौर पर तुम्हें बताते हैं और तुम उनके पास न थे जब वो अपने क़लमों से कुरआ डालते थे कि मरियम किस की परवरिश में रहे और तुम उनके पास न थे जब वो झगड़ रहे थे।

४५. और याद करो जब फ़रिश्तों ने मरियम से कहा ऐ मरियम अल्लाह तुझे बशारत देता है अपने पाससे एक कलमे की जिसका नाम है मसीह ईसा मरियम का बेटा रू-दार (बाइज़्ज़त) होगा दुनिया और आख़ेरत में और कुर्ब वाला।

४६. और लोगों से बात करेगा पालने में और पक्की उम्र में और ख़ासों में होगा।

४७. बोली ऐ मेरे रब मेरे बच्चा कहाँ से होगा मुझे तो किसी शख़्स ने हाथ न लगाया। फ़रमाया अल्लाह यूँ ही पैदा करता है जो चाहे जब किसी काम का हुक्म फ़रमाए तो उससे यही

ع وَسَبِّحْ بِالْعَشِيِّ وَالْإِبْكَارِ ﴿٤١﴾

وَإِذْ قَالَتِ الْمَلٰٓئِكَةُ يٰمَرْيَمُ إِنَّ
اللّٰهَ اصْطَفٰىكِ وَطَهَّرَكِ وَاصْطَفٰىكِ
عَلٰى نِسَآءِ الْعٰلَمِيْنَ ﴿٤٢﴾

يٰمَرْيَمُ اقْنُتِيْ لِرَبِّكِ وَاسْجُدِيْ
وَارْكَعِيْ مَعَ الرّٰكِعِيْنَ ﴿٤٣﴾

ذٰلِكَ مِنْ اَنْۢبَآءِ الْغَيْبِ نُوْحِيْهِ اِلَيْكَ
وَمَا كُنْتَ لَدَيْهِمْ اِذْ يُلْقُوْنَ اَقْلَامَهُمْ
اَيُّهُمْ يَكْفُلُ مَرْيَمَ وَمَا كُنْتَ
لَدَيْهِمْ اِذْ يَخْتَصِمُوْنَ ﴿٤٤﴾

اِذْ قَالَتِ الْمَلٰٓئِكَةُ يٰمَرْيَمُ اِنَّ اللّٰهَ
يُبَشِّرُكِ بِكَلِمَةٍ مِّنْهُ اسْمُهُ الْمَسِيْحُ
عِيْسَى ابْنُ مَرْيَمَ وَجِيْهًا فِى الدُّنْيَا
وَالْاٰخِرَةِ وَمِنَ الْمُقَرَّبِيْنَ ﴿٤٥﴾

وَيُكَلِّمُ النَّاسَ فِى الْمَهْدِ وَكَهْلًا
وَّمِنَ الصّٰلِحِيْنَ ﴿٤٦﴾

قَالَتْ رَبِّ اَنّٰى يَكُوْنُ لِيْ وَلَدٌ
وَّلَمْ يَمْسَسْنِيْ بَشَرٌ قَالَ كَذٰلِكِ
اللّٰهُ يَخْلُقُ مَا يَشَآءُ اِذَا قَضٰٓى اَمْرًا

कहता है कि होजा वो फ़ौरन हो जाता है।

فَاِنَّمَا يَقُوْلُ لَهٗ كُنْ فَيَكُوْنُ ۝٤٧

४८. और अल्लाह सिखाएगा किताब और हिकमत और तौरेत और इंजील।

وَ يُعَلِّمُهُ الْكِتٰبَ وَ الْحِكْمَةَ وَ التَّوْرٰىةَ وَ الْاِنْجِيْلَ ۝٤٨

४९. और रसूल होगा बनी इसराईल की तरफ़ यह फरमाता हुआ कि मैं तुम्हारे पास एक निशानी लाया हूँ तुम्हारे रब की तरफ़ से कि मैं तुम्हारे लिए मिट्टी से परिंद की सी मूरत बनाता हूँ फिर उसमें फूंक मारता हूँ तो वो फ़ौरन परिंद होजाती है अल्लाह के हुक्म से, और मैं शिफ़ा देता हूँ मादरज़ाद अंधे और सफ़ेद दाग़ वाले को और मैं मुर्दे जिलाता हूँ अल्लाह के हुक्म से और तुम्हें बताता हूँ जो तुम खाते और जो अपने घरों में जमअ कर रखते हो बेशक उन बातों में तुम्हारे लिए बड़ी निशानी है अगर तुम ईमान रखते हो।

وَ رَسُوْلًا اِلٰى بَنِيْٓ اِسْرَآءِيْلَ ۙ۬ اَنِّيْ قَدْ جِئْتُكُمْ بِاٰيَةٍ مِّنْ رَّبِّكُمْ ۙ اَنِّيْٓ اَخْلُقُ لَكُمْ مِّنَ الطِّيْنِ كَهَيْـَٔةِ الطَّيْرِ فَاَنْفُخُ فِيْهِ فَيَكُوْنُ طَيْرًۢا بِاِذْنِ اللّٰهِ ۚ وَ اُبْرِئُ الْاَكْمَهَ وَ الْاَبْرَصَ وَ اُحْيِ الْمَوْتٰى بِاِذْنِ اللّٰهِ ۚ وَ اُنَبِّئُكُمْ بِمَا تَاْكُلُوْنَ وَ مَا تَدَّخِرُوْنَ ۙ فِيْ بُيُوْتِكُمْ ؕ اِنَّ فِيْ ذٰلِكَ لَاٰيَةً لَّكُمْ اِنْ كُنْتُمْ مُّؤْمِنِيْنَ ۝٤٩

५०. और तस्दीक़ करता आया हूँ अपने से पहली किताब तौरेत की और इसलिए कि हलाल करूं तुम्हारे लिए कुछ वो चीजें जो तुम पर हराम थीं, और मैं तुम्हारे पास तुम्हारे रब की तरफ़ से निशानी लाया हूँ तो अल्लाह से डरो और मेरा हुक्म मानो।

وَ مُصَدِّقًا لِّمَا بَيْنَ يَدَيَّ مِنَ التَّوْرٰىةِ وَ لِاُحِلَّ لَكُمْ بَعْضَ الَّذِيْ حُرِّمَ عَلَيْكُمْ وَ جِئْتُكُمْ بِاٰيَةٍ مِّنْ رَّبِّكُمْ ۫ فَاتَّقُوا اللّٰهَ وَ اَطِيْعُوْنِ ۝٥٠

५१. बेशक मेरा तुम्हारा सब का रब अल्लाह है तो उसी को पूजो ये है सीधा रास्ता.

اِنَّ اللّٰهَ رَبِّيْ وَ رَبُّكُمْ فَاعْبُدُوْهُ ؕ هٰذَا صِرَاطٌ مُّسْتَقِيْمٌ ۝٥١

५२. फिर जब ईसा ने उनसे

فَلَمَّآ اَحَسَّ عِيْسٰى مِنْهُمُ الْكُفْرَ

قَالَ مَنْ اَنْصَارِیْٓ اِلَی اللّٰهِ ؕ قَالَ الْحَوَارِیُّوْنَ نَحْنُ اَنْصَارُ اللّٰهِ ۚ اٰمَنَّا بِاللّٰهِ ۚ وَاشْهَدْ بِاَنَّا مُسْلِمُوْنَ ﴿۵۲﴾

कुफ़्र पाया बोला कौन मेरे मददगार होते है अल्लाह की तरफ़ हवारियों ने कहा हम दीने ख़ुदा के मददगार है। हम अल्लाह पर ईमान लाए और आप गवाह हो जाएँ कि हम मुसलमान है।

رَبَّنَآ اٰمَنَّا بِمَآ اَنْزَلْتَ وَاتَّبَعْنَا الرَّسُوْلَ فَاكْتُبْنَا مَعَ الشّٰهِدِیْنَ ﴿۵۳﴾

५३. ऐ रब हमारे, हम उसपर ईमान लाए जो तूने उतारा और रसूल के ताबेअ़ हुए तो हमें हक़ पर गवाही देने वालो मे लिख ले।

وَمَكَرُوْا وَمَكَرَ اللّٰهُ ؕ وَاللّٰهُ خَیْرُ الْمٰكِرِیْنَ ﴿۵۴﴾

५४. और काफ़िरो ने मक्र किया और अल्लाह ने उनके हलाक की खुफ़िया तदबीर फ़रमाई और अल्लाह सबसे बेहतर छुपी तदबीर वाला है।

**रुकूअ ६**

اِذْ قَالَ اللّٰهُ یٰعِیْسٰۤی اِنِّیْ مُتَوَفِّیْكَ وَرَافِعُكَ اِلَیَّ وَمُطَهِّرُكَ مِنَ الَّذِیْنَ كَفَرُوْا وَجَاعِلُ الَّذِیْنَ اتَّبَعُوْكَ فَوْقَ الَّذِیْنَ كَفَرُوْۤا اِلٰی یَوْمِ الْقِیٰمَةِ ۚ ثُمَّ اِلَیَّ مَرْجِعُكُمْ فَاَحْكُمُ بَیْنَكُمْ فِیْمَا كُنْتُمْ فِیْهِ تَخْتَلِفُوْنَ ﴿۵۵﴾

५५. याद करो जब अल्लाह ने फ़रमाया ऐ ईसा मै तुझे पूरी उम्र तक पहुँचाऊंगा और तुझे अपनी तरफ़ उठा लूंगा और तुझे काफ़िरों से पाक कर दूँगा और तेरे पैरोओ को क़यामत तक तेरे मुनकिरो पर ग़लबा दूँगा। फिर तुम सब मेरी तरफ़ पलट कर आओगे तो मै तुममें फ़ैसला फ़रमा दूँगा जिस बात में झगड़ते हो।

فَاَمَّا الَّذِیْنَ كَفَرُوْا فَاُعَذِّبُهُمْ عَذَابًا شَدِیْدًا فِی الدُّنْیَا وَالْاٰخِرَةِ ۫ وَمَا لَهُمْ مِّنْ نّٰصِرِیْنَ ﴿۵۶﴾

५६. तो वो जो काफ़िर हुए मैं उन्हें दुनिया व आख़ेरत मे सख़्त अज़ाब करूँगा और उनका कोई मददगार न होगा।

وَاَمَّا الَّذِیْنَ اٰمَنُوْا وَعَمِلُوا الصّٰلِحٰتِ

५७. और वो जो ईमान लाए और अच्छे काम किए अल्लाह उनका

فَيُوَفِّيهِمْ أُجُورَهُمْ ۗ وَاللّٰهُ لَا يُحِبُّ
الظّٰلِمِينَ ﴿٥٧﴾

नेग (इनआम) उन्हें भरपूर देगा और ज़ालिम अल्लाह को नहीं भाते।

ذٰلِكَ نَتْلُوهُ عَلَيْكَ مِنَ الْاٰيٰتِ وَ
الذِّكْرِ الْحَكِيمِ ﴿٥٨﴾

५८. ये हम तुम पर पढ़ते है कुछ आयतें और हिकमत वाली नसीहत।

إِنَّ مَثَلَ عِيسٰى عِنْدَ اللّٰهِ كَمَثَلِ
اٰدَمَ ۖ خَلَقَهُ مِنْ تُرَابٍ ثُمَّ قَالَ
لَهُ كُنْ فَيَكُونُ ﴿٥٩﴾

५९. ईसा की कहावत अल्लाह के नज़दीक आदम की तरह है उसे मिट्टी से बनाया फिर फ़रमाया होजा वो फ़ौरन होजाता है।

اَلْحَقُّ مِنْ رَبِّكَ فَلَا تَكُنْ مِنَ
الْمُمْتَرِينَ ﴿٦٠﴾

६०. ऐ सुननेवाले ये तेरे रब की तरफ़ से हक़ है तो शक वालों में न होना।

فَمَنْ حَاجَّكَ فِيهِ مِنْ بَعْدِ مَا
جَاءَكَ مِنَ الْعِلْمِ فَقُلْ تَعَالَوْا
نَدْعُ أَبْنَاءَنَا وَأَبْنَاءَكُمْ وَنِسَاءَنَا
وَنِسَاءَكُمْ وَأَنْفُسَنَا وَأَنْفُسَكُمْ ۚ
ثُمَّ نَبْتَهِلْ فَنَجْعَلْ لَعْنَتَ اللّٰهِ
عَلَى الْكٰذِبِينَ ﴿٦١﴾

६१. फिर ऐ महबूब जो तुमसे ईसा के बारे में हुज्जत करें बाद इसके कि तुम्हें इल्म आ चुका तो उनसे फ़रमा दो आओ हम बुलाएँ अपने बेटे और तुम्हारे बेटे और अपनी औरतें और तुम्हारी औरतें और अपनी जाने और तुम्हारी जानें फिर मुबाहेला करें तो झूठों पर अल्लाह की लअनत डालें।

إِنَّ هٰذَا لَهُوَ الْقَصَصُ الْحَقُّ ۚ وَ
مَا مِنْ إِلٰهٍ إِلَّا اللّٰهُ ۚ وَإِنَّ اللّٰهَ
لَهُوَ الْعَزِيزُ الْحَكِيمُ ﴿٦٢﴾

६२. यही बेशक सच्चा बयान है और अल्लाह के सिवा कोई मअबूद नहीं और बेशक अल्लाह ही ग़ालिब है हिकमत वाला।

६३. फिर अगर वो मुँह फेरें तो अल्लाह फ़सादियों को जानता है।

فَإِن تَوَلَّوْا فَإِنَّ اللَّهَ عَلِيمٌ بِالْمُفْسِدِينَ ٦٣

**रुकूअ ७**

६४. तुम फ़रमाओ ऐ किताबियो ऐसे कलिमा की तरफ़ आओ जो हममें, तुममें यकसाँ है ये कि इबादत न करें मगर खुदा की और उसका शरीक किसी को न करें और हममें कोई एक दूसरे को रब न बना ले अल्लाह के सिवा फिर अगर वो न मानें तो कह दो तुम गवाह रहो कि हम मुसलमान हैं।

قُلْ يَا أَهْلَ الْكِتَابِ تَعَالَوْا إِلَىٰ كَلِمَةٍ سَوَاءٍ بَيْنَنَا وَبَيْنَكُمْ أَلَّا نَعْبُدَ إِلَّا اللَّهَ وَلَا نُشْرِكَ بِهِ شَيْئًا وَلَا يَتَّخِذَ بَعْضُنَا بَعْضًا أَرْبَابًا مِّن دُونِ اللَّهِ ۚ فَإِن تَوَلَّوْا فَقُولُوا اشْهَدُوا بِأَنَّا مُسْلِمُونَ ٦٤

६५. ऐ किताब वालो इब्राहीम के बाब में क्यों झगड़ते हो तौरेत व इंजील तो न उतरी मगर उनके बाद तो क्या तुम्हें अक़्ल नहीं।

يَا أَهْلَ الْكِتَابِ لِمَ تُحَاجُّونَ فِي إِبْرَاهِيمَ وَمَا أُنزِلَتِ التَّوْرَاةُ وَالْإِنجِيلُ إِلَّا مِن بَعْدِهِ ۚ أَفَلَا تَعْقِلُونَ ٦٥

६६. सुनते हो ये जो तुम हो उसमें झगड़े जिसका तुम्हें इल्म था तो उसमें क्यों झगड़ते हो जिसका तुम्हें इल्म ही नहीं और अल्लाह जानता है और तुम नहीं जानते।

هَا أَنتُمْ هَٰؤُلَاءِ حَاجَجْتُمْ فِيمَا لَكُم بِهِ عِلْمٌ فَلِمَ تُحَاجُّونَ فِيمَا لَيْسَ لَكُم بِهِ عِلْمٌ ۚ وَاللَّهُ يَعْلَمُ وَأَنتُمْ لَا تَعْلَمُونَ ٦٦

६७. इब्राहीम न यहूदी थे और न नसरानी बल्कि हर बातिल से जुदा मुसलमान थे और मुश्रिकों से न थे।

مَا كَانَ إِبْرَاهِيمُ يَهُودِيًّا وَلَا نَصْرَانِيًّا وَلَٰكِن كَانَ حَنِيفًا مُّسْلِمًا وَمَا كَانَ مِنَ الْمُشْرِكِينَ ٦٧

रुकूअ २०

१३५. ऐ ईमान वालो इन्साफ़ पर ख़ूब क़ायम हो जाओ अल्लाह के लिये गवाही देते चाहे उसमें तुम्हारा अपना नुक़सान हो या माँ, बाप का या रिश्तेदारों का जिसपर गवाही दो वो ग़नी हो या फ़क़ीर हो बहरहाल अल्लाह को इसका सबसे ज्यादा इख़्तियार है तो ख़्वाहिश के पीछे न जाओ कि हक़ से अलग पड़ो और अगर तुम हेरफेर करो या मुँह फेरो तो अल्लाह को तुम्हारे कामों की ख़बर है।

يٰٓاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا كُوْنُوْا قَوّٰمِيْنَ
بِالْقِسْطِ شُهَدَآءَ لِلّٰهِ وَلَوْ عَلٰٓى
اَنْفُسِكُمْ اَوِ الْوَالِدَيْنِ وَالْاَقْرَبِيْنَ
اِنْ يَّكُنْ غَنِيًّا اَوْ فَقِيْرًا فَاللّٰهُ
اَوْلٰى بِهِمَا فَلَا تَتَّبِعُوا الْهَوٰٓى
اَنْ تَعْدِلُوْا وَاِنْ تَلْوٗٓا اَوْ تُعْرِضُوْا
فَاِنَّ اللّٰهَ كَانَ بِمَا تَعْمَلُوْنَ خَبِيْرًا ﴿١٣٥﴾

१३६. ऐ ईमानवालो ईमान रखो अल्लाह और अल्लाह के रसूल पर, और उस किताब पर जो अपने इन रसूल पर उतारी और उस किताब पर जो पहले उतारी और जो न माने अल्लाह और उसके फ़रिश्तों और किताबों और रसूलों और क़यामत को तो वो ज़रूर दूर की गुमराही में पड़ा।

يٰٓاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْٓا اٰمِنُوْا بِاللّٰهِ وَ
رَسُوْلِهٖ وَالْكِتٰبِ الَّذِيْ نَزَّلَ عَلٰى
رَسُوْلِهٖ وَالْكِتٰبِ الَّذِيْٓ اَنْزَلَ مِنْ
قَبْلُ وَمَنْ يَّكْفُرْ بِاللّٰهِ وَمَلٰٓئِكَتِهٖ
وَكُتُبِهٖ وَرُسُلِهٖ وَالْيَوْمِ الْاٰخِرِ
فَقَدْ ضَلَّ ضَلٰلًا بَعِيْدًا ﴿١٣٦﴾

१३७. बेशक वो लोग जो ईमान लाए, फिर काफ़िर हुए, फिर ईमान लाए, फिर काफ़िर हुए, फिर और कुफ़्र में बढ़े। अल्लाह हरगिज़ न उन्हें बख़्शे न उन्हें राह दिखाये।

اِنَّ الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا ثُمَّ كَفَرُوْا ثُمَّ
اٰمَنُوْا ثُمَّ كَفَرُوْا ثُمَّ ازْدَادُوْا كُفْرًا
لَّمْ يَكُنِ اللّٰهُ لِيَغْفِرَ لَهُمْ وَلَا
لِيَهْدِيَهُمْ سَبِيْلًا ﴿١٣٧﴾

१३८. ख़ुशख़बरी दो मुनाफ़िक़ों को, कि उनके लिए दर्दनाक अज़ाब है।

بَشِّرِ الْمُنٰفِقِيْنَ بِاَنَّ لَهُمْ عَذَابًا اَلِيْمًا ﴿١٣٨﴾

१३९. वो जो मुसलमानों को

الَّذِيْنَ يَتَّخِذُوْنَ الْكٰفِرِيْنَ اَوْلِيَآءَ

مِنْ دُونِ الْمُؤْمِنِينَ ۚ أَيَبْتَغُونَ عِنْدَهُمُ الْعِزَّةَ فَإِنَّ الْعِزَّةَ لِلَّهِ جَمِيعًا ١٣٩

छोडकर काफ़िरों को दोस्त बनाते है क्या उनके पास इज़्ज़त ढूँडते है तो इज़्ज़त तो सारी अल्लाह के लिए है।

وَقَدْ نَزَّلَ عَلَيْكُمْ فِي الْكِتَابِ أَنْ إِذَا سَمِعْتُمْ آيَاتِ اللَّهِ يُكْفَرُ بِهَا وَيُسْتَهْزَأُ بِهَا فَلَا تَقْعُدُوا مَعَهُمْ حَتَّىٰ يَخُوضُوا فِي حَدِيثٍ غَيْرِهِ ۚ إِنَّكُمْ إِذًا مِثْلُهُمْ ۗ إِنَّ اللَّهَ جَامِعُ الْمُنَافِقِينَ وَالْكَافِرِينَ فِي جَهَنَّمَ جَمِيعًا ١٤٠

१४०. और बेशक अल्लाह तुम पर किताब में उतार चुका कि जब तुम अल्लाह की आयतों को सुनो कि उनका इन्कार किया जाता है, और उनकी हँसी बनाई जाती है तो उन लोगों के साथ न बैठो जबतक वो और बात में मशगूल न हों वरना तुम भी उन्हीं जैसे हो बेशक अल्लाह मुनाफ़िक़ों और काफ़िरों को सबको जहन्नम में इकट्ठा करेगा।

الَّذِينَ يَتَرَبَّصُونَ بِكُمْ فَإِنْ كَانَ لَكُمْ فَتْحٌ مِنَ اللَّهِ قَالُوا أَلَمْ نَكُنْ مَعَكُمْ وَإِنْ كَانَ لِلْكَافِرِينَ نَصِيبٌ قَالُوا أَلَمْ نَسْتَحْوِذْ عَلَيْكُمْ وَنَمْنَعْكُمْ مِنَ الْمُؤْمِنِينَ ۚ فَاللَّهُ يَحْكُمُ بَيْنَكُمْ يَوْمَ الْقِيَامَةِ ۗ وَلَنْ يَجْعَلَ اللَّهُ لِلْكَافِرِينَ عَلَى الْمُؤْمِنِينَ سَبِيلًا ١٤١ ع

१४१. वो जो तुम्हारी हालत तका करते हैं तो अगर अल्लाह की तरफ़ से तुमको फ़तह मिले कहें क्या हम तुम्हारे साथ न थे और अगर काफ़िरों का हिस्सा हो तो उनसे कहें क्या हमें तुम पर क़ाबू न था? और हमने तुम्हें मुसलमानों से बचाया तो अल्लाह तुम सब में क़यामत के दिन फ़ैसला कर देगा और अल्लाह काफ़िरों को मुसलमानों पर कोई राह न देगा।

रुकूअ २१

إِنَّ الْمُنَافِقِينَ يُخَادِعُونَ اللَّهَ وَهُوَ

१४२. बेशक मुनाफ़िक़ लोग अपने

خَادِعُهُمْ ۚ وَإِذَا قَامُوٓا إِلَى الصَّلٰوةِ
قَامُوا كُسَالٰى ۙ يُرَآءُوْنَ النَّاسَ
وَلَا يَذْكُرُوْنَ اللّٰهَ إِلَّا قَلِيْلًا ﴿١٤٢﴾

गुमान में आल्लाह को फ़रेब दिया चाहते है और वही उन्हें ग़ाफ़िल करके मारेगा और जब नमाज़ को खड़े हों तो हारे जी से लोगों को दिखावा करते हैं और अल्लाह को याद नही करते मगर थोड़ा।

مُذَبْذَبِيْنَ بَيْنَ ذٰلِكَ ۖ لَآ إِلٰى
هٰٓؤُلَآءِ وَلَآ إِلٰى هٰٓؤُلَآءِ ۗ وَمَنْ
يُّضْلِلِ اللّٰهُ فَلَنْ تَجِدَ لَهٗ
سَبِيْلًا ﴿١٤٣﴾

१४३. बीच में डगमगा रहे हैं न इधर के न उधर के और जिसे अल्लाह गुमराह करे तो उसके लिए कोई राह न पाएगा।

يٰٓأَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا لَا تَتَّخِذُوا
الْكٰفِرِيْنَ أَوْلِيَآءَ مِنْ دُوْنِ الْمُؤْمِنِيْنَ ۚ
أَتُرِيْدُوْنَ أَنْ تَجْعَلُوْا لِلّٰهِ عَلَيْكُمْ
سُلْطٰنًا مُّبِيْنًا ﴿١٤٤﴾

१४४. ऐ ईमान वालो काफ़िरों को दोस्त न बनाओ मुसलमानों के सिवा क्या ये चाहते हो कि अपने ऊपर अल्लाह के लिए सरीह हुज्जत करलो।

إِنَّ الْمُنٰفِقِيْنَ فِي الدَّرْكِ الْأَسْفَلِ
مِنَ النَّارِ ۚ وَلَنْ تَجِدَ لَهُمْ نَصِيْرًا ﴿١٤٥﴾

१४५. बेशक़ मुनाफ़िक़ दोज़ख के सबसे निचे तबक़े में है और तू हरगिज़ उनका कोई मददगार न पाएगा।

إِلَّا الَّذِيْنَ تَابُوْا وَأَصْلَحُوْا وَاعْتَصَمُوْا
بِاللّٰهِ وَأَخْلَصُوْا دِيْنَهُمْ لِلّٰهِ فَأُولٰٓئِكَ
مَعَ الْمُؤْمِنِيْنَ ۗ وَسَوْفَ يُؤْتِ اللّٰهُ
الْمُؤْمِنِيْنَ أَجْرًا عَظِيْمًا ﴿١٤٦﴾

१४६. मगर वो जिन्होंने तौबा की और सवँरे और अल्लाह की रस्सी मज़बूत थामी और अपना दीन खालिस अल्लाह के लिए कर लिया तो ये मुसलमानों के साथ हैं और अनक़रीब अल्लाह मुसलमानों को बड़ा सवाब देगा।

مَا يَفْعَلُ اللّٰهُ بِعَذَابِكُمْ إِنْ شَكَرْتُمْ
وَاٰمَنْتُمْ ۚ وَكَانَ اللّٰهُ شَاكِرًا عَلِيْمًا ﴿١٤٧﴾

१४७. और अल्लाह तुम्हें अज़ाब देकर क्या करेगा अगर तुम हक़ मानो और ईमान लाओ और अल्लाह है सिला देने वाला जानने वाला।

१४८. अल्लाह पसन्द नहीं करता बुरी बात का एअ्लान करना मगर मज़्लूम से और अल्लाह सुनता जानता है।

१४९. अगर तुम कोई भलाई एअलानिया करो या छुप कर या किसी की बुराई से दरगुज़रो तो बेशक अल्लाह मुआफ़ करनेवाला कुदरत वाला है।

१५०. वो जो अल्लाह और उसके रसूलों को नहीं मानते और चाहते हैं कि अल्लाह से उसके रसूलों को जुदा कर दें और कहते हैं हम किसी पर ईमान लाये और किसी के मुन्किर हुए और चाहते हैं कि ईमान व कुफ़्र के बीच में कोई राह निकाल लें।

१५१. यही हैं ठीक ठीक काफ़िर और हमने काफ़िरों के लिये ज़िल्लत का अज़ाब तैयार कर रखा है।

१५२. और वो जो अल्लाह और उसके सब रसूलों पर ईमान लाए और उनमें से किसी पर ईमान में फ़र्क़ न किया उन्हें अनक़रीब अल्लाह उनके सवाब देगा और अल्लाह बख़्शने वाला मेहरबान है।

रुकूअ २२

१५३. ऐ महबूब अहले किताब तुमसे सवाल करते हैं कि उनपर आसमान

لَا يُحِبُّ اللّٰهُ الْجَهْرَ بِالسُّوْٓءِ مِنَ
الْقَوْلِ اِلَّا مَنْ ظُلِمَ ؕ وَكَانَ اللّٰهُ
سَمِيْعًا عَلِيْمًا ﴿١٤٨﴾

اِنْ تُبْدُوْا خَيْرًا اَوْ تُخْفُوْهُ اَوْ
تَعْفُوْا عَنْ سُوْٓءٍ فَاِنَّ اللّٰهَ كَانَ
عَفُوًّا قَدِيْرًا ﴿١٤٩﴾

اِنَّ الَّذِيْنَ يَكْفُرُوْنَ بِاللّٰهِ وَرُسُلِهٖ
وَيُرِيْدُوْنَ اَنْ يُّفَرِّقُوْا بَيْنَ اللّٰهِ
وَرُسُلِهٖ وَيَقُوْلُوْنَ نُؤْمِنُ بِبَعْضٍ
وَّنَكْفُرُ بِبَعْضٍ ۙ وَّيُرِيْدُوْنَ اَنْ
يَّتَّخِذُوْا بَيْنَ ذٰلِكَ سَبِيْلًا ۙ ﴿١٥٠﴾

اُولٰٓئِكَ هُمُ الْكٰفِرُوْنَ حَقًّا ۚ وَاَعْتَدْنَا
لِلْكٰفِرِيْنَ عَذَابًا مُّهِيْنًا ﴿١٥١﴾

وَالَّذِيْنَ اٰمَنُوْا بِاللّٰهِ وَرُسُلِهٖ وَلَمْ
يُفَرِّقُوْا بَيْنَ اَحَدٍ مِّنْهُمْ اُولٰٓئِكَ
سَوْفَ يُؤْتِيْهِمْ اُجُوْرَهُمْ ؕ وَكَانَ
اللّٰهُ غَفُوْرًا رَّحِيْمًا ﴿١٥٢﴾

يَسْـَٔلُكَ اَهْلُ الْكِتٰبِ اَنْ تُنَزِّلَ
عَلَيْهِمْ كِتٰبًا مِّنَ السَّمَآءِ فَقَدْ

سَأَلُوا مُوسَىٰ أَكْبَرَ مِنْ ذَٰلِكَ فَقَالُوا
أَرِنَا اللَّهَ جَهْرَةً فَأَخَذَتْهُمُ الصَّاعِقَةُ
بِظُلْمِهِمْ ۚ ثُمَّ اتَّخَذُوا الْعِجْلَ مِنْ
بَعْدِ مَا جَاءَتْهُمُ الْبَيِّنَاتُ فَعَفَوْنَا
عَنْ ذَٰلِكَ ۚ وَآتَيْنَا مُوسَىٰ سُلْطَانًا
مُبِينًا ﴿١٥٣﴾

وَرَفَعْنَا فَوْقَهُمُ الطُّورَ بِمِيثَاقِهِمْ
وَقُلْنَا لَهُمُ ادْخُلُوا الْبَابَ سُجَّدًا وَ
قُلْنَا لَهُمْ لَا تَعْدُوا فِي السَّبْتِ وَ
أَخَذْنَا مِنْهُمْ مِيثَاقًا غَلِيظًا ﴿١٥٤﴾

فَبِمَا نَقْضِهِمْ مِيثَاقَهُمْ وَكُفْرِهِمْ
بِآيَاتِ اللَّهِ وَقَتْلِهِمُ الْأَنْبِيَاءَ بِغَيْرِ
حَقٍّ وَقَوْلِهِمْ قُلُوبُنَا غُلْفٌ ۚ بَلْ
طَبَعَ اللَّهُ عَلَيْهَا بِكُفْرِهِمْ فَلَا يُؤْمِنُونَ
إِلَّا قَلِيلًا ﴿١٥٥﴾

وَبِكُفْرِهِمْ وَقَوْلِهِمْ عَلَىٰ مَرْيَمَ
بُهْتَانًا عَظِيمًا ﴿١٥٦﴾

وَقَوْلِهِمْ إِنَّا قَتَلْنَا الْمَسِيحَ عِيسَى
ابْنَ مَرْيَمَ رَسُولَ اللَّهِ وَمَا قَتَلُوهُ

से एक किताब उतार दो तो वो तो मूसा से उससे भी बड़ा सवाल कर चुके कि बोले हमें अल्लाह को एअ़लानिया दिखा दो तो उन्हें कड़क ने आ लिया उनके गुनाहों पर फिर बछड़ा ले बैठे बाद इसके कि रौशन आयतें उनके पास आ चुकीं तो हमने ये मुआफ़ फ़रमा दिया और हमने मूसा को रौशन ग़लबा दिया।

१५४. फिर हमने उनपर तूर को ऊँचा किया उनसे अहद लेने को और उनसे फ़रमाया कि दरवाज़े में सज्दा करते दाख़िल हो और उनसे फ़रमाया कि हफ़्ता में हद से न बढ़ो और हमने उनसे गाढ़ा अहद लिया।

१५५. तो उनकी कैसी बद-अहदियों के सबब हमने उनपर लअ़नत की और इसलिये कि वो आयाते इलाही के मुन्किर हुए और अंबिया को नाहक़ शहीद करते और उनके इस कहने पर कि हमारे दिलों पर ग़िलाफ़ हैं बल्कि अल्लाह ने उनके कुफ़्र के सबब उनके दिलों पर मुहर लगा दी है तो ईमान नहीं लाते मगर थोड़े।

१५६. और इस लिये कि उन्होंने कुफ़्र किया और मरयम पर बड़ा बोहतान उठाया।

१५७. और उनके इस कहने पर कि हमने मसीह ईसा इब्ने मरयम अल्लाह के

وَمَا صَلَبُوهُ وَلَٰكِن شُبِّهَ لَهُمْ ۚ
وَإِنَّ الَّذِينَ اخْتَلَفُوا فِيهِ لَفِي
شَكٍّ مِّنْهُ ۚ مَا لَهُم بِهِ مِنْ عِلْمٍ
إِلَّا اتِّبَاعَ الظَّنِّ ۚ وَمَا قَتَلُوهُ
يَقِينًا ﴿١٥٧﴾

بَل رَّفَعَهُ اللَّهُ إِلَيْهِ ۚ وَكَانَ اللَّهُ
عَزِيزًا حَكِيمًا ﴿١٥٨﴾

وَإِن مِّنْ أَهْلِ الْكِتَابِ إِلَّا
لَيُؤْمِنَنَّ بِهِ قَبْلَ مَوْتِهِ ۖ وَيَوْمَ
الْقِيَامَةِ يَكُونُ عَلَيْهِمْ شَهِيدًا ﴿١٥٩﴾

فَبِظُلْمٍ مِّنَ الَّذِينَ هَادُوا حَرَّمْنَا
عَلَيْهِمْ طَيِّبَاتٍ أُحِلَّتْ لَهُمْ وَ
بِصَدِّهِمْ عَن سَبِيلِ اللَّهِ كَثِيرًا ﴿١٦٠﴾

وَأَخْذِهِمُ الرِّبَا وَقَدْ نُهُوا عَنْهُ
وَأَكْلِهِمْ أَمْوَالَ النَّاسِ بِالْبَاطِلِ ۚ
وَأَعْتَدْنَا لِلْكَافِرِينَ مِنْهُمْ عَذَابًا
أَلِيمًا ﴿١٦١﴾

لَّٰكِنِ الرَّاسِخُونَ فِي الْعِلْمِ مِنْهُمْ
وَالْمُؤْمِنُونَ يُؤْمِنُونَ بِمَا أُنزِلَ

रसूल को शहीद किया और है ये कि उन्होंने न उसे क़त्ल किया और न उसे सूली दी बल्कि उनके लिये उनकी शबीह का एक बना दिया गया और वो जो उसके बारे में इख़्तिलाफ़ कर रहे हैं ज़रूर उसकी तरफ़ से शुबह में पड़े हुए है उन्हें उसकी कुछ भी ख़बर नहीं मगर यही गुमान की पैरवी और बेशक उन्होंने उसको क़त्ल नहीं किया।

१५८. बल्कि अल्लाह ने उसे अपनी तरफ़ उठा लिया और अल्लाह ग़ालिब हिक्मत वाला है।

१५९. कोई किताबी ऐसा नहीं जो उसकी मौत से पहले उसपर ईमान न लाये और क़यामत के दिन वो उनपर गवाह होगा।

१६०. तो यहूदियों के बड़े ज़ुल्म के सबब हमने वो बअज़ सुथरी चीज़ें कि उनके लिये हलाल थीं उनपर हराम फ़रमा दीं और इसलिये कि उन्होंने बहुतों को अल्लाह की राह से रोका।

१६१. और इसलिये कि वो सूद लेते हालांकि वो इससे मनअ़ किये गये थे और लोगों का माल नाहक़ खा जाते और उनमें जो काफ़िर हुए हमने उनके लिये दर्दनाक अज़ाब तैयार कर रखा है।

१६२. हाँ जो उनमें इल्म में पक्के और ईमान वाले हैं वो ईमान लाते है

اِلَيۡكَ وَمَاۤ اُنۡزِلَ مِنۡ قَبۡلِكَ
وَالۡمُقِيۡمِيۡنَ الصَّلٰوةَ وَالۡمُؤۡتُوۡنَ
الزَّكٰوةَ وَالۡمُؤۡمِنُوۡنَ بِاللّٰهِ وَالۡيَوۡمِ
الۡاٰخِرِ ؕ اُولٰٓـئِكَ سَنُؤۡتِيۡهِمۡ اَجۡرًا
عَظِيۡمًا ﴿۱۶۲﴾

उसपर जो ऐ महबूब तुम्हारी तरफ़ उतरा और जो तुमसे पहले उतरा और नमाज़ क़ायम रखने वाले और ज़कात देने वाले और अल्लाह और क़यामत पर ईमान लाने वाले ऐसों को अनक़रीब हम बड़ा सवाब देंगे।

## रुकूअ २३

اِنَّاۤ اَوۡحَيۡنَاۤ اِلَيۡكَ كَمَاۤ اَوۡحَيۡنَاۤ
اِلٰى نُوۡحٍ وَّالنَّبِيّٖنَ مِنۡۢ بَعۡدِهٖ‌ ۚ
وَاَوۡحَيۡنَاۤ اِلٰۤى اِبۡرٰهِيۡمَ وَاِسۡمٰعِيۡلَ
وَاِسۡحٰقَ وَيَعۡقُوۡبَ وَالۡاَسۡبَاطِ وَ
عِيۡسٰى وَاَيُّوۡبَ وَيُوۡنُسَ وَهٰرُوۡنَ
وَسُلَيۡمٰنَ‌ ۚ وَاٰتَيۡنَا دَاوٗدَ زَبُوۡرًا ﴿۱۶۳﴾

१६३. बेशक ऐ महबूब हमने तुम्हारी तरफ़ 'वही' भेजी जैसे 'वही' नूह और उसके बाद पैग़म्बरों को भेजी और हमने इब्राहीम और इस्माईल और इसहाक़ और यअ़कूब और उनके बेटों और ईसा और अय्यूब और युनुस और हारून और सुलेमान को 'वही' की और हमने दाऊद को ज़बूर अता फ़रमाई।

وَرُسُلًا قَدۡ قَصَصۡنٰهُمۡ عَلَيۡكَ
مِنۡ قَبۡلُ وَرُسُلًا لَّمۡ نَقۡصُصۡهُمۡ
عَلَيۡكَ‌ ؕ وَكَلَّمَ اللّٰهُ مُوۡسٰى
تَكۡلِيۡمًا ﴿۱۶۴﴾

१६४. और रसूलों को जिनका ज़िक्र आगे हम तुमसे फ़रमा चुके और उन रसूलों को जिनका ज़िक्र तुमसे न फ़रमाया और अल्लाह ने मूसा से हक़ीक़तन कलाम फ़रमाया।

رُسُلًا مُّبَشِّرِيۡنَ وَمُنۡذِرِيۡنَ لِئَلَّا
يَكُوۡنَ لِلنَّاسِ عَلَى اللّٰهِ حُجَّةٌ ۢ
بَعۡدَ الرُّسُلِ‌ ؕ وَكَانَ اللّٰهُ عَزِيۡزًا
حَكِيۡمًا ﴿۱۶۵﴾

१६५. रसूल खुशख़बरी देते और डर सुनाते कि रसूलों के बाद अल्लाह के यहाँ लोगों को कोई उज़्र न रहे और

अल्लाह ग़ालिब हिकमत वाला है।

لٰكِنِ اللّٰهُ يَشْهَدُ بِمَآ اَنْزَلَ اِلَيْكَ
اَنْزَلَهٗ بِعِلْمِهٖ ۚ وَالْمَلٰٓئِكَةُ يَشْهَدُوْنَ ۗ
وَكَفٰى بِاللّٰهِ شَهِيْدًا ﴿١٦٦﴾

१६६. लेकिन ऐ महबूब अल्लाह उसका गवाह है जो उसने तुम्हारी तरफ़ उतारा वो उसने अपने इल्म से उतारा है और फ़रिश्ते गवाह हैं और अल्लाह की गवाही काफ़ी है।

اِنَّ الَّذِيْنَ كَفَرُوْا وَصَدُّوْا
عَنْ سَبِيْلِ اللّٰهِ قَدْ ضَلُّوْا ضَلٰلًاۢ
بَعِيْدًا ﴿١٦٧﴾

१६७. वो जिन्होंने कुफ़्र किया और अल्लाह की राह से रोका बेशक वो दूर की गुमराही में पड़े।

اِنَّ الَّذِيْنَ كَفَرُوْا وَظَلَمُوْا لَمْ يَكُنِ
اللّٰهُ لِيَغْفِرَ لَهُمْ وَلَا لِيَهْدِيَهُمْ
طَرِيْقًا ﴿١٦٨﴾

१६८. बेशक जिन्होंने कुफ़्र किया और हद से बढ़े अल्लाह हरगिज़ उन्हें न बख़्शेगा और न उन्हें कोई राह दिखाये।

اِلَّا طَرِيْقَ جَهَنَّمَ خٰلِدِيْنَ فِيْهَآ
اَبَدًا ۚ وَكَانَ ذٰلِكَ عَلَى اللّٰهِ
يَسِيْرًا ﴿١٦٩﴾

१६९. मगर जहन्नम का रास्ता कि उसमें हमेशा हमेशा रहेंगे और ये अल्लाह को आसान है।

يٰٓاَيُّهَا النَّاسُ قَدْ جَآءَكُمُ الرَّسُوْلُ
بِالْحَقِّ مِنْ رَّبِّكُمْ فَاٰمِنُوْا خَيْرًا لَّكُمْ ۚ
وَاِنْ تَكْفُرُوْا فَاِنَّ لِلّٰهِ مَا فِي السَّمٰوٰتِ
وَالْاَرْضِ ۚ وَكَانَ اللّٰهُ عَلِيْمًا
حَكِيْمًا ﴿١٧٠﴾

१७०. ऐ लोगो तुम्हारे पास ये रसूल हक़ के साथ तुम्हारे रब की तरफ़ से तशरीफ़ लाये हैं तो ईमान लाओ अपने भले को और अगर तुम कुफ़्र करो तो बेशक अल्लाह ही का है जो कुछ आसमानों और ज़मीन मे है और अल्लाह इल्म व हिकमत वाला है।

يٰٓاَهْلَ الْكِتٰبِ لَا تَغْلُوْا فِيْ دِيْنِكُمْ
وَلَا تَقُوْلُوْا عَلَى اللّٰهِ اِلَّا الْحَقَّ ۚ

१७१. ऐ किताब वालो अपने दीन में ज़्यादती न करो और अल्लाह पर न कहो मगर सच मसीह ईसा मरयम का बेटा अल्लाह का रसूल ही है और उसका एक कल्मा कि मरयम की तरफ़ भेजा और उसके यहाँ की एक रूह तो अल्लाह और उसके रसूलों पर ईमान लाओ और तीन न कहो बाज़ रहो अपने भले को अल्लाह तो एक ही खुदा है पाकी उसे इससे कि उसके कोई बच्चा हो, उसी का माल है जो कुछ आसमानों में है और जो कुछ ज़मीन में और अल्लाह काफ़ी कारसाज़।

**रुकूअ २४**

१७२. मसीह अल्लाह का बन्दा बनने से कुछ नफ़रत नहीं करता और न मुक़र्रब फ़रिश्ते और जो अल्लाह की बन्दगी से नफ़रत और तकब्बुर करे तो कोई दम जाता है कि वो उन सब को अपनी तरफ़ हांकेगा।

१७३. तो वो जो ईमान लाये और अच्छे काम किये उनकी मज़दूरी उन्हें भरपूर देकर और अपने फ़ज़्ल से उन्हें और ज़्यादा देगा और वो जिन्होंने नफ़रत और तकब्बुर किया था उन्हें दर्दनाक सज़ा देगा और अल्लाह के सिवा न अपना कोई हिमायती पायेंगे न मददगार।

१७४. ऐ लोगो बेशक तुम्हारे पास अल्लाह की तरफ़ से वाज़ेह दलील आई और हमने तुम्हारी तरफ़ रौशन

إِنَّمَا الْمَسِيحُ عِيسَى ابْنُ مَرْيَمَ
رَسُولُ اللَّهِ وَكَلِمَتُهُ أَلْقَاهَا
إِلَىٰ مَرْيَمَ وَرُوحٌ مِّنْهُ فَآمِنُوا
بِاللَّهِ وَرُسُلِهِ وَلَا تَقُولُوا ثَلَاثَةٌ
انتَهُوا خَيْرًا لَّكُمْ إِنَّمَا اللَّهُ إِلَٰهٌ
وَاحِدٌ سُبْحَانَهُ أَن يَكُونَ لَهُ
وَلَدٌ لَّهُ مَا فِي السَّمَاوَاتِ وَمَا فِي
الْأَرْضِ وَكَفَىٰ بِاللَّهِ وَكِيلًا ١٧١

لَّن يَسْتَنكِفَ الْمَسِيحُ أَن يَكُونَ
عَبْدًا لِّلَّهِ وَلَا الْمَلَائِكَةُ الْمُقَرَّبُونَ
وَمَن يَسْتَنكِفْ عَنْ عِبَادَتِهِ وَ
يَسْتَكْبِرْ فَسَيَحْشُرُهُمْ إِلَيْهِ جَمِيعًا ١٧٢

فَأَمَّا الَّذِينَ آمَنُوا وَعَمِلُوا الصَّالِحَاتِ
فَيُوَفِّيهِمْ أُجُورَهُمْ وَيَزِيدُهُم
مِّن فَضْلِهِ وَأَمَّا الَّذِينَ اسْتَنكَفُوا
وَاسْتَكْبَرُوا فَيُعَذِّبُهُمْ عَذَابًا أَلِيمًا ١٧٣
وَلَا يَجِدُونَ لَهُم مِّن دُونِ اللَّهِ
وَلِيًّا وَلَا نَصِيرًا ١٧٤

يَا أَيُّهَا النَّاسُ قَدْ جَاءَكُم بُرْهَانٌ

नूर उतारा।

१७५. तो वो जो अल्लाह पर ईमान लाये और उस की रस्सी मज़बूत थामी तो अनक़रीब अल्लाह उन्हें अपनी रहमत और फ़ज़्ल में दाखिल करेगा और उन्हें अपनी तरफ़ सीधी राह दिखायेगा।

१७६. ऐ महबूब तुम से फ़तवा पूछते हैं, तुम फ़रमादो कि अल्लाह तुम्हें कलाला में फ़तवा देता है अगर किसी मर्द का इन्तेक़ाल हो जो बे औलाद है उसकी एक बहेन हो तो तरका में से उसकी बहेन का आधा है और मर्द अपनी बहेन का वारिस होगा बहेन के औलाद ना हो फिर अगर दो बहनें हों तरका में उनका दो तिहाई और अगर भाई बहेन हों मर्द भी और औरतें भी तो मर्द का हिस्सा दो औरतों के बराबर अल्लाह तुम्हारे लिये साफ़ बयान फ़रमाता है कि कहीं बहक न जाओ और अल्लाह हर चीज़ जानता है।

## सूरए माइदा

*मदनी है और इसमें एक सौ बीस आयात और सोलह रूकूअ हैं।*

अल्लाह के नामसे शुरूअ जो बहुत मेहरबान रहम वाला।

مِّن رَّبِّكُمْ وَأَنزَلْنَا إِلَيْكُمْ نُورًا
مُّبِينًا ﴿١٧٥﴾
فَأَمَّا الَّذِينَ آمَنُوا بِاللَّهِ وَاعْتَصَمُوا
بِهِ فَسَيُدْخِلُهُمْ فِي رَحْمَةٍ مِّنْهُ
وَفَضْلٍ وَيَهْدِيهِمْ إِلَيْهِ صِرَاطًا
مُّسْتَقِيمًا ﴿١٧٦﴾
يَسْتَفْتُونَكَ قُلِ اللَّهُ يُفْتِيكُمْ فِي
الْكَلَالَةِ إِنِ امْرُؤٌ هَلَكَ لَيْسَ لَهُ
وَلَدٌ وَلَهُ أُخْتٌ فَلَهَا نِصْفُ مَا
تَرَكَ وَهُوَ يَرِثُهَا إِن لَّمْ يَكُن لَّهَا
وَلَدٌ فَإِن كَانَتَا اثْنَتَيْنِ فَلَهُمَا
الثُّلُثَانِ مِمَّا تَرَكَ وَإِن كَانُوا إِخْوَةً
رِّجَالًا وَنِسَاءً فَلِلذَّكَرِ مِثْلُ حَظِّ
الْأُنثَيَيْنِ يُبَيِّنُ اللَّهُ لَكُمْ أَن
تَضِلُّوا وَاللَّهُ بِكُلِّ شَيْءٍ عَلِيمٌ ﴿١٧٧﴾

## سورة المائدة مدنية وهي مائة وعشرون آية وستة عشر ركوعا

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ
يَا أَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا أَوْفُوا بِالْعُقُودِ
أُحِلَّتْ لَكُم بَهِيمَةُ الْأَنْعَامِ إِلَّا

**रुकूअ १**

१. ऐ ईमान वालो अपने क़ौल पूरे करो तुम्हारे लिये हलाल हुए बेज़बान मवेशी मगर वो जो आगे सुनाया जायेगा तुमको लेकिन शिकार हलाल न समझो जब तुम एहराम में हो बेशक अल्लाह हुक्म फ़रमाता है जो चाहे।

२. ऐ ईमानवालो हलाल न ठहरालो अल्लाह के निशान और न अदब वाले महीने और न हरम को भेजी हुई कुरबानियाँ और न जिनके गले में अलामतें आवेज़ां और न उनका माल-ो आबरू जो इज़्ज़तवाले घर का क़स्द करके आयें, अपने रब का फ़ज़्ल और उसकी खुशी चाहते और जब एहराम से निकलो तो शिकार कर सकते हो! और तुम्हें किसी क़ौम की अदावत कि उन्होंने तुमको मस्जिदे हराम से रोका था ज़्यादती करने पर न उभारे और नेकी और परहेज़गारी पर एक दूसरे की मदद करो और गुनाह और ज़्यादती पर बाहम मदद न दो और अल्लाह से डरते रहो बेशक अल्लाह का अज़ाब सख़्त है।

३. तुम पर हराम है मुर्दार और खून और सूव्वर का गोश्त और वो जिसके ज़िबह में गैरे खुदा का नाम पुकारा गया और जो गला घोटने से मरे और बेधार की चीज़ से मारा हुआ और

مَا يُتْلَىٰ عَلَيْكُمْ غَيْرَ مُحِلِّي الصَّيْدِ
وَأَنتُمْ حُرُمٌ ۗ إِنَّ اللَّهَ يَحْكُمُ مَا
يُرِيدُ ①

يَٰٓأَيُّهَا الَّذِينَ ءَامَنُوا لَا تُحِلُّوا
شَعَٰٓئِرَ اللَّهِ وَلَا الشَّهْرَ الْحَرَامَ
وَلَا الْهَدْيَ وَلَا الْقَلَٰٓئِدَ وَلَآ
ءَآمِّينَ الْبَيْتَ الْحَرَامَ يَبْتَغُونَ فَضْلًا
مِّن رَّبِّهِمْ وَرِضْوَٰنًا ۚ وَإِذَا حَلَلْتُمْ
فَاصْطَادُوا ۚ وَلَا يَجْرِمَنَّكُمْ شَنَـَٔانُ
قَوْمٍ أَن صَدُّوكُمْ عَنِ الْمَسْجِدِ
الْحَرَامِ أَن تَعْتَدُوا ۘ وَتَعَاوَنُوا عَلَى
الْبِرِّ وَالتَّقْوَىٰ ۖ وَلَا تَعَاوَنُوا عَلَى
الْإِثْمِ وَالْعُدْوَٰنِ ۚ وَاتَّقُوا اللَّهَ ۖ إِنَّ
اللَّهَ شَدِيدُ الْعِقَابِ ②

حُرِّمَتْ عَلَيْكُمُ الْمَيْتَةُ وَالدَّمُ
وَلَحْمُ الْخِنزِيرِ وَمَآ أُهِلَّ لِغَيْرِ
اللَّهِ بِهِۦ وَالْمُنْخَنِقَةُ وَالْمَوْقُوذَةُ
وَالْمُتَرَدِّيَةُ وَالنَّطِيحَةُ وَمَآ أَكَلَ
السَّبُعُ إِلَّا مَا ذَكَّيْتُمْ وَمَا ذُبِحَ

عَلَى النُّصُبِ وَاَنْ تَسْتَقْسِمُوْا
بِالْاَزْلَامِ ذٰلِكُمْ فِسْقٌ اَلْيَوْمَ
يَئِسَ الَّذِيْنَ كَفَرُوْا مِنْ دِيْنِكُمْ
فَلَا تَخْشَوْهُمْ وَاخْشَوْنِ اَلْيَوْمَ
اَكْمَلْتُ لَكُمْ دِيْنَكُمْ وَاَتْمَمْتُ عَلَيْكُمْ
نِعْمَتِيْ وَرَضِيْتُ لَكُمُ الْاِسْلَامَ
دِيْنًا فَمَنِ اضْطُرَّ فِيْ مَخْمَصَةٍ
غَيْرَ مُتَجَانِفٍ لِّاِثْمٍ فَاِنَّ اللّٰهَ
غَفُوْرٌ رَّحِيْمٌ ۝٣

يَسْـَٔلُوْنَكَ مَاذَآ اُحِلَّ لَهُمْ قُلْ
اُحِلَّ لَكُمُ الطَّيِّبٰتُ وَمَا عَلَّمْتُمْ
مِّنَ الْجَوَارِحِ مُكَلِّبِيْنَ تُعَلِّمُوْنَهُنَّ
مِمَّا عَلَّمَكُمُ اللّٰهُ فَكُلُوْا مِمَّآ
اَمْسَكْنَ عَلَيْكُمْ وَاذْكُرُوا اسْمَ
اللّٰهِ عَلَيْهِ وَاتَّقُوا اللّٰهَ اِنَّ اللّٰهَ
سَرِيْعُ الْحِسَابِ ۝٤

اَلْيَوْمَ اُحِلَّ لَكُمُ الطَّيِّبٰتُ وَطَعَامُ
الَّذِيْنَ اُوْتُوا الْكِتٰبَ حِلٌّ لَّكُمْ
وَطَعَامُكُمْ حِلٌّ لَّهُمْ وَالْمُحْصَنٰتُ

जो गिरकर मरा और जिसे किसी जानवर ने सींग मारा और जिसे कोई दरिन्दा खा गया मगर जिन्हें तुम ज़िबह करलो और जो किसी थान पर ज़िबह किया गया और पाँसे डालकर बाँटा करना ये गुनाह का काम है आज तुम्हारे दीन की तरफ़ से काफ़िरों की आस टूट गई तो उनसे न डरो और मुझ से डरो आज मैं ने तुम्हारे लिये तुम्हारा दीन कामिल कर दिया और तुमपर अपनी नेअमत पूरी कर दी और तुम्हारे लिये इस्लाम को दीन पसन्द किया तो जो भूक प्यास की शिद्दत में नाचार हो यूँकि गुनाह की तरफ़ न झुके तो बेशक अल्लाह बख़्शने वाला मेहरबान है।

४. ऐ महबूब तुमसे पूछते हैं कि उनके लिये क्या हलाल हुआ तुम फ़रमादो कि हलाल की गई तुम्हारे लिये पाक चीज़ें और जो शिकारी जानवर तुमने सुधा लिये उन्हें शिकार पर दौड़ाते जो इल्म तुम्हें ख़ुदा ने दिया उसमें उन्हें सिखाते तो खाओ उसमें से जो वो मार कर तुम्हारे लिये रहने दें और उस पर अल्लाह का नाम लो और अल्लाह से डरते रहो, बेशक अल्लाह को हिसाब करते देर नहीं लगती।

५. आज तुम्हारे लिये पाक चीज़ें

مِنَ الْمُؤْمِنٰتِ وَالْمُحْصَنٰتُ مِنَ
الَّذِيْنَ اُوْتُوا الْكِتٰبَ مِنْ قَبْلِكُمْ
اِذَآ اٰتَيْتُمُوْهُنَّ اُجُوْرَهُنَّ مُحْصِنِيْنَ
غَيْرَ مُسٰفِحِيْنَ وَلَا مُتَّخِذِيْٓ اَخْدَانٍ
وَمَنْ يَّكْفُرْ بِالْاِيْمَانِ فَقَدْ حَبِطَ
عَمَلُهٗ وَهُوَ فِي الْاٰخِرَةِ مِنَ
ع الْخٰسِرِيْنَ ۝٥

हलाल हुई और किताबियों का खाना तुम्हारे लिये हलाल है और तुम्हारा खाना उनके लिये हलाल है और पारसा औरतें मुसलमान और पारसा औरतें उनमें से जिनको तुमसे पहले किताब मिली जब तुम उन्हें उनके महर दो क़ैद में लाते हुए, न मस्ती निकालते न आशना बनाते और जो मुसलमान से काफ़िर हो उसका किया धरा सब अकारत गया और वो आख़िरत में ज़ियाँकार है।

रुकूअ २

يٰٓاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْٓا اِذَا قُمْتُمْ
اِلَى الصَّلٰوةِ فَاغْسِلُوْا وُجُوْهَكُمْ
وَاَيْدِيَكُمْ اِلَى الْمَرَافِقِ وَامْسَحُوْا
بِرُءُوْسِكُمْ وَاَرْجُلَكُمْ اِلَى الْكَعْبَيْنِ
وَاِنْ كُنْتُمْ جُنُبًا فَاطَّهَّرُوْا وَ
اِنْ كُنْتُمْ مَّرْضٰٓى اَوْ عَلٰى سَفَرٍ
اَوْ جَآءَ اَحَدٌ مِّنْكُمْ مِّنَ
الْغَآئِطِ اَوْ لٰمَسْتُمُ النِّسَآءَ فَلَمْ
تَجِدُوْا مَآءً فَتَيَمَّمُوْا صَعِيْدًا طَيِّبًا
فَامْسَحُوْا بِوُجُوْهِكُمْ وَاَيْدِيْكُمْ
مِّنْهُ مَا يُرِيْدُ اللّٰهُ لِيَجْعَلَ
عَلَيْكُمْ مِّنْ حَرَجٍ وَّلٰكِنْ يُّرِيْدُ
لِيُطَهِّرَكُمْ وَلِيُتِمَّ نِعْمَتَهٗ عَلَيْكُمْ

६. ऐ ईमानवालो जब नमाज़ को खड़े होना चाहो तो अपना मुँह धोओ और कोहनियों तक हाथ और सरों का मसह करो और गट्टों तक पाँव धोओ और अगर तुम्हें नहाने की हाजत हो तो खूब सुथरे हो लो और अगर तुम बीमार हो या सफ़र में हो या तुम में से कोई कज़ाए-हाजत से आया या तुमने औरतों से सोहबत की और इन सूरतों में पानी न पाया तो पाक मिट्टी से तयम्मुम करो तो अपने मुँह और हाथों का उस से मसह करो! अल्लाह नहीं

चाहता कि तुमपर कुछ तंगी रखे हाँ ये चाहता है कि तुम्हें ख़ूब सुथरा करदे और अपनी नेअमत तुम पर पूरी करदे कि कहीं तुम एहसान मानो।

७. और याद करो अल्लाह का एहसान अपने ऊपर और वो अ़हद जो उसने तुम से लिया जब कि तुमने कहा, हमने सुना और माना और अल्लाह से डरो बेशक अल्लाह दिलों की बात जानता है।

८. ऐ ईमानवालो अल्लाह के हुक्म पर ख़ूब क़ायम होजाओ। इन्साफ़ के साथ गवाही देते और तुमको किसी क़ौम की अ़दावत इसपर न उभारे कि इन्साफ़ न करो। इन्साफ़ करो वो परहेज़गारी के ज़्यादा क़रीब है और अल्लाह से डरो बेशक अल्लाह को तुम्हारे कामों की ख़बर है।

९. ईमानवाले नेकोकारों से अल्लाह का वअ़दा है कि उनके लिये बख़्शिश और बड़ा सवाब है।

१०. और वो जिन्होंने कुफ़्र किया और हमारी आयतें झुठलाईं वही दोज़ख़ वाले है।

لَعَلَّكُمْ تَشْكُرُونَ ۝٦
وَاذْكُرُوا نِعْمَةَ اللّٰهِ عَلَيْكُمْ
وَمِيثَاقَهُ الَّذِي وَاثَقَكُمْ
بِهٖٓ إِذْ قُلْتُمْ سَمِعْنَا وَأَطَعْنَا
وَاتَّقُوا اللّٰهَ إِنَّ اللّٰهَ عَلِيمٌ
بِذَاتِ الصُّدُورِ ۝٧
يَا أَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا كُونُوا قَوَّامِينَ
لِلّٰهِ شُهَدَاءَ بِالْقِسْطِ وَلَا
يَجْرِمَنَّكُمْ شَنَآنُ قَوْمٍ عَلَىٰٓ أَلَّا
تَعْدِلُوا اعْدِلُوا هُوَ أَقْرَبُ
لِلتَّقْوَىٰ وَاتَّقُوا اللّٰهَ إِنَّ اللّٰهَ
خَبِيرٌ بِمَا تَعْمَلُونَ ۝٨
وَعَدَ اللّٰهُ الَّذِينَ آمَنُوا وَعَمِلُوا
الصّٰلِحٰتِ لَهُمْ مَغْفِرَةٌ وَأَجْرٌ
عَظِيمٌ ۝٩
وَالَّذِينَ كَفَرُوا وَكَذَّبُوا بِآيٰتِنَآ
أُولٰٓئِكَ أَصْحٰبُ الْجَحِيمِ ۝١٠
يَا أَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا اذْكُرُوا نِعْمَتَ
اللّٰهِ عَلَيْكُمْ إِذْ هَمَّ قَوْمٌ أَنْ

११. ऐ ईमानवालो अल्लाह का एहसान अपने ऊपर याद करो जब एक क़ौम ने चाहा कि तुम पर दस्त दराज़ी करें तो उसने उनके हाथ तुम पर से रोक दिये और अल्लाह से डरो और मुसलमानों को अल्लाह ही पर भरोसा चाहिये।

रुकूअ ३

१२. और बेशक अल्लाह ने बनी इसराईल से अहेद लिया और हमने उन में बारह सरदार क़ायम किये और अल्लाह ने फ़रमाया बेशक मैं तुम्हारे साथ हूँ ज़रूर, अगर तुम नमाज़ क़ायम रखो और ज़कात दो और मेरे रसूलों पर ईमान लाओ और उनकी तअज़ीम करो और अल्लाह को क़र्ज़े-हसन दो बेशक मैं तुम्हारे गुनाह उतार दूँगा और ज़रूर तुम्हें बाग़ों में ले जाऊँगा जिनके नीचे नहरें रवाँ, फिर उसके बाद जो तुममें से कुफ़्र करे वो ज़रूर सीधी राह से बहका।

१३. तो उनकी कैसी बद-अहदियों पर हमने उन्हें लअनत की और उनके दिल सख़्त कर दिये। अल्लाह की बातों को उनके ठिकानों से बदलते हैं और भुला बैठे, बड़ा हिस्सा उन नसीहतों



يَبْسُطُوٓا إِلَيْكُمْ أَيْدِيَهُمْ فَكَفَّ
أَيْدِيَهُمْ عَنكُمْ ۖ وَاتَّقُوا اللَّهَ ۚ وَعَلَى
اللَّهِ فَلْيَتَوَكَّلِ الْمُؤْمِنُونَ ﴿١١﴾

وَلَقَدْ أَخَذَ اللَّهُ مِيثَاقَ بَنِي
إِسْرَآءِيلَ وَبَعَثْنَا مِنْهُمُ اثْنَيْ
عَشَرَ نَقِيبًا ۖ وَقَالَ اللَّهُ إِنِّي
مَعَكُمْ ۖ لَئِنْ أَقَمْتُمُ الصَّلَوٰةَ
وَآتَيْتُمُ الزَّكَوٰةَ وَآمَنتُم
بِرُسُلِي وَعَزَّرْتُمُوهُمْ وَأَقْرَضْتُمُ
اللَّهَ قَرْضًا حَسَنًا لَّأُكَفِّرَنَّ عَنكُمْ
سَيِّئَاتِكُمْ وَلَأُدْخِلَنَّكُمْ جَنَّاتٍ
تَجْرِي مِن تَحْتِهَا الْأَنْهَارُ ۚ فَمَن
كَفَرَ بَعْدَ ذَٰلِكَ مِنكُمْ فَقَدْ ضَلَّ
سَوَآءَ السَّبِيلِ ﴿١٢﴾

فَبِمَا نَقْضِهِم مِّيثَاقَهُمْ لَعَنَّاهُمْ
وَجَعَلْنَا قُلُوبَهُمْ قَاسِيَةً ۖ يُحَرِّفُونَ
الْكَلِمَ عَن مَّوَاضِعِهِ ۙ وَنَسُوا حَظًّا مِّمَّا
ذُكِّرُوا بِهِ ۚ وَلَا تَزَالُ تَطَّلِعُ عَلَىٰ
خَائِنَةٍ مِّنْهُمْ إِلَّا قَلِيلًا مِّنْهُمْ

का जो उन्हें दी गई और तुम हमेशा उनकी एक न एक दग़ा पर मुत्तलअ होते रहोगे सिवा थोड़ों के, तो उन्हें मुआफ़ करदो और उन से दरगुज़रो बेशक एहसान वाले अल्लाह को महबूब है।

१४. और वो जिन्होंने दअवा किया कि हम नसारा हैं हमने उनसे अहद लिया तो वो भुला बैठे बड़ा हिस्सा उन नसीहतों का जो उन्हे दी गई तो हमने उनके आपस में क़यामत के दिन तक बैर और बुग्ज़ डाल दिया और अनक़रीब अल्लाह उन्हें बता देगा जो कुछ करते थे।

१५. ऐ किताब वालो बेशक तुम्हारे पास हमारे ये रसूल तशरीफ़ लाये कि तुमपर ज़ाहिर फ़रमाते है बहुत सी वो चीज़ें जो तुमने किताब मे छुपा डाली थी और बहुत सी मुआफ़ फ़रमाते हैं। बेशक तुम्हारे पास अल्लाह की तरफ़ से एक नूर आया और रौशन किताब।

१६. अल्लाह उससे हिदायत देता है उसे, जो अल्लाह की मरज़ी पर चला, सलामती के रास्ते और उन्हें अंधेरियों से रौशनी की तरफ़ ले जाता है अपने हुक्म से और उन्हे सीधी राह

فَاعْفُ عَنْهُمْ وَاصْفَحْ ۚ إِنَّ اللَّهَ
يُحِبُّ الْمُحْسِنِينَ ﴿١٣﴾
وَمِنَ الَّذِينَ قَالُوا إِنَّا نَصَارَىٰ
أَخَذْنَا مِيثَاقَهُمْ فَنَسُوا حَظًّا
مِمَّا ذُكِّرُوا بِهِ فَأَغْرَيْنَا بَيْنَهُمُ
الْعَدَاوَةَ وَالْبَغْضَاءَ إِلَىٰ يَوْمِ
الْقِيَامَةِ ۚ وَسَوْفَ يُنَبِّئُهُمُ اللَّهُ
بِمَا كَانُوا يَصْنَعُونَ ﴿١٤﴾
يَا أَهْلَ الْكِتَابِ قَدْ جَاءَكُمْ رَسُولُنَا
يُبَيِّنُ لَكُمْ كَثِيرًا مِمَّا كُنْتُمْ
تُخْفُونَ مِنَ الْكِتَابِ وَيَعْفُو عَنْ
كَثِيرٍ ۚ قَدْ جَاءَكُمْ مِنَ اللَّهِ نُورٌ
وَكِتَابٌ مُبِينٌ ﴿١٥﴾
يَهْدِي بِهِ اللَّهُ مَنِ اتَّبَعَ رِضْوَانَهُ
سُبُلَ السَّلَامِ وَيُخْرِجُهُمْ مِنَ
الظُّلُمَاتِ إِلَى النُّورِ بِإِذْنِهِ وَيَهْدِيهِمْ
إِلَىٰ صِرَاطٍ مُسْتَقِيمٍ ﴿١٦﴾
لَقَدْ كَفَرَ الَّذِينَ قَالُوا إِنَّ اللَّهَ هُوَ
الْمَسِيحُ ابْنُ مَرْيَمَ ۚ قُلْ فَمَنْ يَمْلِكُ

مِنَ اللّٰهِ شَيْـًٔا اِنْ اَرَادَ اَنْ يُّهْلِكَ
الْمَسِيْحَ ابْنَ مَرْيَمَ وَاُمَّهٗ وَمَنْ
فِي الْاَرْضِ جَمِيْعًا ؕ وَلِلّٰهِ مُلْكُ
السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ وَمَا بَيْنَهُمَا ؕ
يَخْلُقُ مَا يَشَآءُ ؕ وَاللّٰهُ عَلٰى كُلِّ
شَيْءٍ قَدِيْرٌ ﴿١٧﴾

وَقَالَتِ الْيَهُوْدُ وَالنَّصٰرٰى نَحْنُ
اَبْنٰٓؤُا اللّٰهِ وَاَحِبَّآؤُهٗ ؕ قُلْ فَلِمَ
يُعَذِّبُكُمْ بِذُنُوْبِكُمْ ؕ بَلْ اَنْتُمْ
بَشَرٌ مِّمَّنْ خَلَقَ ؕ يَغْفِرُ لِمَنْ يَّشَآءُ
وَيُعَذِّبُ مَنْ يَّشَآءُ ؕ وَلِلّٰهِ مُلْكُ
السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ وَمَا بَيْنَهُمَا ؗ
وَاِلَيْهِ الْمَصِيْرُ ﴿١٨﴾

يٰۤاَهْلَ الْكِتٰبِ قَدْ جَآءَكُمْ
رَسُوْلُنَا يُبَيِّنُ لَكُمْ عَلٰى فَتْرَةٍ
مِّنَ الرُّسُلِ اَنْ تَقُوْلُوْا مَا جَآءَنَا
مِنْ بَشِيْرٍ وَّلَا نَذِيْرٍ ؗ فَقَدْ جَآءَكُمْ
بَشِيْرٌ وَّنَذِيْرٌ ؕ وَاللّٰهُ عَلٰى كُلِّ
ع شَيْءٍ قَدِيْرٌ ﴿١٩﴾

दिखाता है।

१७. बेशक काफ़िर हुए वो जिन्होंने कहा कि अल्लाह मसीह बिन मरयम ही है तुम फ़रमादो फिर अल्लाह का कोई क्या कर सकता है। अगर वो चाहे कि हलाक कर दे मसीह बिन मरयम और उसकी माँ और तमाम ज़मीन वालों को और अल्लाह ही के लिये है सल्तनत आसमानों और ज़मीन और उनके दरमियान की जो चाहे पैदा करता है और अल्लाह सबकुछ कर सकता है।

१८. और यहूदी और नसरानी बोले कि हम अल्लाह के बेटे और उसके प्यारे हैं। तुम फ़रमा दो फिर तुम्हें क्यों तुम्हारे गुनाहों पर अज़ाब फ़रमाता है बल्कि तुम आदमी हो उसकी मख़लूक़ात से जिसे चाहे बख़्शता है और जिसे चाहे सज़ा देता है और अल्लाह ही के लिए है सल्तनत आसमानों और ज़मीन और उनके दरमियान की और उसी की तरफ़ फिरना है।

१९. ऐ किताब वालो बेशक तुम्हारे पास हमारे ये रसूल तशरीफ़ लाये कि तुमपर हमारे अहकाम ज़ाहिर फ़रमाते है बाद उसके कि रसूलों को आना मुद्दतों बन्द रहा था कि कभी कहो कि

हमारे पास कोई खुशी और डर सुनाने वाला न आया तो ये खुशी और डर सुनाने वाले तुम्हारे पास तशरीफ़ लाये हैं और अल्लाह को सब क़ुदरत है।

**रुकूअ ४**

وَإِذْ قَالَ مُوسَىٰ لِقَوْمِهِ يَٰقَوْمِ اذْكُرُوا نِعْمَةَ اللَّهِ عَلَيْكُمْ إِذْ جَعَلَ فِيكُمْ أَنْبِيَاءَ وَجَعَلَكُمْ مُلُوكًا وَآتَاكُمْ مَا لَمْ يُؤْتِ أَحَدًا مِنَ الْعَٰلَمِينَ ﴿٢٠﴾

२०. और जब मूसा ने कहा अपनी क़ौम से ऐ मेरी क़ौम अल्लाह का एहसान अपने ऊपर याद करो कि तुममें से पैग़म्बर किए और तुम्हे बादशाह किया और तुम्हें वो दिया जो आज सारे जहान में किसी को न दिया।

يَٰقَوْمِ ادْخُلُوا الْأَرْضَ الْمُقَدَّسَةَ الَّتِي كَتَبَ اللَّهُ لَكُمْ وَلَا تَرْتَدُّوا عَلَىٰ أَدْبَارِكُمْ فَتَنْقَلِبُوا خَٰسِرِينَ ﴿٢١﴾

२१. ऐ क़ौम उस पाक ज़मीन में दाख़िल हो जो अल्लाह ने तुम्हारे लिये लिखी है और पीछे न पलटो कि नुक़सान पर पलटो गे।

قَالُوا يَٰمُوسَىٰ إِنَّ فِيهَا قَوْمًا جَبَّارِينَ وَإِنَّا لَنْ نَدْخُلَهَا حَتَّىٰ يَخْرُجُوا مِنْهَا فَإِنْ يَخْرُجُوا مِنْهَا فَإِنَّا دَٰخِلُونَ ﴿٢٢﴾

२२. बोले ऐ मूसा उसमें तो बड़े ज़बरदस्त लोग हैं और हम उसमें हरगिज़ दाख़िल न होंगे जबतक वो वहाँ से न निकल जाये। हाँ वो वहाँ से निकल जाएँ तो हम वहाँ जायें।

قَالَ رَجُلَانِ مِنَ الَّذِينَ يَخَافُونَ أَنْعَمَ اللَّهُ عَلَيْهِمَا ادْخُلُوا عَلَيْهِمُ الْبَابَ فَإِذَا دَخَلْتُمُوهُ فَإِنَّكُمْ غَٰلِبُونَ ۚ وَعَلَى اللَّهِ فَتَوَكَّلُوا إِنْ كُنْتُمْ مُؤْمِنِينَ ﴿٢٣﴾

२३. दो मर्द कि अल्लाह से डरने वालों में से थे अल्लाह ने उन्हें नवाज़ा बोले कि ज़बरदस्ती दरवाज़े में उनपर दाख़िल हो अगर तुम दरवाज़े में दाख़िल हो गए तो तुम्हारा ही ग़लबा है और अल्लाह ही पर भरोसा

قَالُوا يَٰمُوسَىٰ إِنَّا لَنْ نَدْخُلَهَا أَبَدًا مَا دَامُوا فِيهَا فَاذْهَبْ

करो अगर तुमहे ईमान है।

२४. बोले ऐ मूसा हम तो वहाँ कभी न जाएंगे जबतक वो वहाँ है तो आप जाइये और आपका रब तुम दोनों लड़ो, हम यहाँ बैठे हैं।

२५. मूसा ने अर्ज़ की कि रब मेरे मुझे इख़्तियार नहीं मगर अपना और अपने भाई का तो तू हमको इन बे हुक्मों से जुदा रख।

२६. फ़रमाया तो वो ज़मीन उनपर हराम है चालीस बरस तक भटकते फिरे ज़मीन में तो तुम उन बेहुकमों का अफ़सोस न खाओ।

रुकूअ ५

२७. और उन्हें पढ़कर सुनाओ आदम के दो बेटों की सच्ची ख़बर, जब दोनों ने एक एक नियाज़ पेश की तो एक की क़ुबूल हुई और दूसरे की न क़बूल हुई बोला क़सम है मैं तुझे क़त्ल कर दूँगा कहा अल्लाह उसी से क़ुबूल करता है जिसे डर है।

२८. बेशक अगर तू अपना हाथ मुझपर बढ़ायेगा कि मुझे क़त्ल करे तो मै अपना हाथ तुझपर न बढ़ाऊँगा कि तुझे क़त्ल करूँ मैं अल्लाह से डरता हूँ जो मालिक सारे जहान का।

أَنْتَ وَرَبُّكَ فَقَاتِلَا إِنَّا هٰهُنَا
قٰعِدُوْنَ ﴿٢٤﴾

قَالَ رَبِّ إِنِّيْ لَآ أَمْلِكُ إِلَّا نَفْسِيْ
وَأَخِيْ فَافْرُقْ بَيْنَنَا وَبَيْنَ الْقَوْمِ
الْفٰسِقِيْنَ ﴿٢٥﴾

قَالَ فَإِنَّهَا مُحَرَّمَةٌ عَلَيْهِمْ أَرْبَعِيْنَ
سَنَةً يَتِيْهُوْنَ فِي الْأَرْضِ فَلَا
تَأْسَ عَلَى الْقَوْمِ الْفٰسِقِيْنَ ﴿٢٦﴾

وَاتْلُ عَلَيْهِمْ نَبَأَ ابْنَيْ اٰدَمَ بِالْحَقِّ
إِذْ قَرَّبَا قُرْبَانًا فَتُقُبِّلَ مِنْ أَحَدِهِمَا
وَلَمْ يُتَقَبَّلْ مِنَ الْاٰخَرِ قَالَ
لَأَقْتُلَنَّكَ قَالَ إِنَّمَا يَتَقَبَّلُ اللّٰهُ
مِنَ الْمُتَّقِيْنَ ﴿٢٧﴾

لَئِنْ بَسَطْتَ إِلَيَّ يَدَكَ لِتَقْتُلَنِيْ مَا
أَنَا بِبَاسِطٍ يَّدِيَ إِلَيْكَ لِأَقْتُلَكَ
إِنِّيْ أَخَافُ اللّٰهَ رَبَّ الْعٰلَمِيْنَ ﴿٢٨﴾

إِنِّيْ أُرِيْدُ أَنْ تَبُوْٓأَ بِإِثْمِيْ وَإِثْمِكَ
فَتَكُوْنَ مِنْ أَصْحٰبِ النَّارِ وَذٰلِكَ
جَزٰٓؤُا الظّٰلِمِيْنَ ﴿٢٩﴾

فَطَوَّعَتْ لَهُ نَفْسُهُ قَتْلَ أَخِيهِ فَقَتَلَهُ
فَأَصْبَحَ مِنَ الْخٰسِرِينَ ﴿٣٠﴾
فَبَعَثَ اللّٰهُ غُرَابًا يَبْحَثُ فِي الْأَرْضِ
لِيُرِيَهُ كَيْفَ يُوَارِي سَوْءَةَ أَخِيهِ
قَالَ يٰوَيْلَتٰى أَعَجَزْتُ أَنْ أَكُونَ
مِثْلَ هٰذَا الْغُرَابِ فَأُوَارِيَ سَوْءَةَ
أَخِي فَأَصْبَحَ مِنَ النّٰدِمِينَ ﴿٣١﴾
مِنْ أَجْلِ ذٰلِكَ كَتَبْنَا عَلٰى
بَنِي إِسْرَائِيلَ أَنَّهُ مَنْ قَتَلَ
نَفْسًا بِغَيْرِ نَفْسٍ أَوْ فَسَادٍ فِي
الْأَرْضِ فَكَأَنَّمَا قَتَلَ النَّاسَ جَمِيعًا
وَمَنْ أَحْيَاهَا فَكَأَنَّمَا أَحْيَا النَّاسَ
جَمِيعًا وَلَقَدْ جَاءَتْهُمْ رُسُلُنَا
بِالْبَيِّنٰتِ ثُمَّ إِنَّ كَثِيرًا
مِنْهُمْ بَعْدَ ذٰلِكَ فِي الْأَرْضِ
لَمُسْرِفُونَ ﴿٣٢﴾
إِنَّمَا جَزٰٓؤُا الَّذِينَ يُحَارِبُونَ اللّٰهَ
وَرَسُولَهُ وَيَسْعَوْنَ فِي الْأَرْضِ
فَسَادًا أَنْ يُقَتَّلُوا أَوْ يُصَلَّبُوا أَوْ تُقَطَّعَ

२९. मैं तो ये चाहता हूँ कि मेरा और तेरा गुनाह दोनों तेरे ही पल्ले पड़े तो तु दोज़ख़ी होजाये और बे इन्साफ़ों की यही सज़ा है।

३०. तो उसके नफ़्स ने उसे भाई के क़त्ल का चाव दिलाया तो उसे क़त्ल कर दिया तो रह गया नुक़्सान में।

३१. तो अल्लाह ने एक कौवा भेजा ज़मीन कुरेदता कि उसे दिखाये क्यों कर अपने भाई की लाश छुपाये बोला हाये ख़राबी मैं इस कौवे जैसा भी न हो सका कि मैं अपने भाई की लाश छुपाता, तो पछताता रह गया।

३२. इस सबब से हमने बनी इसराईल पर लिख दिया कि जिसने कोई जान क़त्ल की बग़ैर जान के बदले या ज़मीन में फ़साद किये तो गोया उसने सब लोगों को क़त्ल किया और जिसने एक जान को जिला लिया उसने गोया सब लोगों को जिला लियाऔर बेशक उनके पास हमारे रसूल रौशन दलीलों के साथ आये फिर बेशक उनमें बहुत उसके बाद ज़मीन में ज़्यादती करने वाले हैं।

३३. वो कि अल्लाह और उसके

أَيْدِيهِمْ وَأَرْجُلُهُم مِّنْ خِلَافٍ
أَوْ يُنفَوْا مِنَ الْأَرْضِ ۚ ذَٰلِكَ لَهُمْ
خِزْيٌ فِي الدُّنْيَا ۖ وَلَهُمْ فِي الْآخِرَةِ
عَذَابٌ عَظِيمٌ ﴿٣٣﴾

إِلَّا الَّذِينَ تَابُوا مِن قَبْلِ أَن
تَقْدِرُوا عَلَيْهِمْ ۖ فَاعْلَمُوا أَنَّ اللَّهَ
غَفُورٌ رَّحِيمٌ ﴿٣٤﴾

يَا أَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا اتَّقُوا اللَّهَ وَابْتَغُوا
إِلَيْهِ الْوَسِيلَةَ وَجَاهِدُوا فِي
سَبِيلِهِ لَعَلَّكُمْ تُفْلِحُونَ ﴿٣٥﴾

إِنَّ الَّذِينَ كَفَرُوا لَوْ أَنَّ لَهُم
مَّا فِي الْأَرْضِ جَمِيعًا وَمِثْلَهُ
مَعَهُ لِيَفْتَدُوا بِهِ مِنْ عَذَابِ
يَوْمِ الْقِيَامَةِ مَا تُقُبِّلَ مِنْهُمْ ۖ
وَلَهُمْ عَذَابٌ أَلِيمٌ ﴿٣٦﴾

يُرِيدُونَ أَن يَخْرُجُوا مِنَ النَّارِ
وَمَا هُم بِخَارِجِينَ مِنْهَا ۖ وَلَهُمْ
عَذَابٌ مُّقِيمٌ ﴿٣٧﴾

وَالسَّارِقُ وَالسَّارِقَةُ فَاقْطَعُوا

रसूल से लड़ते और मुल्क मे फ़साद करते फिरते है उनका बदला यही है कि गिन गिन कर क़त्ल किये जायें या सूली दिये जायें या उनके एक तरफ़ के हाथ और दूसरी तरफ़ के पाँव काटे जाएं या ज़मीन से दूर कर दिये जाएं। ये दुनिया में उनकी रूसवाई है और आख़िरत में उनके लिये बड़ा अज़ाब।

३४. मगर वो जिन्होंने तौबा करली इससे पहले कि तुम उनपर क़ाबू पाओ तो जान लो कि अल्लाह बख़्शने वाला मेहरबान है।

**रूकूअ ६**

३५. ऐ ईमानवालो अल्लाह से डरो और उसकी तरफ़ वसीला ढूँढो और उसकी राह में जिहाद करो इस उम्मीद पर कि फ़लाह पाओ।

३६. बेशक वो जो काफ़िर हुए जो कुछ ज़मीन में है सब और उस की बराबर और अगर उनकी मिल्क हो कि उसे देकर क़यामत के अज़ाब से अपनी जान छुड़ायें तो उनसे न लिया जायेगा और उनके लिये दु:ख का अज़ाब है।

३७. दोज़ख से निकलना चाहेंगे और वो उससे न निकलेंगे और उनको

أَيْدِيَهُمَا جَزَآءًۢ بِمَا كَسَبَا
نَكَالًا مِّنَ اللّٰهِ ۗ وَاللّٰهُ عَزِيْزٌ
حَكِيْمٌ ﴿٣٨﴾

दवामी सज़ा है।

३८. और जो मर्द या औरत चोर हो तो उनका हाथ काटो उनके किये का बदला अल्लाह की तरफ़ से सज़ा और अल्लाह ग़ालिब हिकमत वाला है।

فَمَنْ تَابَ مِنْۢ بَعْدِ ظُلْمِهٖ وَ
أَصْلَحَ فَإِنَّ اللّٰهَ يَتُوْبُ عَلَيْهِ ۗ إِنَّ
اللّٰهَ غَفُوْرٌ رَّحِيْمٌ ﴿٣٩﴾

३९. तो जो अपने ज़ुल्म के बाद तौबा करे और सँवर जाये तो अल्लाह अपनी मेहर से उस पर रूजूअ फ़रमायेगा बेशक अल्लाह बख़्शने वाला मेहरबान है।

أَلَمْ تَعْلَمْ أَنَّ اللّٰهَ لَهٗ مُلْكُ السَّمٰوٰتِ
وَالْأَرْضِ ۗ يُعَذِّبُ مَنْ يَّشَآءُ وَ
يَغْفِرُ لِمَنْ يَّشَآءُ ۗ وَاللّٰهُ عَلٰى كُلِّ
شَيْءٍ قَدِيْرٌ ﴿٤٠﴾

४०. क्या तुझे मअलूम नही कि अल्लाह के लिये है आसमानो और ज़मीन की बादशाही। सज़ा देता है जिसे चाहे और बख़्शता है जिसे चाहे, और अल्लाह सबकुछ कर सकता है।

يٰٓأَيُّهَا الرَّسُوْلُ لَا يَحْزُنْكَ الَّذِيْنَ
يُسَارِعُوْنَ فِي الْكُفْرِ مِنَ الَّذِيْنَ
قَالُوْٓا اٰمَنَّا بِأَفْوَاهِهِمْ وَلَمْ تُؤْمِنْ
قُلُوْبُهُمْ ۛ وَمِنَ الَّذِيْنَ هَادُوْا ۛ
سَمّٰعُوْنَ لِلْكَذِبِ سَمّٰعُوْنَ لِقَوْمٍ
اٰخَرِيْنَ لَمْ يَأْتُوْكَ ۖ يُحَرِّفُوْنَ الْكَلِمَ
مِنْۢ بَعْدِ مَوَاضِعِهٖ ۖ يَقُوْلُوْنَ إِنْ
أُوْتِيْتُمْ هٰذَا فَخُذُوْهُ وَإِنْ لَّمْ
تُؤْتَوْهُ فَاحْذَرُوْا ۚ وَمَنْ يُّرِدِ

४१. ऐ रसूल तुम्हे ग़मगीन न करे वो जो कुफ़्र पर दौड़ते है जो कुछ वो अपने मुँह से कहते है हम ईमान लाये और उनके दिल मुसलमान नही और कुछ यहूदी झूठ खूब सुनते है और लोगो की खूब सुनते है जो तुम्हारे पास हाज़िर न हुए अल्लाह की बातो को उनके ठिकानो के बाद बदल देते

اللّٰهُ فِتْنَتَهٗ فَلَنْ تَمْلِكَ لَهٗ مِنَ
اللّٰهِ شَيْـًٔا ۭ اُولٰۗىِٕكَ الَّذِيْنَ لَمْ يُرِدِ
اللّٰهُ اَنْ يُّطَهِّرَ قُلُوْبَهُمْ ۭ لَهُمْ فِي
الدُّنْيَا خِزْيٌ ښ وَّلَهُمْ فِي الْاٰخِرَةِ
عَذَابٌ عَظِيْمٌ ۝41

हैं कहते हैं ये हुक्म तुम्हें मिले तो मानो और ये न मिले तो बचो और जिसे अल्लाह गुमराह करना चाहे तो हरगिज़ तू अल्लाह से उसका कुछ बना न सकेगा। वो है कि अल्लाह ने उनका दिल पाक करना न चाहा। उन्हें दुनिया में रूसवाई है और उन्हें आख़ेरत में बड़ा अज़ाब।

سَمّٰعُوْنَ لِلْكَذِبِ اَكّٰلُوْنَ لِلسُّحْتِ ۭ
فَاِنْ جَاۗءُوْكَ فَاحْكُمْ بَيْنَهُمْ اَوْ
اَعْرِضْ عَنْهُمْ ۚ وَاِنْ تُعْرِضْ عَنْهُمْ
فَلَنْ يَّضُرُّوْكَ شَـيْـــًٔا ۭ وَاِنْ حَكَمْتَ
فَاحْكُمْ بَيْنَهُمْ بِالْقِسْطِ ۭ اِنَّ اللّٰهَ
يُحِبُّ الْمُقْسِطِيْنَ ۝42

४२. बड़े झूठ सुनने वाले बड़े हरामख़ोर तो अगर तुम्हारे हुज़ूर हाज़िर हों उनमें फ़ैसला फ़रमाओ, या उनसे मुँह फेर लो और अगर तुम उनसे मुँह फेर लोगे तो वो तुम्हारा कुछ न बिगाड़ेंगे और अगर उनमें फ़ैसला फ़रमाओ तो इन्साफ़ से फ़ैसला करो बेशक इन्साफ़ वाले अल्लाह को पसन्द हैं।

وَكَيْفَ يُحَكِّمُوْنَكَ وَعِنْدَهُمُ
التَّوْرٰىةُ فِيْهَا حُكْمُ اللّٰهِ ثُمَّ
يَتَوَلَّوْنَ مِنْۢ بَعْدِ ذٰلِكَ ۭ وَمَآ
اُولٰۗىِٕكَ بِالْمُؤْمِنِيْنَ ۝43 ع

४३. और वो तुमसे क्यों कर फ़ैसला चाहेंगे हॉलाकि उनके पास तौरेत है जिसमें अल्लाह का हुक्म मौजूद है। बई-हमा उसीसे मुँह फेरते हैं और वो ईमान लाने वाले नहीं।

रुकूअ ७

اِنَّآ اَنْزَلْنَا التَّوْرٰىةَ فِيْهَا هُدًى
وَّنُوْرٌ ۚ يَحْكُمُ بِهَا النَّبِيُّوْنَ
الَّذِيْنَ اَسْلَمُوْا لِلَّذِيْنَ هَادُوْا
وَالرَّبّٰنِيُّوْنَ وَالْاَحْبَارُ بِمَا

४४. बेशक हमने तौरेत उतारी उसमें हिदायत और नूर है। उसके मुताबिक़ यहूद को हुक्म देते थे, हमारे

اسْتُحْفِظُوْا مِنْ كِتٰبِ اللّٰهِ وَكَانُوْا
عَلَيْهِ شُهَدَآءَ ۚ فَلَا تَخْشَوُا
النَّاسَ وَاخْشَوْنِ وَلَا تَشْتَرُوْا
بِاٰيٰتِيْ ثَمَنًا قَلِيْلًا ۗ وَمَنْ لَّمْ يَحْكُمْ
بِمَآ اَنْزَلَ اللّٰهُ فَاُولٰٓئِكَ هُمُ
الْكٰفِرُوْنَ ﴿٤٤﴾

फ़रमाँबरदार नबी और आलिम और फ़क़ीह कि उनसे किताबुल्लाह की हिफ़ाज़त चाही गई थी और वो उस पर गवाह थे तो लोगों से ख़ौफ़ न करो और मुझ से डरो और मेरी आयतों के बदले ज़लील क़ीमत न लो और जो अल्लाह के उतारे पर हुक्म न करे वही लोग काफ़िर हैं।

وَكَتَبْنَا عَلَيْهِمْ فِيْهَآ اَنَّ النَّفْسَ
بِالنَّفْسِ وَالْعَيْنَ بِالْعَيْنِ وَالْاَنْفَ
بِالْاَنْفِ وَالْاُذُنَ بِالْاُذُنِ وَالسِّنَّ
بِالسِّنِّ وَالْجُرُوْحَ قِصَاصٌ ۚ فَمَنْ
تَصَدَّقَ بِهٖ فَهُوَ كَفَّارَةٌ لَّهٗ ۚ وَ
مَنْ لَّمْ يَحْكُمْ بِمَآ اَنْزَلَ اللّٰهُ
فَاُولٰٓئِكَ هُمُ الظّٰلِمُوْنَ ﴿٤٥﴾

४५. और हमने तौरेत में उनपर वाजिब किया कि जान के बदले जान और आँख के बदले आँख और नाक के बदले नाक और कान के बदले कान और दाँत के बदले दाँत और ज़ख़्मों में बदला है फिर जो दिल की ख़ुशी से बदला करा दे तो वो उसका गुनाह उतार देगा और जो अल्लाह के उतारे पर हुक्म न करे तो वही लोग ज़ालिम हैं।

وَقَفَّيْنَا عَلٰٓى اٰثَارِهِمْ بِعِيْسَى ابْنِ
مَرْيَمَ مُصَدِّقًا لِّمَا بَيْنَ يَدَيْهِ
مِنَ التَّوْرٰىةِ ۖ وَاٰتَيْنٰهُ الْاِنْجِيْلَ
فِيْهِ هُدًى وَّنُوْرٌ ۙ وَّمُصَدِّقًا
لِّمَا بَيْنَ يَدَيْهِ مِنَ التَّوْرٰىةِ وَ
هُدًى وَّمَوْعِظَةً لِّلْمُتَّقِيْنَ ﴿٤٦﴾

४६. और हम उन नबियों के पीछे उनके निशाने क़दम पर ईसा इब्ने मरयम को लाये, तस्दीक़ करता हुआ तौरेत की जो इससे पहले थी और हमने इसे इन्जील अता की जिसमें हिदायत और नूर है और तस्दीक़ फ़रमाती

وَلْيَحْكُمْ اَهْلُ الْاِنْجِيْلِ بِمَآ
اَنْزَلَ اللّٰهُ فِيْهِ ؕ وَمَنْ لَّمْ يَحْكُمْ
بِمَآ اَنْزَلَ اللّٰهُ فَاُولٰٓئِكَ هُمُ
الْفٰسِقُوْنَ ﴿٤٧﴾

وَاَنْزَلْنَآ اِلَيْكَ الْكِتٰبَ بِالْحَقِّ
مُصَدِّقًا لِّمَا بَيْنَ يَدَيْهِ مِنَ
الْكِتٰبِ وَمُهَيْمِنًا عَلَيْهِ فَاحْكُمْ
بَيْنَهُمْ بِمَآ اَنْزَلَ اللّٰهُ وَلَا تَتَّبِعْ
اَهْوَآءَهُمْ عَمَّا جَآءَكَ مِنَ الْحَقِّ ؕ
لِكُلٍّ جَعَلْنَا مِنْكُمْ شِرْعَةً
وَّمِنْهَاجًا ؕ وَلَوْ شَآءَ اللّٰهُ لَجَعَلَكُمْ
اُمَّةً وَّاحِدَةً وَّلٰكِنْ لِّيَبْلُوَكُمْ
فِيْ مَآ اٰتٰىكُمْ فَاسْتَبِقُوا الْخَيْرٰتِ ؕ
اِلَى اللّٰهِ مَرْجِعُكُمْ جَمِيْعًا
فَيُنَبِّئُكُمْ بِمَا كُنْتُمْ فِيْهِ
تَخْتَلِفُوْنَ ﴿٤٨﴾ ۙ

وَاَنِ احْكُمْ بَيْنَهُمْ بِمَآ اَنْزَلَ
اللّٰهُ وَلَا تَتَّبِعْ اَهْوَآءَهُمْ وَاحْذَرْهُمْ
اَنْ يَّفْتِنُوْكَ عَنْۢ بَعْضِ مَآ اَنْزَلَ

है तौरेत की कि इससे पहले थी और हिदायत और नसीहत परहेज़गारों को।

४७. और चाहिये कि इन्जील वाले हुक्म करें उसपर जो अल्लाह ने उसमें उतारा और जो अल्लाह के उतारे पर हुक्म न करें तो वही लोग फ़ासिक़ है।

४८. और ऐ महबूब हमने तुम्हारी तरफ़ सच्ची किताब उतारी अगली किताबों की तस्दीक़ फ़रमाती और उनपर मुहाफ़िज़-ो गवाह तो उनमें फ़ैसला करो अल्लाह केउतारे से और ऐ सुननेवाले उनकी ख़्वाहिशों की पैरवी न करना अपने पास आया हुआ हक़ छोड़कर हमने तुम सब के लिए एक एक शरीअत और रास्ता रखा और अल्लाह चाहता तो तुम सबको एक ही उम्मत कर देता मगर मंज़ूर ये है कि जो कुछ तुम्हें दिया उसमें तुम्हे आज़माये तो भलाइयों की तरफ़ सबक़त चाहो तुम सबका फिरना अल्लाह ही की तरफ़ है तो वो तुम्हें बता देगा जिस बात में तुम झगड़ते थे।

४९. और ये कि ऐ मुसलमान अल्लाह के उतारे पर हुक्म कर और

उनकी ख़्वाहिशों पर न चल और उनसे बचता रह कि कहीं तुझे लग़ज़िश न दे दें किसी हुक्म में जो तेरी तरफ़ उतरा फिर अगर वो मुँह फेरें तो जान लो कि अल्लाह उनके बअज़ गुनाहों की सज़ा उनको पँहुचाया चाहता है और बेशक बहुत आदमी बेहुक्म है।

५०. तो क्या जाहिलियत का हुक्म चाहते हैं और अल्लाह से बेहतर किस का हुक्म यक़ीन वालों के लिये।

**रुकूअ ८**

५१. ऐ ईमान वालो यहूद व नसारा को दोस्त न बनाओ। वो आपस में एक दूसरे के दोस्त हैं और तुममें जो कोई उनसे दोस्ती रखेगा तो वो उन्हीं में से हैं बेशक अल्लाह बे-इन्साफ़ों को राह नहीं देता।

५२. अब तुम उन्हें देखोगे जिनके दिलों में आज़ार है कि यहूद व नसारा की तरफ़ दौड़ते हैं कहते हैं हम डरते हैं कि हमपर कोई गर्दिश आजाये तो नज़दीक है कि अल्लाह फ़तह लाये या अपनी तरफ़ से कोई हुक्म फिर उस पर जो अपने दिलों में छुपाया था पच्छताते रह जायें।

اللّٰهُ اِلَيْكَ ۭ فَاِنْ تَوَلَّوْا فَاعْلَمْ
اَنَّمَا يُرِيْدُ اللّٰهُ اَنْ يُّصِيْبَهُمْ
بِبَعْضِ ذُنُوْبِهِمْ ۭ وَاِنَّ كَثِيْرًا
مِّنَ النَّاسِ لَفٰسِقُوْنَ ۝٤٩
اَفَحُكْمَ الْجَاهِلِيَّةِ يَبْغُوْنَ ۭ وَ
مَنْ اَحْسَنُ مِنَ اللّٰهِ حُكْمًا لِّقَوْمٍ
يُّوْقِنُوْنَ ۝٥٠ ع
يٰٓاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا لَا تَتَّخِذُوا
الْيَهُوْدَ وَالنَّصٰرٰٓى اَوْلِيَاۗءَ ۘ بَعْضُهُمْ
اَوْلِيَاۗءُ بَعْضٍ ۭ وَمَنْ يَّتَوَلَّهُمْ
مِّنْكُمْ فَاِنَّهٗ مِنْهُمْ ۭ اِنَّ اللّٰهَ
لَا يَهْدِي الْقَوْمَ الظّٰلِمِيْنَ ۝٥١
فَتَرَى الَّذِيْنَ فِيْ قُلُوْبِهِمْ مَّرَضٌ
يُّسَارِعُوْنَ فِيْهِمْ يَقُوْلُوْنَ نَخْشٰٓى
اَنْ تُصِيْبَنَا دَاۗىِٕرَةٌ ۭ فَعَسَى اللّٰهُ
اَنْ يَّاْتِيَ بِالْفَتْحِ اَوْ اَمْرٍ مِّنْ
عِنْدِهٖ فَيُصْبِحُوْا عَلٰي مَآ اَسَرُّوْا
فِيْٓ اَنْفُسِهِمْ نٰدِمِيْنَ ۝٥٢ ط
وَيَقُوْلُ الَّذِيْنَ اٰمَنُوْٓا اَهٰٓؤُلَاۗءِ

وقف لازم
وقف منزل عند البعض
وقف غفران

५३ और ईमान वाले कहते हैं क्या यही है जिन्होंने अल्लाह की क़सम खाई थी अपने हलफ़ में पूरी कोशिश से कि वो तुम्हारे साथ हैं उनका किया धरा सब अकारत गया तो रह गये नुक़सान में।

५४. ऐ ईमानवालो तुम में जो कोई अपने दीन से फिरेगा तो अनक़रीब अल्लाह ऐसे लोग लायेगा कि वो अल्लाह के प्यारे और अल्लाह उनका प्यारा मुसलमानों पर नर्म और काफ़िरों पर सख़्त अल्लाह की राह में लड़ेंगे और किसी मलामत करने वाले की मलामत का अन्देशा न करेंगे ये अल्लाह का फ़ज़्ल है जिसे चाहे दे और अल्लाह वुसअत वाला इल्म वाला है।

५५. तुम्हारे दोस्त नहीं मगर अल्लाह और उसका रसूल और ईमानवाले कि नमाज़ क़ायम करते हैं और ज़कात देते हैं और अल्लाह के हुज़ूर झुके हुए हैं।

५६. और जो अल्लाह और उसके रसूल और मुसलमानों को अपना दोस्त बनाये तो बेशक अल्लाह ही का गिरोह ग़ालिब है।

रुकूअ ९

५७. ऐ ईमान वालो जिन्होंने तुम्हारे दीन को हँसी खेल बना लिया है वो

الَّذِينَ أَقْسَمُوا بِاللَّهِ جَهْدَ أَيْمَانِهِمْ
إِنَّهُمْ لَمَعَكُمْ ۚ حَبِطَتْ أَعْمَالُهُمْ
فَأَصْبَحُوا خَاسِرِينَ ﴿٥٣﴾
يَا أَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا مَن يَرْتَدَّ مِنكُمْ
عَن دِينِهِ فَسَوْفَ يَأْتِي اللَّهُ بِقَوْمٍ
يُحِبُّهُمْ وَيُحِبُّونَهُ أَذِلَّةٍ عَلَى
الْمُؤْمِنِينَ أَعِزَّةٍ عَلَى الْكَافِرِينَ
يُجَاهِدُونَ فِي سَبِيلِ اللَّهِ وَ
لَا يَخَافُونَ لَوْمَةَ لَائِمٍ ۚ ذَٰلِكَ
فَضْلُ اللَّهِ يُؤْتِيهِ مَن يَشَاءُ ۚ
وَاللَّهُ وَاسِعٌ عَلِيمٌ ﴿٥٤﴾
إِنَّمَا وَلِيُّكُمُ اللَّهُ وَرَسُولُهُ وَالَّذِينَ
آمَنُوا الَّذِينَ يُقِيمُونَ الصَّلَاةَ وَ
يُؤْتُونَ الزَّكَاةَ وَهُمْ رَاكِعُونَ ﴿٥٥﴾
وَمَن يَتَوَلَّ اللَّهَ وَرَسُولَهُ وَالَّذِينَ
آمَنُوا فَإِنَّ حِزْبَ اللَّهِ هُمُ الْغَالِبُونَ ﴿٥٦﴾
يَا أَيُّهَا الَّذِينَ آمَنُوا لَا تَتَّخِذُوا
الَّذِينَ اتَّخَذُوا دِينَكُمْ هُزُوًا وَ
لَعِبًا مِّنَ الَّذِينَ أُوتُوا الْكِتَابَ

जो तुमसे पहले किताब दिए गए और काफ़िर उनमें किसी को अपना दोस्त न बनाओ और अल्लाह से डरते रहो अगर ईमान रखते हो।

५८. और जब तुम नमाज़ के लिये अज़ान दो तो उसे हँसी -खेल बनाते हैं ये इसलिए कि वो निरे-बे-अक़्ल लोग हैं।

५९. तुम फ़रमाओ ऐ किताबीयो तुम्हें हमारा क्या बुरा लगा यही ना कि हम ईमान लाये अल्लाह पर और उसपर जो हमारी तरफ़ उतरा और उसपर जो पहले उतरा और ये कि तुम में अक्सर बे हुक्म हैं।

६०. तुम फ़रमाओ क्या मैं बतादूँ जो अल्लाह के यहाँ उससे बदतर दर्जे में हैं वो जिन पर अल्लाह ने लअनत की और उनपर ग़ज़ब फ़रमाया और उनमें से कर दिये बंदर और सुव्वर और शैतान के पुजारी उनका ठिकाना ज़्यादा बुरा है और ये सीधी राह से ज़्यादा बहके।

६१. और जब तुम्हारे पास आयें तो कहते हैं हम मुसलमान हैं और वो आते वक़्त भी काफ़िर थे और जाते वक़्त भी काफ़िर और अल्लाह ख़ूब

مِنْ قَبْلِكُمْ وَالْكُفَّارَ أَوْلِيَاءَ ۚ
وَاتَّقُوا اللَّهَ إِنْ كُنْتُمْ مُؤْمِنِينَ ﴿٥٧﴾

وَإِذَا نَادَيْتُمْ إِلَى الصَّلَاةِ اتَّخَذُوهَا
هُزُوًا وَلَعِبًا ۚ ذَٰلِكَ بِأَنَّهُمْ قَوْمٌ
لَا يَعْقِلُونَ ﴿٥٨﴾

قُلْ يَا أَهْلَ الْكِتَابِ هَلْ تَنْقِمُونَ
مِنَّا إِلَّا أَنْ آمَنَّا بِاللَّهِ وَمَا
أُنْزِلَ إِلَيْنَا وَمَا أُنْزِلَ مِنْ قَبْلُ
وَأَنَّ أَكْثَرَكُمْ فَاسِقُونَ ﴿٥٩﴾

قُلْ هَلْ أُنَبِّئُكُمْ بِشَرٍّ مِنْ ذَٰلِكَ
مَثُوبَةً عِنْدَ اللَّهِ ۚ مَنْ لَعَنَهُ
اللَّهُ وَغَضِبَ عَلَيْهِ وَجَعَلَ مِنْهُمُ
الْقِرَدَةَ وَالْخَنَازِيرَ وَعَبَدَ الطَّاغُوتَ ۚ
أُولَٰئِكَ شَرٌّ مَكَانًا وَأَضَلُّ عَنْ
سَوَاءِ السَّبِيلِ ﴿٦٠﴾

وَإِذَا جَاءُوكُمْ قَالُوا آمَنَّا
وَقَدْ دَخَلُوا بِالْكُفْرِ وَهُمْ قَدْ
خَرَجُوا بِهِ ۚ وَاللَّهُ أَعْلَمُ بِمَا كَانُوا
يَكْتُمُونَ ﴿٦١﴾

जानता है जो छुपा रहे हैं।

وَتَرٰى كَثِيْرًا مِّنْهُمْ يُسَارِعُوْنَ فِى
الْاِثْمِ وَالْعُدْوَانِ وَاَكْلِهِمُ السُّحْتَ ۭ
لَبِئْسَ مَا كَانُوْا يَعْمَلُوْنَ ﴿٦٢﴾

६२. और उनमें तुम बहुतों को देखोगे कि गुनाह और ज़्यादती और हरामख़ोरी पर दौड़ते हैं बेशक बहुत ही बुरे काम करते हैं।

لَوْلَا يَنْهٰهُمُ الرَّبّٰنِيُّوْنَ وَالْاَحْبَارُ
عَنْ قَوْلِهِمُ الْاِثْمَ وَاَكْلِهِمُ السُّحْتَ ۭ
لَبِئْسَ مَا كَانُوْا يَصْنَعُوْنَ ﴿٦٣﴾

६३. उन्हें क्यों नहीं मनअ करते उनके पादरी और दर्वेश गुनाह की बात कहने और हराम खाने से बेशक बहुत ही बुरे काम कर रहे है।

وَقَالَتِ الْيَهُوْدُ يَدُ اللّٰهِ مَغْلُوْلَةٌ ۭ
غُلَّتْ اَيْدِيْهِمْ وَلُعِنُوْا بِمَا قَالُوْا ۘ
بَلْ يَدٰهُ مَبْسُوْطَتٰنِ ۙ يُنْفِقُ كَيْفَ
يَشَاۗءُ ۭ وَلَيَزِيْدَنَّ كَثِيْرًا مِّنْهُمْ
مَّآ اُنْزِلَ اِلَيْكَ مِنْ رَّبِّكَ طُغْيَانًا
وَّكُفْرًا ۭ وَاَلْقَيْنَا بَيْنَهُمُ الْعَدَاوَةَ
وَالْبَغْضَاۗءَ اِلٰى يَوْمِ الْقِيٰمَةِ ۭ كُلَّمَآ
اَوْقَدُوْا نَارًا لِّلْحَرْبِ اَطْفَاَهَا اللّٰهُ ۙ
وَيَسْعَوْنَ فِى الْاَرْضِ فَسَادًا ۭ وَاللّٰهُ
لَا يُحِبُّ الْمُفْسِدِيْنَ ﴿٦٤﴾

६४. और यहूदी बोले अल्लाह का हाथ बंधा हुआ है उनके हाथ बाँधे जायें और उनपर इस कहने से लअ़नत है बल्कि उसके हाथ कुशादा है अता फ़रमाता है जैसे चाहे और ऐ महबूब ये जो तुम्हारी तरफ़ तुम्हारे रब के पाससे उतरा उससे उनमें बहुतों को शरारत और कुफ़्र में तरक़्क़ी होगी और उनमे हमने क़यामत तक आपस में दुश्मनी और बैर डाल दिया जब कभी लड़ाई की आग भड़काते हैं अल्लाह उसे बुझा देता है और ज़मीन में फ़साद के लिये दौड़ते फिरते हैं और अल्लाह फ़सादियों को नहीं चाहता।

وَلَوْ اَنَّ اَهْلَ الْكِتٰبِ اٰمَنُوْا وَاتَّقَوْا
لَكَفَّرْنَا عَنْهُمْ سَيِّاٰتِهِمْ وَلَاَدْخَلْنٰهُمْ
جَنّٰتِ النَّعِيْمِ ﴿٦٥﴾

६५. और अगर किताब वाले ईमान लाते और परहेज़गारी करते तो ज़रूर हम उनके गुनाह उतार देते और

ज़रूर उन्हें चैन के बाग़ों में ले जाते।

६६. और अगर वो क़ायम रखते तौरेत और इन्जील और जो कुछ उनकी तरफ़ उनके रब की तरफ़ से उतरा तो उन्हें रिज़्क़ मिलता ऊपर से और उनके पाँव के नीचे से उनमें कोई गिरोह अगर एअतेदाल पर है और उनमें अक्सर बहुत ही बुरे काम कर रहे हैं।

**रुकूअ १०**

६७. ऐ रसूल पहुँचा दो जो कुछ उतरा तुम्हें तुम्हारे रब की तरफ़ से और ऐसा न हो तो तुमने उसका कोई पयाम न पहुँचाया और अल्लाह तुम्हारी निगहबानी करेगा लोगों से बेशक अल्लाह काफ़िरों को राह नहीं देता।

६८. तुम फ़रमा दो ऐ किताबियों तुम कुछ भी नहीं हो जबतक न क़ायम करो तौरेत और इन्जील और जो कुछ तुम्हारी तरफ़ तुम्हारे रब के पाससे उतरा और बेशक ऐ महबूब वो जो तुम्हारी तरफ़ तुम्हारे रब के पाससे उतरा उससे उनमें बहुतों को शरारत और कुफ़्र की और तरक़्क़ी होगी तो तुम काफ़िरों का कुछ ग़म न खाओ।

६९. बेशक वो जो अपने आप को मुसलमान कहते हैं और इसी तरह यहूदी और सितारा परस्त और नसरानी

وَلَوْ اَنَّهُمْ اَقَامُوا التَّوْرٰىةَ وَالْاِنْجِيْلَ
وَمَآ اُنْزِلَ اِلَيْهِمْ مِّنْ رَّبِّهِمْ
لَاَكَلُوْا مِنْ فَوْقِهِمْ وَمِنْ تَحْتِ
اَرْجُلِهِمْ ۭ مِنْهُمْ اُمَّةٌ مُّقْتَصِدَةٌ ۭ
ع وَكَثِيْرٌ مِّنْهُمْ سَاۗءَ مَا يَعْمَلُوْنَ ٦٦
يٰٓاَيُّهَا الرَّسُوْلُ بَلِّغْ مَآ اُنْزِلَ اِلَيْكَ
مِنْ رَّبِّكَ ۭ وَاِنْ لَّمْ تَفْعَلْ فَمَا
بَلَّغْتَ رِسَالَتَهٗ ۭ وَاللّٰهُ يَعْصِمُكَ
مِنَ النَّاسِ ۭ اِنَّ اللّٰهَ لَا يَهْدِي
الْقَوْمَ الْكٰفِرِيْنَ ٦٧
قُلْ يٰٓاَهْلَ الْكِتٰبِ لَسْتُمْ عَلٰي شَيْءٍ
حَتّٰي تُقِيْمُوا التَّوْرٰىةَ وَالْاِنْجِيْلَ
وَمَآ اُنْزِلَ اِلَيْكُمْ مِّنْ رَّبِّكُمْ ۭ
وَلَيَزِيْدَنَّ كَثِيْرًا مِّنْهُمْ مَّآ اُنْزِلَ
اِلَيْكَ مِنْ رَّبِّكَ طُغْيَانًا وَّكُفْرًا ۚ
فَلَا تَاْسَ عَلَي الْقَوْمِ الْكٰفِرِيْنَ ٦٨
اِنَّ الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا وَالَّذِيْنَ هَادُوْا
وَالصّٰبِـُٔوْنَ وَالنَّصٰرٰى مَنْ اٰمَنَ
بِاللّٰهِ وَالْيَوْمِ الْاٰخِرِ وَعَمِلَ صَالِحًا

فَلَا خَوْفٌ عَلَيْهِمْ وَلَا هُمْ يَحْزَنُونَ ﴿٦٩﴾
لَقَدْ أَخَذْنَا مِيثَاقَ بَنِي إِسْرَائِيلَ
وَأَرْسَلْنَا إِلَيْهِمْ رُسُلًا ۖ كُلَّمَا
جَاءَهُمْ رَسُولٌ بِمَا لَا تَهْوَىٰ
أَنْفُسُهُمْ فَرِيقًا كَذَّبُوا وَفَرِيقًا
يَقْتُلُونَ ﴿٧٠﴾
وَحَسِبُوا أَلَّا تَكُونَ فِتْنَةٌ فَعَمُوا
وَصَمُّوا ثُمَّ تَابَ اللَّهُ عَلَيْهِمْ ثُمَّ
عَمُوا وَصَمُّوا كَثِيرٌ مِنْهُمْ ۚ وَاللَّهُ
بَصِيرٌ بِمَا يَعْمَلُونَ ﴿٧١﴾
لَقَدْ كَفَرَ الَّذِينَ قَالُوا إِنَّ اللَّهَ
هُوَ الْمَسِيحُ ابْنُ مَرْيَمَ ۖ وَقَالَ
الْمَسِيحُ يَا بَنِي إِسْرَائِيلَ اعْبُدُوا
اللَّهَ رَبِّي وَرَبَّكُمْ ۖ إِنَّهُ مَنْ يُشْرِكْ
بِاللَّهِ فَقَدْ حَرَّمَ اللَّهُ عَلَيْهِ الْجَنَّةَ
وَمَأْوَاهُ النَّارُ ۖ وَمَا لِلظَّالِمِينَ
مِنْ أَنْصَارٍ ﴿٧٢﴾
لَقَدْ كَفَرَ الَّذِينَ قَالُوا إِنَّ اللَّهَ
ثَالِثُ ثَلَاثَةٍ ۘ وَمَا مِنْ إِلَٰهٍ إِلَّا إِلَٰهٌ

उनमे जो कोई सच्चे दिलसे अल्लाह और क़यामत पर ईमान लाये और अच्छे काम करे तो उनपर न कुछ अन्देशा है और न कुछ ग़म।

७०. बेशक हमने बनी इसराईल से अहद लिया और उनकी तरफ़ रसूल भेजे जब कभी उनके पास कोई रसूल वो बात लेकर आया जो उनके नफ़्स की ख़्वाहिश न थी एक गिरोह को झुठलाया और एक गिरोह को शहीद करते है।

७१. और इस गुमान मे है कि कोई सजा न होगी तो अन्धे और बहरे हो गये फिर अल्लाह ने उनकी तौबा कुबूल की फिर उनमें बहुतेरे अन्धे और बहरे हो गये और अल्लाह उनके काम देख रहा है।

७२. बेशक काफ़िर है वो जो कहते है कि अल्लाह वही मसीह मरयम का बेटा है और मसीह ने तो ये कहा था ऐ बनी इसराईल अल्लाह की बन्दगी करो जो मेरा रब और तुम्हारा रब बेशक जो अल्लाह का शरीक ठहराये तो अल्लाह ने उसपर जन्नत हराम कर दी और उसका ठिकाना दोज़ख है और ज़ालिमो का कोई मददगार नही।

७३. बेशक काफिर है जो कहते है अल्लाह तीन खुदाओं मे का तीसरा

६. और ज़मीन पर चलने वाला कोई ऐसा नहीं जिस का रिज़्क़ अल्लाह के ज़िम्मे करम पर न हो और जानता है कि कहाँ ठहरेगा और कहाँ सुपुर्द होगा सबकुछ एक साफ़ बयान करने वाली किताब में है।

وَمَا مِنْ دَآبَّةٍ فِي الْأَرْضِ إِلَّا
عَلَى اللّٰهِ رِزْقُهَا وَيَعْلَمُ مُسْتَقَرَّهَا وَ
مُسْتَوْدَعَهَا كُلٌّ فِي كِتٰبٍ مُّبِيْنٍ ۝٦

७. और वही है जिसने आसमानों और ज़मीन को छ: दिन में बनाया और उसका अर्श पानी पर था कि तुम्हें आज़माए तुम में किसका काम अच्छा है और अगर तुम फ़रमाओ कि बेशक तुम मरने के बाद उठाए जाओगे तो काफ़िर ज़रूर कहेंगे कि ये तो नहीं मगर खुला जादू।

وَهُوَ الَّذِيْ خَلَقَ السَّمٰوٰتِ وَالْأَرْضَ
فِيْ سِتَّةِ أَيَّامٍ وَّكَانَ عَرْشُهُ عَلَى
الْمَآءِ لِيَبْلُوَكُمْ أَيُّكُمْ أَحْسَنُ عَمَلًا
وَلَئِنْ قُلْتَ إِنَّكُمْ مَّبْعُوْثُوْنَ مِنْ بَعْدِ
الْمَوْتِ لَيَقُوْلَنَّ الَّذِيْنَ كَفَرُوْا إِنْ
هٰذَا إِلَّا سِحْرٌ مُّبِيْنٌ ۝٧

८. और अगर हम उनसे अज़ाब कुछ गिन्ती की मुद्दत तक हटा दें तो ज़रूर कहेंगे किस चीज़ ने रोका है सुन लो जिस दिन उनपर आयेगा उनसे फेरा न जायेगा और उन्हें घेर लेगा वही अज़ाब जिसकी हँसी उड़ाते थे।

وَلَئِنْ أَخَّرْنَا عَنْهُمُ الْعَذَابَ إِلٰى
أُمَّةٍ مَّعْدُوْدَةٍ لَّيَقُوْلُنَّ مَا يَحْبِسُهُ
أَلَا يَوْمَ يَأْتِيْهِمْ لَيْسَ مَصْرُوْفًا
عَنْهُمْ وَحَاقَ بِهِمْ مَّا كَانُوْا بِهِ
يَسْتَهْزِءُوْنَ ۝٨

**रुकूअ २**

९. और अगर हम आदमी को अपनी किसी रहमत का मज़ा दें फिर उसे उससे छीन लें ज़रूर वो बड़ा नाउम्मीद नाशुकरा है।

وَلَئِنْ أَذَقْنَا الْإِنْسَانَ مِنَّا رَحْمَةً
ثُمَّ نَزَعْنٰهَا مِنْهُ إِنَّهُ لَيَئُوْسٌ كَفُوْرٌ ۝٩

१०. और अगर हम उसे नेअमत का मज़ा दें उस मुसीबत के बाद जो उसे पहुंची तो ज़रूर कहेगा कि बुराईयाँ मुझ से दूर हुई बेशक वो खुश होने वाला बड़ाई मारने वाला है।

وَلَئِنْ أَذَقْنٰهُ نَعْمَآءَ بَعْدَ ضَرَّآءَ
مَسَّتْهُ لَيَقُوْلَنَّ ذَهَبَ السَّيِّاٰتُ عَنِّيْ
إِنَّهُ لَفَرِحٌ فَخُوْرٌ ۝١٠

إِلَّا الَّذِينَ صَبَرُوا وَعَمِلُوا الصّٰلِحٰتِ
أُولٰٓئِكَ لَهُمْ مَّغْفِرَةٌ وَّأَجْرٌ كَبِيرٌ ﴿١١﴾

११. मगर जिन्होंने सब्र किया और
अच्छे काम किए उनके लिए बख़्शिश
और बड़ा सवाब है।

فَلَعَلَّكَ تَارِكٌ بَعْضَ مَا يُوحٰىٓ إِلَيْكَ
وَضَآئِقٌ بِهِ صَدْرُكَ أَنْ يَّقُولُوا لَوْلَآ
أُنْزِلَ عَلَيْهِ كَنْزٌ أَوْ جَآءَ مَعَهُ مَلَكٌ
إِنَّمَآ أَنْتَ نَذِيرٌ وَاللّٰهُ عَلٰى كُلِّ
شَيْءٍ وَّكِيلٌ ﴿١٢﴾

१२. तो क्या जो 'वही' तुम्हारी
तरफ़ होती है उसमें से कुछ तुम छोड़
दोगे और उसपर दिल तंग होगे इस
बिना पर कि वो कहते हैं उनके साथ
कोई ख़ज़ाना क्यों न उतरा या उनके
साथ कोई फ़रिश्ता आता तुम तो डर
सुनाने वाले हो और अल्लाह हर चीज़
पर मुहाफ़िज़ है।

أَمْ يَقُولُونَ افْتَرٰىهُ قُلْ فَأْتُوا بِعَشْرِ
سُوَرٍ مِّثْلِهِ مُفْتَرَيٰتٍ وَّادْعُوا مَنِ
اسْتَطَعْتُمْ مِّنْ دُونِ اللّٰهِ إِنْ كُنْتُمْ
صٰدِقِينَ ﴿١٣﴾

१३. क्या ये कहते हैं कि उन्होंने
इसे जी से बना लिया तुम फ़रमाओ
के तुम ऐसी बनाइ हुई दस सूरतें ले
आओ और अल्लाह के सिवा जो मिल
सकें सबको बुलालो अगर तुम सच्चे
हो।

فَإِلَّمْ يَسْتَجِيبُوا لَكُمْ فَاعْلَمُوٓا أَنَّمَآ
أُنْزِلَ بِعِلْمِ اللّٰهِ وَأَنْ لَّآ إِلٰهَ إِلَّا هُوَ
فَهَلْ أَنْتُمْ مُّسْلِمُونَ ﴿١٤﴾

१४. तो ऐ मुसलमानो अगर वो
तुम्हारी इस बात का जवाब न दे सकें
तो समझ लो कि वो अल्लाह के इल्म
ही से उतरा है और ये कि उसके सिवा
कोई सच्चा मअ़बूद नहीं तो क्या अब
तुम मानोगे।

مَنْ كَانَ يُرِيدُ الْحَيٰوةَ الدُّنْيَا وَ
زِينَتَهَا نُوَفِّ إِلَيْهِمْ أَعْمَالَهُمْ فِيهَا
وَهُمْ فِيهَا لَا يُبْخَسُونَ ﴿١٥﴾

१५. जो दुनिया की ज़िन्दगी और
उसकी आराइश चाहता हो हम उसमें
उनका पूरा फल दे देंगे और उस में
कमी न देंगे।

أُولٰٓئِكَ الَّذِينَ لَيْسَ لَهُمْ فِي الْآخِرَةِ
إِلَّا النَّارُ وَحَبِطَ مَا صَنَعُوا فِيهَا

१६. ये हैं वो जिनके लिये आख़ेरत
मे कुछ नही मगर आग और अकारत
गया जो कुछ वहाँ करते थे और नाबूद

हुए जो उनके अ़मल थे।

وَبٰطِلٌ مَّا كَانُوْا يَعْمَلُوْنَ ﴿١٦﴾

१७. तो क्या वो जो अपने रब की तरफ़ से रौशन दलील पर हो और उसपर अल्लाह की तरफ़ से गवाह आए और इससे पहले मूसा की किताब पेशवा और रहमत वो उसपर ईमान लाते हैं और जो उसका मुनकिर हो सारे गिरहों में तो आग उसका वअ़दा है तो ऐ सुननेवाले तुझे कुछ इसमें शक न हो बेशक वो हक़ है तेरे रब की तरफ़ से लेकिन बहुत आदमी ईमान नहीं रखते।

أَفَمَنْ كَانَ عَلٰى بَيِّنَةٍ مِّنْ رَّبِّهٖ وَ
يَتْلُوْهُ شَاهِدٌ مِّنْهُ وَمِنْ قَبْلِهٖ
كِتٰبُ مُوْسٰٓى إِمَامًا وَّرَحْمَةً ؕ أُولٰٓئِكَ
يُؤْمِنُوْنَ بِهٖ ؕ وَمَنْ يَّكْفُرْ بِهٖ
مِنَ الْأَحْزَابِ فَالنَّارُ مَوْعِدُهٗ ۚ
فَلَا تَكُ فِيْ مِرْيَةٍ مِّنْهُ ۗ إِنَّهُ الْحَقُّ
مِنْ رَّبِّكَ وَلٰكِنَّ أَكْثَرَ النَّاسِ
لَا يُؤْمِنُوْنَ ﴿١٧﴾

१८. और उससे बढ़कर ज़ालिम कौन जो अल्लाह पर झूठ बाँधे वो अपने रब के हुज़ूर पेश किए जायेंगे और गवाह कहेंगे ये हैं जिन्होंने अपने रब पर झूठ बोला था अरे ज़ालिमों पर खुदा की लअ़नत।

وَمَنْ أَظْلَمُ مِمَّنِ افْتَرٰى عَلَى اللّٰهِ
كَذِبًا ؕ أُولٰٓئِكَ يُعْرَضُوْنَ عَلٰى رَبِّهِمْ
وَيَقُوْلُ الْأَشْهَادُ هٰٓؤُلَآءِ الَّذِيْنَ
كَذَبُوْا عَلٰى رَبِّهِمْ ۚ أَلَا لَعْنَةُ اللّٰهِ
عَلَى الظّٰلِمِيْنَ ﴿١٨﴾

१९. जो अल्लाह की राह से रोकते हैं और उसमें कजी चाहते है और वही आख़ेरत के मुनकिर हैं।

الَّذِيْنَ يَصُدُّوْنَ عَنْ سَبِيْلِ اللّٰهِ
وَيَبْغُوْنَهَا عِوَجًا ؕ وَهُمْ بِالْآخِرَةِ
هُمْ كٰفِرُوْنَ ﴿١٩﴾

२०. वो थकाने वाले नही ज़मीन में और न अल्लाह से जुदा उनके कोई हिमायती उन्हें अज़ाब पर अज़ाब

أُولٰٓئِكَ لَمْ يَكُوْنُوْا مُعْجِزِيْنَ فِي
الْأَرْضِ وَمَا كَانَ لَهُمْ مِّنْ دُوْنِ

होगा वो न सुन सकते थे और न देखते।

२१. वही हैं जिन्होंने अपनी जानें घाटे में डालीं और उनसे खोई गईं जो बातें जोड़ते थे

२२. ख़्वाह न ख़्वाह वही आख़िरत में सबसे ज़्यादा नुक़्सान में हैं।

२३. बेशक जो ईमान लाये और अच्छे काम किए और अपने रब की तरफ़ रूजूअ लाए वो जन्नत वाले हैं वो उसमें हमेशा रहेंगे।

२४. दोनों फ़रीक़ का हाल ऐसा है जैसे एक अन्धा और बहरा और दूसरा देखता और सुनता क्या इन दोनों का हाल एक सा है तो क्या तुम ध्यान नहीं करते।

**रूकूअ ३**

२५. और बेशक हमने नूह को उसकी क़ौम की तरफ़ भेजा कि मैं तुम्हारे लिए सरीह डर सुनाने वाला हूँ।

२६. के अल्लाह के सिवा किसी को न पूजो बेशक मैं तुम पर एक मुसीबत वाले दिन के अज़ाब से डरता हूँ।

२७. तो उसकी क़ौम के सरदार जो काफ़िर हुए थे बोले हम तो तुम्हें अपने ही जैसा आदमी देखते हैं और

اللّٰهِ مِنْ اَوْلِيَآءَ ۘ يُضٰعَفُ لَهُمُ
الْعَذَابُ ۚ مَا كَانُوْا يَسْتَطِيْعُوْنَ السَّمْعَ
وَمَا كَانُوْا يُبْصِرُوْنَ ﴿٢٠﴾
اُولٰٓئِكَ الَّذِيْنَ خَسِرُوْٓا اَنْفُسَهُمْ وَ
ضَلَّ عَنْهُمْ مَّا كَانُوْا يَفْتَرُوْنَ ﴿٢١﴾
لَا جَرَمَ اَنَّهُمْ فِي الْاٰخِرَةِ هُمُ
الْاَخْسَرُوْنَ ﴿٢٢﴾
اِنَّ الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا وَعَمِلُوا الصّٰلِحٰتِ
وَاَخْبَتُوْٓا اِلٰى رَبِّهِمْ ۙ اُولٰٓئِكَ اَصْحٰبُ
الْجَنَّةِ ۚ هُمْ فِيْهَا خٰلِدُوْنَ ﴿٢٣﴾
مَثَلُ الْفَرِيْقَيْنِ كَالْاَعْمٰى وَالْاَصَمِّ
وَالْبَصِيْرِ وَالسَّمِيْعِ ۚ هَلْ يَسْتَوِيٰنِ
ع مَثَلًا ۚ اَفَلَا تَذَكَّرُوْنَ ﴿٢٤﴾
وَلَقَدْ اَرْسَلْنَا نُوْحًا اِلٰى قَوْمِهٖٓ ۙ اِنِّيْ
لَكُمْ نَذِيْرٌ مُّبِيْنٌ ﴿٢٥﴾
اَنْ لَّا تَعْبُدُوْٓا اِلَّا اللّٰهَ ۚ اِنِّيْٓ اَخَافُ
عَلَيْكُمْ عَذَابَ يَوْمٍ اَلِيْمٍ ﴿٢٦﴾
فَقَالَ الْمَلَاُ الَّذِيْنَ كَفَرُوْا مِنْ قَوْمِهٖ
مَا نَرٰىكَ اِلَّا بَشَرًا مِّثْلَنَا وَمَا نَرٰىكَ

हम नहीं देखते कि तुम्हारी पैरवी किसी ने की हो मगर हमारे कमीनों ने सरसरी नज़र से और हम तुममें अपने उपर कोई बड़ाई नहीं पाते बल्कि हम तुम्हे झूठा ख़याल करते है।

२८. बोला ऐ मेरी क़ौम भला बताओ तो अगर मैं अपने रब की तरफ़ से दलील पर हूँ और उसने मुझे अपने पाससे रहमत बख़्शी तो तुम इससे अंधे रहे क्या हम इसे तुम्हारे गले चिपट दें और तुम बेज़ार हो।

२९. और ए क़ौम मैं तुम से कुछ इसपर माल नहीं मांगता मेरा अज्र तो अल्लाह ही पर है और मैं मुसलमानों को दूर करने वाला नहीं बेशक वो अपने रब से मिलने वाले है लेकिन मैं तुमको निरे जाहिल लोग पाता हूँ।

३०. और ऐ क़ौम मुझे अल्लाह से कौन बचा लेगा अगर मैं उन्हे दूर करूँगा तो क्या तुम्हें ध्यान नहीं।

३१. और मैं तुमसे नहीं कहता कि मेरे पास अल्लाह के ख़ज़ाने है और न ये कि मैं ग़ैब जान लेता हूँ और न ये कहता हूँ कि मैं फ़रिश्ता हूँ और मैं उन्हे नहीं कहता जिनको तुम्हारी निगाहें हक़ीर समझती हैं कि हरगिज़ उन्हें अल्लाह कोई भलाई न देगा अल्लाह खूब जानता है जो उनके दिलों मे है ऐसा करूँ तो ज़रूर मैं ज़ालिमों मे से हूँ।

اتَّبَعَكَ إِلَّا الَّذِينَ هُمْ أَرَاذِلُنَا بَادِيَ
الرَّأْيِ ۚ وَمَا نَرَىٰ لَكُمْ عَلَيْنَا مِن
فَضْلٍ بَلْ نَظُنُّكُمْ كَاذِبِينَ ﴿٢٧﴾

قَالَ يَا قَوْمِ أَرَأَيْتُمْ إِن كُنتُ عَلَىٰ
بَيِّنَةٍ مِّن رَّبِّي وَآتَانِي رَحْمَةً مِّنْ
عِندِهِ فَعُمِّيَتْ عَلَيْكُمْ أَنُلْزِمُكُمُوهَا
وَأَنتُمْ لَهَا كَارِهُونَ ﴿٢٨﴾

وَيَا قَوْمِ لَا أَسْأَلُكُمْ عَلَيْهِ مَالًا ۖ إِنْ
أَجْرِيَ إِلَّا عَلَى اللَّهِ ۚ وَمَا أَنَا بِطَارِدِ
الَّذِينَ آمَنُوا ۚ إِنَّهُم مُّلَاقُو رَبِّهِمْ وَ
لَٰكِنِّي أَرَاكُمْ قَوْمًا تَجْهَلُونَ ﴿٢٩﴾

وَيَا قَوْمِ مَن يَنصُرُنِي مِنَ اللَّهِ إِن
طَرَدتُّهُمْ ۚ أَفَلَا تَذَكَّرُونَ ﴿٣٠﴾

وَلَا أَقُولُ لَكُمْ عِندِي خَزَائِنُ اللَّهِ
وَلَا أَعْلَمُ الْغَيْبَ وَلَا أَقُولُ إِنِّي
مَلَكٌ وَلَا أَقُولُ لِلَّذِينَ تَزْدَرِي
أَعْيُنُكُمْ لَن يُؤْتِيَهُمُ اللَّهُ خَيْرًا ۖ
اللَّهُ أَعْلَمُ بِمَا فِي أَنفُسِهِمْ ۖ إِنِّي
إِذًا لَّمِنَ الظَّالِمِينَ ﴿٣١﴾

३२. बोले ऐ नूह तुम हमसे झगड़े और बहुत ही झगड़े तो ले आओ जिसका हमें वअ़दा दे रहे हो अगर तुम सच्चे हो।

قَالُوا يٰنُوحُ قَدْ جٰدَلْتَنَا فَأَكْثَرْتَ جِدَالَنَا فَأْتِنَا بِمَا تَعِدُنَآ إِنْ كُنْتَ مِنَ الصّٰدِقِينَ ﴿٣٢﴾

३३. बोला वो तो अल्लाह तुम पर लाएगा अगर चाहे और तुम थका न सकोगे।

قَالَ إِنَّمَا يَأْتِيكُمْ بِهِ اللّٰهُ إِنْ شَآءَ وَمَآ أَنْتُمْ بِمُعْجِزِينَ ﴿٣٣﴾

३४. और तुम्हे मेरी नसीहत नफ़अ़ न देगी अगर मै तुम्हारा भला चाहूँ जबकि अल्लाह तुम्हारी गुमराही चाहे वो तुम्हारा रब है और उसी की तरफ फिरोगे ।

وَلَا يَنْفَعُكُمْ نُصْحِيٓ إِنْ أَرَدْتُّ أَنْ أَنْصَحَ لَكُمْ إِنْ كَانَ اللّٰهُ يُرِيدُ أَنْ يُّغْوِيَكُمْ ۚ هُوَ رَبُّكُمْ ۣ وَإِلَيْهِ تُرْجَعُونَ ﴿٣٤﴾

३५. क्या ये कहते है कि उन्होंने इसे अपने जी से बना लिया तुम फ़रमाओ अगर मैंने बना लिया होगा तो मेरा गुनाह मुझ पर है और मै तुम्हारे गुनाह से अलग हूँ।

أَمْ يَقُولُونَ افْتَرٰىهُ ۖ قُلْ إِنِ افْتَرَيْتُهُ فَعَلَيَّ إِجْرَامِي وَأَنَا بَرِيٓءٌ مِّمَّا تُجْرِمُونَ ﴿٣٥﴾ ع

रुकूअ़ ४

३६. और नूह को 'वही' हुई कि तुम्हारे क़ौम से मुसलमान न होंगे मगर जितने ईमान ला चुके तो ग़म न खा उसपर जो वो करते है।

وَأُوحِيَ إِلٰى نُوحٍ أَنَّهُ لَنْ يُّؤْمِنَ مِنْ قَوْمِكَ إِلَّا مَنْ قَدْ اٰمَنَ فَلَا تَبْتَئِسْ بِمَا كَانُوا يَفْعَلُونَ ﴿٣٦﴾

३७. और कश्ती बनाओ हमारे सामने और हमारे हुक्म से और ज़ालिमो के बारे मे मुझ से बात न करना वो ज़रूर डुबाये जायेंगे।

وَاصْنَعِ الْفُلْكَ بِأَعْيُنِنَا وَوَحْيِنَا وَلَا تُخَاطِبْنِي فِي الَّذِينَ ظَلَمُوا ۚ إِنَّهُمْ مُّغْرَقُونَ ﴿٣٧﴾

३८. और नूह कश्ती बनाता है और जब उसको क़ौम के सरदार उसपर

وَيَصْنَعُ الْفُلْكَ ۗ وَكُلَّمَا مَرَّ عَلَيْهِ

مَلَاٌ مِّنْ قَوْمِهٖ سَخِرُوْا مِنْهُ ؕ قَالَ
اِنْ تَسْخَرُوْا مِنَّا فَاِنَّا نَسْخَرُ مِنْكُمْ
كَمَا تَسْخَرُوْنَ ﴿٣٨﴾

गुज़रते उसपर हँसते बोला अगर तुम हमपर हँसते हो तो एक वक़्त हम तुम पर हँसेगे जैसा तुम हँसते हो।

فَسَوْفَ تَعْلَمُوْنَ ۙ مَنْ يَّاْتِيْهِ عَذَابٌ
يُّخْزِيْهِ وَيَحِلُّ عَلَيْهِ عَذَابٌ
مُّقِيْمٌ ﴿٣٩﴾

३९. तो अब जान जाओगे किस पर आता है वो अज़ाब कि उसे रूसवा करे और उतरता है वो अज़ाब जो हमेशा रहे।

حَتّٰۤى اِذَا جَآءَ اَمْرُنَا وَفَارَ التَّنُّوْرُ ۙ
قُلْنَا احْمِلْ فِيْهَا مِنْ كُلٍّ زَوْجَيْنِ
اثْنَيْنِ وَاَهْلَكَ اِلَّا مَنْ سَبَقَ عَلَيْهِ
الْقَوْلُ وَمَنْ اٰمَنَ ؕ وَمَاۤ اٰمَنَ مَعَهٗۤ
اِلَّا قَلِيْلٌ ﴿٤٠﴾

४०. यहाँ तक कि जब हमारा हुक्म आया और तनूर उबला हमने फ़रमाया कश्ती में सवार कर ले हर जिन्स में से एक जोड़ा नर व मादा और जिन पर बात पड़ चुकी है उनके सिवा अपने घरवालो और बाक़ी मुसलमानों को और उसके साथ मुसलमान न थे मगर थोड़े।

وَقَالَ ارْكَبُوْا فِيْهَا بِسْمِ اللّٰهِ مَجْرٖىهَا
وَمُرْسٰىهَا ؕ اِنَّ رَبِّيْ لَغَفُوْرٌ رَّحِيْمٌ ﴿٤١﴾

४१. और बोला उसमें सवार हो अल्लाह के नाम पर इसका चलना और इसका ठहरना बेशक मेरा रब ज़रूर बख़्शने वाला मेहरबान है।

وَهِيَ تَجْرِيْ بِهِمْ فِيْ مَوْجٍ كَالْجِبَالِ
وَنَادٰى نُوْحُ ۨابْنَهٗ وَكَانَ فِيْ
مَعْزِلٍ يّٰبُنَيَّ ارْكَبْ مَّعَنَا وَلَا تَكُنْ
مَّعَ الْكٰفِرِيْنَ ﴿٤٢﴾

४२. और वो उन्हें लिए जा रही है ऐसी मौजों में जैसे पहाड़ और नूह ने अपने बेटे को पुकारा और वो उससे कनारे था ऐ मेरे बच्चे हमारे साथ सवार हो जा और काफ़िरों के साथ न हो।

قَالَ سَاٰوِيْۤ اِلٰى جَبَلٍ يَّعْصِمُنِيْ
مِنَ الْمَآءِ ؕ قَالَ لَا عَاصِمَ الْيَوْمَ

४३. बोला अब मैं किसी पहाड़ की पनाह लेता हूँ वो मुझे पानी से बचा लेगा। कहा आज अल्लाह के

مِنْ اَمْرِ اللّٰهِ اِلَّا مَنْ رَّحِمَ ۚ وَحَالَ
بَيْنَهُمَا الْمَوْجُ فَكَانَ مِنَ
الْمُغْرَقِيْنَ ﴿٤٣﴾

अज़ाब से कोई बचाने वाला नही मगर जिसपर वो रहम करे और उनके बीच मे मौज आड़े आई तो वो डूबतों मे रह गया।

وَقِيْلَ يٰۤاَرْضُ ابْلَعِيْ مَآءَكِ وَيٰسَمَآءُ
اَقْلِعِيْ وَغِيْضَ الْمَآءُ وَقُضِيَ الْاَمْرُ
وَاسْتَوَتْ عَلَى الْجُوْدِيِّ وَقِيْلَ بُعْدًا
لِّلْقَوْمِ الظّٰلِمِيْنَ ﴿٤٤﴾

४४. और हुक्म फ़रमाया गया कि ऐ ज़मीन अपना पानी निगल ले और ऐ आसमान थम जा और पानी खुश्क कर दिया गया और काम तमाम हुआ और करती कोहे जूदी पर ठहरी और फ़रमाया गया कि दूर हों बे इनसाफ़ लोग।

وَنَادٰى نُوْحٌ رَّبَّهٗ فَقَالَ رَبِّ اِنَّ
ابْنِيْ مِنْ اَهْلِيْ وَاِنَّ وَعْدَكَ الْحَقُّ
وَاَنْتَ اَحْكَمُ الْحٰكِمِيْنَ ﴿٤٥﴾

४५. और नूह ने अपने रब को पुकारा अर्ज़ की ऐ मेरे रब मेरा बेटा भी तो मेरा घरवाला है और बेशक तेरा वअदा सच्चा है और तू सबसे बढ़कर हुक्म वाला।

قَالَ يٰنُوْحُ اِنَّهٗ لَيْسَ مِنْ اَهْلِكَ ۚ
اِنَّهٗ عَمَلٌ غَيْرُ صَالِحٍ ۖ فَلَا تَسْـَٔلْنِ
مَا لَيْسَ لَكَ بِهٖ عِلْمٌ ۗ اِنِّيْۤ اَعِظُكَ
اَنْ تَكُوْنَ مِنَ الْجٰهِلِيْنَ ﴿٤٦﴾

४६. फ़रमाया ऐ नूह वो तेरे घरवालों में नहीं बेशाक उसके काम बड़े नालायक़ हैं तो मुझसे वो बात न मांग जिसका तुझे इल्म नहीं मैं तुझे नसीहत फ़रमाता हूँ कि नादान न बन।

قَالَ رَبِّ اِنِّيْۤ اَعُوْذُ بِكَ اَنْ اَسْـَٔلَكَ
مَا لَيْسَ لِيْ بِهٖ عِلْمٌ ۗ وَاِلَّا تَغْفِرْ لِيْ
وَتَرْحَمْنِيْۤ اَكُنْ مِّنَ الْخٰسِرِيْنَ ﴿٤٧﴾

४७. अर्ज़ की ऐ रब मेरे मैं तेरी पनाह चाहता हूँ कि तुझसे वो चीज़ मांगू जिसका मुझे इल्म नहीं और अगर तू मुझे न बख़्शे और रहम न करे तो मैं ज़ियाँकार हो जाऊँ।

قِيْلَ يٰنُوْحُ اهْبِطْ بِسَلٰمٍ مِّنَّا وَبَرَكٰتٍ
عَلَيْكَ وَعَلٰۤى اُمَمٍ مِّمَّنْ مَّعَكَ ۚ

४८. फ़रमाया गया ऐ नूह कश्ती से उतर हमारी तरफ़ से सलाम और बरकतों के साथ जो तुझ पर है और

| | |
|---|---|
| तेरे साथ के कुछ गिरोहों पर और कुछ गिरोह है जिन्हें हम दुनिया बरतने देंगे फिर उन्हें हमारी तरफ़ से दर्दनाक अज़ाब पहुँचेगा। | وَأُمَمٌ سَنُمَتِّعُهُمْ ثُمَّ يَمَسُّهُم<br>مِّنَّا عَذَابٌ أَلِيمٌ ﴿٤٨﴾ |
| ४९. ये ग़ैब की ख़बरें हम तुम्हारी तरफ़ 'वही' करते है इन्हें न तुम जानते थे न तुम्हारी क़ौम इस से पहले तो सब्र करो बेशक भला अन्जाम परहेज़गारों का। | تِلْكَ مِنْ أَنبَاءِ الْغَيْبِ نُوحِيهَا إِلَيْكَ<br>مَا كُنتَ تَعْلَمُهَا أَنتَ وَلَا قَوْمُكَ<br>مِن قَبْلِ هَٰذَا ۖ فَاصْبِرْ ۖ إِنَّ الْعَاقِبَةَ<br>ع لِلْمُتَّقِينَ ﴿٤٩﴾ |
| **रुकूअ ५** | |
| ५० और आद की तरफ़ उनके हम क़ौम हूद को कहा ऐ मेरी क़ौम अल्लाह को पूजो उसके सिवा तुम्हारा कोई मअबूद नहीं तुम तो निरे मुफ़तरी हो। | وَإِلَىٰ عَادٍ أَخَاهُمْ هُودًا ۚ قَالَ يَا قَوْمِ<br>اعْبُدُوا اللَّهَ مَا لَكُم مِّنْ إِلَٰهٍ غَيْرُهُ ۖ<br>إِنْ أَنتُمْ إِلَّا مُفْتَرُونَ ﴿٥٠﴾ |
| ५१. ऐ क़ौम मैं इसपर तुमसे कुछ उजरत नहीं मांगता मेरी मज़दूरी तो उसी के ज़िम्मे है जिसने मुझे पैदा किया तो क्या तुम्हें अक़्ल नहीं। | يَا قَوْمِ لَا أَسْأَلُكُمْ عَلَيْهِ أَجْرًا ۖ إِنْ<br>أَجْرِيَ إِلَّا عَلَى الَّذِي فَطَرَنِي ۚ<br>أَفَلَا تَعْقِلُونَ ﴿٥١﴾ |
| ५२. और ऐ मेरी क़ौम अपने रब से मुआफ़ी चाहो फिर उसकी तरफ़ रुजूअ लाओ तुम पर ज़ोर का पानी भेजेगा और तुममें जितनी क़ूवत है उस से और ज़्यादा देगा और जुर्म करते हुए रुगरदानी न करो। | وَيَا قَوْمِ اسْتَغْفِرُوا رَبَّكُمْ ثُمَّ تُوبُوا<br>إِلَيْهِ يُرْسِلِ السَّمَاءَ عَلَيْكُم مِّدْرَارًا<br>وَيَزِدْكُمْ قُوَّةً إِلَىٰ قُوَّتِكُمْ وَلَا تَتَوَلَّوْا<br>مُجْرِمِينَ ﴿٥٢﴾ |
| ५३. बोले ऐ हूद तुम कोई दलील लेकर हमारे पास न आए और हम ख़ाली तुम्हारे कहने से अपने खुदाओं को छोड़ने के नहीं न तुम्हारी बात पर यक़ीन लाएं। | قَالُوا يَا هُودُ مَا جِئْتَنَا بِبَيِّنَةٍ وَمَا<br>نَحْنُ بِتَارِكِي آلِهَتِنَا عَن قَوْلِكَ وَ<br>مَا نَحْنُ لَكَ بِمُؤْمِنِينَ ﴿٥٣﴾ |

| | |
|---|---|
| ५४. हम तो यही कहते है कि हमारे किसी ख़ुदा की तुम्हे बुरी झपट पहुँची कहा मै अल्लाह को गवाह करता हूँ और तुम सब गवाह हो जाओ कि मै बेज़ार हूँ इन सबसे जिन्हे तुम अल्लाह के सिवा उसका शरीक ठहराते हो। | اِنْ نَّقُوْلُ اِلَّا اعْتَرٰىكَ بَعْضُ اٰلِهَتِنَا بِسُوْٓءٍ ؕ قَالَ اِنِّیْۤ اُشْهِدُ اللّٰهَ وَ اشْهَدُوْۤا اَنِّیْ بَرِیْٓءٌ مِّمَّا تُشْرِكُوْنَ ۙ﴿۵۴﴾ |
| ५५. तुम सब मिलकर मेरा बुरा चाहो फिर मुझे मुहलत न दो। | مِنْ دُوْنِهٖ فَكِیْدُوْنِیْ جَمِیْعًا ثُمَّ لَا تُنْظِرُوْنِ ﴿۵۵﴾ |
| ५६. मैने अल्लाह पर भरोसा किया जो मेरा रब है और तुम्हारा रब कोई चलने वाला नही जिसकी चोटी उसके क़ब्ज़-ए-कुदरत मे न हो बेशक मेरा रब सीधे रास्ते पर मिलता है। | اِنِّیْ تَوَكَّلْتُ عَلَى اللّٰهِ رَبِّیْ وَ رَبِّكُمْ ؕ مَا مِنْ دَآبَّةٍ اِلَّا هُوَ اٰخِذٌۢ بِنَاصِیَتِهَا ؕ اِنَّ رَبِّیْ عَلٰى صِرَاطٍ مُّسْتَقِیْمٍ ﴿۵۶﴾ |
| ५७. फिर अगर तुम मुँह फेरो तो मै तुम्हे पहुँचा चुका जो तुम्हारी तरफ़ लेकर भेजा गया और मेरा रब तुम्हारी जगह औरो को ले आयेगा और तुम उसका कुछ न बिगाड़ सकोगे बेशक मेरा रब हर शैय पर निगहबान है। | فَاِنْ تَوَلَّوْا فَقَدْ اَبْلَغْتُكُمْ مَّاۤ اُرْسِلْتُ بِهٖۤ اِلَیْكُمْ ؕ وَ یَسْتَخْلِفُ رَبِّیْ قَوْمًا غَیْرَكُمْ ۚ وَ لَا تَضُرُّوْنَهٗ شَیْـًٔا ؕ اِنَّ رَبِّیْ عَلٰى كُلِّ شَیْءٍ حَفِیْظٌ ﴿۵۷﴾ |
| ५८. और जब हमारा हुक्म आया हमने हूद और उसके साथ के मुसलमानो को अपनी रहमत फ़रमाकर बचा लिया और उन्हे सख़्त अज़ाब से नजात दी। | وَ لَمَّا جَآءَ اَمْرُنَا نَجَّیْنَا هُوْدًا وَّ الَّذِیْنَ اٰمَنُوْا مَعَهٗ بِرَحْمَةٍ مِّنَّا ۚ وَ نَجَّیْنٰهُمْ مِّنْ عَذَابٍ غَلِیْظٍ ﴿۵۸﴾ |
| ५९. और ये आद है कि अपने रब की आयतो से मुनकिर हुए और उसके रसूलो की ना फ़रमानी की और हर बड़े सरकश हटधर्म के कहने पर चले। | وَ تِلْكَ عَادٌ ۟ۙ جَحَدُوْا بِاٰیٰتِ رَبِّهِمْ وَ عَصَوْا رُسُلَهٗ وَ اتَّبَعُوْۤا اَمْرَ كُلِّ جَبَّارٍ عَنِیْدٍ ﴿۵۹﴾ |
| ६०. और उनके पीछे लगी इस दुनिया मे लअनत और क़यामत के | وَ اُتْبِعُوْا فِیْ هٰذِهِ الدُّنْیَا لَعْنَةً وَّ یَوْمَ |

दिन सुनलो बेशक आद अपने रब से मुनकिर हुए अरे दूर हो आद हूद की क़ौम।

**रुकूअ ६**

६१. और समूद की तरफ़ उनकी हम क़ौम स्वालेह को कहा ऐ मेरी क़ौम अल्लाह को पूजो उसके सिवा तुम्हारा कोई मअबूद नही उसने तुम्हें ज़मीन से पैदा किया और उसमें तुम्हें बसाया तो उससे मुआफी चाहो फिर उसकी तरफ़ रुजूअ लाओ बेशक मेरा रब क़रीब है दुआ सुनने वाला।

६२. बोले ऐ स्वालेह इससे पहले तो तुम हममें होनहार मालूम होते थे क्या तुम हमें इससे मनअ करते हो कि अपने बाप दादा के मअबूदों को पूजें और बेशक जिस बात की तरफ़ हमें बुलाते हो हम उससे एक बड़े धोका डालने वाले शक में हैं।

६३. बोला ऐ मेरी क़ौम भला बताओ तो अगर मैं अपने रब की तरफ़ से रौशन दलील पर हूँ और उसने मुझे अपने पाससे रहमत बख़्शी तो मुझे उस से कौन बचायेगा अगर मैं उसकी नाफ़रमानी करूँ तो तुम मुझे सिवा नुक़सान के कुछ न बढ़ाओगे।

६४. और ऐ मेरी क़ौम ये अल्लाह का नाक़ा है तुम्हारे लिए निशानी तो उसे छोड़ दो कि अल्लाह की ज़मीन में खाए और उसे बुरी तरह हाथ न लगाना कि तुम को नज़दीक अज़ाब

الْقِيٰمَةِ ۗ اَلَآ اِنَّ عَادًا كَفَرُوْا رَبَّهُمْ ۗ
ع اَلَا بُعْدًا لِّعَادٍ قَوْمِ هُوْدٍ ﴿٦٠﴾

وَ اِلٰى ثَمُوْدَ اَخَاهُمْ صٰلِحًا ۘ قَالَ
يٰقَوْمِ اعْبُدُوا اللّٰهَ مَا لَكُمْ مِّنْ اِلٰهٍ
غَيْرُهٗ ۗ هُوَ اَنْشَاَكُمْ مِّنَ الْاَرْضِ
وَاسْتَعْمَرَكُمْ فِيْهَا فَاسْتَغْفِرُوْهُ ثُمَّ
تُوْبُوْٓا اِلَيْهِ ۗ اِنَّ رَبِّيْ قَرِيْبٌ مُّجِيْبٌ ﴿٦١﴾

قَالُوْا يٰصٰلِحُ قَدْ كُنْتَ فِيْنَا مَرْجُوًّا
قَبْلَ هٰذَآ اَتَنْهٰىنَآ اَنْ نَّعْبُدَ مَا يَعْبُدُ
اٰبَآؤُنَا وَ اِنَّنَا لَفِيْ شَكٍّ مِّمَّا تَدْعُوْنَآ
اِلَيْهِ مُرِيْبٍ ﴿٦٢﴾

قَالَ يٰقَوْمِ اَرَءَيْتُمْ اِنْ كُنْتُ عَلٰى
بَيِّنَةٍ مِّنْ رَّبِّيْ وَ اٰتٰىنِيْ مِنْهُ رَحْمَةً
فَمَنْ يَّنْصُرُنِيْ مِنَ اللّٰهِ اِنْ عَصَيْتُهٗ ۗ
فَمَا تَزِيْدُوْنَنِيْ غَيْرَ تَخْسِيْرٍ ﴿٦٣﴾

وَيٰقَوْمِ هٰذِهٖ نَاقَةُ اللّٰهِ لَكُمْ اٰيَةً
فَذَرُوْهَا تَاْكُلْ فِيْٓ اَرْضِ اللّٰهِ وَ
لَا تَمَسُّوْهَا بِسُوْٓءٍ فَيَاْخُذَكُمْ
عَذَابٌ قَرِيْبٌ ﴿٦٤﴾

पहुँचेगा।

६५. तो उन्होंने उस की कोंचे काटी तो स्वालेह ने कहा अपने घरों में तीन दिन और बरत लो ये वअदा है कि झूठा न होगा।

६६. फिर जब हमारा हुक्म आया हमने स्वालेह और उसके साथ के मुसलमानों को अपनी रहमत फ़रमाकर बचा लिया और उस दिन की रूसवाई से बेशक तुम्हारा रब कवी इज़्ज़त वाला है।

६७. और ज़ालिमों को चिघाड़ ने आलिया तो सुबह अपने घरों में घुटनेके बल पड़े रह गये ।

६८. गोया कभी यहाँ बसे ही न थे। सुनलो बेशक समूद अपने रब से मुनकिर हुए अरे लअनत हो समूद पर।

**रूकूअ ७**

६९. और बेशक हमारे फ़रिश्ते इब्राहीम के पास मुज़दह लेकर आए बोले सलाम कहा सलाम फिर कुछ देर न की कि एक बछड़ा भुना ले आए।

७०. फिर जब देखा कि उनके हाथ खाने की तरफ़ नहीं पहुंचते उन को उपरी समझा और जी ही जी में उन से डरने लगा बोले डरिये नहीं हम क़ौमे लूत की तरफ़ भेजे गये हैं।

७१. और उस की बीबी खड़ी थी वो हँसने लगी तो हम ने उसे इसहाक़ की खुशख़बरी दी और इसहाक़ के पीछे [illegible] की ।

فَعَقَرُوهَا فَقَالَ تَمَتَّعُوا فِي دَارِكُمْ
ثَلٰثَةَ اَيَّامٍ ذٰلِكَ وَعْدٌ غَيْرُ
مَكْذُوبٍ ﴿٦٥﴾

فَلَمَّا جَآءَ اَمْرُنَا نَجَّيْنَا صٰلِحًا وَّالَّذِيْنَ
اٰمَنُوْا مَعَهٗ بِرَحْمَةٍ مِّنَّا وَمِنْ
خِزْيِ يَوْمِئِذٍ اِنَّ رَبَّكَ هُوَ الْقَوِيُّ
الْعَزِيْزُ ﴿٦٦﴾

وَاَخَذَ الَّذِيْنَ ظَلَمُوا الصَّيْحَةُ فَاَصْبَحُوْا
فِيْ دِيَارِهِمْ جٰثِمِيْنَ ﴿٦٧﴾

كَاَنْ لَّمْ يَغْنَوْا فِيْهَا اَلَآ اِنَّ ثَمُوْدَا۟
كَفَرُوْا رَبَّهُمْ اَلَا بُعْدًا لِّثَمُوْدَ ﴿٦٨﴾

وَلَقَدْ جَآءَتْ رُسُلُنَآ اِبْرٰهِيْمَ
بِالْبُشْرٰى قَالُوْا سَلٰمًا قَالَ سَلٰمٌ فَمَا
لَبِثَ اَنْ جَآءَ بِعِجْلٍ حَنِيْذٍ ﴿٦٩﴾

فَلَمَّا رَاٰۤ اَيْدِيَهُمْ لَا تَصِلُ اِلَيْهِ
نَكِرَهُمْ وَاَوْجَسَ مِنْهُمْ خِيْفَةً قَالُوْا
لَا تَخَفْ اِنَّآ اُرْسِلْنَآ اِلٰى قَوْمِ لُوْطٍ ﴿٧٠﴾

وَامْرَاَتُهٗ قَآئِمَةٌ فَضَحِكَتْ فَبَشَّرْنٰهَا
بِاِسْحٰقَ وَمِنْ وَّرَآءِ اِسْحٰقَ يَعْقُوْبَ ﴿٧١﴾

قَالَتْ يٰوَيْلَتٰىٓ ءَاَلِدُ وَاَنَا عَجُوْزٌ وَّ
هٰذَا بَعْلِىْ شَيْخًا ؕ اِنَّ هٰذَا لَشَىْءٌ
عَجِيْبٌ ﴿٧٢﴾

७२. बोली हाए ख़राबी क्या मेरे बच्चा होगा और मैं बूढ़ी हूँ और ये है मेरे शौहर बूढ़े बेशक ये तो अचम्बे की बात है।

قَالُوْٓا اَتَعْجَبِيْنَ مِنْ اَمْرِ اللّٰهِ رَحْمَتُ
اللّٰهِ وَبَرَكٰتُهٗ عَلَيْكُمْ اَهْلَ الْبَيْتِ ؕ
اِنَّهٗ حَمِيْدٌ مَّجِيْدٌ ﴿٧٣﴾

७३. फ़रिश्ते बोले क्या अल्लाह के काम का अचम्बा करती हो अल्लाह की रहमत और उस की बरकतें तुम पर इस घर वालो बेशक वही है सब खूबियों वाला इज़्ज़त वाला।

فَلَمَّا ذَهَبَ عَنْ اِبْرٰهِيْمَ الرَّوْعُ وَ
جَآءَتْهُ الْبُشْرٰى يُجَادِلُنَا فِىْ
قَوْمِ لُوْطٍ ؕ ﴿٧٤﴾

७४. फिर जब इब्राहीम का ख़ौफ़ ज़ायल हुआ और उसे खुशख़बरी मिली हमसे क़ौमे लूत के बारे में झगड़ने लगा।

اِنَّ اِبْرٰهِيْمَ لَحَلِيْمٌ اَوَّاهٌ مُّنِيْبٌ ﴿٧٥﴾

७५. बेशक इब्राहीम तहम्मुल वाला बहुत आहें करने वाला रूजूअ लाने वाला है।

يٰٓاِبْرٰهِيْمُ اَعْرِضْ عَنْ هٰذَا ۚ اِنَّهٗ
قَدْ جَآءَ اَمْرُ رَبِّكَ ۚ وَاِنَّهُمْ اٰتِيْهِمْ
عَذَابٌ غَيْرُ مَرْدُوْدٍ ﴿٧٦﴾

७६. ऐ इब्राहीम इस ख़याल में न पड़ बेशक तेरे रब का हुक्म आ चुका और बेशक उन पर अज़ाब आने वाला है कि फेरा न जायेगा।

وَلَمَّا جَآءَتْ رُسُلُنَا لُوْطًا سِىْٓءَ
بِهِمْ وَضَاقَ بِهِمْ ذَرْعًا وَّقَالَ
هٰذَا يَوْمٌ عَصِيْبٌ ﴿٧٧﴾

७७. और जब लूत के पास हमारे फ़रिश्ते आए उसे इन का ग़म हुआ और उन के सबब दिल तंग हुआ और बोला ये बड़ी सख़्ती का दिन है।

وَجَآءَهٗ قَوْمُهٗ يُهْرَعُوْنَ اِلَيْهِ ؕ وَ
مِنْ قَبْلُ كَانُوْا يَعْمَلُوْنَ السَّيِّاٰتِ ؕ
قَالَ يٰقَوْمِ هٰٓؤُلَآءِ بَنَاتِىْ هُنَّ

७८. और उसके पास उस की क़ौम दौड़ती आई और उन्हें आगे ही से बुरे कामों की आदत पड़ी थी कहा ऐ क़ौम ये मेरी क़ौम की बेटियाँ हैं ये तुम्हारे लिए सुथरी हैं तो अल्लाह से

أَطْهَرُ لَكُمْ فَاتَّقُوا اللَّهَ وَلَا تُخْزُونِ
فِي ضَيْفِي ۖ أَلَيْسَ مِنكُمْ رَجُلٌ
رَّشِيدٌ ﴿٧٨﴾

डरो और मुझे मेरे मेहमानो में रुसवा न करो क्या तुम में एक आदमी भी नेक चलन नहीं।

قَالُوا لَقَدْ عَلِمْتَ مَا لَنَا فِي بَنَاتِكَ
مِنْ حَقٍّ وَإِنَّكَ لَتَعْلَمُ مَا نُرِيدُ ﴿٧٩﴾

७९. बोले तुम्हे मअ़लूम है कि तुम्हारी क़ौम की बेटियों में हमारा कोई हक़ नही और तुम ज़रूर जानते हो जो हमारी ख़्वाहिश है।

قَالَ لَوْ أَنَّ لِي بِكُمْ قُوَّةً أَوْ آوِي
إِلَىٰ رُكْنٍ شَدِيدٍ ﴿٨٠﴾

८०. बोले ऐ काश मुझे तुम्हारे मुक़ाबिल ज़ोर होता या किसी मज़बूत पाये की पनाह लेता।

قَالُوا يَا لُوطُ إِنَّا رُسُلُ رَبِّكَ لَن
يَصِلُوا إِلَيْكَ ۖ فَأَسْرِ بِأَهْلِكَ بِقِطْعٍ
مِّنَ اللَّيْلِ وَلَا يَلْتَفِتْ مِنكُمْ أَحَدٌ
إِلَّا امْرَأَتَكَ ۖ إِنَّهُ مُصِيبُهَا مَا
أَصَابَهُمْ ۚ إِنَّ مَوْعِدَهُمُ الصُّبْحُ ۚ
أَلَيْسَ الصُّبْحُ بِقَرِيبٍ ﴿٨١﴾

८१. फ़रिश्ते बोले ऐ लूत हम तुम्हारे रब के भेजे हुए हैं वो तुम तक नहीं पहुँच सकते तो अपने घर वालों को रातों रात ले जाओ और तुममें कोई पीठ फेर कर न देखे सिवाये तुम्हारी औरत के उसे भी वहीं पहुचना है जो उन्हे पहुंचेगा बेशक उन का वअ़दा सुबह के वक़्त है क्या सुबह क़रीब नहीं।

فَلَمَّا جَاءَ أَمْرُنَا جَعَلْنَا عَالِيَهَا
سَافِلَهَا وَأَمْطَرْنَا عَلَيْهَا حِجَارَةً
مِّن سِجِّيلٍ مَّنضُودٍ ﴿٨٢﴾

८२. फिर जब हमारा हुक्म आया हमने उस बस्ती के ऊपर को उस का नीचा कर दिया और उस पर कंकर के पत्थर लगातार बरसाये।

مُّسَوَّمَةً عِندَ رَبِّكَ ۖ وَمَا هِيَ مِنَ
الظَّالِمِينَ بِبَعِيدٍ ﴿٨٣﴾

८३. जो निशान किए हुए तेरे रब के पास है और वो पत्थर कुछ ज़ालिमो से दूर नहीं।

**रुकूअ ८**

وَإِلَىٰ مَدْيَنَ أَخَاهُمْ شُعَيْبًا ۚ قَالَ

८४. और मदयन की तरफ़ उन

के हम क़ौमे शुऐब को कहा ऐ मेरी क़ौम अल्लाह को पूजो उसके सिवा कोई मअबूद नहीं और नाप और तोल में कमी न करो बेशक मैं तुम्हें आसूदा हाल देखता हू और मुझे तुम पर घेर लेने वाले दिन के अज़ाब का डर है।

८५. और ऐ मेरी क़ौम नाप और तोल इनसाफ़ के साथ पूरी करो और लोगों को उन की चीज़ें घटा कर न दो और ज़मीन में फ़साद मचाते न फिरो।

८६. अल्लाह का दिया जो बच रहे वो तुम्हारे लिए बेहतर है अगर तुम्हें यक़ीन हो और मैं कुछ तुम पर निगेहबान नहीं।

८७. बोले ऐ शुऐब क्या तुम्हारी नमाज़ तुम्हें ये हुक्म देती है कि हम अपने बाप दादा के खुदाओं को छोड़ दें या अपने माल में जो चाहें न करें हाँ जी तुम्हीं बड़े अक़्लमंद नेक चलन हो।

८८. कहा ऐ मेरी क़ौम भला बताओ तो अगर मैं अपने रब की तरफ़ से एक रौशन दलील पर हूँ और उस ने मुझे अपने पाससे अच्छी रोज़ी दी और मैं नहीं चाहता हूँ कि जिस बात से तुम्हें मनअ़ करता हूँ आप उसके ख़िलाफ करने लगूँ मैं तो जहाँ तक बने सवाँरना ही चाहता हूँ और मेरी तौफ़ीक़ अल्लाह ही की तरफ़ से है मैंने उसी पर भरोसा किया और उसी की तरफ़ रुजूअ होता हूँ।

يٰقَوْمِ اعْبُدُوا اللّٰهَ مَا لَكُمْ مِّنْ اِلٰهٍ
غَيْرُهٗ ؕ وَلَا تَنْقُصُوا الْمِكْيَالَ وَ
الْمِيْزَانَ اِنِّيْۤ اَرٰىكُمْ بِخَيْرٍ وَّ اِنِّيْۤ
اَخَافُ عَلَيْكُمْ عَذَابَ يَوْمٍ مُّحِيْطٍ ﴿۸۴﴾

وَ يٰقَوْمِ اَوْفُوا الْمِكْيَالَ وَ الْمِيْزَانَ
بِالْقِسْطِ وَلَا تَبْخَسُوا النَّاسَ اَشْيَآءَهُمْ
وَلَا تَعْثَوْا فِي الْاَرْضِ مُفْسِدِيْنَ ﴿۸۵﴾

بَقِيَّتُ اللّٰهِ خَيْرٌ لَّكُمْ اِنْ كُنْتُمْ
مُّؤْمِنِيْنَ ۚ وَمَاۤ اَنَا عَلَيْكُمْ بِحَفِيْظٍ ﴿۸۶﴾

قَالُوْا يٰشُعَيْبُ اَصَلٰوتُكَ تَاْمُرُكَ اَنْ
نَّتْرُكَ مَا يَعْبُدُ اٰبَآؤُنَاۤ اَوْ اَنْ نَّفْعَلَ
فِيْۤ اَمْوَالِنَا مَا نَشٰٓؤُا ؕ اِنَّكَ لَاَنْتَ
الْحَلِيْمُ الرَّشِيْدُ ﴿۸۷﴾

قَالَ يٰقَوْمِ اَرَءَيْتُمْ اِنْ كُنْتُ عَلٰى
بَيِّنَةٍ مِّنْ رَّبِّيْ وَ رَزَقَنِيْ مِنْهُ رِزْقًا
حَسَنًا ؕ وَمَاۤ اُرِيْدُ اَنْ اُخَالِفَكُمْ اِلٰى
مَاۤ اَنْهٰىكُمْ عَنْهُ ؕ اِنْ اُرِيْدُ اِلَّا الْاِصْلَاحَ
مَا اسْتَطَعْتُ ؕ وَمَا تَوْفِيْقِيْۤ اِلَّا بِاللّٰهِ ؕ
عَلَيْهِ تَوَكَّلْتُ وَ اِلَيْهِ اُنِيْبُ ﴿۸۸﴾

وَيٰقَوْمِ لَا يَجْرِمَنَّكُمْ شِقَاقِيْٓ اَنْ
يُّصِيْبَكُمْ مِّثْلُ مَآ اَصَابَ قَوْمَ نُوْحٍ
اَوْ قَوْمَ هُوْدٍ اَوْ قَوْمَ صٰلِحٍ ۭ وَمَا قَوْمُ
لُوْطٍ مِّنْكُمْ بِبَعِيْدٍ ﴿٨٩﴾

८९. और ऐ मेरी क़ौम तुम्हे मेरी ज़िद ये न कमवा दे कि तुम पर पड़े जो पड़ा था नूह की क़ौम या हूद की क़ौम या स्वालेह की क़ौम पर और लूत की क़ौम कुछ तो तुम से दूर नहीं।

وَاسْتَغْفِرُوْا رَبَّكُمْ ثُمَّ تُوْبُوْٓا اِلَيْهِ ۭ
اِنَّ رَبِّيْ رَحِيْمٌ وَّدُوْدٌ ﴿٩٠﴾

९०. और अपने रब से मुआफ़ी चाहो फिर उसकी तरफ़ रूजूअ लाओ बे .क मेरा रब मेहरबान महब्बत वाला है।

قَالُوْا يٰشُعَيْبُ مَا نَفْقَهُ كَثِيْرًا مِّمَّا
تَقُوْلُ وَاِنَّا لَنَرٰىكَ فِيْنَا ضَعِيْفًا ۚ وَ
لَوْلَا رَهْطُكَ لَرَجَمْنٰكَ ۡ وَمَآ اَنْتَ
عَلَيْنَا بِعَزِيْزٍ ﴿٩١﴾

९१. बोले ऐ शुअैब हमारी समझ मे नही आता तुम्हारी बहुत सी बाते और बेशक हम तुम्हे अपने मे कमज़ोर देखते है और अगर तुम्हारा कुंबा न होता तो हमने तुम्हे पथराओ कर दिया होता और कुछ हमारी निगाह मे तुम्हे इज़्ज़त नही।

قَالَ يٰقَوْمِ اَرَهْطِيْٓ اَعَزُّ عَلَيْكُمْ مِّنَ
اللّٰهِ ۭ وَاتَّخَذْتُمُوْهُ وَرَاۗءَكُمْ ظِهْرِيًّا ۭ
اِنَّ رَبِّيْ بِمَا تَعْمَلُوْنَ مُحِيْطٌ ﴿٩٢﴾

९२. कहा ऐ मेरी क़ौम क्या तुम पर मेरे कुम्बा का दबाओ अल्लाह से ज़्यादा है और उसे तुमने अपनी पीठ के पीछे डाल रखा बेशक जो कुछ तुम करते हो सब मेरे रब के बस मे है।

وَيٰقَوْمِ اعْمَلُوْا عَلٰي مَكَانَتِكُمْ اِنِّىْ
عَامِلٌ ۭ سَوْفَ تَعْلَمُوْنَ ۙ مَنْ يَّاْتِيْهِ
عَذَابٌ يُّخْزِيْهِ وَمَنْ هُوَ كَاذِبٌ ۭ
وَارْتَقِبُوْٓا اِنِّىْ مَعَكُمْ رَقِيْبٌ ﴿٩٣﴾

९३. और ऐ क़ौम तुम अपनी जगह अपना काम किये जाओ मै अपना काम करता हूँ अब जानना चाहते हो किस पर आता है वो अज़ाब के उसे रुसवा करेगा और कौन झूठा है और इन्तेज़ार करो मै भी तुम्हारे साथ इन्तेज़ार मे हूँ।

وَلَمَّا جَاۗءَ اَمْرُنَا نَجَّيْنَا شُعَيْبًا وَّالَّذِيْنَ
اٰمَنُوْا مَعَهٗ بِرَحْمَةٍ مِّنَّا وَاَخَذَتِ

९४. और जब हमारा हुक्म आया हमने शुअैब और उसके साथ के मुसालमानो को अपनी रहमत फ़रमाकर

बचा लिया और ज़ालिमों को चिघाड़ ने आ लिया तो सुबह अपने घरों में घुटनों के बल पड़े रह गये।

الَّذِيْنَ ظَلَمُوا الصَّيْحَةُ فَاَصْبَحُوْا فِيْ دِيَارِهِمْ جٰثِمِيْنَ

९५. गोया कभी वहाँ बसे ही न थे अरे दूर हो मदयन जैसे दूर हुए समूद।

كَاَنْ لَّمْ يَغْنَوْا فِيْهَا ؕ اَلَا بُعْدًا لِّمَدْيَنَ كَمَا بَعِدَتْ ثَمُوْدُ ﴿٩٥﴾

रुकूअ ९

९६. और बेशक हमने मूसा को अपनी आयतों और सरीह ग़लबे के साथ।

وَلَقَدْ اَرْسَلْنَا مُوْسٰى بِاٰيٰتِنَا وَ سُلْطٰنٍ مُّبِيْنٍ ﴿٩٦﴾

९७. फ़िरऔन और उसके दरबारियों की तरफ़ भेजा तो वो फ़िरऔन के कहने पर चले और फ़िरऔन का काम रास्ती का न था।

اِلٰى فِرْعَوْنَ وَمَلَا۟ئِهٖ فَاتَّبَعُوْۤا اَمْرَ فِرْعَوْنَ ۚ وَمَاۤ اَمْرُ فِرْعَوْنَ بِرَشِيْدٍ ﴿٩٧﴾

९८. अपनी क़ौम के आगे होगा क़यामत के दिन तो उन्हें दोज़ख में ला उतारेगा और वो क्या ही बुरा घाट उतरने का।

يَقْدُمُ قَوْمَهٗ يَوْمَ الْقِيٰمَةِ فَاَوْرَدَهُمُ النَّارَ ؕ وَبِئْسَ الْوِرْدُ الْمَوْرُوْدُ ﴿٩٨﴾

९९. और उनके पीछे पड़ी इस जहान में लअ़नत और क़यामत के दिन क्या ही बुरा इनआ़म जो उन्हें मिला।

وَاُتْبِعُوْا فِيْ هٰذِهٖ لَعْنَةً وَّيَوْمَ الْقِيٰمَةِ ؕ بِئْسَ الرِّفْدُ الْمَرْفُوْدُ ﴿٩٩﴾

१००. ये बस्तियों की खबरें हैं तुम्हें सुनाते है उन में कोई खड़ी है और कोइ कट गई।

ذٰلِكَ مِنْ اَنْۢبَآءِ الْقُرٰى نَقُصُّهٗ عَلَيْكَ مِنْهَا قَآئِمٌ وَّحَصِيْدٌ ﴿١٠٠﴾

१०१ और हमने उनपर ज़ुल्म न किया बल्कि खुद उन्होंने अपना बुरा किया तो उनके मअ़बूद जिन्हें अल्लाह के सिवा पूजते थे उनके कुछ काम न आए जब तुम्हारे रब का हुक्म आया और उनसे उन्हें हलाक के सिवा कुछ

وَمَا ظَلَمْنٰهُمْ وَلٰكِنْ ظَلَمُوْۤا اَنْفُسَهُمْ فَمَاۤ اَغْنَتْ عَنْهُمْ اٰلِهَتُهُمُ الَّتِيْ يَدْعُوْنَ مِنْ دُوْنِ اللّٰهِ مِنْ شَيْءٍ لَّمَّا جَآءَ اَمْرُ رَبِّكَ ؕ وَمَا زَادُوْهُمْ

غَيْرَ تَتْبِيْبٍ ﴿١٠١﴾
وَكَذٰلِكَ اَخْذُ رَبِّكَ اِذَآ اَخَذَ
الْقُرٰى وَهِىَ ظَالِمَةٌ ؕ اِنَّ اَخْذَهٗۤ
اَلِيْمٌ شَدِيْدٌ ﴿١٠٢﴾
اِنَّ فِىْ ذٰلِكَ لَاٰيَةً لِّمَنْ خَافَ عَذَابَ
الْاٰخِرَةِ ؕ ذٰلِكَ يَوْمٌ مَّجْمُوْعٌ ۙ لَّهُ النَّاسُ
وَذٰلِكَ يَوْمٌ مَّشْهُوْدٌ ﴿١٠٣﴾
وَمَا نُؤَخِّرُهٗۤ اِلَّا لِاَجَلٍ مَّعْدُوْدٍ ﴿١٠٤﴾
يَوْمَ يَاْتِ لَا تَكَلَّمُ نَفْسٌ اِلَّا بِاِذْنِهٖ ۚ
فَمِنْهُمْ شَقِىٌّ وَّسَعِيْدٌ ﴿١٠٥﴾
فَاَمَّا الَّذِيْنَ شَقُوْا فَفِى النَّارِ لَهُمْ
فِيْهَا زَفِيْرٌ وَّشَهِيْقٌ ﴿١٠٦﴾
خٰلِدِيْنَ فِيْهَا مَا دَامَتِ السَّمٰوٰتُ
وَالْاَرْضُ اِلَّا مَا شَآءَ رَبُّكَ ؕ اِنَّ رَبَّكَ
فَعَّالٌ لِّمَا يُرِيْدُ ﴿١٠٧﴾
وَاَمَّا الَّذِيْنَ سُعِدُوْا فَفِى الْجَنَّةِ
خٰلِدِيْنَ فِيْهَا مَا دَامَتِ السَّمٰوٰتُ
وَالْاَرْضُ اِلَّا مَا شَآءَ رَبُّكَ ؕ عَطَآءً
غَيْرَ مَجْذُوْذٍ ﴿١٠٨﴾

न बढ़ा।

१०२. और ऐसी ही पकड़ है तेरे रब की जब बस्तियों को पकड़ता है उन के ज़ुल्म पर बेशक उसकी पकड़ दर्दनाक कर्री है।

१०३. बेशक उसमें निशानी है उसके लिए जो आख़ेरत के अज़ाब से डरे वो दिन है जिस में सब लोग इकट्ठे होंगे और वो दिन हाज़िरी का है।

१०४. और हम उसे पीछे नहीं हटाते मगर एक गिनी हुइ मुद्दत के लिए।

१०५. जब वो दिन आयेगा कोई बे हुकमे खुदा बात न करेगा तो उनमें कोई बदबख़्त है और कोई खुश नसीब।

१०६. तो वो जो बदबख़्त है वो तो दोज़ख़ में है वो उसमें गधे की तरह रेंकेंगे।

१०७. वो उसमें रहेंगे जबतक आसमान व ज़मीन रहें मगर जितना तुम्हारे रब ने चाहा बेशक तुम्हारा रब जब जो चाहे करे।

१०८. और वो जो खुश नसीब हुए वो जन्नत में है हमेशा उसमें रहेंगें जबतक आसमान व ज़मीन रहें मगर जितना तुम्हारे रब ने चाहा ये बख़्शिश है कभी ख़तम न होगी।

१०९. तो ऐ सुननेवाले धोका में न पड़ उससे जिसे ये काफ़िर पूजते हैं ये वैसा ही पूजते हैं जैसा पहले उन के बाप दादा पूजते थे और बेशक हम उनका हिस्सा उन्हें पूरा फेर देंगे जिसमें कमी न होगी।

**रूकूअ १०**

११०. और बेशक हमने मूसा को किताब दी तो उस में फूट पड़ गई अगर तुम्हारे रब की एक बात पहले न हो चुकी होती तो जभी उनका फ़ैसला कर दिया जाता और बेशक वो उस की तरफ़ से धोका डालने वाले शक में है।

१११. और बेशक जितने हैं एक एक को तुम्हारा रब उसका अमल पूरा भर देगा उसे उन के कामों की ख़बर है।

११२. तो क़ायम रहो जैसा तुम्हें हुक्म है और जो तुम्हारे साथ रूजूअ लाया है और ऐ लोगों सरकशी न करो बेशक वो तुम्हारे काम देख रहा है।

११३. और ज़ालिमों की तरफ़ न झुको कि तुम्हें आग छुएगी और अल्लाह के सिवा तुम्हारा कोई हिमायती नहीं फिर मदद न पाओगे।

११४. और नमाज़ क़ायम रखो दिन के दोनों किनारों और कुछ रात के हिस्सों में बेशक नेकियाँ बुराइयों को मिटा देती हैं ये नसीहत है नसीहत मानने वालों को।

११५. और सब्र करो कि अल्लाह

فَلَا تَكُ فِي مِرْيَةٍ مِّمَّا يَعْبُدُ هٰٓؤُلَآءِ
مَا يَعْبُدُونَ إِلَّا كَمَا يَعْبُدُ آبَآؤُهُم
مِّن قَبْلُ وَإِنَّا لَمُوَفُّوهُمْ نَصِيبَهُمْ
ع
غَيْرَ مَنقُوصٍ ﴿١٠٩﴾
وَلَقَدْ آتَيْنَا مُوسَى الْكِتٰبَ فَاخْتُلِفَ
فِيهِ وَلَوْلَا كَلِمَةٌ سَبَقَتْ مِن رَّبِّكَ
لَقُضِيَ بَيْنَهُمْ وَإِنَّهُمْ لَفِي شَكٍّ
مِّنْهُ مُرِيبٍ ﴿١١٠﴾
وَإِنَّ كُلًّا لَّمَّا لَيُوَفِّيَنَّهُمْ رَبُّكَ أَعْمٰلَهُمْ
إِنَّهُ بِمَا يَعْمَلُونَ خَبِيرٌ ﴿١١١﴾
فَاسْتَقِمْ كَمَآ أُمِرْتَ وَمَن تَابَ مَعَكَ
وَلَا تَطْغَوْا إِنَّهُ بِمَا تَعْمَلُونَ بَصِيرٌ ﴿١١٢﴾
وَلَا تَرْكَنُوٓا إِلَى الَّذِينَ ظَلَمُوا فَتَمَسَّكُمُ
النَّارُ وَمَا لَكُم مِّن دُونِ اللّٰهِ مِنْ
أَوْلِيَآءَ ثُمَّ لَا تُنصَرُونَ ﴿١١٣﴾
وَأَقِمِ الصَّلٰوةَ طَرَفَيِ النَّهَارِ وَزُلَفًا
مِّنَ الَّيْلِ إِنَّ الْحَسَنٰتِ يُذْهِبْنَ
السَّيِّـٔاتِ ذٰلِكَ ذِكْرَىٰ لِلذّٰكِرِينَ ﴿١١٤﴾
وَاصْبِرْ فَإِنَّ اللّٰهَ لَا يُضِيعُ

नेको का नेग ज़ायअ नहीं करता।

११६. तो क्यो न हुए तुम से अगली संगतो में ऐसे जिन में भलाई का कुछ हिस्सा लगा रहा होता कि ज़मीन मे फ़साद से रोकते हाँ उन में थोड़े थे वही जिन को हमने नजात दी और ज़ालिम उसी ऐश के पीछे पड़े रहे जो उन्हें दिया गया और वो गुनहगार थे।

११७. और तुम्हारा रब ऐसा नही कि बस्तियों को बेवजह हलाक कर दे और उनके लोग अच्छे हों।

११८. और अगर तुम्हारा रब चाहता तो सब आदमियों को एक ही उम्मत कर देता और वो हमेशा इख़्तिलाफ में रहेंगे।

११९. मगर जिन पर तुम्हारे रब ने रहम किया और लोग इसी लिए बनाये हैं और तुम्हारे रब की बात पूरी हो चुकी कि बेशक ज़रूर जहन्नम भर दूँगा जिनों और आदमियों को मिलाकर।

१२०. और सब कुछ हम तुम्हें रसूलों की ख़बरे सुनाते हैं जिससे तुम्हारा दिल ठहराएं और इस सूरत में तुम्हारे पास हक़ आया और मुसलमानो को पन्द व नसीहत।

१२१. और काफ़िरो से फ़रमाओ तुम अपनी जगह काम किए जाओ हम अपना काम करते है।

أَجْرَ الْمُحْسِنِينَ ﴿١١٥﴾
فَلَوْلَا كَانَ مِنَ الْقُرُونِ مِنْ قَبْلِكُمْ
أُولُوا بَقِيَّةٍ يَنْهَوْنَ عَنِ الْفَسَادِ فِي
الْأَرْضِ إِلَّا قَلِيلًا مِمَّنْ أَنْجَيْنَا
مِنْهُمْ ۚ وَاتَّبَعَ الَّذِينَ ظَلَمُوا مَا
أُتْرِفُوا فِيهِ وَكَانُوا مُجْرِمِينَ ﴿١١٦﴾
وَمَا كَانَ رَبُّكَ لِيُهْلِكَ الْقُرَىٰ بِظُلْمٍ
وَأَهْلُهَا مُصْلِحُونَ ﴿١١٧﴾
وَلَوْ شَاءَ رَبُّكَ لَجَعَلَ النَّاسَ أُمَّةً
وَاحِدَةً ۖ وَلَا يَزَالُونَ مُخْتَلِفِينَ ﴿١١٨﴾
إِلَّا مَنْ رَحِمَ رَبُّكَ ۚ وَلِذَٰلِكَ خَلَقَهُمْ
وَتَمَّتْ كَلِمَةُ رَبِّكَ لَأَمْلَأَنَّ جَهَنَّمَ
مِنَ الْجِنَّةِ وَالنَّاسِ أَجْمَعِينَ ﴿١١٩﴾
وَكُلًّا نَقُصُّ عَلَيْكَ مِنْ أَنْبَاءِ الرُّسُلِ
مَا نُثَبِّتُ بِهِ فُؤَادَكَ ۚ وَجَاءَكَ فِي
هَٰذِهِ الْحَقُّ وَمَوْعِظَةٌ وَذِكْرَىٰ
لِلْمُؤْمِنِينَ ﴿١٢٠﴾
وَقُلْ لِلَّذِينَ لَا يُؤْمِنُونَ اعْمَلُوا
عَلَىٰ مَكَانَتِكُمْ إِنَّا عَامِلُونَ ﴿١٢١﴾

وَانْتَظِرُوْا اِنَّا مُنْتَظِرُوْنَ ﴿۱۲۲﴾

१२२. और राह देखो हम भी राह देखते हैं।

وَلِلّٰهِ غَيْبُ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ وَاِلَيْهِ يُرْجَعُ الْاَمْرُ كُلُّهٗ فَاعْبُدْهُ وَتَوَكَّلْ عَلَيْهِ ؕ وَمَا رَبُّكَ بِغَافِلٍ عَمَّا تَعْمَلُوْنَ ﴿۱۲۳﴾

१२३. और अल्लाह ही के लिए है आसमानों और ज़मीन के ग़ैब और उसी की तरफ़ सब कामों की रुजूअ़ है तो उसकी बन्दगी करो और उस पर भरोसा रखो और तुम्हारा रब तुम्हारे कामों से ग़ाफ़िल नहीं।

## सूरए यूसुफ़

*मक्किया है इसमें एकसौ ग्यारह आयतें और बारह रूकूअ हैं*

سورة يوسف مكية وهي مائة واحدى عشرة آية واثنا عشر ركوعا

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

अल्लाह के नाम से शुरुअ़ जो बहुत मेहरबान रहम वाला।

**रूकूअ १**

الٓرٰ ۫ تِلْكَ اٰيٰتُ الْكِتٰبِ الْمُبِيْنِ ﴿۱﴾

१. ये रौशन किताब की आयतें हैं।

اِنَّاۤ اَنْزَلْنٰهُ قُرْءٰنًا عَرَبِيًّا لَّعَلَّكُمْ تَعْقِلُوْنَ ﴿۲﴾

२. बेशक हमने इसे अ़रबी कुरआन उतारा कि तुम समझो।

نَحْنُ نَقُصُّ عَلَيْكَ اَحْسَنَ الْقَصَصِ بِمَاۤ اَوْحَيْنَاۤ اِلَيْكَ هٰذَا الْقُرْاٰنَ ۖۗ وَاِنْ كُنْتَ مِنْ قَبْلِهٖ لَمِنَ الْغٰفِلِيْنَ ﴿۳﴾

३. हम तुम्हें सब से अच्छा बयान सुनाते हैं इसलिये कि हमने तुम्हारी तरफ़ इस कुरआन की 'वही' भेजी अगरचे बेशक इससे पहले तुम्हें ख़बर न थी।

اِذْ قَالَ يُوْسُفُ لِاَبِيْهِ يٰۤاَبَتِ اِنِّيْ رَاَيْتُ اَحَدَ عَشَرَ كَوْكَبًا وَّالشَّمْسَ وَالْقَمَرَ رَاَيْتُهُمْ لِيْ سٰجِدِيْنَ ﴿۴﴾

४. याद करो जब यूसुफ़ ने अपने बाप से कहा ऐ मेरे बाप मैं ने ग्याराह तारे और सूरज और चाँद देखे उन्हें अपने लिए सज्दा करते देखा।

قَالَ يٰبُنَيَّ لَا تَقْصُصْ رُءْيَاكَ عَلٰۤى اِخْوَتِكَ فَيَكِيْدُوْا لَكَ كَيْدًا ؕ اِنَّ

५. कहा ऐ मेरे बच्चे अपना ख़्वाब अपने भाइयों से न कहना कि वो तेरे साथ कोई चाल चलेंगे बेशक शैतान

الشَّيْطٰنَ لِلْاِنْسَانِ عَدُوٌّ مُّبِيْنٌ ⑤

وَكَذٰلِكَ يَجْتَبِيْكَ رَبُّكَ وَيُعَلِّمُكَ
مِنْ تَاْوِيْلِ الْاَحَادِيْثِ وَيُتِمُّ نِعْمَتَهٗ
عَلَيْكَ وَعَلٰٓى اٰلِ يَعْقُوْبَ كَمَآ اَتَمَّهَا
عَلٰٓى اَبَوَيْكَ مِنْ قَبْلُ اِبْرٰهِيْمَ وَاِسْحٰقَ
اِنَّ رَبَّكَ عَلِيْمٌ حَكِيْمٌ ⑥

لَقَدْ كَانَ فِيْ يُوْسُفَ وَاِخْوَتِهٖٓ اٰيٰتٌ
لِّلسَّآئِلِيْنَ ⑦

اِذْ قَالُوْا لَيُوْسُفُ وَاَخُوْهُ اَحَبُّ اِلٰٓى
اَبِيْنَا مِنَّا وَنَحْنُ عُصْبَةٌ اِنَّ اَبَانَا
لَفِيْ ضَلٰلٍ مُّبِيْنِ ⑧

اقْتُلُوْا يُوْسُفَ اَوِ اطْرَحُوْهُ اَرْضًا
يَّخْلُ لَكُمْ وَجْهُ اَبِيْكُمْ وَتَكُوْنُوْا
مِنْ بَعْدِهٖ قَوْمًا صٰلِحِيْنَ ⑨

قَالَ قَآئِلٌ مِّنْهُمْ لَا تَقْتُلُوْا يُوْسُفَ
وَاَلْقُوْهُ فِيْ غَيٰبَتِ الْجُبِّ يَلْتَقِطْهُ
بَعْضُ السَّيَّارَةِ اِنْ كُنْتُمْ فٰعِلِيْنَ ⑩

قَالُوْا يٰٓاَبَانَا مَا لَكَ لَا تَاْمَنَّا عَلٰى
يُوْسُفَ وَاِنَّا لَهٗ لَنٰصِحُوْنَ ⑪

आदमी का खुला दुश्मन है।

६. और इसी तरह तुझे तेरा रब चुन लेगा और तुझे बातों का अन्जाम निकालना सिखायेगा और तुझ पर अपनी नेअ़मत पूरी करेगा और यअ़क़ूब के घर वालों पर जिस तरह तेरे पहले दोनों बाप दादा इब्राहीम और इसहाक़ पर पूरी की बेशक तेरा रब इल्म-ो हिकमतवाला है।

**रुकूअ २**

७. बेशक यूसुफ़ और उसके भाइयों में पूछने वालों के लिए निशानियाँ हैं।

८. जब बोले कि ज़रूर यूसुफ़ और उसका भाई हमारे बाप को हमसे ज़्यादा प्यारे हैं और हम एक जमाअ़त हैं बेशक हमारे बाप सराहतन उनकी महब्बत में डूबे हुए हैं।

९. यूसुफ़ को मार डालो या कहीं ज़मीन में फेंक आओ कि तुम्हारे बाप का मुँह सिर्फ़ तुम्हारी ही तरफ़ रहे और उसके बाद फिर नेक हो जाना।

१०. उन में एक कहने वाला बोला यूसुफ़ को मारो नहीं और उसे अन्धे कुएँ में डाल दो की कोई चलता उसे आकर ले जाए अगर तुम्हें करना है।

११. बोले ऐ हमारे बाप आप को क्या हुआ कि यूसुफ़ के मुआमला में हमारा एअ़तबार नहीं करते और हम तो उसके ख़ैरख़्वाह हैं।

أَرْسِلْهُ مَعَنَا غَدًا يَرْتَعْ وَيَلْعَبْ
وَإِنَّا لَهُ لَحَافِظُونَ ﴿١٢﴾

१२. कल उसे हमारे साथ भेज दीजिए कि मेवे खाए और खेले और बेशक हम उसके निगहबान हैं।

قَالَ إِنِّي لَيَحْزُنُنِي أَنْ تَذْهَبُوا بِهِ
وَأَخَافُ أَنْ يَأْكُلَهُ الذِّئْبُ وَأَنْتُمْ
عَنْهُ غَافِلُونَ ﴿١٣﴾

१३. बोला बेशक मुझे रंज देगा कि उसे ले जाओ और डरता हूँ कि उसे भेड़िया खाले और तुम उससे बेख़बर रहो।

قَالُوا لَئِنْ أَكَلَهُ الذِّئْبُ وَنَحْنُ
عُصْبَةٌ إِنَّا إِذًا لَخَاسِرُونَ ﴿١٤﴾

१४. बोले अगर उसे भेड़िया खा जाए और हम एक जमाअ़त हैं जब तो हम किसी मसरफ़ के नहीं।

فَلَمَّا ذَهَبُوا بِهِ وَأَجْمَعُوا أَنْ يَجْعَلُوهُ
فِي غَيَابَتِ الْجُبِّ ۚ وَأَوْحَيْنَا إِلَيْهِ
لَتُنَبِّئَنَّهُمْ بِأَمْرِهِمْ هَٰذَا وَهُمْ
لَا يَشْعُرُونَ ﴿١٥﴾

१५. फिर जब उसे ले गये और सब की राय यही ठहरी कि उसे अन्धे कुएँ में डाल दें और हमने उसे 'वही' भेजी कि ज़रूर तू उन्हें इनका ये काम जता देगा ऐसे वक़्त कि वो न जानते होंगे।

وَجَاءُوا أَبَاهُمْ عِشَاءً يَبْكُونَ ﴿١٦﴾

१६. और रात हुए अपने बाप के पास रोते हुए आए।

قَالُوا يَا أَبَانَا إِنَّا ذَهَبْنَا نَسْتَبِقُ وَ
تَرَكْنَا يُوسُفَ عِنْدَ مَتَاعِنَا فَأَكَلَهُ
الذِّئْبُ ۖ وَمَا أَنْتَ بِمُؤْمِنٍ لَنَا وَ
لَوْ كُنَّا صَادِقِينَ ﴿١٧﴾

१७. बोले ऐ हमारे बाप हम दौड़ करते निकल गए और यूसुफ़ को अपने असबाब के पास छोड़ा तो उसे भेड़िया खा गया और आप किसी तरह हमारा यक़ीन न करेंगे अगरचे हम सच्चे हों।

وَجَاءُوا عَلَىٰ قَمِيصِهِ بِدَمٍ كَذِبٍ ۚ
قَالَ بَلْ سَوَّلَتْ لَكُمْ أَنْفُسُكُمْ
أَمْرًا ۖ فَصَبْرٌ جَمِيلٌ ۖ وَاللَّهُ الْمُسْتَعَانُ

१८. और उसके कुर्ते पर एक झूठा ख़ून लगा लाए कहा बल्कि तुम्हारे दिलों ने एक बात तुम्हारे वास्ते बनाली है तो सब्र अच्छा और अल्लाह ही से मदद चाहता हूँ उन बातों पर जो तुम

عَلٰى مَا تَصِفُوْنَ ﴿١٨﴾

وَجَآءَتْ سَيَّارَةٌ فَاَرْسَلُوْا وَارِدَهُمْ فَاَدْلٰى دَلْوَهٗ ؕ قَالَ يٰبُشْرٰى هٰذَا غُلٰمٌ ؕ وَاَسَرُّوْهُ بِضَاعَةً ؕ وَاللّٰهُ عَلِيْمٌۢ بِمَا يَعْمَلُوْنَ ﴿١٩﴾

وَشَرَوْهُ بِثَمَنٍۢ بَخْسٍ دَرَاهِمَ مَعْدُوْدَةٍ ۚ وَكَانُوْا فِيْهِ مِنَ الزّٰهِدِيْنَ ﴿٢٠﴾ ع

وَقَالَ الَّذِى اشْتَرٰىهُ مِنْ مِّصْرَ لِامْرَاَتِهٖۤ اَكْرِمِىْ مَثْوٰىهُ عَسٰۤى اَنْ يَّنْفَعَنَاۤ اَوْ نَتَّخِذَهٗ وَلَدًا ؕ وَكَذٰلِكَ مَكَّنَّا لِيُوْسُفَ فِى الْاَرْضِ ؗ وَلِنُعَلِّمَهٗ مِنْ تَاْوِيْلِ الْاَحَادِيْثِ ؕ وَاللّٰهُ غَالِبٌ عَلٰۤى اَمْرِهٖ وَلٰـكِنَّ اَكْثَرَ النَّاسِ لَا يَعْلَمُوْنَ ﴿٢١﴾

وَلَمَّا بَلَغَ اَشُدَّهٗۤ اٰتَيْنٰهُ حُكْمًا وَّعِلْمًا ؕ وَكَذٰلِكَ نَجْزِى الْمُحْسِنِيْنَ ﴿٢٢﴾

وَرَاوَدَتْهُ الَّتِىْ هُوَ فِىْ بَيْتِهَا عَنْ نَّفْسِهٖ وَغَلَّقَتِ الْاَبْوَابَ وَقَالَتْ هَيْتَ لَكَ ؕ قَالَ مَعَاذَ اللّٰهِ اِنَّهٗ رَبِّىْۤ

बता रहे हो।

१९. और एक क़ाफ़िला आया उन्होंने अपना पानी लाने वाला भेजा तो उसने अपना डोल डाला बोला आहा कैसी ख़ुशी की बात है ये तो एक लड़का है और उसे एक पूंजी बनाकर छुपा लिया और अल्लाह जानता है जो वो करते हैं।

२०. और भाइयों ने उसे खोटे दामो गिनती के रूपों पर बेच डाला और उन्हें इसमें कुछ रग़बत न थी।

**रुकूअ ३**

२१. और मिस्र के जिस शख़्स ने उसे ख़रीदा वो अपनी औरत से बोला इन्हें इज़्ज़त से रखो शायद इनसे हमें नफ़अ पहुँचे या इन को हम बेटा बना लें और इसी तरह हमने यूसुफ़ को उस ज़मीन में जमाओ दिया और इसलिए के उसे बातों का अन्जाम सिखाएँ और अल्लाह अपने काम पर ग़ालिब है मगर अक्सर आदमी नहीं जानते।

२२. और जब अपनी पूरी क़ूव्वत को पहुँचा हमने उसे हुक्म और इल्म अता फ़रमाया और हम ऐसा ही सिला देते हैं नेकों को।

२३. और वो जिस औरत के घर में था उसने उसे लुभाया कि अपना आपा न रोके और दरवाज़े सब बन्द कर दिए और बोली आओ तुम्हीं से कहती हूँ कहा अल्लाह की पनाह वो

أَحْسَنَ مَثْوَايَ إِنَّهُ لَا يُفْلِحُ
الظَّٰلِمُونَ ﴿٢٣﴾

अज़ीज़ तो मेरा रब यानी परवरिश करने वाला है उसने मुझे अच्छी तरह रखा बेशक ज़ालिमों का भला नहीं होता।

وَلَقَدْ هَمَّتْ بِهِۦ وَهَمَّ بِهَا لَوْلَآ
أَن رَّءَا بُرْهَٰنَ رَبِّهِۦ كَذَٰلِكَ لِنَصْرِفَ
عَنْهُ ٱلسُّوٓءَ وَٱلْفَحْشَآءَ إِنَّهُۥ مِنْ
عِبَادِنَا ٱلْمُخْلَصِينَ ﴿٢٤﴾

२४. और बेशक औरत ने उस का इरादा किया और वो भी औरत का इरादा करता अगर अपने रब की दलील न देख लेता हमने यूँ ही किया कि उस से बुराई और बेहयाई को फेर दें बेशक वो हमारे चुने हुए बनदों में से है।

وَٱسْتَبَقَا ٱلْبَابَ وَقَدَّتْ قَمِيصَهُۥ
مِن دُبُرٍ وَأَلْفَيَا سَيِّدَهَا لَدَا ٱلْبَابِ
قَالَتْ مَا جَزَآءُ مَنْ أَرَادَ بِأَهْلِكَ سُوٓءًا
إِلَّآ أَن يُسْجَنَ أَوْ عَذَابٌ أَلِيمٌ ﴿٢٥﴾

२५. और दोनों दरवाज़े की तरफ़ दौड़े और औरत ने उसका कुर्ता पीछे से चीर लिया और दोनों को औरत का मियाँ दरवाज़े के पास मिला बोली क्या सज़ा है उसकी जिसने तेरी घरवाली से बदी चाही मगर ये कि क़ैद किया जाये या दु:ख की मार।

قَالَ هِىَ رَٰوَدَتْنِى عَن نَّفْسِى وَشَهِدَ
شَاهِدٌ مِّنْ أَهْلِهَآ إِن كَانَ قَمِيصُهُۥ
قُدَّ مِن قُبُلٍ فَصَدَقَتْ وَهُوَ
مِنَ ٱلْكَٰذِبِينَ ﴿٢٦﴾

२६. कहा उसने मुझ को लुभाया कि मैं अपनी हिफाज़त न करूँ और औरत के घरवालों में से एक गवाह ने गवाही दी अगर उन का कुर्ता आगे से चिरा है तो औरत सच्ची है और उन्होंने ग़लत कहा।

وَإِن كَانَ قَمِيصُهُۥ قُدَّ مِن دُبُرٍ
فَكَذَبَتْ وَهُوَ مِنَ ٱلصَّٰدِقِينَ ﴿٢٧﴾

२७. और अगर उनका कुर्ता पीछे से चाक हुआ तो औरत झूठी है और ये सच्चे।

فَلَمَّا رَءَا قَمِيصَهُۥ قُدَّ مِن دُبُرٍ قَالَ
إِنَّهُۥ مِن كَيْدِكُنَّ إِنَّ كَيْدَكُنَّ
عَظِيمٌ ﴿٢٨﴾

२८. फिर जब अज़ीज़ ने उसका कुर्ता पीछे से चिरा देखा बोला बेशक ये तुम औरतों का चरित्तर है बेशक तुम्हारा चरित्तर बड़ा है।

يُوْسُفُ اَعْرِضْ عَنْ هٰذَا ۚ وَاسْتَغْفِرِىْ
لِذَنْۢبِكِ ۚ اِنَّكِ كُنْتِ مِنَ
الْخٰطِـِٕيْنَ ﴿٢٩﴾ ع

२९. ऐ यूसुफ़ तुम इसका ख़याल न करो और ऐ औरत तू अपने गुनाह की मुआफ़ी मांग बेशक तू ख़तावारो में है।

**रुकूअ ४**

وَقَالَ نِسْوَةٌ فِى الْمَدِيْنَةِ امْرَاَتُ
الْعَزِيْزِ تُرَاوِدُ فَتٰىهَا عَنْ نَّفْسِهٖ ۚ
قَدْ شَغَفَهَا حُبًّا ۚ اِنَّا لَنَرٰىهَا فِىْ
ضَلٰلٍ مُّبِيْنٍ ﴿٣٠﴾

३०. और शहर में कुछ औरतें बोली कि अज़ीज की बीबी अपने नौजवान का दिल लुभाती है बेशक उन की महब्बत उसके दिल में पैर गई है हम तो उसे सरीह खुदरफ़्ता पाते हैं।

فَلَمَّا سَمِعَتْ بِمَكْرِهِنَّ اَرْسَلَتْ اِلَيْهِنَّ
وَاَعْتَدَتْ لَهُنَّ مُتَّكَاً وَّاٰتَتْ كُلَّ
وَاحِدَةٍ مِّنْهُنَّ سِكِّيْنًا وَّقَالَتِ
اخْرُجْ عَلَيْهِنَّ ۚ فَلَمَّا رَاَيْنَهٗۤ اَكْبَرْنَهٗ
وَقَطَّعْنَ اَيْدِيَهُنَّ وَقُلْنَ حَاشَ
لِلّٰهِ مَا هٰذَا بَشَرًا ۗ اِنْ هٰذَاۤ اِلَّا
مَلَكٌ كَرِيْمٌ ﴿٣١﴾

३१. तो जब ज़ुलैख़ा ने उनका चरचा सुना तो उन औरतो को बुला भेजा और उनके लिए मसनदें तैयार कीं और उनमें हर एक को एक छुरी दी और यूसुफ़ से कहा उन पर निकल आओ जब औरतों ने यूसुफ़ को देखा उसकी बड़ाई बोलने लगी और अपने हाथ काट लिए और बोली अल्लाह को पाकी है ये तो जिन्से बशर से नहीं ये तो नहीं मगर कोई मोअज़्ज़ज़ फ़रिश्ता।

قَالَتْ فَذٰلِكُنَّ الَّذِىْ لُمْتُنَّنِىْ فِيْهِ ۗ
وَلَقَدْ رَاوَدْتُّهٗ عَنْ نَّفْسِهٖ فَاسْتَعْصَمَ ۗ
وَلَئِنْ لَّمْ يَفْعَلْ مَاۤ اٰمُرُهٗ لَيُسْجَنَنَّ
وَلَيَكُوْنًا مِّنَ الصّٰغِرِيْنَ ﴿٣٢﴾

३२. ज़ुलैख़ा ने कहा तो ये है वो जिनपर तुम मुझे तअ़ना देती थी और बेशक मैंने उनका जी लुभाना चाहा तो उन्होंने अपने आप को बचाया और बेशक अगर वो ये काम न करेंगे जो मैं उनसे कहती हूँ तो ज़रूर क़ैद में पड़ेंगे और वो ज़रूर ज़िल्लत उठायेंगे।

قَالَ رَبِّ السِّجْنُ اَحَبُّ اِلَىَّ مِمَّا

३३. यूसुफ़ ने अर्ज़ की ऐ मेरे

يَدْعُوْنَنِيْٓ اِلَيْهِ ۚ وَاِلَّا تَصْرِفْ عَنِّيْ كَيْدَهُنَّ اَصْبُ اِلَيْهِنَّ وَاَكُنْ مِّنَ الْجٰهِلِيْنَ ﴿٣٣﴾

रब मुझे क़ैदख़ाना ज़्यादा पसन्द है उस काम से जिसकी तरफ़ ये मुझे बुलाती है और अगर तू मुझसे उनका मक्र न फेरेगा तो मै उनकी तरफ़ माइल होऊँगा और नादान बनूँगा।

فَاسْتَجَابَ لَهٗ رَبُّهٗ فَصَرَفَ عَنْهُ كَيْدَهُنَّ ۗ اِنَّهٗ هُوَ السَّمِيْعُ الْعَلِيْمُ ﴿٣٤﴾

३४. तो उसके रब ने उसकी सुन ली और उससे औरतों का मक्र फेर दिया बेशक वही सुनता जानता है।

ثُمَّ بَدَا لَهُمْ مِّنْۢ بَعْدِ مَا رَاَوُا الْاٰيٰتِ لَيَسْجُنُنَّهٗ حَتّٰى حِيْنٍ ﴿٣٥﴾ ع

३५. फिर सब कुछ निशानियाँ देख दिखाकर पिछली मत उन्हें यही आई कि ज़रूर एक मुद्दत तक उसे क़ैद ख़ाना में डालें।

**रुकूअ ५**

وَدَخَلَ مَعَهُ السِّجْنَ فَتَيٰنِ ۗ قَالَ اَحَدُهُمَآ اِنِّيْٓ اَرٰىنِيْٓ اَعْصِرُ خَمْرًا ۚ وَقَالَ الْاٰخَرُ اِنِّيْٓ اَرٰىنِيْٓ اَحْمِلُ فَوْقَ رَاْسِيْ خُبْزًا تَاْكُلُ الطَّيْرُ مِنْهُ ۗ نَبِّئْنَا بِتَاْوِيْلِهٖ ۚ اِنَّا نَرٰىكَ مِنَ الْمُحْسِنِيْنَ ﴿٣٦﴾

३६. और उसके साथ क़ैद ख़ाना में दो जवान दाख़िल हुए उनमें एक बोला कि मैने ख़्वाब देखा कि शराब निचोड़ता हूँ और दूसरा बोला मैंने ख़्वाब देखा कि मेरे सरपर कुछ रोटियाँ है जिनमें से परिन्दे खाते है हमें इसकी तअबीर बताइए बेशक हम आपको नेकोकार देखते हैं।

قَالَ لَا يَاْتِيْكُمَا طَعَامٌ تُرْزَقٰنِهٖٓ اِلَّا نَبَّاْتُكُمَا بِتَاْوِيْلِهٖ قَبْلَ اَنْ يَّاْتِيَكُمَا ۗ ذٰلِكُمَا مِمَّا عَلَّمَنِيْ رَبِّيْ ۗ اِنِّيْ تَرَكْتُ مِلَّةَ قَوْمٍ لَّا يُؤْمِنُوْنَ بِاللّٰهِ وَهُمْ بِالْاٰخِرَةِ هُمْ كٰفِرُوْنَ ﴿٣٧﴾

३७. यूसुफ़ ने कहा जो खाना तुम्हें मिला करता है वो तुम्हारे पास न आने पायेगा कि मैं उसकी तअबीर उसके आने से पहले तुम्हें बता दूँगा ये उन इल्मों में से है जो मुझे मेरे रब ने सिखाया है बेशक मैने उन लोगों का दीन न माना जो अल्लाह पर ईमान नहीं लाते और वो आख़ेरत से मुनकिर हैं।

وَاتَّبَعْتُ مِلَّةَ اٰبَآءِيْٓ اِبْرٰهِيْمَ وَ

३८. और मैंने अपने बाप दादा इब्राहीम और इसहाक़ और यअक़ूब

का दीन इख़्तियार किया हमे नही पहुँचता कि किसी चीज को अल्लाह का शरीक ठहराये ये अल्लाह का एक फ़ज़्ल है हमपर और लोगो पर मगर अक्सर लोग शुक्र नही करते।

३९. ऐ मेरे क़ैदखाने के दोनो साथियो क्या जुदा जुदा रब अच्छे या एक अल्लाह जो सब पर ग़ालिब।

४०. तुम उसके सिवा नही पूजते मगर निरे नाम जो तुमने और तुम्हारे बाप दादा ने तराश लिए है अल्लाह ने उनकी कोई सनद न उतारी हुक्म नहीं मगर अल्लाह का उसने फ़रमाया कि उसके सिवा किसी को न पूजो ये सीधा दीन है लेकिन अक्सर लोग नहीं जानते।

४१. ऐ क़ैदख़ाना के दोनों साथियो तुम में एक तो अपने रब (बादशाह) को शराब पिलायेगा रहा दूसरा वो सूली दिया जायेगा तो परिन्दे उसका सर खायेंगे हुक्म हो चुका इस बात का जिस का तुम सवाल करते थे।

४२. और यूसुफ़ ने उन दोनो में से जिसे बचता समझा उस से कहा अपने रब (बादशाह) के पास मेरा ज़िक्र करना तो शैतान ने उसे भुला दिया कि अपने रब (बादशाह) के सामने यूसुफ का ज़िक्र करे तो यूसुफ़ कई बरस और जेलख़ाना मे रहा।

إِسْحٰقَ وَيَعْقُوبَ ۚ مَا كَانَ لَنَآ أَنْ
نُّشْرِكَ بِاللّٰهِ مِنْ شَيْءٍ ۚ ذٰلِكَ مِنْ
فَضْلِ اللّٰهِ عَلَيْنَا وَعَلَى النَّاسِ وَ
لٰكِنَّ أَكْثَرَ النَّاسِ لَا يَشْكُرُونَ ﴿٣٨﴾

يٰصَاحِبَيِ السِّجْنِ ءَأَرْبَابٌ مُّتَفَرِّقُونَ
خَيْرٌ أَمِ اللّٰهُ الْوَاحِدُ الْقَهَّارُ ﴿٣٩﴾

مَا تَعْبُدُونَ مِنْ دُونِهٖٓ إِلَّآ أَسْمَآءً
سَمَّيْتُمُوهَآ أَنْتُمْ وَاٰبَآؤُكُمْ مَّآ
أَنْزَلَ اللّٰهُ بِهَا مِنْ سُلْطٰنٍ ۚ إِنِ
الْحُكْمُ إِلَّا لِلّٰهِ ۚ أَمَرَ أَلَّا تَعْبُدُوٓا إِلَّآ
إِيَّاهُ ۚ ذٰلِكَ الدِّينُ الْقَيِّمُ وَلٰكِنَّ
أَكْثَرَ النَّاسِ لَا يَعْلَمُونَ ﴿٤٠﴾

يٰصَاحِبَيِ السِّجْنِ أَمَّآ أَحَدُكُمَا
فَيَسْقِي رَبَّهٗ خَمْرًا ۖ وَأَمَّا الْاٰخَرُ
فَيُصْلَبُ فَتَأْكُلُ الطَّيْرُ مِنْ رَّأْسِهٖ ۚ
قُضِيَ الْأَمْرُ الَّذِي فِيهِ تَسْتَفْتِيٰنِ ﴿٤١﴾

وَقَالَ لِلَّذِي ظَنَّ أَنَّهٗ نَاجٍ مِّنْهُمَا
اذْكُرْنِي عِنْدَ رَبِّكَ فَأَنْسٰهُ الشَّيْطٰنُ
ذِكْرَ رَبِّهٖ فَلَبِثَ فِي السِّجْنِ بِضْعَ سِنِينَ ﴿٤٢﴾

रुकूअ ६

وَقَالَ الْمَلِكُ إِنِّيٓ أَرٰى سَبْعَ
بَقَرٰتٍ سِمَانٍ يَّأْكُلُهُنَّ سَبْعٌ
عِجَافٌ وَّسَبْعَ سُنْۢبُلٰتٍ خُضْرٍ وَّ
أُخَرَ يٰبِسٰتٍ ۚ يٰٓأَيُّهَا الْمَلَأُ أَفْتُوْنِيْ
فِيْ رُءْيَايَ إِنْ كُنْتُمْ لِلرُّءْيَا
تَعْبُرُوْنَ ﴿٤٣﴾

४३. और बादशाह ने कहा मैंने ख़्वाब में देखा सात गाये फ़रबा कि उन्हें सात दुबली गायें खा रही है और सात बाले हरी और दूसरी सात सूखी ऐ दरबारियो मेरे ख़्वाब का जवाब दो अगर तुम्हें ख़्वाब की तअबीर आती हो।

قَالُوٓا أَضْغَاثُ أَحْلَامٍ ۖ وَمَا نَحْنُ
بِتَأْوِيْلِ الْأَحْلَامِ بِعٰلِمِيْنَ ﴿٤٤﴾

४४. बोले परेशान ख़्वाबें है और हम ख़्वाब की तअबीर नही जानते।

وَقَالَ الَّذِيْ نَجَا مِنْهُمَا وَادَّكَرَ
بَعْدَ أُمَّةٍ أَنَا أُنَبِّئُكُمْ بِتَأْوِيْلِهٖ
فَأَرْسِلُوْنِ ﴿٤٥﴾

४५. और बोला वो जो उन दोनों में से बचा था और एक मुद्दत बाद उसे याद आया मैं तुम्हें इसकी तअबीर बताऊँगा मुझे भेजो।

يُوْسُفُ أَيُّهَا الصِّدِّيْقُ أَفْتِنَا فِيْ
سَبْعِ بَقَرٰتٍ سِمَانٍ يَّأْكُلُهُنَّ سَبْعٌ
عِجَافٌ وَّسَبْعِ سُنْۢبُلٰتٍ خُضْرٍ وَّ
أُخَرَ يٰبِسٰتٍ ۙ لَّعَلِّيْٓ أَرْجِعُ إِلَى النَّاسِ
لَعَلَّهُمْ يَعْلَمُوْنَ ﴿٤٦﴾

४६. ऐ यूसुफ़ ऐ सिद्दीक़ हमें तअबीर दीजिए सात फ़रबा गायों की जिन्हें सात दुबली खाती है और सात हरी बाले और दूसरी सात सूखी शायद मैं लोगों की तरफ़ लौट कर जाऊँ शायद वो आगाह हों।

قَالَ تَزْرَعُوْنَ سَبْعَ سِنِيْنَ دَأَبًا ۚ
فَمَا حَصَدْتُّمْ فَذَرُوْهُ فِيْ سُنْۢبُلِهٖٓ
إِلَّا قَلِيْلًا مِّمَّا تَأْكُلُوْنَ ﴿٤٧﴾

४७. कहा तुम खेती करोगे सात बरस लगातार तो जो काटो. उसे उसकी बाल में रहने दो मगर थोड़ा जितना खालो।

## सूरए बनी इसराईल

*मक्की है इसमें एक सौ ग्यारह आयात बारह रूकूअ है।*

अल्लाह के नाम से शुरूअ जो बहुत मेहरबान रहमवाला ।

**रूकूअ १**

१. पाकी है उसे जो अपने बन्दे को रातों रात ले गया मस्जिदे हराम से मस्जिदे अक़्सा तक जिसके गिर्दा गिर्द हमने बरकत रखी कि हम उसे अपनी अज़ीम निशानियाँ दिखाएं बेशक वो सुनता देखता है।

२. और हमने मूसा को किताब अता फ़रमाई और उसे बनी इसराईल के लिए हिदायत किया कि मेरे सिवा किसी को कारसाज़ न ठहराओ।

३. ऐ उनकी अवलाद जिनको हमने नूह के साथ सवार किया बेशक वो बड़ा शुक्रगुज़ार बन्दा था।

४. और हमने बनी इसराईल को किताब में 'वही' भेजी कि ज़रूर तुम ज़मीन में दोबार फ़साद मचाओगे और ज़रूर बड़ा गुरुर करोगे।

५. फिर जब उनमें पहली बार का वअदा आया हमने तुम पर अपने बन्दे भेजे सख़्त लड़ाई वाले तो वो शहरों के अन्दर तुम्हारी तलाश के घुसे और ये एक वअदा था जिसे पूरा होना।

६. फिर हमने उनपर उलट कर तुम्हारा हमला कर दिया और तुमको

سُورَةُ بَنِيٓ إِسْرَآءِيلَ مَكِّيَّةٌ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ ○

سُبْحٰنَ الَّذِيٓ اَسْرٰى بِعَبْدِهٖ
لَيْلًا مِّنَ الْمَسْجِدِ الْحَرَامِ اِلَى
الْمَسْجِدِ الْاَقْصَا الَّذِيْ بٰرَكْنَا
حَوْلَهٗ لِنُرِيَهٗ مِنْ اٰيٰتِنَا ۭ اِنَّهٗ هُوَ
السَّمِيْعُ الْبَصِيْرُ ①
وَاٰتَيْنَا مُوْسَى الْكِتٰبَ وَجَعَلْنٰهُ
هُدًى لِّبَنِيْٓ اِسْرَاۗءِيْلَ اَلَّا تَتَّخِذُوْا
مِنْ دُوْنِيْ وَكِيْلًا ②
ذُرِّيَّةَ مَنْ حَمَلْنَا مَعَ نُوْحٍ ۭ اِنَّهٗ
كَانَ عَبْدًا شَكُوْرًا ③
وَقَضَيْنَآ اِلٰى بَنِيْٓ اِسْرَاۗءِيْلَ فِي
الْكِتٰبِ لَتُفْسِدُنَّ فِي الْاَرْضِ
مَرَّتَيْنِ وَلَتَعْلُنَّ عُلُوًّا كَبِيْرًا ④
فَاِذَا جَاۗءَ وَعْدُ اُوْلٰىهُمَا بَعَثْنَا عَلَيْكُمْ
عِبَادًا لَّنَآ اُولِيْ بَاْسٍ شَدِيْدٍ فَجَاسُوْا
خِلٰلَ الدِّيَارِ ۭ وَكَانَ وَعْدًا
مَّفْعُوْلًا ⑤
ثُمَّ رَدَدْنَا لَكُمُ الْكَرَّةَ عَلَيْهِمْ وَ

मालों और बेटों से मदद दी और तुम्हारा जत्था बढ़ा दिया।

७. अगर तुम भलाई करोगे अपना भला करोगे और अगर बुरा करोगे तो अपना फिर जब दूसरी बार का वअदा आया कि दुश्मन तुम्हारा मुँह बिगाड़ दें और मस्जिद में दाख़िल हों जैसे पहली बार दाख़िल हुए थे और जिस चीज़ पर क़ाबू पाएँ तबाह करके बरबाद करदें।

८. क़रीब है कि तुम्हारा रब तुमपर रहम करे और अगर तुम फिर शरारत करो तो हम फिर अज़ाब करेंगे और हमने जहन्नम को काफ़िरों का क़ैदख़ाना बनाया है ।

९. बेशक ये कुरआन वो राह दिखाता है जो सबसे सीधी है और खुशी सुनाता है ईमानवालों को जो अच्छे काम करें कि उनके लिए बड़ा सवाब है।

१०. और ये कि जो आख़ेरत पर ईमान नहीं लाते हमने उनके लिए दर्दनाक अज़ाब तैयार कर रखा है।

**रूकूअ २**

११. और आदमी बुराई की दुआ करता है जैसे भलाई माँगता है और आदमी बड़ा जल्दबाज़ है।

१२. और हमने रात और दिन को दो निशानियाँ बनाया तो रात की निशानी मिटी हुई रखी और दिन की

أَمْدَدْنٰكُمْ بِأَمْوَالٍ وَّبَنِيْنَ وَجَعَلْنٰكُمْ
أَكْثَرَ نَفِيْرًا ٦
إِنْ أَحْسَنْتُمْ أَحْسَنْتُمْ لِأَنْفُسِكُمْ
وَإِنْ أَسَأْتُمْ فَلَهَا ۚ فَإِذَا جَآءَ وَعْدُ
الْاٰخِرَةِ لِيَسُوْٓءٗا وُجُوْهَكُمْ وَلِيَدْخُلُوا
الْمَسْجِدَ كَمَا دَخَلُوْهُ أَوَّلَ مَرَّةٍ وَّ
لِيُتَبِّرُوْا مَا عَلَوْا تَتْبِيْرًا ٧
عَسٰى رَبُّكُمْ أَنْ يَّرْحَمَكُمْ ۚ وَإِنْ
عُدْتُّمْ عُدْنَا ۘ وَجَعَلْنَا جَهَنَّمَ لِلْكٰفِرِيْنَ
حَصِيْرًا ٨
إِنَّ هٰذَا الْقُرْاٰنَ يَهْدِيْ لِلَّتِيْ هِيَ
أَقْوَمُ وَيُبَشِّرُ الْمُؤْمِنِيْنَ الَّذِيْنَ
يَعْمَلُوْنَ الصّٰلِحٰتِ أَنَّ لَهُمْ أَجْرًا
كَبِيْرًا ٩
وَّأَنَّ الَّذِيْنَ لَا يُؤْمِنُوْنَ بِالْاٰخِرَةِ
أَعْتَدْنَا لَهُمْ عَذَابًا أَلِيْمًا ١٠ ع
وَيَدْعُ الْإِنْسَانُ بِالشَّرِّ دُعَآءَهٗ
بِالْخَيْرِ ۚ وَكَانَ الْإِنْسَانُ عَجُوْلًا ١١
وَجَعَلْنَا الَّيْلَ وَالنَّهَارَ اٰيَتَيْنِ
فَمَحَوْنَآ اٰيَةَ الَّيْلِ وَجَعَلْنَآ اٰيَةَ

निशानियाँ दिखाने वाली कि अपने रब का फ़ज़्ल तलाश करो और बरसों की गिनती और हिसाब जानो और हमने हर चीज़ ख़ूब जुदा जुदा ज़ाहिर फ़रमा दी।

१३. और हर इन्सान की क़िस्मत हमने उसके गले से लगा दी और उसके लिए क़यामत के दिन एक नविश्ता निकालेंगे जिसे खुला हुआ पाएगा।

१४. फ़रमाया जाएगा कि अपना नामा पढ़ आज तू ख़ुद ही अपना हिसाब करने को बहुत है।

१५. जो राह पर आया वो अपने ही भले को राह पर आया और जो बहका तो अपने ही बुरे को बहका और कोई बोझ उठाने वाली जान दूसरे का बोझ न उठाएगी और हम अ़ज़ाब करने वाले नहीं जबतक रसूल न भेज लें।

१६. और जब हम किसी बस्ती को हलाक करना चाहते हैं उसके ख़ुशहालों पर अह़काम भेजते हैं फिर वो उसमें बे हुक्मी करते हैं तो उसपर बात पूरी होजाती है तो हम उसे तबाह करके बरबाद कर देते हैं।

१७. और हमने कितनी ही संगते नूह़ के बादें हलाक कर दीं और तुम्हारा रब काफ़ी है अपने बन्दों के गुनाहों से ख़बरदार देखने वाला।

النَّهَارِ مُبْصِرَةً لِّتَبْتَغُوْا فَضْلًا مِّنْ
رَّبِّكُمْ وَ لِتَعْلَمُوْا عَدَدَ السِّنِيْنَ
وَالْحِسَابَ ؕ وَ كُلَّ شَیْءٍ فَصَّلْنٰهُ
تَفْصِيْلًا ﴿۱۲﴾
وَ كُلَّ اِنْسَانٍ اَلْزَمْنٰهُ طٰٓئِرَهٗ فِیْ
عُنُقِهٖ ؕ وَ نُخْرِجُ لَهٗ يَوْمَ الْقِيٰمَةِ كِتٰبًا
يَّلْقٰىهُ مَنْشُوْرًا ﴿۱۳﴾
اِقْرَاْ كِتٰبَكَ ؕ كَفٰى بِنَفْسِكَ الْيَوْمَ
عَلَيْكَ حَسِيْبًا ﴿۱۴﴾
مَنِ اهْتَدٰى فَاِنَّمَا يَهْتَدِیْ لِنَفْسِهٖ ۚ
وَمَنْ ضَلَّ فَاِنَّمَا يَضِلُّ عَلَيْهَا ؕ
وَلَا تَزِرُ وَازِرَةٌ وِّزْرَ اُخْرٰى ؕ
وَمَا كُنَّا مُعَذِّبِيْنَ حَتّٰى نَبْعَثَ
رَسُوْلًا ﴿۱۵﴾
وَ اِذَآ اَرَدْنَآ اَنْ نُّهْلِكَ قَرْيَةً اَمَرْنَا
مُتْرَفِيْهَا فَفَسَقُوْا فِيْهَا فَحَقَّ عَلَيْهَا
الْقَوْلُ فَدَمَّرْنٰهَا تَدْمِيْرًا ﴿۱۶﴾
وَكَمْ اَهْلَكْنَا مِنَ الْقُرُوْنِ مِنْۢ
بَعْدِ نُوْحٍ ؕ وَ كَفٰى بِرَبِّكَ بِذُنُوْبِ
عِبَادِهٖ خَبِيْرًۢا بَصِيْرًا ﴿۱۷﴾

१८. जो ये जल्दी वाली चाहे हम उसे उसमें जल्द देदें जो चाहें जिसे चाहें फिर उसके लिए जहन्नम कर दें कि उसमें जाए मज़म्मत किया हुआ धक्के खाता।

१९. और जो आखेरत चाहे और उसकी सी कोशिश करे और हो ईमानवाला तो उन्हीं की कोशिश ठिकाने लगी।

२०. हम सबको मदद देते हैं उनको भी और उनको भी तुम्हारे रब की अता से और तुम्हारे रब की अता पर रोक नहीं।

२१. देखो हमने उनमें एक को एक पर कैसी बड़ाई दी और बेशाक आखेरत दर्जों में सबसे बड़ी और फ़ज़्ल में सबसे आला है।

२२. ऐ सुननेवाले अल्लाह के साथ दुसरा खुदा न ठहरा कि तू बैठ रहेगा मज़म्मत किया जाता बेकस।

**रूकूअ ३**

२३. और तुम्हारे रब ने हुक्म फ़रमाया कि उसके सिवा किसी को न पूजो और माँ बाप के साथ अच्छा सुलूक करो अगर तेरे सामने उनमे एक या दोनों बुढ़ापे को पहुंच जाएं तो उनसे हूँ कहना और उन्हें न झिड़कना

مَنْ كَانَ يُرِيْدُ الْعَاجِلَةَ عَجَّلْنَا
لَهٗ فِيْهَا مَا نَشَآءُ لِمَنْ نُّرِيْدُ ثُمَّ
جَعَلْنَا لَهٗ جَهَنَّمَ ۚ يَصْلٰىهَا
مَذْمُوْمًا مَّدْحُوْرًا ﴿١٨﴾
وَمَنْ اَرَادَ الْاٰخِرَةَ وَسَعٰى لَهَا
سَعْيَهَا وَهُوَ مُؤْمِنٌ فَاُولٰٓئِكَ كَانَ
سَعْيُهُمْ مَّشْكُوْرًا ﴿١٩﴾
كُلًّا نُّمِدُّ هٰٓؤُلَآءِ وَهٰٓؤُلَآءِ مِنْ
عَطَآءِ رَبِّكَ ؕ وَمَا كَانَ عَطَآءُ
رَبِّكَ مَحْظُوْرًا ﴿٢٠﴾
اُنْظُرْ كَيْفَ فَضَّلْنَا بَعْضَهُمْ عَلٰى
بَعْضٍ ؕ وَلَلْاٰخِرَةُ اَكْبَرُ دَرَجٰتٍ وَّ
اَكْبَرُ تَفْضِيْلًا ﴿٢١﴾
لَا تَجْعَلْ مَعَ اللّٰهِ اِلٰهًا اٰخَرَ فَتَقْعُدَ
مَذْمُوْمًا مَّخْذُوْلًا ﴿٢٢﴾ ع
وَقَضٰى رَبُّكَ اَلَّا تَعْبُدُوْٓا اِلَّآ
اِيَّاهُ وَبِالْوَالِدَيْنِ اِحْسَانًا ؕ اِمَّا
يَبْلُغَنَّ عِنْدَكَ الْكِبَرَ اَحَدُهُمَآ
اَوْ كِلٰهُمَا فَلَا تَقُلْ لَّهُمَآ اُفٍّ
وَّلَا تَنْهَرْهُمَا وَقُلْ لَّهُمَا

قَوْلًا كَرِيْمًا ﴿٢٣﴾

और उनसे तअज़ीम की बात कहना।

وَاخْفِضْ لَهُمَا جَنَاحَ الذُّلِّ مِنَ
الرَّحْمَةِ وَقُلْ رَّبِّ ارْحَمْهُمَا كَمَا
رَبَّيٰنِيْ صَغِيْرًا ﴿٢٤﴾

२४. और उनके लिए आजिज़ी का बाज़ू बिछा नरम दिली से और अ़र्ज़ कर कि ऐ मेरे रब तू उन दोनों पर रहम कर जैसा कि उन दोनों ने मुझे छुटपन में पाला।

رَبُّكُمْ اَعْلَمُ بِمَا فِيْ نُفُوْسِكُمْ ۭ اِنْ
تَكُوْنُوْا صٰلِحِيْنَ فَاِنَّهٗ كَانَ لِلْاَوَّابِيْنَ
غَفُوْرًا ﴿٢٥﴾

२५. तुम्हारा रब ख़ूब जानता है जो तुम्हारे दिलों में है अगर तुम लाइक़ हुए तो बेशक वो तौबा करने वालों को बख़्शने वाला है।

وَاٰتِ ذَا الْقُرْبٰى حَقَّهٗ وَالْمِسْكِيْنَ
وَابْنَ السَّبِيْلِ وَلَا تُبَذِّرْ تَبْذِيْرًا ﴿٢٦﴾

२६. और रिश्तेदारों को उनका हक़ दे और मिस्कीन और मुसाफ़िर को और फ़ुज़ूल न उड़ा।

اِنَّ الْمُبَذِّرِيْنَ كَانُوْٓا اِخْوَانَ
الشَّيٰطِيْنِ ۭ وَكَانَ الشَّيْطٰنُ لِرَبِّهٖ
كَفُوْرًا ﴿٢٧﴾

२७. बेशक उड़ाने वाले शैतानों के भाई हैं और शैतान अपने रब का बड़ा ना शुकरा है।

وَاِمَّا تُعْرِضَنَّ عَنْهُمُ ابْتِغَاۗءَ رَحْمَةٍ
مِّنْ رَّبِّكَ تَرْجُوْهَا فَقُلْ لَّهُمْ قَوْلًا
مَّيْسُوْرًا ﴿٢٨﴾

२८. और अगर तू उनसे मुँह फेरे अपने रब की रहमत के इन्तिज़ार में जिसकी तुझे उम्मीद है तो उनसे आसान बात कह।

وَلَا تَجْعَلْ يَدَكَ مَغْلُوْلَةً اِلٰى
عُنُقِكَ وَلَا تَبْسُطْهَا كُلَّ الْبَسْطِ
فَتَقْعُدَ مَلُوْمًا مَّحْسُوْرًا ﴿٢٩﴾

२९. और अपना हाथ अपनी गरदन से बँधा हुआ न रख और न पूरा खोल दे कि तू बैठ रहे मलामत किया हुआ थका हुआ।

اِنَّ رَبَّكَ يَبْسُطُ الرِّزْقَ لِمَنْ
يَّشَاۗءُ وَيَقْدِرُ ۭ اِنَّهٗ كَانَ بِعِبَادِهٖ

३०. बेशक तुम्हारा रब जिसे चाहे रिज़्क़ कुशादा देता और कस्ता है बेशक वो अपने बन्दों को ख़ूब जानता

خَبِيْرًۢا بَصِيْرًا ﴿۳۰﴾ ع

وَلَا تَقْتُلُوْٓا اَوْلَادَكُمْ خَشْيَةَ اِمْلَاقٍ ۭ
نَحْنُ نَرْزُقُهُمْ وَاِيَّاكُمْ ۭ اِنَّ قَتْلَهُمْ
كَانَ خِطْاً كَبِيْرًا ﴿۳۱﴾
وَلَا تَقْرَبُوا الزِّنٰٓى اِنَّهٗ كَانَ
فَاحِشَةً ۭ وَسَاۗءَ سَبِيْلًا ﴿۳۲﴾
وَلَا تَقْتُلُوا النَّفْسَ الَّتِيْ حَرَّمَ
اللّٰهُ اِلَّا بِالْحَقِّ ۭ وَمَنْ قُتِلَ مَظْلُوْمًا
فَقَدْ جَعَلْنَا لِوَلِيِّهٖ سُلْطٰنًا
فَلَا يُسْرِفْ فِّي الْقَتْلِ ۭ اِنَّهٗ كَانَ
مَنْصُوْرًا ﴿۳۳﴾
وَلَا تَقْرَبُوْا مَالَ الْيَتِيْمِ اِلَّا
بِالَّتِيْ هِىَ اَحْسَنُ حَتّٰى يَبْلُغَ
اَشُدَّهٗ ۠ وَاَوْفُوْا بِالْعَهْدِ ۚ اِنَّ الْعَهْدَ
كَانَ مَسْــــُٔـوْلًا ﴿۳۴﴾
وَاَوْفُوا الْكَيْلَ اِذَا كِلْتُمْ وَزِنُوْا
بِالْقِسْطَاسِ الْمُسْتَقِيْمِ ۭ ذٰلِكَ خَيْرٌ
وَّاَحْسَنُ تَاْوِيْلًا ﴿۳۵﴾
وَلَا تَقْفُ مَا لَيْسَ لَكَ بِهٖ عِلْمٌ ۭ
اِنَّ السَّمْعَ وَالْبَصَرَ وَالْفُؤَادَ كُلُّ

देखता है।

**रूकूअ ४**

३१. और अपनी अवलाद को क़त्ल न करो मुफ़लिसी के डर से हम उन्हें भी रोजी देंगे और तुम्हें भी बेशक उनका क़त्ल बड़ी खता है।

३२. और बदकारी के पास न जाओ बेशक वो बेहयाई है और बहुत ही बुरी राह।

३३. और कोई जान जिसकी हुरमत अल्लाह ने रखी है नाहक़ न मारो और जो नाहक़ न मारा जाए तो बेशक हमने उसके वारिस को क़ाबू दिया है तो वो क़त्ल में हद से न बढ़े ज़रूर उसकी मदद होनी है।

३४. और यतीम के माल के पास न जाओ मगर उस राह से जो सबसे भली है यहाँ तक कि वो अपनी जवानी को पहुँचे और अहद पूरा करो बेशक अहद से सवाल होना है।

३५. और मापो तो पूरा मापो और बराबर तराज़ू से तौलो ये बेहतर है और उसका अन्जाम अच्छा।

३६. और उस बात के पीछे न पड़ जिसका तुझे इल्म नहीं बेशक

कान और आँख और दिल उन सब से सवाल होना है।

३७. और ज़मीन में इतराता न चल बेशक हरगिज़ ज़मीन न चीर डालेगा और हरगिज़ बुलंदी में पहाड़ों को न पंहुचेगा।

३८. ये जो कुछ गुज़रा उनमें की बुरी बात तेरे रब को ना पसंद है।

३९. ये उन 'वहियों' में से है जो तुम्हारे रब ने तुम्हारी तरफ़ भेजी हिकमत की बातें और ऐ सुननेवाले अल्लाह के साथ दूसरा ख़ुदा न ठहरा कि तू जहन्नम मे फेंका जाएगा तअना पाता धक्के खाता।

४०. क्या तुम्हारे रब ने तुम को बेटे चुन दिए और अपने लिए फ़रिश्तों से बेटियां बनाई बेशक तुम बड़ा बोल बोलते हो।

रुकूअ ५

४१. और बेशक हमने इस कुरआन में तरह-तरह से बयान फ़रमाया कि वो समझें और इससे उन्हें नहीं बढ़ती मगर नफ़रत।

४२. तुम फ़रमाओ अगर उसके साथ और ख़ुदा होते जैसा ये बकते हैं जब तो वो अर्श के मालिक की तरफ़ कोई राह ढूंढ निकालते।

४३. उसे पाकी और बरतरी उन

أُولٰٓئِكَ كَانَ عَنْهُ مَسْـُٔوْلًا ﴿٣٦﴾
وَلَا تَمْشِ فِى الْاَرْضِ مَرَحًا ۚ اِنَّكَ
لَنْ تَخْرِقَ الْاَرْضَ وَلَنْ تَبْلُغَ
الْجِبَالَ طُوْلًا ﴿٣٧﴾
كُلُّ ذٰلِكَ كَانَ سَيِّئُهٗ عِنْدَ
رَبِّكَ مَكْرُوْهًا ﴿٣٨﴾
ذٰلِكَ مِمَّآ اَوْحٰٓى اِلَيْكَ رَبُّكَ مِنَ
الْحِكْمَةِ ۗ وَلَا تَجْعَلْ مَعَ اللّٰهِ اِلٰهًا
اٰخَرَ فَتُلْقٰى فِىْ جَهَنَّمَ مَلُوْمًا
مَّدْحُوْرًا ﴿٣٩﴾
اَفَاَصْفٰىكُمْ رَبُّكُمْ بِالْبَنِيْنَ وَاتَّخَذَ
مِنَ الْمَلٰٓئِكَةِ اِنَاثًا ۚ اِنَّكُمْ لَتَقُوْلُوْنَ
ع قَوْلًا عَظِيْمًا ﴿٤٠﴾
وَلَقَدْ صَرَّفْنَا فِىْ هٰذَا الْقُرْاٰنِ
لِيَذَّكَّرُوْا ۚ وَمَا يَزِيْدُهُمْ اِلَّا
نُفُوْرًا ﴿٤١﴾
قُلْ لَّوْ كَانَ مَعَهٗٓ اٰلِهَةٌ كَمَا
يَقُوْلُوْنَ اِذًا لَّابْتَغَوْا اِلٰى ذِى الْعَرْشِ
سَبِيْلًا ﴿٤٢﴾
سُبْحٰنَهٗ وَتَعٰلٰى عَمَّا يَقُوْلُوْنَ

عُلُوًّا كَبِيرًا ﴿٤٣﴾
تُسَبِّحُ لَهُ السَّمٰوٰتُ السَّبْعُ وَ
الْأَرْضُ وَمَنْ فِيهِنَّ ۚ وَإِنْ مِّنْ
شَيْءٍ إِلَّا يُسَبِّحُ بِحَمْدِهٖ وَلٰكِنْ
لَّا تَفْقَهُونَ تَسْبِيحَهُمْ ۗ إِنَّهٗ كَانَ
حَلِيمًا غَفُورًا ﴿٤٤﴾
وَإِذَا قَرَأْتَ الْقُرْاٰنَ جَعَلْنَا بَيْنَكَ وَ
بَيْنَ الَّذِينَ لَا يُؤْمِنُونَ بِالْاٰخِرَةِ
حِجَابًا مَّسْتُورًا ﴿٤٥﴾
وَّجَعَلْنَا عَلٰى قُلُوبِهِمْ أَكِنَّةً أَنْ
يَّفْقَهُوهُ وَفِيْٓ اٰذَانِهِمْ وَقْرًا ۚ وَإِذَا
ذَكَرْتَ رَبَّكَ فِي الْقُرْاٰنِ وَحْدَهٗ
وَلَّوْا عَلٰٓى أَدْبَارِهِمْ نُفُورًا ﴿٤٦﴾
نَحْنُ أَعْلَمُ بِمَا يَسْتَمِعُونَ بِهٖٓ إِذْ
يَسْتَمِعُونَ إِلَيْكَ وَإِذْ هُمْ نَجْوٰٓى
إِذْ يَقُولُ الظّٰلِمُونَ إِنْ تَتَّبِعُونَ
إِلَّا رَجُلًا مَّسْحُورًا ﴿٤٧﴾
اُنْظُرْ كَيْفَ ضَرَبُوا لَكَ الْأَمْثَالَ
فَضَلُّوا فَلَا يَسْتَطِيعُونَ سَبِيلًا ﴿٤٨﴾
وَقَالُوٓا ءَإِذَا كُنَّا عِظَامًا وَّرُفَاتًا ءَإِنَّا

की बातों से बड़ी बरतरी।

४४. उस की पाकी बोलते हैं सातों आसमान और ज़मीन और जो कोइ उन मे हैं और कोई चीज नही जो उसे सराहती हुई उसकी पाकी न बोले हाँ तुम उनकी तसबीह नहीं समझते बेशक वो ह़िल्म वाला बख़्शने वाला है।

४५. और ऐ महबूब तुमने कुरआन पढ़ा हमने तुम पर और उनमें कि आख़िरत पर ईमान नही लाते एक छुपा हुआ पर्दा कर दिया।

४६. और हमने उनके दिलों पर ग़िलाफ़ डाल दिए हैं कि इसे न समझें और उनके कानो में टेंट (रूई) और जब तुम कुरआन में अपने अकेले रब की याद करते हो वो पीठ फेर कर भागते हैं नफ़रत करते।

४७. हम ख़ूब जानते हैं जिस लिए वो सुनते हैं जब तुम्हारी तरफ़ कान लगाते हैं और जब आपस में मश्वरा करते हैं जबकि ज़ालिम कहते है तुम पीछे नहीं चले मगर एक ऐसे मर्द के जिसपर जादू हुआ।

४८. देखो उन्होंने तुम्हें कैसी तशबीहें दी तो गुमराह हुए कि राह नहीं पा सकते।

४९. और बोले क्या जब हम

لَمَبْعُوْثُوْنَ خَلْقًا جَدِيْدًا ﴿۴۹﴾
قُلْ كُوْنُوْا حِجَارَةً اَوْ حَدِيْدًا ﴿۵۰﴾
اَوْ خَلْقًا مِّمَّا يَكْبُرُ فِيْ صُدُوْرِكُمْ
فَسَيَقُوْلُوْنَ مَنْ يُّعِيْدُنَا قُلِ الَّذِيْ
فَطَرَكُمْ اَوَّلَ مَرَّةٍ فَسَيُنْغِضُوْنَ
اِلَيْكَ رُءُوْسَهُمْ وَيَقُوْلُوْنَ مَتٰى هُوَ
قُلْ عَسٰى اَنْ يَّكُوْنَ قَرِيْبًا ﴿۵۱﴾
يَوْمَ يَدْعُوْكُمْ فَتَسْتَجِيْبُوْنَ بِحَمْدِهٖ
وَتَظُنُّوْنَ اِنْ لَّبِثْتُمْ اِلَّا قَلِيْلًا ﴿۵۲﴾ ع
وَقُلْ لِّعِبَادِيْ يَقُوْلُوا الَّتِيْ هِيَ
اَحْسَنُ اِنَّ الشَّيْطٰنَ يَنْزَغُ بَيْنَهُمْ
اِنَّ الشَّيْطٰنَ كَانَ لِلْاِنْسَانِ عَدُوًّا
مُّبِيْنًا ﴿۵۳﴾
رَبُّكُمْ اَعْلَمُ بِكُمْ اِنْ يَّشَاْ يَرْحَمْكُمْ
اَوْ اِنْ يَّشَاْ يُعَذِّبْكُمْ وَمَا اَرْسَلْنٰكَ
عَلَيْهِمْ وَكِيْلًا ﴿۵۴﴾
وَرَبُّكَ اَعْلَمُ بِمَنْ فِي السَّمٰوٰتِ وَ
الْاَرْضِ وَلَقَدْ فَضَّلْنَا بَعْضَ النَّبِيّٖنَ
عَلٰى بَعْضٍ وَّاٰتَيْنَا دَاوٗدَ زَبُوْرًا ﴿۵۵﴾
قُلِ ادْعُوا الَّذِيْنَ زَعَمْتُمْ مِّنْ

हड्डियाँ और रेज़ा रेज़ा हो जायेंगे क्या सचमुच नए बनकर उठेंगे।

५०. तुम फ़रमाओ कि पत्थर या लोहा हो जाओ।

५१. या और कोई मख़लूक़ जो तुम्हारे ख़याल में बड़ी हो तो अब कहेंगे हमें कौन फिर पैदा करेगा तुम फ़रमाओ वही जिसने तुम्हें पहली बार पैदा किया तो अब तुम्हारी तरफ़ मसख़रगी से सर हिलाकर कहेंगे ये कब है तुम फ़रमाओ शायद नज़दीक ही हो।

५२. जिस दिन वो तुम्हें बुलाएगा तो तुम उसकी हम्द करते चले आओगे और समझोगे कि न रहे थे मगर थोड़ा।

**रूकूअ ६**

५३. और मेरे बन्दों से फ़रमाओ वो बात कहें जो सबसे अच्छी हो बेशक शैतान उनके आपस में फ़साद डालता है बेशक शैतान आदमी का खुला दुश्मन है।

५४. तुम्हारा रब तुम्हें ख़ूब जानता है वो चाहे तो तुम पर रहम करे चाहे तो तुम्हें अज़ाब करे और हमने तुमको उनपर कड़ोड़ा बनाकर न भेजा।

५५. और तुम्हारा रब ख़ूब जानता है जो कोई आसमानों और ज़मीन में है और बेशक हमने नबियों में एक को एक पर बड़ाई दी और दाऊद को ज़बूर अता फ़रमाई।

५६. तुम फ़रमाओ पुकारो उन्हें

जिनको अल्लाह के सिवा गुमान करते हो तो वो इख़्तियार नही रखते तुमसे तकलीफ़ दूर करने और न फेर देने का।

५७. वो मक़बूल बन्दे जिन्हें ये काफ़िर पूजते हैं वो आप ही अपने रब की तरफ़ वसीला ढूँढते है कि उनमें कौन ज़्यादा मुक़र्रब है उसकी रहमत की उम्मीद रखते और उसके अज़ाब से डरते हैं बेशक तुम्हरे रब का अज़ाब डर की चीज़ है।

५८. और कोई बस्ती नहीं मगर ये कि हम उसे रोज़े क़यामत से पहले नेस्त कर देंगे या उसे सख़्त अज़ाब देंगे ये किताब में लिखा हुआ है।

५९. और हम ऐसी निशानियां भेजने से यू ही बाज़ रहे कि उन्हें अगलों ने झुठलाया और हमने समूद को नाक़ा दिया आँखें खोलने को तो उन्होंने उसपर ज़ुलम किया और हम ऐसी निशानियां नहीं भेजते मगर डराने को।

६०. और जब हमने तुमसे फ़रमाया कि सब लोग तुम्हारे रब के क़ाबू में है और हमने न किया वो दिखावा जो तुम्हें दिखाया था मगर लोगों की आज़माइश को और वो पेड़ जिसपर क़ुरआन में लअनत है और हम उन्हें डराते है तो उन्हें नही बढ़ती मगर बड़ी सरकशी।

रूकूअ ७

६१. और याद करो जब हमने



دُونِهٖ فَلَا يَمْلِكُونَ كَشْفَ الضُّرِّ
عَنْكُمْ وَلَا تَحْوِيلًا ﴿٥٦﴾
أُولٰٓئِكَ الَّذِينَ يَدْعُونَ يَبْتَغُونَ
إِلٰى رَبِّهِمُ الْوَسِيلَةَ أَيُّهُمْ أَقْرَبُ
وَيَرْجُونَ رَحْمَتَهٗ وَيَخَافُونَ عَذَابَهٗ
إِنَّ عَذَابَ رَبِّكَ كَانَ مَحْذُورًا ﴿٥٧﴾
وَإِنْ مِّنْ قَرْيَةٍ إِلَّا نَحْنُ مُهْلِكُوهَا
قَبْلَ يَوْمِ الْقِيٰمَةِ أَوْ مُعَذِّبُوهَا
عَذَابًا شَدِيدًا ۗ كَانَ ذٰلِكَ فِي
الْكِتٰبِ مَسْطُورًا ﴿٥٨﴾
وَمَا مَنَعَنَآ أَنْ نُّرْسِلَ بِالْاٰيٰتِ إِلَّآ
أَنْ كَذَّبَ بِهَا الْأَوَّلُونَ ۗ وَاٰتَيْنَا ثَمُودَ
النَّاقَةَ مُبْصِرَةً فَظَلَمُوا بِهَا ۗ وَمَا
نُرْسِلُ بِالْاٰيٰتِ إِلَّا تَخْوِيفًا ﴿٥٩﴾
وَإِذْ قُلْنَا لَكَ إِنَّ رَبَّكَ أَحَاطَ بِالنَّاسِ
وَمَا جَعَلْنَا الرُّءْيَا الَّتِيْٓ أَرَيْنٰكَ إِلَّا
فِتْنَةً لِّلنَّاسِ وَالشَّجَرَةَ الْمَلْعُونَةَ
فِي الْقُرْاٰنِ ۗ وَنُخَوِّفُهُمْ فَمَا يَزِيدُهُمْ
ع إِلَّا طُغْيَانًا كَبِيرًا ﴿٦٠﴾
وَإِذْ قُلْنَا لِلْمَلٰٓئِكَةِ اسْجُدُوا لِاٰدَمَ

फ़रिश्तों को हुक्म दिया कि आदम को सज्दा करो तो उन सबने सज्दा किया सिवा इबलीस के बोला क्या मैं उसे सज्दा करूं जिसे तूने मिट्टी से बनाया।

६२. बोला देख तो जो ये तूने मुझ से मोअ़ज़्ज़ज़ रखा अगर तूने मुझे क़यामत तक मुहलत दी तो ज़रूर मैं उसकी अवलाद को पीस डालूँगा मगर थोड़ा।

६३. फ़रमाया दूर हो तो उनमें जो तेरी पैरवी करेगा तो बेशक सब का बदला जहन्नम है भरपूर सज़ा ।

६४. और (डगा)दे इनमें से जिसपर क़ुदरत पाये अपने आवाज़ क़्क़से और उनपर लाम बांध ला अपने सवारों और अपने पियादों का और उनका साझी [illegible] मालों और बच्चों में और उन्हें वअदा दे और शैतान उन्हें वअ़दा नहीं देता मगर फ़रेब से।

६५. बेशक जो मेरे बन्दे हैं उनपर तेरा कुछ क़ाबू नहीं और तेरा रब काफ़ी है काम बनाने को।

६६. तुम्हारा रब वो है कि तुम्हारे लिए दरिया में कश्ती रवाँ करता है कि तुम उसका फ़ज़्ल तलाश करो बेशक वो तुमपर मेहरबान है।

६७. और जब तुम्हें दरिया मे मुसीबत पहुँचती है तो उसके सिवा जिन्हें पूजते हैं सब गुम हो जाते है फिर जब वो तुम्हें ख़ुश्की की तरफ़ नजात देता है तो मुँह फेर लेते है और

فَسَجَدُوْٓا اِلَّآ اِبْلِيْسَ ۭ قَالَ ءَاَسْجُدُ
لِمَنْ خَلَقْتَ طِيْنًا ﴿٦١﴾
قَالَ اَرَءَيْتَكَ هٰذَا الَّذِيْ كَرَّمْتَ
عَلَيَّ ۡ لَىِٕنْ اَخَّرْتَنِ اِلٰى يَوْمِ الْقِيٰمَةِ
لَاَحْتَنِكَنَّ ذُرِّيَّتَهٗٓ اِلَّا قَلِيْلًا ﴿٦٢﴾
قَالَ اذْهَبْ فَمَنْ تَبِعَكَ مِنْهُمْ فَاِنَّ
جَهَنَّمَ جَزَاۗؤُكُمْ جَزَاۗءً مَّوْفُوْرًا ﴿٦٣﴾
وَاسْتَفْزِزْ مَنِ اسْتَطَعْتَ مِنْهُمْ
بِصَوْتِكَ وَاَجْلِبْ عَلَيْهِمْ بِخَيْلِكَ
وَرَجِلِكَ وَشَارِكْهُمْ فِي الْاَمْوَالِ
وَالْاَوْلَادِ وَعِدْهُمْ ۭ وَمَا يَعِدُهُمُ
الشَّيْطٰنُ اِلَّا غُرُوْرًا ﴿٦٤﴾
اِنَّ عِبَادِيْ لَيْسَ لَكَ عَلَيْهِمْ سُلْطٰنٌ ۭ
وَكَفٰى بِرَبِّكَ وَكِيْلًا ﴿٦٥﴾
رَبُّكُمُ الَّذِيْ يُزْجِيْ لَكُمُ الْفُلْكَ
فِي الْبَحْرِ لِتَبْتَغُوْا مِنْ فَضْلِهٖ ۭ اِنَّهٗ
كَانَ بِكُمْ رَحِيْمًا ﴿٦٦﴾
وَاِذَا مَسَّكُمُ الضُّرُّ فِي الْبَحْرِ ضَلَّ
مَنْ تَدْعُوْنَ اِلَّآ اِيَّاهُ ۚ فَلَمَّا نَجّٰىكُمْ
اِلَى الْبَرِّ اَعْرَضْتُمْ ۭ وَكَانَ

इन्सान बड़ा ना शुकरा है।

६८. क्या तुम इस से निडर हुए कि वो ख़ुश्की ही का कोई किनारा तुम्हारे साथ धंसा दे या तुम पर पथराव भेजे फिर अपना कोई हिमायती न पाओ।

६९. या इससे निडर हुए कि तुम्हें दोबारा दरिया में लेजाए फिर तुम पर जहाज़ तोड़ने वाली आँधी भेजे तो तुम को तुम्हारे कुफ़्र के सबब डुबो दे फिर अपने लिए कोई ऐसा न पाओ कि उसपर हमारा पीछा करे।

७०. और बेशक हमने औलादे आदम को इज़्ज़त दी और उन को ख़ुश्की और तरी में सवार किया और उनको सुथरी चीज़ें रोज़ी दीं और उनको अपनी बहुत मख़लूक़ से अफ़ज़ल किया।

**रूकूअ ८**

७१. जिस दिन हम हर जमाअत को उसके इमाम के साथ बुलाएंगे तो जो अपना नामा दाहिने हाथ में दिया गया ये लोग अपना नामा पढ़ेंगे और तागे भर उन का हक़ न दबाया जाएगा।

७२. और जो इस ज़िन्दगी में अन्धा हो वो आखेरत में अन्धा है और, और भी ज़्यादा गुमराह।

७३. और वो तो क़रीब था कि तुम्हें कुछ लग़ज़िश देते हमारी 'वही' से जो हमने तुमको भेजी कि तुम हमारी तरफ़ कुछ और निस्बत करदो और ऐसा होता तो वो तुम को अपना गहरा दोस्त बना लेते।

الْاِنْسَانُ كَفُوْرًا ﴿٦٧﴾
اَفَاَمِنْتُمْ اَنْ يَّخْسِفَ بِكُمْ جَانِبَ
الْبَرِّ اَوْ يُرْسِلَ عَلَيْكُمْ حَاصِبًا ثُمَّ
لَا تَجِدُوْا لَكُمْ وَكِيْلًا ﴿٦٨﴾
اَمْ اَمِنْتُمْ اَنْ يُّعِيْدَكُمْ فِيْهِ تَارَةً
اُخْرٰى فَيُرْسِلَ عَلَيْكُمْ قَاصِفًا مِّنَ
الرِّيْحِ فَيُغْرِقَكُمْ بِمَا كَفَرْتُمْ ثُمَّ
لَا تَجِدُوْا لَكُمْ عَلَيْنَا بِهٖ تَبِيْعًا ﴿٦٩﴾
وَلَقَدْ كَرَّمْنَا بَنِيْٓ اٰدَمَ وَحَمَلْنٰهُمْ
فِي الْبَرِّ وَالْبَحْرِ وَرَزَقْنٰهُمْ مِّنَ
الطَّيِّبٰتِ وَفَضَّلْنٰهُمْ عَلٰى كَثِيْرٍ
مِّمَّنْ خَلَقْنَا تَفْضِيْلًا ﴿٧٠﴾ ع
يَوْمَ نَدْعُوْا كُلَّ اُنَاسٍۢ بِاِمَامِهِمْ
فَمَنْ اُوْتِيَ كِتٰبَهٗ بِيَمِيْنِهٖ فَاُولٰٓئِكَ
يَقْرَءُوْنَ كِتٰبَهُمْ وَلَا يُظْلَمُوْنَ فَتِيْلًا ﴿٧١﴾
وَمَنْ كَانَ فِيْ هٰذِهٖٓ اَعْمٰى فَهُوَ فِي
الْاٰخِرَةِ اَعْمٰى وَاَضَلُّ سَبِيْلًا ﴿٧٢﴾
وَاِنْ كَادُوْا لَيَفْتِنُوْنَكَ عَنِ الَّذِيْٓ
اَوْحَيْنَآ اِلَيْكَ لِتَفْتَرِيَ عَلَيْنَا غَيْرَهٗ
وَاِذًا لَّاتَّخَذُوْكَ خَلِيْلًا ﴿٧٣﴾

७४. और अगर हम तुम्हें साबित क़दम न रखते तो क़रीब था कि तुम उनकी तरफ़ कुछ थोड़ा सा झुकते।

७५. और ऐसा होता तो हम तुमको दूनी उम्र और दो चन्द मौत का मज़ा देते फिर तुम हमारे मुक़ाबिल अपना कोई मददगार न पाते।

७६. और बेशक क़रीब था कि वो तुम्हे इस ज़मीन से डिगा दें (खसका दें) कि तुम्हे इससे बाहर कर दे और ऐसा होता तो वो तुम्हारे पीछे न ठहरते मगर थोड़ा।

७७. दस्तूर उनका जो हमने तुमसे पहले रसूल भेजे और तुम हमारा क़ानून बदलता न पाओगे।

**रूकूअ ९**

७८. नमाज़ क़ायम रखो सूरज ढलने से रात की अँधेरी तक और सुबह का कुरआन बेशक सुबह के कुरआन में फ़रिश्ते हाज़िर होते हैं।

७९. और रात के कुछ हिस्से में तहज्जुद करो ये ख़ास तुम्हारे लिए ज़्यादा है क़रीब है कि तुम्हें तुम्हारा रब ऐसी जगह खड़ा करे जहाँ सब तुम्हारी हम्द करे।

८०. और यूँ अर्ज़ करो कि ऐ मेरे रब मुझे सच्ची तरह दाख़िल कर और सच्ची तरह बाहर लेजा और मुझे अपनी तरफ़ से मददगार ग़लबा दे।

८१. और फ़रमाओ कि हक़ आया

وَلَوْلَآ اَنْ ثَبَّتْنٰكَ لَقَدْ كِدْتَّ تَرْكَنُ
اِلَيْهِمْ شَيْـًٔا قَلِيْلًا ﴿٧٤﴾
اِذًا لَّاَذَقْنٰكَ ضِعْفَ الْحَيٰوةِ وَضِعْفَ
الْمَمَاتِ ثُمَّ لَا تَجِدُ لَكَ عَلَيْنَا
نَصِيْرًا ﴿٧٥﴾
وَاِنْ كَادُوْا لَيَسْتَفِزُّوْنَكَ مِنَ الْاَرْضِ
لِيُخْرِجُوْكَ مِنْهَا وَاِذًا لَّا يَلْبَثُوْنَ
خِلٰفَكَ اِلَّا قَلِيْلًا ﴿٧٦﴾
سُنَّةَ مَنْ قَدْ اَرْسَلْنَا قَبْلَكَ مِنْ
ع رُّسُلِنَا وَلَا تَجِدُ لِسُنَّتِنَا تَحْوِيْلًا ﴿٧٧﴾
اَقِمِ الصَّلٰوةَ لِدُلُوْكِ الشَّمْسِ اِلٰى
غَسَقِ الَّيْلِ وَقُرْاٰنَ الْفَجْرِ اِنَّ
قُرْاٰنَ الْفَجْرِ كَانَ مَشْهُوْدًا ﴿٧٨﴾
وَمِنَ الَّيْلِ فَتَهَجَّدْ بِهٖ نَافِلَةً لَّكَ
عَسٰٓى اَنْ يَّبْعَثَكَ رَبُّكَ مَقَامًا
مَّحْمُوْدًا ﴿٧٩﴾
وَقُلْ رَّبِّ اَدْخِلْنِيْ مُدْخَلَ صِدْقٍ
وَّاَخْرِجْنِيْ مُخْرَجَ صِدْقٍ وَّاجْعَلْ
لِّيْ مِنْ لَّدُنْكَ سُلْطٰنًا نَّصِيْرًا ﴿٨٠﴾
وَقُلْ جَآءَ الْحَقُّ وَزَهَقَ الْبَاطِلُ

और बातिल मिट गया बेशक बातिल को मिटना ही था।

८२. और हम कुरआन में उतारते है वो चीज़ जो ईमान वालो के लिए शिफ़ा और रह़मत है और इससे ज़ालिमों को नुक़्सान ही बढ़ता है।

८३. और जब हम आदमी पर एहसान करते हैं मुँह फेर लेता है और अपनी तरफ़ दूर हट जाता है और जब उसे बुराई पहुँचे तो ना उम्मीद होजाता है।

८४. तुम फ़रमाओ सब अपने कन्डे (अन्दाज़) पर काम करते हैं तो तुम्हारा रब ख़ूब जानता है कौन ज़्यादा राह पर है।

रूकूअ १०

८५. और तुमसे रूह़ को पूछते है तुम फ़रमाओ रूह़ मेरे रब के हुक्म से एक चीज़ है और तुम्हें इल्म न मिला मगर थोड़ा।

८६. और अगर हम चाहते तो ये 'वह़ी' जो हमने तुम्हारी तरफ़ की उसे ले जाते फिर तुम कोई न पाते कि तुम्हारे लिए हमारे हुज़ूर उस पर वकालत करता।

८७. मगर तुम्हारे रब की रह़मत बेशक तुम पर उस का बड़ा फ़ज़्ल है।

८८. तुम फ़रमाओ अगर आदमी और जिन्न सब इस बात पर मुत्तफ़िक़ हो जाएं कि इस कुरआन की मानिन्द ले आएं तो इसका मिस्ल न ला सकेंगे

إِنَّ الْبَاطِلَ كَانَ زَهُوقًا ﴿٨١﴾
وَنُنَزِّلُ مِنَ الْقُرْاٰنِ مَا هُوَ شِفَآءٌ وَّ
رَحْمَةٌ لِّلْمُؤْمِنِيْنَ وَلَا يَزِيْدُ الظّٰلِمِيْنَ
إِلَّا خَسَارًا ﴿٨٢﴾
وَإِذَآ أَنْعَمْنَا عَلَى الْإِنْسَانِ أَعْرَضَ
وَنَاٰ بِجَانِبِهٖ وَإِذَا مَسَّهُ الشَّرُّ كَانَ
يَئُوْسًا ﴿٨٣﴾
قُلْ كُلٌّ يَّعْمَلُ عَلٰى شَاكِلَتِهٖ فَرَبُّكُمْ
أَعْلَمُ بِمَنْ هُوَ أَهْدٰى سَبِيْلًا ﴿٨٤﴾ ع
وَيَسْئَلُوْنَكَ عَنِ الرُّوْحِ قُلِ الرُّوْحُ
مِنْ أَمْرِ رَبِّيْ وَمَآ أُوْتِيْتُمْ مِّنَ
الْعِلْمِ إِلَّا قَلِيْلًا ﴿٨٥﴾
وَلَئِنْ شِئْنَا لَنَذْهَبَنَّ بِالَّذِيْٓ
أَوْحَيْنَآ إِلَيْكَ ثُمَّ لَا تَجِدُ لَكَ بِهٖ
عَلَيْنَا وَكِيْلًا ﴿٨٦﴾ لا
إِلَّا رَحْمَةً مِّنْ رَّبِّكَ إِنَّ فَضْلَهٗ
كَانَ عَلَيْكَ كَبِيْرًا ﴿٨٧﴾
قُلْ لَّئِنِ اجْتَمَعَتِ الْإِنْسُ وَالْجِنُّ
عَلٰٓى أَنْ يَّأْتُوْا بِمِثْلِ هٰذَا الْقُرْاٰنِ
لَا يَأْتُوْنَ بِمِثْلِهٖ وَلَوْ كَانَ بَعْضُهُمْ

بِبَعْضٍ ظَهِيْرًا ﴿٨٨﴾
وَلَقَدْ صَرَّفْنَا لِلنَّاسِ فِيْ هٰذَا
الْقُرْاٰنِ مِنْ كُلِّ مَثَلٍ فَاَبٰٓى اَكْثَرُ
النَّاسِ اِلَّا كُفُوْرًا ﴿٨٩﴾
وَقَالُوْا لَنْ نُّؤْمِنَ لَكَ حَتّٰى تَفْجُرَ لَنَا
مِنَ الْاَرْضِ يَنْۢبُوْعًا ﴿٩٠﴾
اَوْ تَكُوْنَ لَكَ جَنَّةٌ مِّنْ نَّخِيْلٍ
وَّعِنَبٍ فَتُفَجِّرَ الْاَنْهٰرَ خِلٰلَهَا
تَفْجِيْرًا ﴿٩١﴾
اَوْ تُسْقِطَ السَّمَآءَ كَمَا زَعَمْتَ عَلَيْنَا
كِسَفًا اَوْ تَاْتِيَ بِاللّٰهِ وَالْمَلٰٓئِكَةِ
قَبِيْلًا ﴿٩٢﴾
اَوْ يَكُوْنَ لَكَ بَيْتٌ مِّنْ زُخْرُفٍ
اَوْ تَرْقٰى فِي السَّمَآءِ وَلَنْ نُّؤْمِنَ
لِرُقِيِّكَ حَتّٰى تُنَزِّلَ عَلَيْنَا كِتٰبًا
نَّقْرَؤُهٗ قُلْ سُبْحَانَ رَبِّيْ هَلْ
كُنْتُ اِلَّا بَشَرًا رَّسُوْلًا ﴿٩٣﴾
وَمَا مَنَعَ النَّاسَ اَنْ يُّؤْمِنُوْٓا اِذْ
جَآءَهُمُ الْهُدٰٓى اِلَّآ اَنْ قَالُوْٓا اَبَعَثَ
اللّٰهُ بَشَرًا رَّسُوْلًا ﴿٩٤﴾

अगरचे उनमे एक दूसरे का मददगार हो।

८९. और बेशक हमने लोगो के लिए इस कुरआन में हर क़िस्म की मसल तरह तरह बयान फ़रमाई तो अक्सर आदमियों ने न माना मगर ना शुकरी करना।

९०. और बोले कि हम तुम पर हरगिज़ ईमान न लाएँगे यहाँ तक कि तुम हमारे लिए ज़मीन से कोई चश्मा बहा दो।

९१. या तुम्हारे लिए खजूरों और अंगूरो का कोई बाग़ हो फिर तुम उस के अन्दर बहती नहरें रवाँ करो।

९२. या तुम हम पर आसमान गिरा दो जैसा तुम ने कहा है टुकड़े टुकड़े या अल्लाह और फ़रिश्तों को ज़ामिन ले आओ।

९३. या तुम्हारे लिए तिलाई घर हो या तुम आसमान में चढ़ जाओ और हम तुम्हारे चढ़ जाने पर भी हरगिज़ ईमान न लाएँगे जबतक हम पर एक किताब न उतारो जो हम पढ़ें तुम फ़रमाओ पाकी है मेरे रब को मैं कौन हूँ मगर आदमी अल्लाह का भेजा हुआ।

**रूकूअ ११**

९४. और किस बात ने लोगों को ईमान लाने से रोका जब उनके पास हिदायत आई मगर उसी ने कि बोले क्या अल्लाह ने आदमी को रसूल बनाकर भेजा।

९५. तुम फ़रमाओ अगर ज़मीन मे फ़रिश्ते होते चैन से चलते तो उनपर हम रसूल भी फ़रिश्ता उतारते।

९६. तुम फ़रमाओ अल्लाह बस है गवाह मेरे तुम्हारे दरमियान बेशक वो अपने बन्दों को जानता देखता है।

९७. और जिसे अल्लाह राह दे वही राह पर है और जिसे गुमराह करे तो उनके लिए उसके सिवा कोई हिमायत वाले न पाओगे और हम उन्हे क़यामत के दिन उनके मुँह के बल उठायेगे अन्धे और गूँगे और बहरे उनका ठिकाना जहन्नम है जब कभी बुझने पर आएगी हम उसे और भड़का देंगे।

९८. ये उन की सज़ा है उसपर कि उन्होंने हमारी आयतों से इन्कार किया और बोले क्या जब हम हड्डियाँ और रेज़ा-रेज़ा हो जाएँगे तो क्या सच मुच हम नए बनकर उठाए जायेंगे।

९९. और क्या वो नहीं देखते कि वो अल्लाह जिसने आसमान और ज़मीन बनाए उन लोंगो की मिस्ल बना सकता है और उसने उन के लिए एक मीआद ठहरा रखी है जिस में कुछ शुबह नहीं तो ज़ालिम नहीं मानते बे ना शुकरी किए।

قُلْ لَّوْ كَانَ فِى الْاَرْضِ مَلٰٓئِكَةٌ يَّمْشُوْنَ مُطْمَئِنِّيْنَ لَنَزَّلْنَا عَلَيْهِمْ مِّنَ السَّمَآءِ مَلَكًا رَّسُوْلًا ﴿۹۵﴾

قُلْ كَفٰى بِاللّٰهِ شَهِيْدًا بَيْنِىْ وَبَيْنَكُمْ اِنَّهٗ كَانَ بِعِبَادِهٖ خَبِيْرًا بَصِيْرًا ﴿۹۶﴾

وَمَنْ يَّهْدِ اللّٰهُ فَهُوَ الْمُهْتَدِ وَمَنْ يُّضْلِلْ فَلَنْ تَجِدَ لَهُمْ اَوْلِيَآءَ مِنْ دُوْنِهٖ وَنَحْشُرُهُمْ يَوْمَ الْقِيٰمَةِ عَلٰى وُجُوْهِهِمْ عُمْيًا وَّبُكْمًا وَّصُمًّا مَاْوٰىهُمْ جَهَنَّمُ كُلَّمَا خَبَتْ زِدْنٰهُمْ سَعِيْرًا ﴿۹۷﴾

ذٰلِكَ جَزَآؤُهُمْ بِاَنَّهُمْ كَفَرُوْا بِاٰيٰتِنَا وَقَالُوْٓا ءَاِذَا كُنَّا عِظَامًا وَّرُفَاتًا ءَاِنَّا لَمَبْعُوْثُوْنَ خَلْقًا جَدِيْدًا ﴿۹۸﴾

اَوَلَمْ يَرَوْا اَنَّ اللّٰهَ الَّذِىْ خَلَقَ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضَ قَادِرٌ عَلٰٓى اَنْ يَّخْلُقَ مِثْلَهُمْ وَجَعَلَ لَهُمْ اَجَلًا لَّا رَيْبَ فِيْهِ فَاَبَى الظّٰلِمُوْنَ اِلَّا كُفُوْرًا ﴿۹۹﴾

قُلْ لَّوْ اَنْتُمْ تَمْلِكُوْنَ خَزَآىِٕنَ رَحْمَةِ
رَبِّيْٓ اِذًا لَّاَمْسَكْتُمْ خَشْيَةَ الْاِنْفَاقِ ۭ
وَكَانَ الْاِنْسَانُ قَتُوْرًا ۝١٠٠
وَلَقَدْ اٰتَيْنَا مُوْسٰى تِسْعَ اٰيٰتٍۢ بَيِّنٰتٍ
فَسْـَٔلْ بَنِيْٓ اِسْرَآءِيْلَ اِذْ جَآءَهُمْ
فَقَالَ لَهٗ فِرْعَوْنُ اِنِّىْ لَاَظُنُّكَ
يٰمُوْسٰى مَسْحُوْرًا ۝١٠١
قَالَ لَقَدْ عَلِمْتَ مَآ اَنْزَلَ هٰٓؤُلَاۗءِ
اِلَّا رَبُّ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ بَصَآىِٕرَ ۚ
وَاِنِّىْ لَاَظُنُّكَ يٰفِرْعَوْنُ مَثْبُوْرًا ۝١٠٢
فَاَرَادَ اَنْ يَّسْتَفِزَّهُمْ مِّنَ الْاَرْضِ
فَاَغْرَقْنٰهُ وَمَنْ مَّعَهٗ جَمِيْعًا ۝١٠٣
وَّقُلْنَا مِنْۢ بَعْدِهٖ لِبَنِيْٓ اِسْرَآءِيْلَ
اسْكُنُوا الْاَرْضَ فَاِذَا جَآءَ وَعْدُ الْاٰخِرَةِ
جِئْنَا بِكُمْ لَفِيْفًا ۝١٠٤
وَبِالْحَقِّ اَنْزَلْنٰهُ وَبِالْحَقِّ نَزَلَ ۭ وَمَآ
اَرْسَلْنٰكَ اِلَّا مُبَشِّرًا وَّنَذِيْرًا ۝١٠٥
وَقُرْاٰنًا فَرَقْنٰهُ لِتَقْرَاَهٗ عَلَى النَّاسِ
عَلٰي مُكْثٍ وَّنَزَّلْنٰهُ تَنْزِيْلًا ۝١٠٦
قُلْ اٰمِنُوْا بِهٖٓ اَوْ لَا تُؤْمِنُوْا ۭ اِنَّ الَّذِيْنَ

१००. तुम फ़रमाओ अगर तुम लोग मेरे रब की रहमत के खज़ानों के मालिक होते तो उन्हें भी रोक रखते इस डर से कि ख़र्च न हो जाए और आदमी बड़ा कंजूस है।

**रूकूअ ११**

१०१. और बेशक हमने मूसा को नौ रौशन निशानियाँ दीं तो बनी इसराईल से पूछो जब वो उन के पास आया तो उससे फ़िरऔन ने कहा ऐ मूसा मेरे ख़याल में तो तुम पर जादू हुआ।

१०२. कहा यकीनन तू ख़ूब जानता है कि उन्हें न उतारा मगर आसमानों और ज़मीन के मालिक ने दिल की आँखें खोलने वालियाँ और मेरे गुमान में तो ऐ फ़िरऔन तू जरूर हलाक होने वाला है।

१०३. तो उसने चाहा कि उनको ज़मीन से निकाल दे तो हमने उसे और उसके साथियों को सब को डुबो दिया।

१०४. और उसके बाद हमने बनी इसराईल से फ़रमाया इस ज़मीन में बसो फिर जब आखेरत का वअदा आएगा हम तुम सबको घाल मेल ले आएंगे।

१०५. और हमने कुरआन को हक़ ही के साथ उतारा और हक़ ही के लिए उतरा और हमने तुम्हें न भेजा मगर खुशी और डर सुनाता।

१०६. और कुरआन हमने जुदा जुदा करके उतारा कि तुम उसे लोगों पर ठहर-ठहर कर पढ़ो और हमने उसे बतदरीज रह रह कर उतारा।

१०७. तुम फ़रमाओ कि तुम लोग उस पर ईमान लाओ या न लाओ बेशक वो जिन्हें उसके उतरने से पहले इल्म मिला जब उन पर पढ़ा जाता है ठूडी के बल सज्दे में गिर पड़ते हैं।

१०८. और कहते हैं पाकी है हमारे रब को बेशक हमारे रब का वअदा पूरा होना था।

१०९. और ठूडी के बल गिरते हैं रोते हुए और ये कुरआन उनके दिल का झुकना बढ़ाता है।

११०. तुम फ़रमाओ अल्लाह कहकर पुकारो या रहमान कहकर जो कह कर पुकारो सब उसी के अच्छे नाम हैं और अपनी नमाज़ न बहुत आवाज से पढ़ो न बिल्कुल आहिस्ता और उन दोनों के बीच में रास्ता चाहो।

१११. और यूँ कहो सब खूबियां अल्लाह को जिसने अपने लिए बच्चा इख़्तियार न फ़रमाया और बादशाही में कोई उसका शरीक नहीं और कमज़ोरी से कोई उसका हिमायती नहीं और उसकी बड़ाई बोलने को तकबीर कहो।

## सूरए कहफ़

*मक्की है इसमें एक सौ दस आयात और बारह रूकूअ हैं।*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो बहुत मेहरबान रहम वाला।

**रूकूअ १**

१. सब खूबियाँ अल्लाह को जिस ने अपने बन्दे पर किताब उतारी और उस में असलन कजी न रखी।

२. अदल वाली किताब कि

أُوتُوا الْعِلْمَ مِنْ قَبْلِهِ إِذَا يُتْلَىٰ عَلَيْهِمْ
يَخِرُّونَ لِلْأَذْقَانِ سُجَّدًا ﴿١٠٧﴾
وَيَقُولُونَ سُبْحَانَ رَبِّنَا إِنْ كَانَ وَعْدُ
رَبِّنَا لَمَفْعُولًا ﴿١٠٨﴾
وَيَخِرُّونَ لِلْأَذْقَانِ يَبْكُونَ وَ
يَزِيدُهُمْ خُشُوعًا ﴿١٠٩﴾
قُلِ ادْعُوا اللَّهَ أَوِ ادْعُوا الرَّحْمَٰنَ أَيًّا مَا
تَدْعُوا فَلَهُ الْأَسْمَاءُ الْحُسْنَىٰ وَلَا
تَجْهَرْ بِصَلَاتِكَ وَلَا تُخَافِتْ بِهَا
وَابْتَغِ بَيْنَ ذَٰلِكَ سَبِيلًا ﴿١١٠﴾
وَقُلِ الْحَمْدُ لِلَّهِ الَّذِي لَمْ يَتَّخِذْ وَلَدًا
وَلَمْ يَكُنْ لَهُ شَرِيكٌ فِي الْمُلْكِ وَلَمْ
يَكُنْ لَهُ وَلِيٌّ مِنَ الذُّلِّ وَكَبِّرْهُ
تَكْبِيرًا ﴿١١١﴾

سُورَةُ الْكَهْفِ مَكِّيَّةٌ هِيَ مِائَةٌ وَعَشْرُ آيَاتٍ وَاثْنَا عَشَرَ رُكُوعًا

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ

الْحَمْدُ لِلَّهِ الَّذِي أَنْزَلَ عَلَىٰ عَبْدِهِ
الْكِتَابَ وَلَمْ يَجْعَلْ لَهُ عِوَجًا ﴿١﴾
قَيِّمًا لِيُنْذِرَ بَأْسًا شَدِيدًا مِنْ
لَدُنْهُ وَيُبَشِّرَ الْمُؤْمِنِينَ الَّذِينَ

अल्लाह के सख़्त अज़ाब से डराए और ईमान वालो को जो नेक काम करे बशारत दे कि उनके लिए अच्छा सवाब है।

३. जिसमें हमेशा रहेंगे।

४. और उन को डराए जो कहते है कि अल्लाह ने अपना कोई बच्चा बनाया।

५. इस बारे में न वो कुछ इल्म रखते है न उनके बाप दादा कितना बड़ा बोल है कि उनके मुँह से निकलता है निरा झूठ कह रहे है।

६. तो कहीं तुम अपनी जान पर खेल जाओगे उनके पीछे अगर वो इस बात पर ईमान न लाए ग़म से ।

७. बेशक हमने ज़मीन का सिगार किया जो कुछ उस पर है कि उन्हें आज़माएं उनमें किस के काम बेहतर हैं।

८. और बेशक जो कुछ उस पर है एक दिन हम उसे पट पर मैदान (सफेद ज़मीन) कर छोड़ेंगे।

९. क्या तुम्हें मअलूम हुआ कि पहाड़ की खोह और जंगल के किनारे वाले हमारी एक अजीब निशानी थे।

१०. जब उन जवानों ने ग़ार में पनाह ली फिर बोले ऐ हमारे रब हमें अपने पास से रहमत दे और हमारे काम मे हमारे लिए राहयाबी के सामान कर

يَعْمَلُوْنَ الصّٰلِحٰتِ اَنَّ لَهُمْ اَجْرًا
حَسَنًا ﴿٢﴾
مَّاكِثِيْنَ فِيْهِ اَبَدًا ﴿٣﴾
وَّيُنْذِرَ الَّذِيْنَ قَالُوا اتَّخَذَ اللّٰهُ
وَلَدًا ﴿٤﴾
مَا لَهُمْ بِهٖ مِنْ عِلْمٍ وَّلَا لِاٰبَآئِهِمْ
كَبُرَتْ كَلِمَةً تَخْرُجُ مِنْ اَفْوَاهِهِمْ
اِنْ يَّقُوْلُوْنَ اِلَّا كَذِبًا ﴿٥﴾
فَلَعَلَّكَ بَاخِعٌ نَّفْسَكَ عَلٰٓى اٰثَارِهِمْ
اِنْ لَّمْ يُؤْمِنُوْا بِهٰذَا الْحَدِيْثِ اَسَفًا ﴿٦﴾
اِنَّا جَعَلْنَا مَا عَلَى الْاَرْضِ زِيْنَةً لَّهَا
لِنَبْلُوَهُمْ اَيُّهُمْ اَحْسَنُ عَمَلًا ﴿٧﴾
وَاِنَّا لَجٰعِلُوْنَ مَا عَلَيْهَا صَعِيْدًا
جُرُزًا ﴿٨﴾
اَمْ حَسِبْتَ اَنَّ اَصْحٰبَ الْكَهْفِ
وَالرَّقِيْمِ كَانُوْا مِنْ اٰيٰتِنَا عَجَبًا ﴿٩﴾
اِذْ اَوَى الْفِتْيَةُ اِلَى الْكَهْفِ فَقَالُوْا
رَبَّنَآ اٰتِنَا مِنْ لَّدُنْكَ رَحْمَةً وَّهَيِّئْ
لَنَا مِنْ اَمْرِنَا رَشَدًا ﴿١٠﴾
فَضَرَبْنَا عَلٰٓى اٰذَانِهِمْ فِى الْكَهْفِ

سِنِيْنَ عَدَدًا ﴿١١﴾
ثُمَّ بَعَثْنٰهُمْ لِنَعْلَمَ اَیُّ الْحِزْبَیْنِ
اَحْصٰی لِمَا لَبِثُوْٓا اَمَدًا ﴿١٢﴾
نَحْنُ نَقُصُّ عَلَیْكَ نَبَاَهُمْ بِالْحَقِّ
اِنَّهُمْ فِتْیَةٌ اٰمَنُوْا بِرَبِّهِمْ وَزِدْنٰهُمْ
هُدًی ﴿١٣﴾
وَّرَبَطْنَا عَلٰی قُلُوْبِهِمْ اِذْ قَامُوْا
فَقَالُوْا رَبُّنَا رَبُّ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ
لَنْ نَّدْعُوَا۟ مِنْ دُوْنِهٖٓ اِلٰهًا لَّقَدْ
قُلْنَآ اِذًا شَطَطًا ﴿١٤﴾
هٰٓؤُلَآءِ قَوْمُنَا اتَّخَذُوْا مِنْ دُوْنِهٖٓ
اٰلِهَةً لَوْلَا یَاْتُوْنَ عَلَیْهِمْ بِسُلْطٰنٍ
بَیِّنٍ فَمَنْ اَظْلَمُ مِمَّنِ افْتَرٰی
عَلَی اللّٰهِ كَذِبًا ﴿١٥﴾
وَاِذِ اعْتَزَلْتُمُوْهُمْ وَمَا یَعْبُدُوْنَ
اِلَّا اللّٰهَ فَاْوٗٓا اِلَی الْكَهْفِ یَنْشُرْ لَكُمْ
رَبُّكُمْ مِّنْ رَّحْمَتِهٖ وَیُهَیِّئْ لَكُمْ
مِّنْ اَمْرِكُمْ مِّرْفَقًا ﴿١٦﴾
وَتَرَی الشَّمْسَ اِذَا طَلَعَتْ تَّزٰوَرُ
عَنْ كَهْفِهِمْ ذَاتَ الْیَمِیْنِ وَاِذَا غَرَبَتْ

११. तो हमने उस ग़ार में उन के कानों पर गिन्ती के कई बरस थपका।

१२. फिर हमने उन्हें जगाया कि देखें दो गिरोहों में कौन उनके ठहरने की मुद्दत ज़्यादा ठीक बताता है।

**रूकूअ २**

१३. हम उनका ठीक ठीक हाल तुम्हें सुनाएं वो कुछ जवान थे कि अपने रब पर ईमान लाए और हमने उनको हिदायत बढ़ाई।

१४. और हमने उनकी ढारस बन्धाई जब खड़े होकर बोले कि हमारा रब वो है जो आसमान और ज़मीन का रब है हम उसके सिवा किसी मअबूद को न पूजेंगे ऐसा होतो हमने ज़रूर हद से गुज़री हुई बात कही।

१५. ये जो हमारी क़ौम है उसने अल्लाह के सिवा खुदा बना रखे हैं क्यों नहीं लाते उन पर कोई रौशन सनद तो उससे बढ़कर ज़ालिम कौन जो अल्लाह पर झूठ बाँधे।

१६. और जब तुम उनसे और जो कुछ वो अल्लाह के सिवा पूजते हैं सबसे अलग होजाओ तो ग़ार में पनाह लो तुम्हारा रब तुम्हारे लिए अपनी रहमत फैला देगा और तुम्हारे काम में आसानी के सामान बना देगा।

१७. और ए महबूब तुम सूरज को देखोगे कि जब निकलता है तो उनके ग़ार से दाहनी तरफ़ बच जाता है और

تَّقْرِضُهُمْ ذَاتَ الشِّمَالِ وَهُمْ فِيْ
فَجْوَةٍ مِّنْهُ ۚ ذٰلِكَ مِنْ اٰيٰتِ اللّٰهِ ۗ مَنْ
يَّهْدِ اللّٰهُ فَهُوَ الْمُهْتَدِ ۚ وَمَنْ يُّضْلِلْ
فَلَنْ تَجِدَ لَهٗ وَلِيًّا مُّرْشِدًا ﴿١٧﴾
وَتَحْسَبُهُمْ اَيْقَاظًا وَّهُمْ رُقُوْدٌ ۖ
وَّنُقَلِّبُهُمْ ذَاتَ الْيَمِيْنِ وَذَاتَ
الشِّمَالِ ۖ وَكَلْبُهُمْ بَاسِطٌ ذِرَاعَيْهِ
بِالْوَصِيْدِ ۗ لَوِ اطَّلَعْتَ عَلَيْهِمْ لَوَلَّيْتَ
مِنْهُمْ فِرَارًا وَّلَمُلِئْتَ مِنْهُمْ
رُعْبًا ﴿١٨﴾
وَكَذٰلِكَ بَعَثْنٰهُمْ لِيَتَسَآءَلُوْا بَيْنَهُمْ ۗ
قَالَ قَآئِلٌ مِّنْهُمْ كَمْ لَبِثْتُمْ ۗ
قَالُوْا لَبِثْنَا يَوْمًا اَوْ بَعْضَ يَوْمٍ ۗ
قَالُوْا رَبُّكُمْ اَعْلَمُ بِمَا لَبِثْتُمْ ۗ
فَابْعَثُوْٓا اَحَدَكُمْ بِوَرِقِكُمْ هٰذِهٖٓ اِلَى
الْمَدِيْنَةِ فَلْيَنْظُرْ اَيُّهَآ اَزْكٰى طَعَامًا
فَلْيَاْتِكُمْ بِرِزْقٍ مِّنْهُ وَلْيَتَلَطَّفْ
وَلَا يُشْعِرَنَّ بِكُمْ اَحَدًا ﴿١٩﴾
اِنَّهُمْ اِنْ يَّظْهَرُوْا عَلَيْكُمْ يَرْجُمُوْكُمْ
اَوْ يُعِيْدُوْكُمْ فِيْ مِلَّتِهِمْ وَلَنْ

जब डूबता है तो उनसे बाएँ तरफ़ कतरा जाता है हालाँकि वो उस ग़ार के खुले मैदान है ये अल्लाह की निशानियों में से है जिसे अल्लाह राह दे तो वही राह पर है और जिसे गुमराह करे तो हरगिज़ उसका कोई हिमायती राह दिखाने वाला न पाओगे।

**रूकूअ ३**

१८. और तुम उन्हें जागता समझो और वो सोते हैं और हम उन की दाहिनी बाएँ करवटें बदलते हैं और उनका कुत्ता अपनी कलाइयाँ फैलाए हुए है ग़ार की चौखट पर ऐ सुनने वाले अगर तू उन्हें झाँक कर देखे तो उनसे पीठ फेर कर भागे और उनसे हैबत में भर जाए।

१९. और यूँ ही हमने उनको जगाया कि आपस में एक दूसरे से अहवाल पूछें उनमें एक कहने वाला बोला तुम यहाँ कितनी देर रहे कुछ बोले कि एक दिन रहे या दिन से कम दूसरे बोले तुम्हारा रब खूब जानता है जितना तुम ठहरे तो अपने में एक को ये चाँदी लेकर शहर में भेजो फिर वो ग़ौर करे कि वहाँ कौन सा खाना ज़्यादा सुथरा है कि तुम्हारे लिए उसमें से खाने को लाए और चाहिए कि नरमी करे और हरगिज़ किसी को तुम्हारी इत्तिलाअ न दे।

२०. बेशक अगर वो तुम्हें जान

लेंगे तो तुम्हें पथराव करेंगे या अपने दीन में फेर लेंगे और ऐसा हुआ तो तुम्हारा कभी भला न होगा।

२१. और इसी तरह हमने उनकी इत्तिलाअ कर दी कि लोग जान लें कि अल्लाह का वअदा सच्चा है और क़यामत में कुछ शुबह नहीं जब वो लोग उनके मुआमला में बाहम झगड़ने लगे तो बोले उन के ग़ार पर कोई ईमारत बनाओ उन का रब उन्हें खूब जानता है वो बोले जो उस काम में ग़ालिब रहे थे क़सम है कि हम तो उनपर मस्जिद बनायेंगे।

२२. अब कहेंगे कि वो तीन हैं चौथा उनका कुत्ता और कुछ कहेंगे पाँच हैं छटा उनका कुत्ता बे देखे अलाओ तुक्का बात और कुछ कहेंगे सात हैं और आठवां उनका कुत्ता तुम फ़रमाओ मेरा रब उनकी गिन्ती खूब जानता है उन्हें नहीं जानते मगर थोड़े तो उनके बारे में बहस न करो मगर इतनी ही बहस जो ज़ाहिर हो चुकी और उनके बारे में किसी किताबी से कुछ न पूछो।

**रूकूअ ४**

२३. और हरगिज़ किसी बात को न कहना कि मैं कल ये कर दूँगा।

२४. मगर ये कि अल्लाह चाहे और अपने रब की याद कर जब तू भूल जाए और यूँ कह कि क़रीब है मेरा रब मुझे इससे नज़दीक तर रास्ती

تُفْلِحُوْٓا اِذًا اَبَدًا ﴿٢٠﴾

وَكَذٰلِكَ اَعْثَرْنَا عَلَيْهِمْ لِيَعْلَمُوْٓا

اَنَّ وَعْدَ اللّٰهِ حَقٌّ وَّاَنَّ السَّاعَةَ

لَا رَيْبَ فِيْهَا ۚ اِذْ يَتَنَازَعُوْنَ بَيْنَهُمْ

اَمْرَهُمْ فَقَالُوا ابْنُوْا عَلَيْهِمْ بُنْيَانًا ؕ

رَبُّهُمْ اَعْلَمُ بِهِمْ ؕ قَالَ الَّذِيْنَ

غَلَبُوْا عَلٰٓى اَمْرِهِمْ لَنَتَّخِذَنَّ عَلَيْهِمْ

مَّسْجِدًا ﴿٢١﴾

سَيَقُوْلُوْنَ ثَلٰثَةٌ رَّابِعُهُمْ كَلْبُهُمْ ۚ

وَيَقُوْلُوْنَ خَمْسَةٌ سَادِسُهُمْ كَلْبُهُمْ

رَجْمًا بِالْغَيْبِ ۚ وَيَقُوْلُوْنَ سَبْعَةٌ

وَّثَامِنُهُمْ كَلْبُهُمْ ؕ قُلْ رَّبِّيْٓ اَعْلَمُ

بِعِدَّتِهِمْ مَّا يَعْلَمُهُمْ اِلَّا قَلِيْلٌ ۫ۥ

فَلَا تُمَارِ فِيْهِمْ اِلَّا مِرَآءً ظَاهِرًا ۪ وَّ

لَا تَسْتَفْتِ فِيْهِمْ مِّنْهُمْ اَحَدًا ﴿٢٢﴾ ع

وَلَا تَقُوْلَنَّ لِشَايْءٍ اِنِّيْ فَاعِلٌ

ذٰلِكَ غَدًا ۙ ﴿٢٣﴾

اِلَّآ اَنْ يَّشَآءَ اللّٰهُ ۫ وَاذْكُرْ رَّبَّكَ اِذَا

نَسِيْتَ وَقُلْ عَسٰٓى اَنْ يَّهْدِيَنِ

رَبِّيْ لِاَقْرَبَ مِنْ هٰذَا رَشَدًا ﴿٢٤﴾

وَلَبِثُوْا فِيْ كَهْفِهِمْ ثَلٰثَ مِائَةٍ
سِنِيْنَ وَازْدَادُوْا تِسْعًا ﴿٢٥﴾
قُلِ اللّٰهُ اَعْلَمُ بِمَا لَبِثُوْا لَهٗ غَيْبُ
السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ اَبْصِرْ بِهٖ وَاَسْمِعْ
مَا لَهُمْ مِّنْ دُوْنِهٖ مِنْ وَّلِيٍّ وَّ
لَا يُشْرِكُ فِيْ حُكْمِهٖٓ اَحَدًا ﴿٢٦﴾
وَاتْلُ مَآ اُوْحِيَ اِلَيْكَ مِنْ كِتَابِ
رَبِّكَ لَا مُبَدِّلَ لِكَلِمٰتِهٖ وَلَنْ تَجِدَ
مِنْ دُوْنِهٖ مُلْتَحَدًا ﴿٢٧﴾
وَاصْبِرْ نَفْسَكَ مَعَ الَّذِيْنَ يَدْعُوْنَ
رَبَّهُمْ بِالْغَدٰوةِ وَالْعَشِيِّ يُرِيْدُوْنَ
وَجْهَهٗ وَلَا تَعْدُ عَيْنٰكَ عَنْهُمْ
تُرِيْدُ زِيْنَةَ الْحَيٰوةِ الدُّنْيَا وَلَا تُطِعْ
مَنْ اَغْفَلْنَا قَلْبَهٗ عَنْ ذِكْرِنَا وَاتَّبَعَ
هَوٰىهُ وَكَانَ اَمْرُهٗ فُرُطًا ﴿٢٨﴾
وَقُلِ الْحَقُّ مِنْ رَّبِّكُمْ فَمَنْ شَآءَ
فَلْيُؤْمِنْ وَّمَنْ شَآءَ فَلْيَكْفُرْ اِنَّآ
اَعْتَدْنَا لِلظّٰلِمِيْنَ نَارًا اَحَاطَ بِهِمْ
سُرَادِقُهَا وَاِنْ يَّسْتَغِيْثُوْا يُغَاثُوْا
بِمَآءٍ كَالْمُهْلِ يَشْوِي الْوُجُوْهَ بِئْسَ

को राह दिखाए।

२५. और वो अपने ग़ार में तीन सौ बरस ठहरे नौ ऊपर।

२६. तुम फ़रमाओ अल्लाह खूब जानता है वो जितना ठहरे उसी के लिए है आसमानों और ज़मीनों के सब ग़ैब वो क्या ही देखता और क्या ही सुनता है उसके सिवा उनका कोई वाली नहीं और वो अपने हुक्म में किसी को शरीक नहीं करता।

२७. और तिलावत करो जो तुम्हारे रब की किताब तुम्हें 'वही' हुई उसकी बातों का कोई बदलने वाला नहीं और हरगिज़ तुम उसके सिवा पनाह न पाओगे।

२८. और अपनी जान उनसे मानूस रखो जो सुबह व शाम अपने रब को पुकारते हैं उसकी रज़ा चाहते हैं और तुम्हारी आँखें उन्हें छोड़कर और पर न पड़ें क्या तुम दुनिया की ज़िन्दगी का सिंगार चाहोगे और उसका कहा न मानो जिसका दिल हमने अपनी याद से ग़ाफ़िल कर दिया और वो अपनी ख़्वाहिश के पीछे चला और उसका काम हद से गुज़र गया।

२९. और फ़रमा दो कि हक़ तुम्हारे रब की तरफ़ से है तो जो चाहे ईमान लाए और जो चाहे कुफ़्र करे बेशक हमने ज़ालिमों के लिए वो आग तैयार कर रखी है जिसकी दिवारें उन्हें घेर लेगी और अगर पानी के लिए

الشَّرَابُ ۗ وَسَاءَتْ مُرْتَفَقًا ﴿٢٩﴾
إِنَّ الَّذِينَ آمَنُوا وَعَمِلُوا الصَّالِحَاتِ
إِنَّا لَا نُضِيعُ أَجْرَ مَنْ أَحْسَنَ عَمَلًا ﴿٣٠﴾
أُولَٰئِكَ لَهُمْ جَنَّاتُ عَدْنٍ تَجْرِي
مِنْ تَحْتِهِمُ الْأَنْهَارُ يُحَلَّوْنَ فِيهَا
مِنْ أَسَاوِرَ مِنْ ذَهَبٍ وَيَلْبَسُونَ
ثِيَابًا خُضْرًا مِنْ سُنْدُسٍ وَ
إِسْتَبْرَقٍ مُتَّكِئِينَ فِيهَا عَلَى
الْأَرَائِكِ ۚ نِعْمَ الثَّوَابُ ۚ وَحَسُنَتْ
ع مُرْتَفَقًا ﴿٣١﴾
وَاضْرِبْ لَهُمْ مَثَلًا رَجُلَيْنِ جَعَلْنَا
لِأَحَدِهِمَا جَنَّتَيْنِ مِنْ أَعْنَابٍ وَ
حَفَفْنَاهُمَا بِنَخْلٍ وَجَعَلْنَا بَيْنَهُمَا
زَرْعًا ﴿٣٢﴾
كِلْتَا الْجَنَّتَيْنِ آتَتْ أُكُلَهَا وَلَمْ
تَظْلِمْ مِنْهُ شَيْئًا ۚ وَفَجَّرْنَا خِلَالَهُمَا
نَهَرًا ﴿٣٣﴾
وَكَانَ لَهُ ثَمَرٌ فَقَالَ لِصَاحِبِهِ
وَهُوَ يُحَاوِرُهُ أَنَا أَكْثَرُ مِنْكَ مَالًا
وَأَعَزُّ نَفَرًا ﴿٣٤﴾

फ़रियाद करें तो उनकी फ़रियाद रसी होगी उस पानी से कि चरख दिए हुए (खौलते हुए) धात की तरह है कि उनके मुँह भून देगा क्या ही बुरा पीना है और दोज़ख क्या ही बुरी ठहरने की जगह।

३०. बेशक जो ईमान लाए और नेक काम किए हम उनके नेग ज़ायअ नहीं करते जिनके काम अच्छे हों।

३१. उनके लिए बसने के बाग़ हैं उनके नीचे नदियाँ बहें वो उसमें सोने के कंगन पहनाए जाएँगे और सब्ज़ कपड़े करेब और कनादीज़ के पहनेंगे वहाँ तख़्तों पर तकिया लगाए क्या ही अच्छा सवाब और जन्नत क्या ही अच्छी आराम की जगह।

**रूकूअ ५**

३२. और उनके सामने दो मर्दों का हाल बयान करो कि उनमें एक को हमने अंगूरों के दो बाग़ दिए और उनको खजूरों से ढाँप लिया और उनके बीच बीच में खेती रखी।

३३. दोनों बाग़ अपने फल लाए और उसमें कुछ कमी न दी और दोनों के बीच में हमने नहर बहाई।

३४. और वो फल रखता था तो अपने साथी से बोला और वो उससे रद्दो बदल करता था मैं तुझ से माल में ज़्यादा हूँ और आदमियों का ज़्यादा

وَدَخَلَ جَنَّتَهُ وَهُوَ ظَالِمٌ لِّنَفْسِهِ
قَالَ مَا أَظُنُّ أَن تَبِيدَ هَٰذِهِ أَبَدًا ﴿٣٥﴾
وَمَا أَظُنُّ السَّاعَةَ قَائِمَةً وَلَئِن
رُّدِدتُّ إِلَىٰ رَبِّي لَأَجِدَنَّ خَيْرًا مِّنْهَا
مُنقَلَبًا ﴿٣٦﴾
قَالَ لَهُ صَاحِبُهُ وَهُوَ يُحَاوِرُهُ
أَكَفَرْتَ بِالَّذِي خَلَقَكَ مِن تُرَابٍ
ثُمَّ مِن نُّطْفَةٍ ثُمَّ سَوَّاكَ رَجُلًا ﴿٣٧﴾
لَّٰكِنَّا هُوَ اللَّهُ رَبِّي وَلَا أُشْرِكُ بِرَبِّي
أَحَدًا ﴿٣٨﴾
وَلَوْلَا إِذْ دَخَلْتَ جَنَّتَكَ قُلْتَ مَا
شَاءَ اللَّهُ لَا قُوَّةَ إِلَّا بِاللَّهِ إِن تَرَنِ
أَنَا أَقَلَّ مِنكَ مَالًا وَوَلَدًا ﴿٣٩﴾
فَعَسَىٰ رَبِّي أَن يُؤْتِيَنِ خَيْرًا مِّن
جَنَّتِكَ وَيُرْسِلَ عَلَيْهَا حُسْبَانًا مِّنَ
السَّمَاءِ فَتُصْبِحَ صَعِيدًا زَلَقًا ﴿٤٠﴾
أَوْ يُصْبِحَ مَاؤُهَا غَوْرًا فَلَن تَسْتَطِيعَ
لَهُ طَلَبًا ﴿٤١﴾
وَأُحِيطَ بِثَمَرِهِ فَأَصْبَحَ يُقَلِّبُ كَفَّيْهِ
عَلَىٰ مَا أَنفَقَ فِيهَا وَهِيَ خَاوِيَةٌ

ज़ोर रखता हूँ।

३५. अपने बाग़ में गया और अपनी जान पर ज़ुल्म करता हुआ बोला मुझे गुमान नही कि ये कभी फ़ना हो।

३६. और मैं गुमान नहीं करता कि क़यामत क़ायम हो और अगर मैं अपने रब की तरफ़ फिर गया भी तो ज़रूर इस बाग़ से बेहतर पलटने की जगह पाऊँगा।

३७. उसके साथी ने उससे उलट फेर करते हुए जवाब दिया क्या तू उसके साथ कुफ्र करता है जिसने तुझे मिट्टी से बनाया फिर निथरे पानी की बूँद से फिर तुझे ठीक मर्द किया।

३८. लेकिन मैं तो यही कहता हूँ कि वो अल्लाह ही मेरा रब है और मैं किसी को अपने रब का शरीक नहीं करता हूँ।

३९. और क्यों न हुआ कि जब तू अपने बाग़ में गया तो कहा होता जो चाहे अल्लाह हमें कुछ ज़ोर नही मगर अल्लाह की मदद का अगर तू मुझे अपने से माल व अवलाद में कम देखता था।

४०. तो क़रीब है कि मेरा रब मुझे तेरे बाग़ से अच्छा दे और तेरे बाग़ पर आसमान से बिजलियाँ उतारे तो वो पटपर मैदान हो कर रह जाए।

४१. या उसका पानी ज़मीन मे धंस जाए फिर तू उसे हरगिज़ तलाश न कर सके।

४२. और उसके फल घेर लिए

عَلٰى عُرُوْشِهَا وَيَقُوْلُ يٰلَيْتَنِيْ لَمْ
أُشْرِكْ بِرَبِّيْٓ اَحَدًا ﴿٤٢﴾
وَلَمْ تَكُنْ لَّهٗ فِئَةٌ يَّنْصُرُوْنَهٗ مِنْ
دُوْنِ اللّٰهِ وَمَا كَانَ مُنْتَصِرًا ﴿٤٣﴾ ط
هُنَالِكَ الْوَلَايَةُ لِلّٰهِ الْحَقِّ ۚ هُوَ خَيْرٌ
ع ثَوَابًا وَّخَيْرٌ عُقْبًا ﴿٤٤﴾
وَاضْرِبْ لَهُمْ مَّثَلَ الْحَيٰوةِ الدُّنْيَا
كَمَآءٍ اَنْزَلْنٰهُ مِنَ السَّمَآءِ فَاخْتَلَطَ
بِهٖ نَبَاتُ الْاَرْضِ فَاَصْبَحَ هَشِيْمًا
تَذْرُوْهُ الرِّيٰحُ ۗ وَكَانَ اللّٰهُ عَلٰى
كُلِّ شَيْءٍ مُّقْتَدِرًا ﴿٤٥﴾
اَلْمَالُ وَالْبَنُوْنَ زِيْنَةُ الْحَيٰوةِ الدُّنْيَا ۚ
وَالْبٰقِيٰتُ الصّٰلِحٰتُ خَيْرٌ عِنْدَ رَبِّكَ
ثَوَابًا وَّخَيْرٌ اَمَلًا ﴿٤٦﴾
وَيَوْمَ نُسَيِّرُ الْجِبَالَ وَتَرَى الْاَرْضَ
بَارِزَةً ۙ وَّحَشَرْنٰهُمْ فَلَمْ نُغَادِرْ
ع مِنْهُمْ اَحَدًا ﴿٤٧﴾
وَعُرِضُوْا عَلٰى رَبِّكَ صَفًّا ۗ لَقَدْ
جِئْتُمُوْنَا كَمَا خَلَقْنٰكُمْ اَوَّلَ مَرَّةٍۭ بَلْ
زَعَمْتُمْ اَلَّنْ نَّجْعَلَ لَكُمْ مَّوْعِدًا ﴿٤٨﴾

गए तो अपने हाथ मलता रह गया उस लागत पर जो उस बाग़ में ख़र्च की थी और वो अपनी टैटों पर गिरा हुआ था और कह रहा है ऐ काश मैंने अपने रब का किसी को शरीक न किया होता।

४३. और उसके पास कोई जमाअत न थी कि अल्लाह के सामने उसकी मदद करती न वो बदला लेने के क़ाबिल था।

४४. यहाँ खुलता है कि इख़्तियार सच्चे अल्लाह का है उसका सवाब सबसे बेहतर और उसे मानने का अन्जाम सबसे भला।

रुकूअ ६

४५. और उनके सामने जिन्दगानी-ए-दुनिया की कहावत बयान करो जैसे एक पानी हमने आसमान से उतारा तो उसके सबब ज़मीन का सब्ज़ा घना होकर निकला कि सूखी घास होगया जिसे हवाएं उड़ाएँ और अल्लाह हर चीज़ पर क़ाबू वाला है।

४६. माल और बेटे ये जीती दुनिया का सिंगार है और बाक़ी रहने वाली अच्छी बातें उनका सवाब तुम्हारे रब के यहाँ बेहतर और वो उम्मीद में सबसे भली।

४७. और जिस दिन हम पहाड़ों को चलाएँगे और तुम ज़मीन को साफ़ खुली हुई देखोगे और हम उन्हें उठाएंगे तो उनमें से किसी को न छोड़ेंगे।

४८. और सब तुम्हारे रब के हुज़ूर परा बाँधे पेश होंगे बेशक तुम हमारे पास वैसे ही आए जैसा हमने तुम्हें पहली बार बनाया था बल्कि तुम्हारा गुमान था कि हरगिज़ तुम्हारे लिए

कोई वअ्दा का वक़्त न रखेंगे
४९. और ना-मए-अअ्माल रखा जाएगा तो तुम मुजरिमों को देखोगे कि उसके लिखे से डरते होंगे और कहेंगे हाए ख़राबी हमारी इस नविश्ते को क्या हुआ न इसने कोई छोटा गुनाह छोड़ा न बड़ा जिसे घेर न लिया हो और अपना सब किया उन्होंने सामने पाया और तुम्हारा रब किसी पर ज़ुल्म नहीं करता।

रूकूअ ७

५०. और याद करो जब हमने फ़रिश्तों को फ़रमाया कि आदम को सज्दा करो तो सबने सज्दा किया सिवा इब्लीस के क़ौमे जिन्न से था तो अपने रब के हुक्म से निकल गया भला क्या उसे और उसकी अवलाद को मेरे सिवा दोस्त बनाते हो और वो हमारे दुश्मन हैं ज़ालिमों को क्या ही बुरा बदल (बदला) मिला।

५१. न मैंने आसमानों और ज़मीन को बनाते वक़्त उन्हें सामने बिठा लिया था न खुद उनके बनाते वक़्त और न मेरी शान के गुमराह करने वालों को बाज़ू बनाऊँ।

५२. और जिस दिन फ़रमाएगा कि पुकारो मेरे शरीकों को जो तुम गुमान करते थे तो उन्हें पुकारेंगे वो उन्हें जवाब न देंगे और हम उनके दरमियान एक हलाकत का मैदान कर देंगे ।

५३. और मुजरिम दोज़ख़ को देखेंगे तो यक़ीन करेंगे कि उन्हें उसमें गिरना है और उससे

وَوُضِعَ الْكِتٰبُ فَتَرَى الْمُجْرِمِيْنَ
مُشْفِقِيْنَ مِمَّا فِيْهِ وَيَقُوْلُوْنَ
يٰوَيْلَتَنَا مَالِ هٰذَا الْكِتٰبِ لَا يُغَادِرُ
صَغِيْرَةً وَّلَا كَبِيْرَةً اِلَّاۤ اَحْصٰهَا ۚ
وَوَجَدُوْا مَا عَمِلُوْا حَاضِرًا ؕ وَلَا يَظْلِمُ
رَبُّكَ اَحَدًا ﴿٤٩﴾
وَاِذْ قُلْنَا لِلْمَلٰٓئِكَةِ اسْجُدُوْا لِاٰدَمَ
فَسَجَدُوْۤا اِلَّاۤ اِبْلِيْسَ ؕ كَانَ
مِنَ الْجِنِّ فَفَسَقَ عَنْ اَمْرِ رَبِّهٖ ؕ
اَفَتَتَّخِذُوْنَهٗ وَذُرِّيَّتَهٗۤ اَوْلِيَآءَ
مِنْ دُوْنِيْ وَهُمْ لَكُمْ عَدُوٌّ ؕ بِئْسَ
لِلظّٰلِمِيْنَ بَدَلًا ﴿٥٠﴾
مَاۤ اَشْهَدْتُّهُمْ خَلْقَ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ
وَلَا خَلْقَ اَنْفُسِهِمْ ۪ وَمَا كُنْتُ
مُتَّخِذَ الْمُضِلِّيْنَ عَضُدًا ﴿٥١﴾
وَيَوْمَ يَقُوْلُ نَادُوْا شُرَكَآءِيَ الَّذِيْنَ
زَعَمْتُمْ فَدَعَوْهُمْ فَلَمْ يَسْتَجِيْبُوْا
لَهُمْ وَجَعَلْنَا بَيْنَهُمْ مَّوْبِقًا ﴿٥٢﴾
وَرَاَ الْمُجْرِمُوْنَ النَّارَ فَظَنُّوْۤا
اَنَّهُمْ مُّوَاقِعُوْهَا وَلَمْ يَجِدُوْا

फिरने की कोई जगह न पाएँगे।

रूकूअ ८

५४. और बेशक हमने लोगों के लिए इस कुरआन में हर क़िस्म की मसल तरह तरह बयान फ़रमाई और आदमी हर चीज़ से बढ़कर झगड़ालू है।

५५. और आदमियों को किस चीज़ ने इससे रोका ईमान लाते जब हिदायत उनके पास आई और अपने रब से मुआफ़ी माँगते मगर ये कि उनपर अगलों का दस्तूर आए या उनपर क़िस्म क़िस्म का अज़ाब आए।

५६. और हम रसूलों को नहीं भेजते मगर खुशी और डर सुनाने वाले और जो काफ़िर हैं वो बातिल के साथ झगड़ते हैं कि उससे हक़ को हटा दे और उन्होंने मेरी आयतों की और जो डर उन्हें सुनाए गए थे उनकी हँसी बना ली।

५७. और उससे बढ़कर ज़ालिम कौन जिसे उसके रब की आयतें याद दिलाइ जाएँ तो वो उनसे मुँह फेर ले और उसके हाथ जो आगे भेज चुके उसे भूल जाए, हमने उनके दिलों पर ग़िलाफ़ कर दिए है कि कुरआन न समझें और उनके कानों में गिरानी और अगर तुम उन्हें हिदायत की तरफ़ बुलाओ तो जब भी हरगिज़ कभी राह न पाएँगे।

५८. और तुम्हारा रब बख़्शने वाला मेहर वाला है अगर वो उन्हें उनके किए पर पकड़ता तो

عَنْهَا مَصْرِفًا ﴿٥٣﴾ ع
وَلَقَدْ صَرَّفْنَا فِيْ هٰذَا الْقُرْاٰنِ
لِلنَّاسِ مِنْ كُلِّ مَثَلٍ ؕ وَكَانَ
الْاِنْسَانُ اَكْثَرَ شَيْءٍ جَدَلًا ﴿٥٤﴾
وَمَا مَنَعَ النَّاسَ اَنْ يُّؤْمِنُوْٓا اِذْ جَآءَهُمُ
الْهُدٰى وَيَسْتَغْفِرُوْا رَبَّهُمْ اِلَّآ اَنْ
تَاْتِيَهُمْ سُنَّةُ الْاَوَّلِيْنَ اَوْ يَاْتِيَهُمُ
الْعَذَابُ قُبُلًا ﴿٥٥﴾
وَمَا نُرْسِلُ الْمُرْسَلِيْنَ اِلَّا مُبَشِّرِيْنَ
وَمُنْذِرِيْنَ ۚ وَيُجَادِلُ الَّذِيْنَ كَفَرُوْا
بِالْبَاطِلِ لِيُدْحِضُوْا بِهِ الْحَقَّ وَاتَّخَذُوْٓا
اٰيٰتِيْ وَمَآ اُنْذِرُوْا هُزُوًا ﴿٥٦﴾
وَمَنْ اَظْلَمُ مِمَّنْ ذُكِّرَ بِاٰيٰتِ رَبِّهٖ
فَاَعْرَضَ عَنْهَا وَنَسِيَ مَا قَدَّمَتْ
يَدٰهُ ؕ اِنَّا جَعَلْنَا عَلٰى قُلُوْبِهِمْ اَكِنَّةً
اَنْ يَّفْقَهُوْهُ وَفِيْٓ اٰذَانِهِمْ وَقْرًا ؕ
وَاِنْ تَدْعُهُمْ اِلَى الْهُدٰى فَلَنْ
يَّهْتَدُوْٓا اِذًا اَبَدًا ﴿٥٧﴾
وَرَبُّكَ الْغَفُوْرُ ذُو الرَّحْمَةِ ؕ لَوْ يُؤَاخِذُهُمْ
بِمَا كَسَبُوْا لَعَجَّلَ لَهُمُ الْعَذَابَ ؕ

بَلْ لَّهُمْ مَّوْعِدٌ لَّنْ يَّجِدُوْا مِنْ
دُوْنِهٖ مَوْئِلًا ﴿٥٨﴾
وَتِلْكَ الْقُرٰٓى اَهْلَكْنٰهُمْ لَمَّا ظَلَمُوْا
ع وَجَعَلْنَا لِمَهْلِكِهِمْ مَّوْعِدًا ﴿٥٩﴾
وَاِذْ قَالَ مُوْسٰى لِفَتٰىهُ لَآ اَبْرَحُ
حَتّٰٓى اَبْلُغَ مَجْمَعَ الْبَحْرَيْنِ اَوْ
اَمْضِيَ حُقُبًا ﴿٦٠﴾
فَلَمَّا بَلَغَا مَجْمَعَ بَيْنِهِمَا نَسِيَا حُوْتَهُمَا
فَاتَّخَذَ سَبِيْلَهٗ فِى الْبَحْرِ سَرَبًا ﴿٦١﴾
فَلَمَّا جَاوَزَا قَالَ لِفَتٰىهُ اٰتِنَا غَدَآءَنَا
لَقَدْ لَقِيْنَا مِنْ سَفَرِنَا هٰذَا نَصَبًا ﴿٦٢﴾
قَالَ اَرَءَيْتَ اِذْ اَوَيْنَآ اِلَى الصَّخْرَةِ
فَاِنِّيْ نَسِيْتُ الْحُوْتَ وَمَآ اَنْسٰنِيْهُ
اِلَّا الشَّيْطٰنُ اَنْ اَذْكُرَهٗ وَاتَّخَذَ
سَبِيْلَهٗ فِى الْبَحْرِ عَجَبًا ﴿٦٣﴾
قَالَ ذٰلِكَ مَا كُنَّا نَبْغِ فَارْتَدَّا
عَلٰٓى اٰثَارِهِمَا قَصَصًا ﴿٦٤﴾
فَوَجَدَا عَبْدًا مِّنْ عِبَادِنَآ اٰتَيْنٰهُ
رَحْمَةً مِّنْ عِنْدِنَا وَعَلَّمْنٰهُ مِنْ
لَّدُنَّا عِلْمًا ﴿٦٥﴾

जल्द उन पर अज़ाब भेजता बल्कि उनके लिए एक वअदा का वक़्त है जिसके सामने कोई पनाह न पाएँगे।

५९. और ये बस्तियाँ हमने तबाह कर दीं जब उन्होंने ज़ुल्म किया और हमने उनकी बरबादी का एक वअदा रखा था।

**रूकूअ ९**

६०. और याद करो जब मूसा ने अपने ख़ादिम से कहा मैं बाज़ न रहूँगा जब तक वहाँ न पहुँचूं जहा दो समन्दर मिले हैं या क़रनों चला जाऊँ।

६१. फिर जब वो दोनों उन दरियाओं के मिलने की जगह पहुँचे अपनी मछली भूल गए और उसने समन्दर में अपनी राह ली सुरंग बनाली।

६२. फिर जब वहाँ से गुज़र गए मूसा ने ख़ादिम से कहा हमारा सुबह का खाना लाओ बेशक हमें अपने इस सफ़र में बड़ी मशक़्क़त का सामना हुआ।

६३. बोला भला देखिाए तो जब हमने उस चट्टान के पास जगह ली थी तो बेशक मैं मछली भूल गया और मुझे शैतान ही ने भुला दिया कि मैं उसका मज़कूर करूँ और उसने तो समन्दर में अपनी राह ली अचंबा है।

६४. मूसा ने कहा यही तो हम चाहते थे तो पीछे पल्टे अपने क़दमों के निशान देखते।

६५. तो हमारे बन्दों में से एक बन्दा पाया जिसे हमने अपने पास से रहमत दी और उसे अपना इल्मे लदुन्नी अता किया।

अलामत इनके चेहरों में है सज्दों के निशान से ये इनकी सिफ़त तौरेत में है और इनकी सिफ़त इन्जील में है जैसे एक खेती उसने अपना पट्ठा निकाला फिर उसे ताक़त दी फिर दबीज़ हुई फिर अपनी साक़ पर सीधी खड़ी हुई किसानों को भली लगती है ताकि उन से काफ़िरों के दिल जलें अल्लाह ने वअ्दा किया उन से जो उनमें ईमान और अच्छे कामों वाले है बख़्शिश और बड़े सवाब का।

## सूरए हुजुरात

*मदनी है इसमें अट्ठारह आयतें और दो रूकूअ हैं*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

रुकूअ १

१. ऐ ईमान वालो अल्लाह और उसके रसूल से आगे न बढ़ो और अल्लाह से डरो बेशक अल्लाह सुनता जानता है।

२. ऐ ईमान वालो अपनी आवाज़ें ऊँची न करो उस ग़ैब बताने वाले (नबी) की आवाज़ से और उनके हुज़ूर बात चिल्ला कर न कहो जैसे आपस में एक दूसरे के सामने चिल्लाते हो कि कहीं तुम्हारे अमल अकारत न हो जाएँ और तुम्हें ख़बर न हो।

३. बेशक वो जो अपनी आवाज़ें पस्त करते है रसूलुल्लाह के पास वो है जिनका दिल अल्लाह ने परहेज़गारी

مِّنَ اللّٰهِ وَرِضْوَانًا ؗ سِيْمَاهُمْ فِيْ
وُجُوْهِهِمْ مِّنْ اَثَرِ السُّجُوْدِ ؕ ذٰلِكَ
مَثَلُهُمْ فِي التَّوْرٰىةِ ۖۛ وَمَثَلُهُمْ فِي
الْاِنْجِيْلِ ۛ كَزَرْعٍ اَخْرَجَ شَطْـَٔهٗ
فَاٰزَرَهٗ فَاسْتَغْلَظَ فَاسْتَوٰى عَلٰى
سُوْقِهٖ يُعْجِبُ الزُّرَّاعَ لِيَغِيْظَ بِهِمُ
الْكُفَّارَ ؕ وَعَدَ اللّٰهُ الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا
وَعَمِلُوا الصّٰلِحٰتِ مِنْهُمْ مَّغْفِرَةً
وَّاَجْرًا عَظِيْمًا ﴿٢٩﴾ ع

سُوْرَةُ الْحُجُرٰتِ مَدَنِيَّةٌ وَهِيَ ثَمَانَ عَشْرَةَ اٰيَةً فِيْهَا رُكُوْعَانِ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

يٰۤاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا لَا تُقَدِّمُوْا بَيْنَ
يَدَيِ اللّٰهِ وَرَسُوْلِهٖ وَاتَّقُوا اللّٰهَ ؕ
اِنَّ اللّٰهَ سَمِيْعٌ عَلِيْمٌ ﴿١﴾
يٰۤاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا لَا تَرْفَعُوْۤا اَصْوَاتَكُمْ
فَوْقَ صَوْتِ النَّبِيِّ وَلَا تَجْهَرُوْا لَهٗ
بِالْقَوْلِ كَجَهْرِ بَعْضِكُمْ لِبَعْضٍ اَنْ
تَحْبَطَ اَعْمَالُكُمْ وَاَنْتُمْ لَا تَشْعُرُوْنَ ﴿٢﴾
اِنَّ الَّذِيْنَ يَغُضُّوْنَ اَصْوَاتَهُمْ عِنْدَ
رَسُوْلِ اللّٰهِ اُولٰٓئِكَ الَّذِيْنَ امْتَحَنَ

| | |
|---|---|
| के लिए परख लिया है उनके लिए बख़्शिश और बड़ा सवाब है। | اللّٰهُ قُلُوْبَهُمْ لِلتَّقْوٰى لَهُمْ مَّغْفِرَةٌ وَّاَجْرٌ عَظِيْمٌ ۝٣ |
| ४. बेशक वो जो तुम्हें हुजरों के बाहर से पुकारते हैं उन में अक्सर बेअक़्ल हैं। | اِنَّ الَّذِيْنَ يُنَادُوْنَكَ مِنْ وَّرَآءِ الْحُجُرٰتِ اَكْثَرُهُمْ لَا يَعْقِلُوْنَ ۝٤ |
| ५. और अगर वो सब्र करते यहाँ तक कि तुम आप उनके पास तशरीफ़ लाते तो ये उनके लिए बेहतर था और अल्लाह बख़्शने वाला मेहरबान है। | وَلَوْ اَنَّهُمْ صَبَرُوْا حَتّٰى تَخْرُجَ اِلَيْهِمْ لَكَانَ خَيْرًا لَّهُمْ ۗ وَاللّٰهُ غَفُوْرٌ رَّحِيْمٌ ۝٥ |
| ६. ऐ ईमान वालो अगर कोई फ़ासिक़ तुम्हारे पास कोई ख़बर लाए तो तहक़ीक़ करलो कि कहीं किसी क़ौम को बेजाने ईज़ा न दे बैठो फिर अपने किए पर पछताते रह जाओ। | يٰٓاَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْٓا اِنْ جَآءَكُمْ فَاسِقٌۢ بِنَبَاٍ فَتَبَيَّنُوْٓا اَنْ تُصِيْبُوْا قَوْمًاۢ بِجَهَالَةٍ فَتُصْبِحُوْا عَلٰى مَا فَعَلْتُمْ نٰدِمِيْنَ ۝٦ |
| ७. और जान लो कि तुम में अल्लाह के रसूल हैं बहुत मुआमलों में अगर ये तुम्हारी ख़ुशी करें तो तुम ज़रूर मशक़्क़त में पड़ो लेकिन अल्लाह ने तुम्हें ईमान प्यारा कर दिया है और उसे तुम्हारे दिलों में आरास्ता कर दिया और कुफ़्र और हुक्म अदूली और नाफ़रमानी तुम्हें नागवार कर दी ऐसे ही लोग राह पर हैं। | وَاعْلَمُوْٓا اَنَّ فِيْكُمْ رَسُوْلَ اللّٰهِ ۗ لَوْ يُطِيْعُكُمْ فِيْ كَثِيْرٍ مِّنَ الْاَمْرِ لَعَنِتُّمْ وَلٰكِنَّ اللّٰهَ حَبَّبَ اِلَيْكُمُ الْاِيْمَانَ وَزَيَّنَهٗ فِيْ قُلُوْبِكُمْ وَكَرَّهَ اِلَيْكُمُ الْكُفْرَ وَالْفُسُوْقَ وَالْعِصْيَانَ ۗ اُولٰٓئِكَ هُمُ الرّٰشِدُوْنَ ۝٧ |
| ८. अल्लाह का फ़ज़्ल और एहसान और अल्लाह इल्म व हिकमत वाला है। | فَضْلًا مِّنَ اللّٰهِ وَنِعْمَةً ۗ وَاللّٰهُ عَلِيْمٌ حَكِيْمٌ ۝٨ |
| ९. और अगर मुसलमानों के दो गिरोह आपस में लड़ें तो उनमें सुलह कराओ फिर अगर एक दूसरे पर ज़्यादती करे तो उस ज़्यादती वाले से लड़ो यहाँ तक कि वो अल्लाह के हुक्म | وَاِنْ طَآئِفَتٰنِ مِنَ الْمُؤْمِنِيْنَ اقْتَتَلُوْا فَاَصْلِحُوْا بَيْنَهُمَا ۚ فَاِنْۢ |

की तरफ़ पलट आए फिर अगर पलट आए तो इन्साफ़ के साथ उन में इसलाह कर दो और अ़द्ल करो बेशक अ़द्ल वाले अल्लाह को प्यारे हैं।

१०. मुसलमान मुसलमान भाई हैं तो अपने दो भाईयों में सुलह करो और अल्लाह से डरो कि तुम पर रह़मत हो।

रुकूअ २

११. ऐ ईमान वालो न मर्द मर्दों से हँसें अजब नहीं कि वो उन हँसने वालों से बेहतर हों और न औरतें औरतों से दूर नहीं कि वो उन हँसने वालियों से बेहतर हों और आपस में तअ़्ना न करो और एक दूसरे के बुरे नाम न रखो क्या ही बुरा नाम है मुसलमान हो कर फ़ासिक़ कहलाना और जो तौबा न करें तो वही ज़ालिम हैं।

१२. ऐ ईमान वालों बहुत गुमानों से बचो बेशक कोई गुमान गुनाह हो जाता है और अ़ैब न ढूंडो और एक दूसरे की ग़ीबत न करो क्या तुम में कोई पसंद रखेगा कि अपने मरे भाई का गोश्त खाए तो ये तुम्हें गवारा न होगा और अल्लाह से डरो बेशक अल्लाह बहुत तौबा क़ुबूल करने वाला मेहरबान है।

१३. ऐ लोगों हम ने तुम्हें एक मर्द एक औ़रत से पैदा किया और तुम्हें

بَغَتْ إِحْدٰىهُمَا عَلَى الْأُخْرٰى فَقَاتِلُوا
الَّتِي تَبْغِي حَتّٰى تَفِيْٓءَ إِلٰٓى أَمْرِ
اللّٰهِ ۚ فَإِنْ فَآءَتْ فَأَصْلِحُوْا بَيْنَهُمَا
بِالْعَدْلِ وَأَقْسِطُوْا ۖ إِنَّ اللّٰهَ يُحِبُّ
الْمُقْسِطِيْنَ ﴿٩﴾
إِنَّمَا الْمُؤْمِنُوْنَ إِخْوَةٌ فَأَصْلِحُوْا بَيْنَ ع
أَخَوَيْكُمْ وَاتَّقُوا اللّٰهَ لَعَلَّكُمْ تُرْحَمُوْنَ ﴿١٠﴾
يٰٓأَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا لَا يَسْخَرْ قَوْمٌ
مِّنْ قَوْمٍ عَسٰٓى أَنْ يَّكُوْنُوْا خَيْرًا مِّنْهُمْ
وَلَا نِسَآءٌ مِّنْ نِّسَآءٍ عَسٰٓى أَنْ يَّكُنَّ
خَيْرًا مِّنْهُنَّ ۚ وَلَا تَلْمِزُوْٓا أَنْفُسَكُمْ
وَلَا تَنَابَزُوْا بِالْأَلْقَابِ ۖ بِئْسَ الِاسْمُ
الْفُسُوْقُ بَعْدَ الْإِيْمَانِ ۚ وَمَنْ لَّمْ يَتُبْ
فَأُولٰٓئِكَ هُمُ الظّٰلِمُوْنَ ﴿١١﴾
يٰٓأَيُّهَا الَّذِيْنَ اٰمَنُوا اجْتَنِبُوْا كَثِيْرًا
مِّنَ الظَّنِّ ۖ إِنَّ بَعْضَ الظَّنِّ إِثْمٌ
وَّلَا تَجَسَّسُوْا وَلَا يَغْتَبْ بَّعْضُكُمْ
بَعْضًا ۚ أَيُحِبُّ أَحَدُكُمْ أَنْ يَّأْكُلَ
لَحْمَ أَخِيْهِ مَيْتًا فَكَرِهْتُمُوْهُ ۚ وَاتَّقُوا
اللّٰهَ ۚ إِنَّ اللّٰهَ تَوَّابٌ رَّحِيْمٌ ﴿١٢﴾

शाख़ें और क़बीले किया कि आपस में पहचान रखो बेशक अल्लाह के यहाँ तुम में ज़्यादा इज़्ज़त वाला वो जो तुम मे ज़्यादा परहेज़गार है बेशक अल्लाह जानने वाला ख़बरदार है।

१४. गँवार बोले हम ईमान लाए तुम फ़रमाओ तुम ईमान तो न लाए हाँ यूँ कहो कि हम मुतीअ़ हुए और अभी ईमान तुम्हारे दिलों में कहाँ दाख़िल हुआ और अगर तुम अल्लाह और उसके रसूल की फ़रमाँबरदारी करोगे तो तुम्हारे किसी अ़मल का तुम्हें नुक़्सान न देगा बेशक अल्लाह बख़्शने वाला मेहरबान है।

१५. ईमान वाले तो वही हैं जो अल्लाह और उसके रसूल पर ईमान लाए फिर शक न किया और अपनी जान और माल से अल्लाह की राह में जिहाद किया वही सच्चे हैं।

१६. तुम फ़रमाओ क्या तुम अल्लाह को अपना दीन बताते हो और अल्लाह जानता है जो कुछ आसमानों में और जो कुछ ज़मीन में है और अल्लाह सब कुछ जानता है।

१७. ऐ महबूब वो तुम पर एहसान जताते हैं कि मुसलमान हो गए तुम फ़रमाओ अपने इस्लाम का एहसान मुझ पर न रखो बल्कि अल्लाह तुम पर एहसान रखता है कि उसने तुम्हें इस्लाम की हिदायत की अगर तुम सच्चे हो।



يٰٓاَيُّهَا النَّاسُ اِنَّا خَلَقْنٰكُمْ مِّنْ
ذَكَرٍ وَّاُنْثٰى وَجَعَلْنٰكُمْ شُعُوْبًا وَّ
قَبَآئِلَ لِتَعَارَفُوْا ۚ اِنَّ اَكْرَمَكُمْ عِنْدَ
اللّٰهِ اَتْقٰىكُمْ ۚ اِنَّ اللّٰهَ عَلِيْمٌ خَبِيْرٌ ﴿١٣﴾
قَالَتِ الْاَعْرَابُ اٰمَنَّا ۚ قُلْ لَّمْ تُؤْمِنُوْا
وَلٰكِنْ قُوْلُوْٓا اَسْلَمْنَا وَلَمَّا يَدْخُلِ
الْاِيْمَانُ فِيْ قُلُوْبِكُمْ ۚ وَاِنْ تُطِيْعُوا اللّٰهَ
وَرَسُوْلَهٗ لَا يَلِتْكُمْ مِّنْ اَعْمَالِكُمْ شَيْـًٔا ۚ
اِنَّ اللّٰهَ غَفُوْرٌ رَّحِيْمٌ ﴿١٤﴾
اِنَّمَا الْمُؤْمِنُوْنَ الَّذِيْنَ اٰمَنُوْا بِاللّٰهِ
وَرَسُوْلِهٖ ثُمَّ لَمْ يَرْتَابُوْا وَجٰهَدُوْا
بِاَمْوَالِهِمْ وَاَنْفُسِهِمْ فِيْ سَبِيْلِ
اللّٰهِ ۚ اُولٰٓئِكَ هُمُ الصّٰدِقُوْنَ ﴿١٥﴾
قُلْ اَتُعَلِّمُوْنَ اللّٰهَ بِدِيْنِكُمْ ۚ وَاللّٰهُ
يَعْلَمُ مَا فِي السَّمٰوٰتِ وَمَا فِي
الْاَرْضِ ۚ وَاللّٰهُ بِكُلِّ شَيْءٍ
عَلِيْمٌ ﴿١٦﴾
يَمُنُّوْنَ عَلَيْكَ اَنْ اَسْلَمُوْا ۚ قُلْ
لَّا تَمُنُّوْا عَلَيَّ اِسْلَامَكُمْ ۚ بَلِ
اللّٰهُ يَمُنُّ عَلَيْكُمْ اَنْ هَدٰىكُمْ

१८. बेशक अल्लाह जानता है आसमानों और ज़मीन के सब ग़ैब और अल्लाह तुम्हारे काम देख रहा है।

## सूरए क़ाफ़

*मक्की है इसमें पैंतालीस आयतें और तीन रूकूअ है*

अल्लाह के नाम से शुरूअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

रुकूअ १

इज़्ज़त वाले क़ुरआन की क़सम।

२. बल्कि उन्हें इसका अचंबा हुआ कि उनके पास उन्हीं में का एक डर सुनानेवाला तशरीफ़ लाया तो काफ़िर बोले ये तो अजीब बात है।

३. क्या जब हम मर जाएँ और मिट्टी हो जाएंगे फिर जिएँगे ये पलटना दूर है।

४. हम जानते हैं जो कुछ ज़मीन उनमें से घटाती है और हमारे पास एक याद रखने वाली किताब है।

५. बल्कि उन्हों ने हक़ को झुटलाया जब वो उनके पास आया तो वो एक मुज़्तरिब बे सबात बात में हैं।

६. तो क्या उन्होंने अपने ऊपर आसमान को न देखा हम ने उसे बनाया और संवारा और उसमें कहीं रख़ना नहीं।

७. और ज़मीन को हम ने फैलाया और उसमें लंगर डाले (भारी वज़न रखे) और उसमें हर बा रौनक जोड़ा उगाया।

८. सूझ और समझ हर रूजूअ

لِلْاِيْمَانِ اِنْ كُنْتُمْ صٰدِقِيْنَ ﴿١٧﴾
اِنَّ اللّٰهَ يَعْلَمُ غَيْبَ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ
ع وَاللّٰهُ بَصِيْرٌۢ بِمَا تَعْمَلُوْنَ ﴿١٨﴾

سورة ق مكية وهي خمس واربعون اية وثلث ركوع

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

قٓ وَالْقُرْاٰنِ الْمَجِيْدِ ﴿١﴾
بَلْ عَجِبُوْٓا اَنْ جَآءَهُمْ مُّنْذِرٌ مِّنْهُمْ
فَقَالَ الْكٰفِرُوْنَ هٰذَا شَيْءٌ
عَجِيْبٌ ﴿٢﴾
ءَاِذَا مِتْنَا وَكُنَّا تُرَابًا ذٰلِكَ رَجْعٌۢ
بَعِيْدٌ ﴿٣﴾
قَدْ عَلِمْنَا مَا تَنْقُصُ الْاَرْضُ مِنْهُمْ
وَعِنْدَنَا كِتٰبٌ حَفِيْظٌ ﴿٤﴾
بَلْ كَذَّبُوْا بِالْحَقِّ لَمَّا جَآءَهُمْ فَهُمْ
فِيْٓ اَمْرٍ مَّرِيْجٍ ﴿٥﴾
اَفَلَمْ يَنْظُرُوْٓا اِلَى السَّمَآءِ فَوْقَهُمْ
كَيْفَ بَنَيْنٰهَا وَزَيَّنّٰهَا وَمَا لَهَا
مِنْ فُرُوْجٍ ﴿٦﴾
وَالْاَرْضَ مَدَدْنٰهَا وَاَلْقَيْنَا فِيْهَا
رَوَاسِيَ وَاَنْۢبَتْنَا فِيْهَا مِنْ

वाले बन्दे के लिए।

९. और हम ने आसमान से बरकत वाला पानी उतारा तो उस से बाग़ उगाए और अनाज कि काटा जाता है।

१०. और खजूर के लम्बे दरख़्त जिनका पक्का गाभा।

११ बन्दों की रोज़ी के लिए और हम ने उससे मुर्दा शहर जिलाया यूँही क़बरों से तुम्हारा निकलना है।

१२. इन से पहले झुटलाया नूह की क़ौम और रस वालों और समूद।

१३. और आद और फ़िरऔन और लूत के हम क़ौमों।

१४. और बन वालों और तुब्बअ की क़ौम ने उनमें हर एक ने रसूलों को झुटलाया तो मेरे अज़ाब का वअ्दा साबित हो गया।

१५. तो क्या हम पहली बार बना कर थक गए बल्कि वो नए बनने से शुबह में है।

रुकूअ २

१६. और बेशक हम ने आदमी को पैदा किया और हम जानते है जो वसवसा उसका नफ़्स डालता है और हम दिल की रग से भी उससे ज़्यादा नज़दीक हैं।

१७. जब उससे लेते है दो लेने वाले एक दाहिने बैठा और बाएँ।

१८. कोई बात वो ज़ुबान से नही निकालता कि उसके पास एक मुहाफ़िज़

كُلِّ زَوْجٍ بَهِيجٍ ﴿٧﴾
تَبْصِرَةً وَذِكْرَىٰ لِكُلِّ عَبْدٍ مُّنِيبٍ ﴿٨﴾
وَنَزَّلْنَا مِنَ السَّمَاءِ مَاءً مُّبَٰرَكًا
فَأَنۢبَتْنَا بِهِۦ جَنَّٰتٍ وَحَبَّ
الْحَصِيدِ ﴿٩﴾
وَالنَّخْلَ بَاسِقَٰتٍ لَّهَا طَلْعٌ نَّضِيدٌ ﴿١٠﴾
رِّزْقًا لِّلْعِبَادِ ۖ وَأَحْيَيْنَا بِهِۦ بَلْدَةً
مَّيْتًا ۚ كَذَٰلِكَ الْخُرُوجُ ﴿١١﴾
كَذَّبَتْ قَبْلَهُمْ قَوْمُ نُوحٍ وَأَصْحَٰبُ
الرَّسِّ وَثَمُودُ ﴿١٢﴾
وَعَادٌ وَفِرْعَوْنُ وَإِخْوَٰنُ لُوطٍ ﴿١٣﴾
وَأَصْحَٰبُ الْأَيْكَةِ وَقَوْمُ تُبَّعٍ ۚ كُلٌّ
كَذَّبَ الرُّسُلَ فَحَقَّ وَعِيدِ ﴿١٤﴾
أَفَعَيِينَا بِالْخَلْقِ الْأَوَّلِ ۚ بَلْ هُمْ
فِي لَبْسٍ مِّنْ خَلْقٍ جَدِيدٍ ﴿١٥﴾ ع
وَلَقَدْ خَلَقْنَا الْإِنسَٰنَ وَنَعْلَمُ مَا
تُوَسْوِسُ بِهِۦ نَفْسُهُۥ ۖ وَنَحْنُ أَقْرَبُ
إِلَيْهِ مِنْ حَبْلِ الْوَرِيدِ ﴿١٦﴾
إِذْ يَتَلَقَّى الْمُتَلَقِّيَانِ عَنِ الْيَمِينِ
وَعَنِ الشِّمَالِ قَعِيدٌ ﴿١٧﴾

तैयार न बैठा हो।
१९. और आई मौत की सख़्ती हक़ के साथ ये है जिस से तू भागता था।
२०. और सूर फूंका गया ये है वअ़्द-ए- अ़ज़ाब का दिन।
२१. और हर जान यूँ हाज़िर हुई कि उसके साथ एक हांकने वाला और एक गवाह।
२२. बेशक तू इससे ग़फ़्लत में था तो हम ने तुझ पर से पर्दा उठाया तो आज तेरी निगाह तेज़ है।
२३. और उसका हम नशीन फ़रिश्ता बोला ये है जो मेरे पास हाज़िर है।
२४. हुक्म होगा तुम दोनों जहन्नम में डाल दो हर बड़े नाशुकरे हट धरम को।
२५. जो भलाई से बहुत रोकने वाला हद से बढ़ने वाला शक करने वाला।
२६. जिस ने अल्लाह के साथ कोई और मअ़बूद ठहराया तुम दोनों उसे सख़्त अ़ज़ाब में डालो।
२७. उसके साथी शैतान ने कहा ऐ हमारे रब मैं ने उसे सरकश न किया हाँ ये आप ही दूर की गुमराही में था।
२८. फ़रमाएगा मेरे पास न झगड़ो मैं तुम्हें पहले ही अ़ज़ाब का डर सुना चुका था।

مَا يَلْفِظُ مِنْ قَوْلٍ إِلَّا لَدَيْهِ رَقِيبٌ
عَتِيدٌ ﴿١٨﴾
وَجَاءَتْ سَكْرَةُ الْمَوْتِ بِالْحَقِّ
ذَٰلِكَ مَا كُنْتَ مِنْهُ تَحِيدُ ﴿١٩﴾
وَنُفِخَ فِي الصُّورِ ذَٰلِكَ يَوْمُ
الْوَعِيدِ ﴿٢٠﴾
وَجَاءَتْ كُلُّ نَفْسٍ مَعَهَا سَائِقٌ
وَشَهِيدٌ ﴿٢١﴾
لَقَدْ كُنْتَ فِي غَفْلَةٍ مِنْ هَٰذَا
فَكَشَفْنَا عَنْكَ غِطَاءَكَ فَبَصَرُكَ
الْيَوْمَ حَدِيدٌ ﴿٢٢﴾
وَقَالَ قَرِينُهُ هَٰذَا مَا لَدَيَّ
عَتِيدٌ ﴿٢٣﴾
أَلْقِيَا فِي جَهَنَّمَ كُلَّ كَفَّارٍ عَنِيدٍ ﴿٢٤﴾
مَنَّاعٍ لِلْخَيْرِ مُعْتَدٍ مُرِيبٍ ﴿٢٥﴾
الَّذِي جَعَلَ مَعَ اللَّهِ إِلَٰهًا آخَرَ
فَأَلْقِيَاهُ فِي الْعَذَابِ الشَّدِيدِ ﴿٢٦﴾
قَالَ قَرِينُهُ رَبَّنَا مَا أَطْغَيْتُهُ وَ
لَٰكِنْ كَانَ فِي ضَلَالٍ بَعِيدٍ ﴿٢٧﴾
قَالَ لَا تَخْتَصِمُوا لَدَيَّ وَقَدْ

२९. मेरे यहाँ बात बदलती नहीं और न मैं बन्दों पर ज़ुल्म करूँ।

रुकूअ ३

३० जिस दिन हम जहन्नम से फ़रमाएंगे क्या तू भर गई वो अर्ज़ करेगी कुछ और ज़्यादा है।

३१. और पास लाई जाएगी जन्नत परहेज़गारों के कि उनसे दूर न होगी।

३२. ये है वो जिसका तुम वअ्दा दिए जाते हो हर रूजूअ लाने वाले निगहदाश्त वाले के लिए।

३३. जो रह़मान से बे देखे डरता है और रूजूअ करता हुआ दिल लाया। उनसे फ़रमाया जाएगा जन्नत में जाओ सलामती के साथ ये हमेश्गी का दिन है।

३५. उन के लिए है उसमें जो चाहें और हमारे पास उससे भी ज़्यादा है।

३६. और उन से पहले हम ने कितनी संगतें (क़ौमें) हिलाक फ़रमा दीं कि गिरफ़्त में उनसे सख़्त थीं तो शहरों में काविशें कीं, है कहीं भागने की जगह।

३७. बेशक उसमें नसीहत है उसके लिए जो दिल रखता हो या कान लगाए और मुतवज्जह हो।

३८. और बेशक हम ने आसमानों और ज़मीन को और जो कुछ उनके दरमियान है छः दिन में बनाया और तकान हमारे पास न आई।

قَدَّمْتُ اِلَيْكُمْ بِالْوَعِيْدِ ۝٢٨
مَا يُبَدَّلُ الْقَوْلُ لَدَيَّ وَمَآ اَنَا
بِظَلَّامٍ لِّلْعَبِيْدِ ۝٢٩ ع
يَوْمَ نَقُوْلُ لِجَهَنَّمَ هَلِ امْتَلَاْتِ
وَتَقُوْلُ هَلْ مِنْ مَّزِيْدٍ ۝٣٠
وَاُزْلِفَتِ الْجَنَّةُ لِلْمُتَّقِيْنَ غَيْرَ
بَعِيْدٍ ۝٣١
هٰذَا مَا تُوْعَدُوْنَ لِكُلِّ اَوَّابٍ
حَفِيْظٍ ۝٣٢
مَنْ خَشِيَ الرَّحْمٰنَ بِالْغَيْبِ وَجَآءَ
بِقَلْبٍ مُّنِيْبِ ۝٣٣
ادْخُلُوْهَا بِسَلٰمٍ ذٰلِكَ يَوْمُ الْخُلُوْدِ ۝٣٤
لَهُمْ مَّا يَشَآءُوْنَ فِيْهَا وَلَدَيْنَا
مَزِيْدٌ ۝٣٥
وَكَمْ اَهْلَكْنَا قَبْلَهُمْ مِّنْ قَرْنٍ
هُمْ اَشَدُّ مِنْهُمْ بَطْشًا فَنَقَّبُوْا
فِى الْبِلَادِ هَلْ مِنْ مَّحِيْصٍ ۝٣٦
اِنَّ فِيْ ذٰلِكَ لَذِكْرٰى لِمَنْ كَانَ لَهٗ
قَلْبٌ اَوْ اَلْقَى السَّمْعَ وَهُوَ شَهِيْدٌ ۝٣٧
وَلَقَدْ خَلَقْنَا السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضَ

३९. तो उनकी बातों पर सब्र करो और अपने रब की तअ्रीफ़ करते हुए उसकी पाकी बोलो सूरज चमकने से पहले और डूबने से पहले।

४०. और कुछ रात गए उसकी तस्बीही करो और नमाज़ों के बाद।

४१. और कान लगा कर सुनो जिस दिन पुकारने वाला पुकारेगा एक पास जगह से।

४२. जिस दिन चिंघाड़ सुनेंगे हक़ के साथ ये दिन है क़बरों से बाहर आने का।

४३. बेशक हम जिलाएं और हम मारें और हमारी तरफ़ फिरना है।

४४. जिस दिन ज़मीन उन से फटेगा तो जल्दी करते हुए निकलें गे ये हश्र है हम को आसान।

४५. हम ख़ूब जान रहे है जो वो कह रहे है और कुछ तुम उन पर जब्र करनेवाले नहीं तो क़ुरआन से नसीहत करो उसे जो मेरी धमकी से डरे।

## सूरए ज़ारियात

*मक्की है और इसमें साठ आयतें और तीन रूकूअ है*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

रुकूअ १

१. क़सम उनकी जो बिखेर कर उड़ाने वालियाँ।

२. फिर बोझ उठाने वालियाँ।

३. फिर नर्म चलने वालियाँ।

وَمَا بَيْنَهُمَا فِي سِتَّةِ أَيَّامٍ ۖ وَمَا
مَسَّنَا مِن لُّغُوبٍ ٣٨
فَاصْبِرْ عَلَىٰ مَا يَقُولُونَ وَسَبِّحْ
بِحَمْدِ رَبِّكَ قَبْلَ طُلُوعِ الشَّمْسِ وَ
قَبْلَ الْغُرُوبِ ٣٩
وَمِنَ اللَّيْلِ فَسَبِّحْهُ وَأَدْبَارَ السُّجُودِ ٤٠
وَاسْتَمِعْ يَوْمَ يُنَادِ الْمُنَادِ مِن
مَّكَانٍ قَرِيبٍ ٤١
يَوْمَ يَسْمَعُونَ الصَّيْحَةَ بِالْحَقِّ ۚ ذَٰلِكَ
يَوْمُ الْخُرُوجِ ٤٢
إِنَّا نَحْنُ نُحْيِي وَنُمِيتُ وَإِلَيْنَا
الْمَصِيرُ ٤٣
يَوْمَ تَشَقَّقُ الْأَرْضُ عَنْهُمْ سِرَاعًا ۚ
ذَٰلِكَ حَشْرٌ عَلَيْنَا يَسِيرٌ ٤٤
نَحْنُ أَعْلَمُ بِمَا يَقُولُونَ ۖ وَمَا أَنتَ
عَلَيْهِم بِجَبَّارٍ ۖ فَذَكِّرْ بِالْقُرْآنِ
مَن يَخَافُ وَعِيدِ ٤٥

سُورَةُ الذَّارِيَاتِ مَكِّيَّةٌ وَهِيَ سِتُّونَ آيَةً وَثَلَاثُ رُكُوعَاتٍ

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ

وَالذَّارِيَاتِ ذَرْوًا ١

४. फिर हुक्म से बाँटने वालियाँ।
५. बेशक जिस बात का तुम्हें वअ्दा दिया जाता है ज़रूर सच है।
६. और बेशक इन्साफ़ ज़रूर होना।
७. आराइश वाले आसमान की क़सम।
८. तुम मुख़्तलिफ़ बात में हो।
९. इस क़ुरआन से वही औंधा किया जाता है जिसकी क़िस्मत ही में औंधाया जाना हो।
१०. मारे जाएं दिल से तराशने वाले।
११. जो नशे में भूले हुए हैं।
१२. पूछते हैं इन्साफ़ का दिन कब होगा।
१३. उस दिन होगा जिस दिन वो आग पर तपाए जाएँ गे।
१४. और फ़रमाया जाएगा चखो अपना तपना ये है वो जिसकी तुम्हे जलदी थी।
१५. बेशक परहेज़गार बाग़ों और चश्मों में है।
१६. अपने रब की अताएं लेते हुए बेशक वो इस से पहले नेकोकार थे।
१७. वो रात में कम सोया करते।
१८. और पिछली रात इस्तिग़फ़ार करते।
१९. और उनके मालों में हक़ था

فَالْحٰمِلٰتِ وِقْرًا ۝٢
فَالْجٰرِيٰتِ يُسْرًا ۝٣
فَالْمُقَسِّمٰتِ اَمْرًا ۝٤
اِنَّمَا تُوْعَدُوْنَ لَصَادِقٌ ۝٥
وَّاِنَّ الدِّيْنَ لَوَاقِعٌ ۝٦
وَالسَّمَآءِ ذَاتِ الْحُبُكِ ۝٧
اِنَّكُمْ لَفِيْ قَوْلٍ مُّخْتَلِفٍ ۝٨
يُّؤْفَكُ عَنْهُ مَنْ اُفِكَ ۝٩
قُتِلَ الْخَرّٰصُوْنَ ۝١٠
الَّذِيْنَ هُمْ فِيْ غَمْرَةٍ سَاهُوْنَ ۝١١
يَسْـَٔلُوْنَ اَيَّانَ يَوْمُ الدِّيْنِ ۝١٢
يَوْمَ هُمْ عَلَى النَّارِ يُفْتَنُوْنَ ۝١٣
ذُوْقُوْا فِتْنَتَكُمْ ۚ هٰذَا الَّذِيْ كُنْتُمْ
بِهٖ تَسْتَعْجِلُوْنَ ۝١٤
اِنَّ الْمُتَّقِيْنَ فِيْ جَنّٰتٍ وَّعُيُوْنٍ ۝١٥
اٰخِذِيْنَ مَآ اٰتٰىهُمْ رَبُّهُمْ ۚ اِنَّهُمْ
كَانُوْا قَبْلَ ذٰلِكَ مُحْسِنِيْنَ ۝١٦
كَانُوْا قَلِيْلًا مِّنَ الَّيْلِ مَا يَهْجَعُوْنَ ۝١٧
وَبِالْاَسْحَارِ هُمْ يَسْتَغْفِرُوْنَ ۝١٨

فَالْحٰمِلٰتِ وِقْرًا ﴿٢﴾
فَالْجٰرِيٰتِ يُسْرًا ﴿٣﴾
فَالْمُقَسِّمٰتِ اَمْرًا ﴿٤﴾
اِنَّمَا تُوْعَدُوْنَ لَصَادِقٌ ﴿٥﴾
وَّ اِنَّ الدِّيْنَ لَوَاقِعٌ ﴿٦﴾
وَالسَّمَآءِ ذَاتِ الْحُبُكِ ﴿٧﴾
اِنَّكُمْ لَفِيْ قَوْلٍ مُّخْتَلِفٍ ﴿٨﴾
يُّؤْفَكُ عَنْهُ مَنْ اُفِكَ ﴿٩﴾
قُتِلَ الْخَرّٰصُوْنَ ﴿١٠﴾
الَّذِيْنَ هُمْ فِيْ غَمْرَةٍ سَاهُوْنَ ﴿١١﴾
يَسْـَٔلُوْنَ اَيَّانَ يَوْمُ الدِّيْنِ ﴿١٢﴾
يَوْمَ هُمْ عَلَى النَّارِ يُفْتَنُوْنَ ﴿١٣﴾
ذُوْقُوْا فِتْنَتَكُمْ هٰذَا الَّذِيْ كُنْتُمْ
بِهٖ تَسْتَعْجِلُوْنَ ﴿١٤﴾
اِنَّ الْمُتَّقِيْنَ فِيْ جَنّٰتٍ وَّعُيُوْنٍ ﴿١٥﴾
اٰخِذِيْنَ مَآ اٰتٰىهُمْ رَبُّهُمْ اِنَّهُمْ
كَانُوْا قَبْلَ ذٰلِكَ مُحْسِنِيْنَ ﴿١٦﴾
كَانُوْا قَلِيْلًا مِّنَ الَّيْلِ مَا يَهْجَعُوْنَ ﴿١٧﴾
وَبِالْاَسْحَارِ هُمْ يَسْتَغْفِرُوْنَ ﴿١٨﴾

४. फिर हुक्म से बाँटने वालियाँ।

५. बेशक जिस बात का तुम्हें वअ्दा दिया जाता है ज़रूर सच है।

६. और बेशक इन्साफ़ ज़रूर होना।

७. आराइश वाले आसमान की क़सम।

८. तुम मुख़्तलिफ़ बात में हो।

९. इस क़ुरआॅन से वही औंधा किया जाता है जिसकी क़िसमत ही में औंधाया जाना हो।

१०. मारे जाएं दिल से तराश्ने वाले।

११. जो नशे में भूले हुए हैं।

१२. पूछते हैं इन्साफ़ का दिन कब होगा।

१३. उस दिन होगा जिस दिन वो आग पर तपाए जाएँ गे।

१४. और फ़रमाया जाएगा चखो अपना तपना ये है वो जिसकी तुम्हें जलदी थी।

१५. बेशक परहेज़गार बाग़ों और चश्मों में है।

१६. अपने रब की अताएं लेते हुए बेशक वो इस से पहले नेकोकार थे।

१७. वो रात में कम सोया करते।

१८. और पिछली रात इस्तिग़फ़ार करते।

१९. और उनके मालों में हक़ था

وَفِيْٓ اَمْوَالِهِمْ حَقٌّ لِّلسَّآئِلِ
وَالْمَحْرُوْمِ (١٩)
وَفِي الْاَرْضِ اٰيٰتٌ لِّلْمُوْقِنِيْنَ (٢٠)
وَفِيْٓ اَنْفُسِكُمْ ۭ اَفَلَا تُبْصِرُوْنَ (٢١)
وَفِي السَّمَاۗءِ رِزْقُكُمْ وَمَا تُوْعَدُوْنَ (٢٢)
فَوَرَبِّ السَّمَاۗءِ وَالْاَرْضِ اِنَّهٗ لَحَقٌّ
مِّثْلَ مَآ اَنَّكُمْ تَنْطِقُوْنَ (٢٣)
هَلْ اَتٰىكَ حَدِيْثُ ضَيْفِ اِبْرٰهِيْمَ
الْمُكْرَمِيْنَ (٢٤)
اِذْ دَخَلُوْا عَلَيْهِ فَقَالُوْا سَلٰمًا ۭ قَالَ
سَلٰمٌ ۚ قَوْمٌ مُّنْكَرُوْنَ (٢٥)
فَرَاغَ اِلٰٓى اَهْلِهٖ فَجَاۗءَ بِعِجْلٍ سَمِيْنٍ (٢٦)
فَقَرَّبَهٗٓ اِلَيْهِمْ قَالَ اَلَا تَاْكُلُوْنَ (٢٧)
فَاَوْجَسَ مِنْهُمْ خِيْفَةً ۭ قَالُوْا
لَا تَخَفْ ۭ وَبَشَّرُوْهُ بِغُلٰمٍ عَلِيْمٍ (٢٨)
فَاَقْبَلَتِ امْرَاَتُهٗ فِيْ صَرَّةٍ فَصَكَّتْ
وَجْهَهَا وَقَالَتْ عَجُوْزٌ عَقِيْمٌ (٢٩)
قَالُوْا كَذٰلِكِ ۙ قَالَ رَبُّكِ ۭ اِنَّهٗ
هُوَ الْحَكِيْمُ الْعَلِيْمُ (٣٠)

मँगता और बे नसीब का।

२०. और ज़मीन में निशानियाँ हैं यक़ीन वालों को।

२१. और खुद तुम में तो क्या तुम्हें सूझता नहीं।

२२. और आसमानों में तुम्हारा रिज़्क़ है और जो तुम्हें वअ़्दा दिया जाता है।

२३. तो आसमान और ज़मीन के रब की क़सम बेशक ये क़ुरऑन हक़ है वैसी ही ज़ुबान में जो तुम बोलते हो।

रुकूअ २

२४. ऐ महबूब क्या तुम्हारे पास इब्राहीम के मोअ़ज़्ज़ज़ मेहमानों की ख़बर आई।

२५. जब वो उसके पास आकर बोले सलाम कहा सलाम ना शनासा लोग हैं।

२६. फिर अपने घर गया तो एक फ़र्बा बछड़ा ले आया।

२७. फिर उसे उनके पास रखा कहा क्या तुम खाते नही।

२८. तो अपने जी में उनसे डरने लगा वो बोले डरिए नहीं और उसे एक इल्म वाले लड़के की बिशारत दी।

२९. उसकी बीबी चिल्लाती आई फिर अपना माथा ठोंका और बोली क्या बुढ़िया बांझ।

३०. उन्हों ने कहा तुम्हारे रब ने यूँही फ़रमा दिया है और वही हकीम दाना है।

३१. इब्राहीम ने फ़रमाया तो ऐ फ़रिश्तो तुम किस काम से आए।

३२. बोले हम एक मुजरिम क़ौम की तरफ़ भेजे गए हैं।

३३. कि उन पर गारे के बनाए हुए पत्थर छोड़ें।

३४. जो तुम्हारे रब के पास हद से बढ़ने वालों के लिए निशान किए रखे हैं।

३५. तो हम ने उस शहर में जो ईमान वाले थे निकाल लिए।

३६. तो हम ने वहाँ एक ही घर मुसलमान पाया।

३७. और हम ने उसमें निशानी बाक़ी रखी उनके लिए जो दर्दनाक अज़ाब से डरते हैं।

३८. और मूसा में जब हम ने उसे रौशन सनद ले कर फ़िरऔन के पास भेजा।

३९. तो अपने लश्कर समेत फिर गया और बोला जादूगर है या दीवाना।

४०. तो हम ने उसे और उसके लश्कर को पकड़ कर दरिया में डाल दिया इस हाल में कि वो अपने आप को मलामत कर रहा था।

४१. और आद में जब हम ने उन पर खुश्क आँधी भेजी।

४२. जिस चीज़ पर गुज़रती उसे गली हुई चीज़ की तरह कर छोडती।

४३. और समूद में जब उन से

قَالَ فَمَا خَطْبُكُمْ أَيُّهَا الْمُرْسَلُونَ ﴿٣١﴾
قَالُوا إِنَّا أُرْسِلْنَا إِلَىٰ قَوْمٍ مُجْرِمِينَ ﴿٣٢﴾
لِنُرْسِلَ عَلَيْهِمْ حِجَارَةً مِنْ طِينٍ ﴿٣٣﴾
مُسَوَّمَةً عِنْدَ رَبِّكَ لِلْمُسْرِفِينَ ﴿٣٤﴾
فَأَخْرَجْنَا مَنْ كَانَ فِيهَا مِنَ
الْمُؤْمِنِينَ ﴿٣٥﴾
فَمَا وَجَدْنَا فِيهَا غَيْرَ بَيْتٍ مِنَ
الْمُسْلِمِينَ ﴿٣٦﴾
وَتَرَكْنَا فِيهَا آيَةً لِلَّذِينَ يَخَافُونَ
الْعَذَابَ الْأَلِيمَ ﴿٣٧﴾
وَفِي مُوسَىٰ إِذْ أَرْسَلْنَاهُ إِلَىٰ فِرْعَوْنَ
بِسُلْطَانٍ مُبِينٍ ﴿٣٨﴾
فَتَوَلَّىٰ بِرُكْنِهِ وَقَالَ سَاحِرٌ أَوْ مَجْنُونٌ ﴿٣٩﴾
فَأَخَذْنَاهُ وَجُنُودَهُ فَنَبَذْنَاهُمْ فِي
الْيَمِّ وَهُوَ مُلِيمٌ ﴿٤٠﴾
وَفِي عَادٍ إِذْ أَرْسَلْنَا عَلَيْهِمُ الرِّيحَ
الْعَقِيمَ ﴿٤١﴾
مَا تَذَرُ مِنْ شَيْءٍ أَتَتْ عَلَيْهِ إِلَّا
جَعَلَتْهُ كَالرَّمِيمِ ﴿٤٢﴾
وَفِي ثَمُودَ إِذْ قِيلَ لَهُمْ تَمَتَّعُوا

फ़रमाया गया एक वक़्त तक बरत लो।

४४. तो उन्हों ने अपने रब के हुक्म से सरकशी की तो उनकी आँखों के सामने उन्हें कड़क ने आ लिया।

४५. तो वो न खड़े हो सके और न वो बदला ले सकते थे।

४६. और उन से पहले क़ौमे-नूह को हिलाक फ़रमाया बेशक वो फ़ासिक़ लोग थे।

**रुकूअ ३**

४७. और आसमान को हम ने हाथों से बनाया और बेशक हम वुसअत देने वाले है।

४८. और ज़मीन को हम ने फ़र्श किया तो हम क्या ही अच्छे बिछाने वाले।

४९. और हम ने हर चीज़ के दो जोड़ बनाए कि तुम ध्यान करो।

५०. तो अल्लाह की तरफ़ भागो बेशक मैं उसकी तरफ़ से तुम्हारे लिए सरीह डर सुनाने वाला हूँ।

५१. और अल्लाह के साथ और मअबूद न ठहराओ बेशक मैं उसकी तरफ़ से तुम्हारे लिए सरीह डर सुनाने वाला हूँ।

५२. यूँ ही जब इन से अगलों के पास कोई रसूल तशरीफ़ लाया तो यही बोले कि जादूगर है या दीवाना।

५३. क्या आपस में एक दूसरे को ये बात कह मरे हैं बल्कि वो सरकश लोग है।

५४. तो ऐ महबूब तुम उन से मुँह फेर लो तो तुम पर कुछ इल्ज़ाम नही।

حَتّٰى حِيْنٍ ﴿٤٣﴾
فَعَتَوْا عَنْ اَمْرِ رَبِّهِمْ فَاَخَذَتْهُمُ
الصّٰعِقَةُ وَهُمْ يَنْظُرُوْنَ ﴿٤٤﴾
فَمَا اسْتَطَاعُوْا مِنْ قِيَامٍ وَّمَا كَانُوْا
مُنْتَصِرِيْنَ ﴿٤٥﴾
وَقَوْمَ نُوْحٍ مِّنْ قَبْلُ ۭ اِنَّهُمْ كَانُوْا
قَوْمًا فٰسِقِيْنَ ﴿٤٦﴾
وَالسَّمَاۗءَ بَنَيْنٰهَا بِاَيْىدٍ وَّاِنَّا لَمُوْسِعُوْنَ ﴿٤٧﴾
وَالْاَرْضَ فَرَشْنٰهَا فَنِعْمَ الْمٰهِدُوْنَ ﴿٤٨﴾
وَمِنْ كُلِّ شَيْءٍ خَلَقْنَا زَوْجَيْنِ
لَعَلَّكُمْ تَذَكَّرُوْنَ ﴿٤٩﴾
فَفِرُّوْٓا اِلَى اللّٰهِ ۭ اِنِّىْ لَكُمْ مِّنْهُ نَذِيْرٌ
مُّبِيْنٌ ﴿٥٠﴾
وَلَا تَجْعَلُوْا مَعَ اللّٰهِ اِلٰـهًا اٰخَرَ ۭ اِنِّىْ
لَكُمْ مِّنْهُ نَذِيْرٌ مُّبِيْنٌ ﴿٥١﴾
كَذٰلِكَ مَآ اَتَى الَّذِيْنَ مِنْ قَبْلِهِمْ مِّنْ
رَّسُوْلٍ اِلَّا قَالُوْا سَاحِرٌ اَوْ مَجْنُوْنٌ ﴿٥٢﴾
اَتَوَاصَوْا بِهٖ ۚ بَلْ هُمْ قَوْمٌ طَاغُوْنَ ﴿٥٣﴾
فَتَوَلَّ عَنْهُمْ فَمَآ اَنْتَ بِمَلُوْمٍ ﴿٥٤﴾
وَّذَكِّرْ فَاِنَّ الذِّكْرٰى تَنْفَعُ الْمُؤْمِنِيْنَ ﴿٥٥﴾

وَمَا خَلَقْتُ الْجِنَّ وَالْإِنسَ إِلَّا لِيَعْبُدُونِ ۝٥٦
مَا أُرِيدُ مِنْهُم مِّن رِّزْقٍ وَمَا أُرِيدُ
أَن يُطْعِمُونِ ۝٥٧
إِنَّ اللَّهَ هُوَ الرَّزَّاقُ ذُو الْقُوَّةِ الْمَتِينُ ۝٥٨
فَإِنَّ لِلَّذِينَ ظَلَمُوا ذَنُوبًا مِّثْلَ ذَنُوبِ
أَصْحَابِهِمْ فَلَا يَسْتَعْجِلُونِ ۝٥٩
فَوَيْلٌ لِّلَّذِينَ كَفَرُوا مِن يَوْمِهِمُ
الَّذِي يُوعَدُونَ ۝٦٠

سُورَةُ الطُّورِ مَكِّيَّةٌ وَهِيَ تِسْعٌ وَأَرْبَعُونَ آيَةً وَفِيهَا رُكُوعَانِ

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ

وَالطُّورِ ۝١
وَكِتَابٍ مَّسْطُورٍ ۝٢
فِي رَقٍّ مَّنشُورٍ ۝٣
وَالْبَيْتِ الْمَعْمُورِ ۝٤
وَالسَّقْفِ الْمَرْفُوعِ ۝٥
وَالْبَحْرِ الْمَسْجُورِ ۝٦
إِنَّ عَذَابَ رَبِّكَ لَوَاقِعٌ ۝٧
مَّا لَهُ مِن دَافِعٍ ۝٨
يَوْمَ تَمُورُ السَّمَاءُ مَوْرًا ۝٩
وَتَسِيرُ الْجِبَالُ سَيْرًا ۝١٠

५५. और समझाओ कि समझाना मुसलमानों को फ़ाएदा देता है।

५६. और मैं ने जिन्न और आदमी इतने ही लिए बनाए कि मेरी बन्दगी करें।

५७. मैं उन से कुछ रिज़्क़ नहीं माँगता और न ये चाहता हूँ कि वो मुझे खाना दें।

५८. बेशक अल्लाह ही बड़ा रिज़्क़ देने वाला क़ूव्वत वाला क़ुदरत वाला है।

५९. तो बेशक इन ज़ालिमों के लिए अज़ाब की एक बारी है जैसे इनके साथ वालों के लिए एक बारी थी तो मुझ से जलदी न करें।

६०. तो काफ़िरों की ख़राबी है उनके उस दिन से जिसका वअ्दा दिए जाते हैं।

## सूरए तूर

*मक्की है और इसमें उनचास आयतें और दो रुकूअ हैं।*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. तूर की क़सम।

२. और उस नविश्ता की।

३. जो खुले दफ़्तर में लिखा है।

४. और बैते-मअ्मूर।

५. और बुलन्द छत।

६. और सुलगाए हुए समन्दर की।

७. बेशक तेरे रब का अज़ाब ज़रूर होना है।

८. उसे कोई टालने वाला नहीं।

९. जिस दिन आसमान हिलना सा हिलना हिलेंगे।

१०. और पहाड़ चलना सा चलना चलेंगे।

११. तो उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी है।

१२. वो जो मश्ग़ले में खेल रहे हैं।

१३. जिस दिन जहन्नम की तरफ़ धक्का दे कर ढकेले जाएँगे।

१४. ये है वो आग जिसे तुम झुटलाते थे।

१५. तो क्या ये जादू है या तुम्हें सूझता नहीं।

१६. उस में जाओ अब चाहे सब्र करो या न करो सब तुम पर एक सा है तुम्हें उसी का बदला जो तुम करते थे।

१७. बेशक परहेज़गार बाग़ों और चैन में हैं।

१८. अपने रब के देन पर शाद शाद और उन्हें उनके रब ने आग के अज़ाब से बचा लिया।

१९. खाओ और पियो खुशगवारी से सिला अपने अअ्माल का।

२०. तख़्तों पर तकिया लगाए जो क़तार लगा कर बिछे हैं और हम ने उन्हें ब्याह दिया बड़ी आँखों वाली हूरों से।

२१. और जो ईमान लाए और उनकी अवलाद ने ईमान के साथ उनकी पैरवी की हम ने उनकी अवलाद उनसे मिला दी और उनके अमल में उन्हें कुछ कमी न दी सब आदमी अपने किए में गिरफ़्तार हैं।

२२. और हम ने उनकी मदद फ़रमाई

فَوَيْلٌ يَّوْمَئِذٍ لِّلْمُكَذِّبِيْنَ ⑪
الَّذِيْنَ هُمْ فِيْ خَوْضٍ يَّلْعَبُوْنَ ⑫
يَوْمَ يُدَعُّوْنَ إِلٰى نَارِ جَهَنَّمَ دَعًّا ⑬
هٰذِهِ النَّارُ الَّتِيْ كُنْتُمْ بِهَا
تُكَذِّبُوْنَ ⑭
أَفَسِحْرٌ هٰذَا أَمْ أَنْتُمْ لَا تُبْصِرُوْنَ ⑮
اِصْلَوْهَا فَاصْبِرُوْا أَوْ لَا تَصْبِرُوْا
سَوَآءٌ عَلَيْكُمْ إِنَّمَا تُجْزَوْنَ مَا كُنْتُمْ
تَعْمَلُوْنَ ⑯
إِنَّ الْمُتَّقِيْنَ فِيْ جَنّٰتٍ وَّنَعِيْمٍ ⑰
فٰكِهِيْنَ بِمَآ اٰتٰهُمْ رَبُّهُمْ وَوَقٰهُمْ
رَبُّهُمْ عَذَابَ الْجَحِيْمِ ⑱
كُلُوْا وَاشْرَبُوْا هَنِيْٓـًٔا بِمَا كُنْتُمْ
تَعْمَلُوْنَ ⑲
مُتَّكِـِٕيْنَ عَلٰى سُرُرٍ مَّصْفُوْفَةٍ وَزَوَّجْنٰهُمْ
بِحُوْرٍ عِيْنٍ ⑳
وَالَّذِيْنَ اٰمَنُوْا وَاتَّبَعَتْهُمْ ذُرِّيَّتُهُمْ
بِإِيْمَانٍ أَلْحَقْنَا بِهِمْ ذُرِّيَّتَهُمْ وَمَآ
أَلَتْنٰهُمْ مِّنْ عَمَلِهِمْ مِّنْ شَيْءٍ كُلُّ
امْرِئٍۢ بِمَا كَسَبَ رَهِيْنٌ ㉑

وَأَمْدَدْنٰهُمْ بِفَاكِهَةٍ وَّلَحْمٍ مِّمَّا
يَشْتَهُوْنَ ﴿٢٢﴾

मेवे और गोश्त से जो चाहें।

يَتَنَازَعُوْنَ فِيْهَا كَأْسًا لَّا لَغْوٌ فِيْهَا وَ
لَا تَأْثِيْمٌ ﴿٢٣﴾

२३. एक दूसरे से लेते है वो जाम जिस में न बेहूदगी न गुनहगारी।

وَيَطُوْفُ عَلَيْهِمْ غِلْمَانٌ لَّهُمْ كَأَنَّهُمْ
لُؤْلُؤٌ مَّكْنُوْنٌ ﴿٢٤﴾

२४. और उनके ख़िदमतगार लड़के उनके गिर्द फिरेंगे गोया वो मोती हैं छुपा कर रखे गए।

وَأَقْبَلَ بَعْضُهُمْ عَلٰى بَعْضٍ يَّتَسَآءَلُوْنَ ﴿٢٥﴾

२५. और उनमें एक ने दूसरे की तरफ़ मुँह किया पूछते हुए।

قَالُوْٓا إِنَّا كُنَّا قَبْلُ فِيْٓ أَهْلِنَا
مُشْفِقِيْنَ ﴿٢٦﴾

२६. बोले बेशक हम इससे पहले अपने घरों में सहमे हुए थे।

فَمَنَّ اللّٰهُ عَلَيْنَا وَوَقٰىنَا عَذَابَ السَّمُوْمِ ﴿٢٧﴾

२७. तो अल्लाह ने हम पर एहसान किया और हमें लूह (गर्म हवा) के अज़ाब से बचा लिया।

إِنَّا كُنَّا مِنْ قَبْلُ نَدْعُوْهُ ۖ إِنَّهٗ هُوَ
الْبَرُّ الرَّحِيْمُ ﴿٢٨﴾ ع

२८. बेशक हम ने अपनी पहली ज़िन्दगी में उसकी इबादत की थी बेशक वही एहसान फ़रमाने वाला मेहरबान है।

रुकूअ २

فَذَكِّرْ فَمَآ أَنْتَ بِنِعْمَتِ رَبِّكَ بِكَاهِنٍ
وَّلَا مَجْنُوْنٍ ﴿٢٩﴾

२९. तो ऐ महबूब तुम नसीहत फ़रमाओ कि तुम अपने रब के फ़ज़्ल से न काहिन हो न मजनून।

أَمْ يَقُوْلُوْنَ شَاعِرٌ نَّتَرَبَّصُ بِهٖ رَيْبَ
الْمَنُوْنِ ﴿٣٠﴾

३०. या कहते हैं ये शाओर है हमें उन पर हवादिसे ज़माना का इन्तिज़ार है।

قُلْ تَرَبَّصُوْا فَإِنِّيْ مَعَكُمْ مِّنَ
الْمُتَرَبِّصِيْنَ ﴿٣١﴾

३१. तुम फ़रमाओ इन्तिज़ार किए जाओ मैं भी तुम्हारे इन्तिज़ार में हूं।

أَمْ تَأْمُرُهُمْ أَحْلَامُهُمْ بِهٰذَآ أَمْ
هُمْ قَوْمٌ طَاغُوْنَ ﴿٣٢﴾

३२. क्या उनकी अक़्लें उन्हें यही बताती है या वो सरकश लोग है।

३३. या कहते है उन्हो ने ये कुरआन

बना लिया बल्कि वो ईमान नही रखते।

३४. तो उस जैसी एक बात तो ले आएँ अगर सच्चे है।

३५. क्या वो किसी अस्ल मे न बनाए गए या वही बनाने वाले है।

३६. या आसमान और ज़मीन उन्होने पैदा किए बल्कि उन्हे यकीन नही।

३७. या उनके पास तुम्हारे रब के खज़ाने है या वो कड़ोड़ (हाकिमे आला) हैं।

३८. या उनके पास कोई ज़ीना है जिस मे चढ़ कर सुन लेते है तो उनका सुनने वाला कोई रौशन सनद लाए।

३९. क्या उसको बेटियाँ और तुम को बेटे।

४०. या तुम उनसे कुछ उजरत माँगते हो तो वो चट्टी के बोझ मे दबे है।

४१. या उनके पास ग़ैब है जिस से वो हुक्म लगाते है।

४२. या किसी दावों (फ़रेब) के इरादे में है तो काफ़िरों ही पर दावों (फ़रेब) पड़ना है।

४३. या अल्लाह के सिवा उनका कोई और खुदा है अल्लाह को पाकी उनके शिर्क से।

४४. और अगर आसमान से कोई टुकड़ा गिरता देखें तो कहेंगे तह ब तह बादल है।

४५. तो तुम उन्हे छोड़ दो यहाँ तक कि वो अपने उस दिन से मिलें

أَمْ يَقُولُونَ تَقَوَّلَهُ ۚ بَل لَّا يُؤْمِنُونَ ﴿٣٣﴾
فَلْيَأْتُوا بِحَدِيثٍ مِّثْلِهِ إِن كَانُوا
صَادِقِينَ ﴿٣٤﴾
أَمْ خُلِقُوا مِنْ غَيْرِ شَيْءٍ أَمْ هُمُ
الْخَالِقُونَ ﴿٣٥﴾
أَمْ خَلَقُوا السَّمَاوَاتِ وَالْأَرْضَ ۚ بَل لَّا
يُوقِنُونَ ﴿٣٦﴾
أَمْ عِندَهُمْ خَزَائِنُ رَبِّكَ أَمْ هُمُ
الْمُصَيْطِرُونَ ﴿٣٧﴾
أَمْ لَهُمْ سُلَّمٌ يَسْتَمِعُونَ فِيهِ ۖ فَلْيَأْتِ
مُسْتَمِعُهُم بِسُلْطَانٍ مُّبِينٍ ﴿٣٨﴾
أَمْ لَهُ الْبَنَاتُ وَلَكُمُ الْبَنُونَ ﴿٣٩﴾
أَمْ تَسْأَلُهُمْ أَجْرًا فَهُم مِّن مَّغْرَمٍ
مُّثْقَلُونَ ﴿٤٠﴾
أَمْ عِندَهُمُ الْغَيْبُ فَهُمْ يَكْتُبُونَ ﴿٤١﴾
أَمْ يُرِيدُونَ كَيْدًا ۖ فَالَّذِينَ كَفَرُوا
هُمُ الْمَكِيدُونَ ﴿٤٢﴾
أَمْ لَهُمْ إِلَٰهٌ غَيْرُ اللَّهِ ۚ سُبْحَانَ اللَّهِ
عَمَّا يُشْرِكُونَ ﴿٤٣﴾
وَإِن يَرَوْا كِسْفًا مِّنَ السَّمَاءِ

जिस में बेहोश हो गे।

४६. जिस दिन उनका दाओं (फ़रेब) कुछ काम न देगा और न उनकी मदद हो।

४७. और बेशक ज़ालिमों के लिए उससे पहले एक अज़ाब है मगर उनमें अक्सर को ख़बर नहीं।

४८. और ऐ महबूब तुम अपने रब के हुक्म पर ठहरे रहो कि बेशक तुम हमारी निगहदाश्त में हो और अपने रब की तअ़रीफ़ करते हुए उसकी पाकी बोलो जब तुम खड़े हो।

४९. और कुछ रात में उसकी पाकी बोलो और तारों के पीठ देते।

## सूरए नज्म

*मक्की है इसमें बासठ आयतें और तीन रुकूअ़ है*

अल्लाह के नाम से शुरुअ़ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ़ १**

१. उस प्यारे चमकते तारे मुहम्मद की क़सम जब ये मेअ़राज से उतरे।

२. तुम्हारे साहिब न बहके न बे राह चले।

३. और वो कोई बात अपनी ख़्वाहिश से नहीं करते।

४. वो तो नहीं मगर 'वही' जो उन्हें की जाती है।

५. उन्हें सिखाया सख़्त क़ुव्वतों वाले।

६. ताक़तवर ने फिर उस जल्वे ने क़स्द फ़रमाया।

७. और वो आसमाने-बरीं के सब से बुलन्द किनारे पर था।

८. फिर वो जल्वा नज़दीक हुआ

سَاقِطًا يَقُولُوا سَحَابٌ مَرْكُومٌ ﴿٤٤﴾

فَذَرْهُمْ حَتّٰى يُلٰقُوا يَوْمَهُمُ الَّذِي فِيهِ يُصْعَقُونَ ﴿٤٥﴾

يَوْمَ لَا يُغْنِي عَنْهُمْ كَيْدُهُمْ شَيْئًا وَلَا هُمْ يُنْصَرُونَ ﴿٤٦﴾

وَإِنَّ لِلَّذِينَ ظَلَمُوا عَذَابًا دُونَ ذٰلِكَ وَلٰكِنَّ أَكْثَرَهُمْ لَا يَعْلَمُونَ ﴿٤٧﴾

وَاصْبِرْ لِحُكْمِ رَبِّكَ فَإِنَّكَ بِأَعْيُنِنَا وَسَبِّحْ بِحَمْدِ رَبِّكَ حِينَ تَقُومُ ﴿٤٨﴾

وَمِنَ اللَّيْلِ فَسَبِّحْهُ وَإِدْبَارَ النُّجُومِ ﴿٤٩﴾

سُورَةُ النَّجْمِ مَكِّيَّةٌ آيَاتُهَا ٦٢ رُكُوعَاتُهَا ٣

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيمِ

وَالنَّجْمِ إِذَا هَوٰى ﴿١﴾

مَا ضَلَّ صَاحِبُكُمْ وَمَا غَوٰى ﴿٢﴾

وَمَا يَنْطِقُ عَنِ الْهَوٰى ﴿٣﴾

إِنْ هُوَ إِلَّا وَحْيٌ يُوحٰى ﴿٤﴾

عَلَّمَهُ شَدِيدُ الْقُوٰى ﴿٥﴾

ذُو مِرَّةٍ فَاسْتَوٰى ﴿٦﴾

وَهُوَ بِالْأُفُقِ الْأَعْلٰى ﴿٧﴾

फिर खूब उतर आया।

९. तो उस जल्वा और उस महबूब मे दो हाथ का फासला रहा बल्कि उससे भी कम।

१०. अब 'वही' फ़रमाइ अपने बन्दे को जो 'वही' फ़रमाई ।

११. दिल ने झूट न कहा जो देखा।

१२. तो क्या तुम उन से उनके देखे हुए पर झगड़ते हो।

१३. और उन्हों ने तो वो जल्वा दो बार देखा।

१४. सिद्‌रतुल मुन्तहा के पास।

१५. उसके पास जन्नतुल मावा है।

१६. जब सिद्‌रा पर छा रहा था जो छा रहा था।

१७. आँख न किसी तरफ़ फिरी न हद से बढ़ी।

१८. बेशक अपने रब की बहुत बड़ी निशानियाँ देखीं।

१९. तो क्या तुम ने देखा लात और उज़्ज़ा।

२०. और उस तीसरी मनात को।

२१. क्या तुम को बेटा और उसको बेटी।

२२. जब तो ये सख़्त भोंडी तक़्सीम है।

२३. वो तो नहीं मगर कुछ नाम कि तुम ने और तुम्हारे बाप दादा ने रख लिए है अल्लाह ने उनकी कोई सनद नही उतारी वो तो निरे गुमान और नफ़्स की ख़्वाहिशों के पीछे है हालाँकि बेशक उनके पास उनके रब की तरफ़ से हिदायत आई।

ثُمَّ دَنَا فَتَدَلّٰى ﴿٨﴾

فَكَانَ قَابَ قَوْسَيْنِ اَوْ اَدْنٰى ﴿٩﴾

فَاَوْحٰۤى اِلٰى عَبْدِهٖ مَاۤ اَوْحٰى ﴿١٠﴾

مَا كَذَبَ الْفُؤَادُ مَا رَاٰى ﴿١١﴾

اَفَتُمٰرُوْنَهٗ عَلٰى مَا يَرٰى ﴿١٢﴾

وَلَقَدْ رَاٰهُ نَزْلَةً اُخْرٰى ﴿١٣﴾

عِنْدَ سِدْرَةِ الْمُنْتَهٰى ﴿١٤﴾

عِنْدَهَا جَنَّةُ الْمَاْوٰى ﴿١٥﴾

اِذْ يَغْشَى السِّدْرَةَ مَا يَغْشٰى ﴿١٦﴾

مَا زَاغَ الْبَصَرُ وَمَا طَغٰى ﴿١٧﴾

لَقَدْ رَاٰى مِنْ اٰيٰتِ رَبِّهِ الْكُبْرٰى ﴿١٨﴾

اَفَرَءَيْتُمُ اللّٰتَ وَالْعُزّٰى ﴿١٩﴾

وَمَنٰوةَ الثَّالِثَةَ الْاُخْرٰى ﴿٢٠﴾

اَلَكُمُ الذَّكَرُ وَلَهُ الْاُنْثٰى ﴿٢١﴾

تِلْكَ اِذًا قِسْمَةٌ ضِيْزٰى ﴿٢٢﴾

اِنْ هِىَ اِلَّاۤ اَسْمَاۤءٌ سَمَّيْتُمُوْهَاۤ اَنْتُمْ

وَاٰبَاۤؤُكُمْ مَّاۤ اَنْزَلَ اللّٰهُ بِهَا مِنْ

سُلْطٰنٍ اِنْ يَّتَّبِعُوْنَ اِلَّا الظَّنَّ وَمَا

تَهْوَى الْاَنْفُسُ وَلَقَدْ جَاۤءَهُمْ

مِّنْ رَّبِّهِمُ الْهُدٰى ﴿٢٣﴾

أَمْ لِلْإِنْسَانِ مَا تَمَنَّىٰ ۝٢٤

२४. क्या आदमी को मिल जाएगा जो कुछ वो ख़याल बाँधे।

فَلِلَّهِ الْآخِرَةُ وَالْأُولَىٰ ۝٢٥

२५. तो आख़ेरत और दुनिया सब का मालिक अल्लाह ही है।

**रुकूअ २**

وَكَمْ مِنْ مَلَكٍ فِي السَّمَاوَاتِ
لَا تُغْنِي شَفَاعَتُهُمْ شَيْئًا إِلَّا مِنْ
بَعْدِ أَنْ يَأْذَنَ اللَّهُ لِمَنْ يَشَاءُ وَ
يَرْضَىٰ ۝٢٦

२६. और कितने ही फ़रिश्ते हैं आसमानों में कि उनकी सिफ़ारिश कुछ काम नहीं आती मगर जब कि अल्लाह इजाज़त दे दे जिस के लिए चाहे और पसन्द फ़रमाए।

إِنَّ الَّذِينَ لَا يُؤْمِنُونَ بِالْآخِرَةِ
لَيُسَمُّونَ الْمَلَائِكَةَ تَسْمِيَةَ الْأُنْثَىٰ ۝٢٧

२७. बेशक वो जो आख़िरत पर ईमान रखते नहीं मलाईका का नाम औरतों का सा रखते है।

وَمَا لَهُمْ بِهِ مِنْ عِلْمٍ إِنْ يَتَّبِعُونَ
إِلَّا الظَّنَّ وَإِنَّ الظَّنَّ لَا يُغْنِي مِنَ
الْحَقِّ شَيْئًا ۝٢٨

२८. और उन्हें उसकी कुछ ख़बर नहीं वो तो निरे गुमान के पीछे हैं और बेशक गुमान यक़ीन की जगह कुछ काम नहीं देता।

فَأَعْرِضْ عَنْ مَنْ تَوَلَّىٰ عَنْ ذِكْرِنَا
وَلَمْ يُرِدْ إِلَّا الْحَيَاةَ الدُّنْيَا ۝٢٩

२९. तो तुम उस से मुँह फेर लो जो हमारी याद से फिरा और उस ने न चाही मगर दुनिया की ज़िन्दगी।

ذَٰلِكَ مَبْلَغُهُمْ مِنَ الْعِلْمِ إِنَّ رَبَّكَ
هُوَ أَعْلَمُ بِمَنْ ضَلَّ عَنْ سَبِيلِهِ
وَهُوَ أَعْلَمُ بِمَنِ اهْتَدَىٰ ۝٣٠

३०. यहाँ तक उनके इल्म की पहुँच है बेशक तुम्हारा रब ख़ूब जानता है जो उसकी राह से बहका और वो ख़ूब जानता है जिस ने राह पाई।

وَلِلَّهِ مَا فِي السَّمَاوَاتِ وَمَا فِي الْأَرْضِ
لِيَجْزِيَ الَّذِينَ أَسَاءُوا بِمَا عَمِلُوا وَ
يَجْزِيَ الَّذِينَ أَحْسَنُوا بِالْحُسْنَى ۝٣١

३१. और अल्लाह ही का है जो कुछ आसमानों में हैं और जो कुछ ज़मीन में ताकि बुराई करने वालो को उनके किए का बदला दे और नेकी करने वालों को निहायत अच्छा सिला अता फ़रमाए।

الَّذِينَ يَجْتَنِبُونَ كَبَائِرَ الْإِثْمِ

३२. वो जो बड़े गुनाहों और बेहयाईयो से बचते हैं मगर इतना कि

गुनाह के पास गए और रुक गए बेशक तुम्हारे रब की मग़फ़िरत वसीअ है वो तुम्हें ख़ूब जानता है तुम्हें मिट्टी से पैदा किया और जब तुम अपनी माओं के पेट में हमल थे तो आप अपनी जानों को सुथरा न बताओ वो खूब जानता है जो परहेज़गार हैं।

**रुकूअ ३**

३३. तो क्या तुम ने देखा जो फिर गया।

३४. और कुछ थोड़ा सा दिया और रोक रखा।

३५. क्या उसके पास ग़ैब का इल्म है तो वो देख रहा है।

३६. क्या उसे उस की ख़बर न आई जो सहीफ़ों में है मूसा के।

३७. और इब्राहीम के जो अहकाम पूरे बजा लाया।

३८. कि कोई बोझ उठानेवाली जान दूसरी का बोझ नहीं उठाती।

३९. और ये कि आदमी न पाएगा मगर अपनी कोशिश।

४०. और ये कि उसकी कोशिश अन्क़रीब देखी जाएगी।

४१. फिर उसका भर पूर बदला दिया जाएगा।

४२. और ये कि बेशक तुम्हारे रब ही के तरफ़ इन्तिहा है।

४३. और ये कि वही है जिस ने हँसाया और रुलाया।

४४. और ये कि वही है जिस ने मारा और जिलाया।

४५. और ये कि उसी ने दो जोड़े बनाए नर और मादा।

४६. नुत्फ़े से जब डाला जाए।

وَالْفَوَاحِشَ إِلَّا اللَّمَمَ ۚ إِنَّ رَبَّكَ
وَاسِعُ الْمَغْفِرَةِ ۚ هُوَ أَعْلَمُ بِكُمْ إِذْ
أَنْشَأَكُمْ مِنَ الْأَرْضِ وَإِذْ أَنْتُمْ
أَجِنَّةٌ فِي بُطُونِ أُمَّهَاتِكُمْ ۖ فَلَا تُزَكُّوا
ع أَنْفُسَكُمْ ۖ هُوَ أَعْلَمُ بِمَنِ اتَّقَىٰ ﴿٣٢﴾
أَفَرَأَيْتَ الَّذِي تَوَلَّىٰ ﴿٣٣﴾
وَأَعْطَىٰ قَلِيلًا وَأَكْدَىٰ ﴿٣٤﴾
أَعِنْدَهُ عِلْمُ الْغَيْبِ فَهُوَ يَرَىٰ ﴿٣٥﴾
أَمْ لَمْ يُنَبَّأْ بِمَا فِي صُحُفِ مُوسَىٰ ﴿٣٦﴾
وَإِبْرَاهِيمَ الَّذِي وَفَّىٰ ﴿٣٧﴾
أَلَّا تَزِرُ وَازِرَةٌ وِزْرَ أُخْرَىٰ ﴿٣٨﴾
وَأَنْ لَيْسَ لِلْإِنْسَانِ إِلَّا مَا سَعَىٰ ﴿٣٩﴾
وَأَنَّ سَعْيَهُ سَوْفَ يُرَىٰ ﴿٤٠﴾
ثُمَّ يُجْزَاهُ الْجَزَاءَ الْأَوْفَىٰ ﴿٤١﴾
وَأَنَّ إِلَىٰ رَبِّكَ الْمُنْتَهَىٰ ﴿٤٢﴾
وَأَنَّهُ هُوَ أَضْحَكَ وَأَبْكَىٰ ﴿٤٣﴾
وَأَنَّهُ هُوَ أَمَاتَ وَأَحْيَا ﴿٤٤﴾
وَأَنَّهُ خَلَقَ الزَّوْجَيْنِ الذَّكَرَ
وَالْأُنْثَىٰ ﴿٤٥﴾
مِنْ نُطْفَةٍ إِذَا تُمْنَىٰ ﴿٤٦﴾

४७. और ये कि उसी के ज़िम्मे है पिछला उठाना (दोबारा ज़िन्दा करना)।
४८. और ये कि उसी ने ग़िना दी और क़नाअत दी।
४९. और ये कि वही सितारा शिअ्रा का रब है।
५०. और ये कि उसी ने पहली आद को हिलाक फ़रमाया।
५१. और समूद को तो कोई बाक़ी न छोड़ा।
५२. और उन से पहले नूह की क़ौम को बेशक वो उन से भी ज़ालिम और सरकश थे।
५३. और उस ने उलटने वाली बस्ती को नीचे गिराया।
५४. तो उस पर छाया जो कुछ छाया।
५५. तो ऐ सुनने वाले अपने रब की कौनसी नेअ्मतों में शक करेगा।
५६. ये एक डर सुनाने वाले है अगले डराने वालों की तरह।
५७. पास आई पास आने वाली।
५८. अल्लाह के सिवा उसका कोई खोलने वाला नही।
५९. तो क्या इस बात से तुम तअज्जुब करते हो।
६०. और हँसते हो और रोते नही।
६१. और तुम खेल में पड़े हो।
६२. तो अल्लाह के लिए सज्दा और उसकी बन्दगी करो।

## सूरए क़मर

मक्की है इसमें पचपन आयतें और तीन रुकूअ है

अल्लाह के नाम से शुरूअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. पास आई क़यामत और शक हो

وَاَنَّ عَلَيْهِ النَّشْاَةَ الْاُخْرٰى ﴿٤٧﴾
وَاَنَّهٗ هُوَ اَغْنٰى وَاَقْنٰى ﴿٤٨﴾
وَاَنَّهٗ هُوَ رَبُّ الشِّعْرٰى ﴿٤٩﴾
وَاَنَّهٗۤ اَهْلَكَ عَادَا ۨالْاُوْلٰى ﴿٥٠﴾
وَثَمُوْدَا۟ فَمَاۤ اَبْقٰى ﴿٥١﴾
وَقَوْمَ نُوْحٍ مِّنْ قَبْلُ ؕ اِنَّهُمْ كَانُوْا
هُمْ اَظْلَمَ وَاَطْغٰى ﴿٥٢﴾
وَالْمُؤْتَفِكَةَ اَهْوٰى ﴿٥٣﴾
فَغَشّٰىهَا مَا غَشّٰى ﴿٥٤﴾
فَبِاَىِّ اٰلَاۤءِ رَبِّكَ تَتَمَارٰى ﴿٥٥﴾
هٰذَا نَذِيْرٌ مِّنَ النُّذُرِ الْاُوْلٰى ﴿٥٦﴾
اَزِفَتِ الْاٰزِفَةُ ﴿٥٧﴾
لَيْسَ لَهَا مِنْ دُوْنِ اللّٰهِ كَاشِفَةٌ ﴿٥٨﴾
اَفَمِنْ هٰذَا الْحَدِيْثِ تَعْجَبُوْنَ ﴿٥٩﴾
وَتَضْحَكُوْنَ وَلَا تَبْكُوْنَ ﴿٦٠﴾
وَاَنْتُمْ سٰمِدُوْنَ ﴿٦١﴾
فَاسْجُدُوْا لِلّٰهِ وَاعْبُدُوْا ﴿٦٢﴾

سُوْرَةُ الْقَمَرِ مَكِّيَّةٌ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

اِقْتَرَبَتِ السَّاعَةُ وَانْشَقَّ الْقَمَرُ ﴿١﴾

गया चाँद।

२. और अगर देखें कोई निशानी तो मुँह फेरते और कहते हैं ये तो जादू है चला आता।

३. और उन्हों ने झुटलाया और अपनी ख़्वाहिशों के पीछे हुए और हर काम क़रार पा चुका है।

४. और बेशक उनके पास वो ख़बरें आईं जिन्न में काफ़ी रोक थी.

५. इन्तिहा को पहुँची हुई हिकमत फिर क्या काम दें डर सुनाने वाले ।

६. तो तुम उन से मुँह फेर लो जिस दिन बुलाने वाला एक सख़्त बे पहचानी बात की तरफ़ बुलाएगा।

७. नीचे आँखें किए हुए क़बरों से निकलें गे गोया वो टिड्डी है फैली हुई।

८. बुलाने वाले की तरफ़ लपकते हुए काफ़िर कहें गे ये दिन सख़्त है।

९. इन से पहले नूह की क़ौम ने झुटलाया तो हमारे बन्दे को झूटा बताया और बोले वो मजनून है और उसे झिड़का।

१०. तो उस ने अपने रब से दुआ की कि मैं मग़लूब हूँ तू मेरा बदला ले।

११. तो हम ने आसमान के दरवाज़े खोल दिए ज़ोर के बहते पानी से।

१२. और ज़मीन चश्मे करके बहा दी तो दोनों पानी मिल गए उस मिक़दार पर जो मुक़द्दर थी।

१३. और हम ने नूह को सवार

وَاِنْ يَّرَوْا اٰيَةً يُّعْرِضُوْا وَيَقُوْلُوْا سِحْرٌ مُّسْتَمِرٌّ ۝٢

وَكَذَّبُوْا وَاتَّبَعُوْٓا اَهْوَآءَهُمْ وَكُلُّ اَمْرٍ مُّسْتَقِرٌّ ۝٣

وَلَقَدْ جَآءَهُمْ مِّنَ الْاَنْۢبَآءِ مَا فِيْهِ مُزْدَجَرٌ ۝٤

حِكْمَةٌۢ بَالِغَةٌ فَمَا تُغْنِ النُّذُرُ ۝٥

فَتَوَلَّ عَنْهُمْ ۘ يَوْمَ يَدْعُ الدَّاعِ اِلٰى شَيْءٍ نُّكُرٍ ۝٦

خُشَّعًا اَبْصَارُهُمْ يَخْرُجُوْنَ مِنَ الْاَجْدَاثِ كَاَنَّهُمْ جَرَادٌ مُّنْتَشِرٌ ۝٧

مُّهْطِعِيْنَ اِلَى الدَّاعِ ۭ يَقُوْلُ الْكٰفِرُوْنَ هٰذَا يَوْمٌ عَسِرٌ ۝٨

كَذَّبَتْ قَبْلَهُمْ قَوْمُ نُوْحٍ فَكَذَّبُوْا عَبْدَنَا وَقَالُوْا مَجْنُوْنٌ وَّازْدُجِرَ ۝٩

فَدَعَا رَبَّهٗٓ اَنِّيْ مَغْلُوْبٌ فَانْتَصِرْ ۝١٠

فَفَتَحْنَآ اَبْوَابَ السَّمَآءِ بِمَآءٍ مُّنْهَمِرٍ ۝١١

وَّفَجَّرْنَا الْاَرْضَ عُيُوْنًا فَالْتَقَى الْمَآءُ عَلٰٓى اَمْرٍ قَدْ قُدِرَ ۝١٢

وَحَمَلْنٰهُ عَلٰى ذَاتِ اَلْوَاحٍ وَّدُسُرٍ ۝١٣

किया तख़्तों और कीलों वाली पर।

تَجْرِىْ بِاَعْيُنِنَا ۚ جَزَآءً لِّمَنْ كَانَ كُفِرَ ﴿١٤﴾

१४. कि हमारी निगाह के रूबरू बहती उसके सिले में जिसके साथ कुफ़्र किया गया था।

وَلَقَدْ تَّرَكْنٰهَآ اٰيَةً فَهَلْ مِنْ مُّدَّكِرٍ ﴿١٥﴾

१५. और हम ने उसे निशानी छोड़ा तो है कोई ध्यान करने वाला।

فَكَيْفَ كَانَ عَذَابِىْ وَنُذُرِ ﴿١٦﴾

१६. तो कैसा हुआ मेरा अज़ाब और मेरी धमकियाँ।

وَلَقَدْ يَسَّرْنَا الْقُرْاٰنَ لِلذِّكْرِ فَهَلْ مِنْ مُّدَّكِرٍ ﴿١٧﴾

१७. और बेशक हम ने कुरआॅन याद करने के लिए आसान फ़रमा दिया तो है कोई याद करने वाला।

كَذَّبَتْ عَادٌ فَكَيْفَ كَانَ عَذَابِىْ وَنُذُرِ ﴿١٨﴾

१८. आद ने झुटलाया तो कैसा हुआ मेरा अज़ाब और मेरे डर दिलाने के फ़रमान।

اِنَّآ اَرْسَلْنَا عَلَيْهِمْ رِيْحًا صَرْصَرًا فِىْ يَوْمِ نَحْسٍ مُّسْتَمِرٍّ ﴿١٩﴾

१९. बेशक हम ने उन पर एक सख़्त आँधी भेजी ऐसे दिन में जिस की नहूसत उन पर हमेशा के लिए रही।

تَنْزِعُ النَّاسَ ۙ كَاَنَّهُمْ اَعْجَازُ نَخْلٍ مُّنْقَعِرٍ ﴿٢٠﴾

२०. लोगों को यूँ दे मारती थी कि गोया वो उखड़ी हुई खजूरों के डुंड (सूखे तने) हैं।

فَكَيْفَ كَانَ عَذَابِىْ وَنُذُرِ ﴿٢١﴾

२१. तो कैसा हुआ मेरा अज़ाब और डर के फ़रमान।

وَلَقَدْ يَسَّرْنَا الْقُرْاٰنَ لِلذِّكْرِ فَهَلْ مِنْ مُّدَّكِرٍ ﴿٢٢﴾ ع

२२. और बेशक हम ने आसान किया कुरआॅन याद करने के लिए तो है कोई याद करने वाला।

**रुकूअ २**

كَذَّبَتْ ثَمُوْدُ بِالنُّذُرِ ﴿٢٣﴾

२३. समूद ने रसूलों को झुटलाया।

فَقَالُوْٓا اَبَشَرًا مِّنَّا وَاحِدًا نَّتَّبِعُهٗٓ ۙ اِنَّآ اِذًا لَّفِىْ ضَلٰلٍ وَّسُعُرٍ ﴿٢٤﴾

२४. तो बोले क्या हम अपने में के एक आदमी की ताबेअदारी करें जब तो हम ज़रूर गुमराह और दीवाने हैं।

ءَاُلْقِىَ الذِّكْرُ عَلَيْهِ مِنْۢ بَيْنِنَا

२५. क्या हम सब में उस पर

بَلْ هُوَ كَذَّابٌ أَشِرٌ ﴿٢٥﴾
سَيَعْلَمُونَ غَدًا مَنِ الْكَذَّابُ الْأَشِرُ ﴿٢٦﴾
إِنَّا مُرْسِلُوا النَّاقَةِ فِتْنَةً لَهُمْ فَارْتَقِبْهُمْ
وَاصْطَبِرْ ﴿٢٧﴾
وَنَبِّئْهُمْ أَنَّ الْمَاءَ قِسْمَةٌ بَيْنَهُمْ
كُلُّ شِرْبٍ مُحْتَضَرٌ ﴿٢٨﴾
فَنَادَوْا صَاحِبَهُمْ فَتَعَاطَىٰ فَعَقَرَ ﴿٢٩﴾
فَكَيْفَ كَانَ عَذَابِي وَنُذُرِ ﴿٣٠﴾
إِنَّا أَرْسَلْنَا عَلَيْهِمْ صَيْحَةً وَاحِدَةً
فَكَانُوا كَهَشِيمِ الْمُحْتَظِرِ ﴿٣١﴾
وَلَقَدْ يَسَّرْنَا الْقُرْآنَ لِلذِّكْرِ فَهَلْ
مِنْ مُدَّكِرٍ ﴿٣٢﴾
كَذَّبَتْ قَوْمُ لُوطٍ بِالنُّذُرِ ﴿٣٣﴾
إِنَّا أَرْسَلْنَا عَلَيْهِمْ حَاصِبًا إِلَّا آلَ
لُوطٍ نَجَّيْنَاهُمْ بِسَحَرٍ ﴿٣٤﴾
نِعْمَةً مِنْ عِنْدِنَا كَذَٰلِكَ نَجْزِي
مَنْ شَكَرَ ﴿٣٥﴾
وَلَقَدْ أَنْذَرَهُمْ بَطْشَتَنَا فَتَمَارَوْا
بِالنُّذُرِ ﴿٣٦﴾
وَلَقَدْ رَاوَدُوهُ عَنْ ضَيْفِهِ فَطَمَسْنَا

ज़िक्र उतारा गया बल्कि ये सख़्त झूटा उतरोना (शेख़ीबाज़) है।

२६. बहुत जल्द कल जान जाएँगे कौन था बड़ा झूटा इतरोना (शेख़ीबाज़)।

२७. हम नाक़ा भेजने वाले है उनकी जाँच को तो ऐ स्वालेह़ तू राह देख और सब्र कर।

२८. और उन्हें ख़बर दे दे कि पानी उन में हिस्सों से है हर हिस्सा पर वो हाज़िर हो जिस की बारी है।

२९. तो उन्हो ने अपने साथी को पुकारा तो उसने लेकर उसकी कोचें काट दीं।

३०. फिर कैसा हुआ मेरा अज़ाब और डर के फ़रमाना।

३१. बेशक हम ने उन पर एक चिंघाड़ भेजी जभी वो हो गए जैसा घेरा बनानेवाले की बची हुई घास सूखी रौंदी हुई।

३२. और बेशक हम ने आसान किया कुरऑन याद करने के लिए तो है कोई याद करनेवाला।

३३. लूत की क़ौम ने रसूलों को झुटलाया।

३४. बेशक हम ने उन पर पथराओ भेजा सिवाए लूत के घर वालों के हम ने उन्हें पिछले पहर बचा लिया।

३५. अपनी पास की नेअ्मत फ़रमा कर हम यूँही सिला देते है उसे जो शुक्र करे।

३६. और बेशक उसने उन्हें हमारी गिरफ़्त से डराया तो उन्हों ने डर के फ़रमानों में शक किया।

३७. उन्हों ने उसे उसके मेहमानो

से फ़ुसलाना चाहा तो हम ने उनकी आँखें मेट दीं (चौपट कर दीं) फ़रमाया चखो मेरा अज़ाब और डर के फ़रमान।

३८. और बेशक सुबह तड़के उन पर ठहरने वाला अज़ाब आया।

३९. तो चखो मेरा अज़ाब और डर के फ़रमान।

४०. और बेशक हम ने आसान किया क़ुरऑन याद करने के लिए तो है कोई याद करने वाला।

**रुकूअ ३**

४१. और बेशक फ़िरऔन वालों के पास रसूल आए।

४२. उन्हों ने हमारी सब निशानियाँ झुटलाईं तो हम ने उन पर गिरफ़्त की जो एक इज़्ज़त वाले और अज़ीम क़ुदरत वाले की शान थी ।

४३. क्या तुम्हारे काफ़िर उन से बेहतर हैं या किताबों में तुम्हारी छुट्टी लिखी हुई है।

४४. या ये कहते हैं कि हम सब मिल कर बदला ले लें गे।

४५. अब भगाई जाती है ये जमाअत और पीठें फेर देंगे।

४६. बल्कि उनका वअ्दा क़यामत पर है और क़यामत निहायत कड़ी और सख़्त कड़वी।

४७. बेशक मुजरिम गुमराह और दीवाने हैं।

४८. जिस दिन आग में अपने मुँहों पर घसीटे जाएँगे और फ़रमाया जाएगा चखो दोज़ख़ की आँच।

४९. बेशक हम ने हर चीज़ एक अन्दाज़ा से पैदा फ़रमाई।

५०. और हमारा काम तो एक

اَعْيُنَهُمْ فَذُوْقُوْا عَذَابِىْ وَنُذُرِ ﴿٣٧﴾
وَلَقَدْ صَبَّحَهُمْ بُكْرَةً عَذَابٌ مُّسْتَقِرٌّ ﴿٣٨﴾
فَذُوْقُوْا عَذَابِىْ وَنُذُرِ ﴿٣٩﴾
وَلَقَدْ يَسَّرْنَا الْقُرْاٰنَ لِلذِّكْرِ فَهَلْ
مِنْ مُّدَّكِرٍ ﴿٤٠﴾
وَلَقَدْ جَآءَ اٰلَ فِرْعَوْنَ النُّذُرُ ﴿٤١﴾
كَذَّبُوْا بِاٰيٰتِنَا كُلِّهَا فَاَخَذْنٰهُمْ اَخْذَ
عَزِيْزٍ مُّقْتَدِرٍ ﴿٤٢﴾
اَكُفَّارُكُمْ خَيْرٌ مِّنْ اُولٰٓئِكُمْ اَمْ لَكُمْ
بَرَآءَةٌ فِى الزُّبُرِ ﴿٤٣﴾
اَمْ يَقُوْلُوْنَ نَحْنُ جَمِيْعٌ مُّنْتَصِرٌ ﴿٤٤﴾
سَيُهْزَمُ الْجَمْعُ وَيُوَلُّوْنَ الدُّبُرَ ﴿٤٥﴾
بَلِ السَّاعَةُ مَوْعِدُهُمْ وَالسَّاعَةُ
اَدْهٰى وَاَمَرُّ ﴿٤٦﴾
اِنَّ الْمُجْرِمِيْنَ فِىْ ضَلٰلٍ وَّسُعُرٍ ﴿٤٧﴾
يَوْمَ يُسْحَبُوْنَ فِى النَّارِ عَلٰى وُجُوْهِهِمْ
ذُوْقُوْا مَسَّ سَقَرَ ﴿٤٨﴾
اِنَّا كُلَّ شَىْءٍ خَلَقْنٰهُ بِقَدَرٍ ﴿٤٩﴾
وَمَآ اَمْرُنَآ اِلَّا وَاحِدَةٌ كَلَمْحٍ
بِالْبَصَرِ ﴿٥٠﴾

बात की बात है जैसे पलक मारना।

وَلَقَدْ أَهْلَكْنَا أَشْيَاعَكُمْ فَهَلْ مِن مُّدَّكِرٍ ﴿٥١﴾

५१. और बेशक हम ने तुम्हारी वज़अ के हिलाक कर दिए तो है कोई ध्यान करने वाला।

وَكُلُّ شَيْءٍ فَعَلُوهُ فِي الزُّبُرِ ﴿٥٢﴾

५२. और उन्हों ने जो कुछ किया सब किताबों में है।

وَكُلُّ صَغِيرٍ وَكَبِيرٍ مُّسْتَطَرٌ ﴿٥٣﴾

५३. और हर छोटी और बड़ी चीज़ लिखी हुई है।

إِنَّ الْمُتَّقِينَ فِي جَنَّاتٍ وَنَهَرٍ ﴿٥٤﴾

५४. बेशक परहेज़गार बाग़ों और नहर में हैं।

فِي مَقْعَدِ صِدْقٍ عِندَ مَلِيكٍ مُّقْتَدِرٍ ﴿٥٥﴾

५५. सच की मजलिस में अज़ीम कुदरत वाले बादशाह के हुज़ूर।

## सूरए रहमान

سُورَةُ الرَّحْمٰنِ مَدَنِيَّةٌ

*मदनी है इसमें अठहत्तर आयतें और तीन रुकूअ हैं*

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيمِ

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

الرَّحْمٰنُ ﴿١﴾

१. रहमान ने।

عَلَّمَ الْقُرْاٰنَ ﴿٢﴾

२. अपने महबूब को कुरऑन सिखाया।

خَلَقَ الْإِنسَانَ ﴿٣﴾

३. इन्सानियत की जान मुहम्मद को पैदा किया।

عَلَّمَهُ الْبَيَانَ ﴿٤﴾

४. 'मा काना मा यकून' का बयान उन्हें सिखाया।

اَلشَّمْسُ وَالْقَمَرُ بِحُسْبَانٍ ﴿٥﴾

५. सूरज और चाँद हिसाब से हैं।

وَّالنَّجْمُ وَالشَّجَرُ يَسْجُدَانِ ﴿٦﴾

६. और सबज़े और पेड़ सज्दा करते हैं।

وَالسَّمَاءَ رَفَعَهَا وَوَضَعَ الْمِيزَانَ ﴿٧﴾

७. और आसमान को अल्लाह ने बुलन्द किया और तराज़ू रखी।

أَلَّا تَطْغَوْا فِي الْمِيزَانِ ﴿٨﴾

८. कि तराज़ू में बे एअतिदाली न करो।

وَأَقِيمُوا الْوَزْنَ بِالْقِسْطِ وَلَا تُخْسِرُوا الْمِيزَانَ ﴿٩﴾

९. और इन्साफ़ के साथ तौल क़ाएम करो और वज़न न घटाओ।

وَالْأَرْضَ وَضَعَهَا لِلْأَنَامِ ﴿١٠﴾

१०. और ज़मीन रखी मखलूक़ के

فِيهَا فَاكِهَةٌ وَالنَّخْلُ ذَاتُ
الْأَكْمَامِ ⑪
وَالْحَبُّ ذُو الْعَصْفِ وَالرَّيْحَانُ ⑫
فَبِأَيِّ آلَاءِ رَبِّكُمَا تُكَذِّبَانِ ⑬
خَلَقَ الْإِنْسَانَ مِنْ صَلْصَالٍ
كَالْفَخَّارِ ⑭
وَخَلَقَ الْجَانَّ مِنْ مَارِجٍ مِنْ نَارٍ ⑮
فَبِأَيِّ آلَاءِ رَبِّكُمَا تُكَذِّبَانِ ⑯
رَبُّ الْمَشْرِقَيْنِ وَرَبُّ الْمَغْرِبَيْنِ ⑰
فَبِأَيِّ آلَاءِ رَبِّكُمَا تُكَذِّبَانِ ⑱
مَرَجَ الْبَحْرَيْنِ يَلْتَقِيَانِ ⑲
بَيْنَهُمَا بَرْزَخٌ لَا يَبْغِيَانِ ⑳
فَبِأَيِّ آلَاءِ رَبِّكُمَا تُكَذِّبَانِ ㉑
يَخْرُجُ مِنْهُمَا اللُّؤْلُؤُ وَالْمَرْجَانُ ㉒
فَبِأَيِّ آلَاءِ رَبِّكُمَا تُكَذِّبَانِ ㉓
وَلَهُ الْجَوَارِ الْمُنْشَآتُ فِي الْبَحْرِ كَالْأَعْلَامِ ㉔
فَبِأَيِّ آلَاءِ رَبِّكُمَا تُكَذِّبَانِ ㉕
كُلُّ مَنْ عَلَيْهَا فَانٍ ㉖
وَيَبْقَىٰ وَجْهُ رَبِّكَ ذُو الْجَلَالِ
وَالْإِكْرَامِ ㉗

लिए।

११. उसमें मेवे और गिलाफ़ वाली खजूरें।

१२. और भुस के साथ अनाज और खुशबू के फूल।

१३. तो ए जिन्न व इन्स तुम दोनों अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

१४. उसने आदमी को बनाया बजती मिट्टी से जैसे ठीकरी।

१५. और जिन्न को पैदा फ़रमाया आग के लौके (लपट) से।

१६. तो तुम दोनों अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

१७ दोनों पूरब का रब और दोनों पच्छिम का रब।

१८. तो तुम दोनों अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

१९. उस ने दो समन्दर बहाए कि देखने में मअ्लूम हो मिले हुए।

२० और है उन में रोक कि एक दूसरे पर बढ़ नहीं सकता।

२१. तो दोनों अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

२२. उनमें से मोती और मूंगा निकलता है।

२३. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

२४. और उसी की हैं वो चलने वालियाँ कि दरिया में उठी हुई हैं जैसे पहाड़।

२५. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत को झुटलाओगे।

**रुकूअ २**

२६. ज़मीन पर जितने हैं सब को फ़ना है।

२७. और बाक़ी है तुम्हारे रब की

ज़ात अज़मत और बुज़ुर्गी वाला।

२८. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

२९. उसीके मंगता हैं जितने आसमानो और ज़मीन में हैं उसे हर दिन एक काम है।

३०. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

३१. जल्द सब काम निब्टा कर हम तुम्हारे हिसाब का क़स्द फ़रमाते है ऐ दोनो भारी गरोह।

३२. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

३३. ऐ जिन्न व इन्सान के गरोह अगर तुम से हो सके कि आसमानों और ज़मीन के किनारो से निकल जाओ तो निकल जाओ जहाँ निकल कर जाओगे उसीकी सल्तनत है।

३४. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

३५. तुम पर छोड़ी जाएगी बे धुँवें की आग की लपट और बेलपट का काला धुँवां तो फिर बदला न ले सको गे।

३६. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

३७. फिर जब आसमान फट जाएगा तो गुलाब के फूल सा हो जाएगा जैसे सुर्ख़ नरी (बकरे की रंगी हुई खाल)।

३८. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत झुटलाओगे।

३९. तो उस दिन गुनहगार के गुनाह की पूछ न होगी किसी आदमी और जिन्न से।

४०. तो अपने रब की कौनसी नेअ्मत

فَبِاَیِّ اٰلَآءِ رَبِّکُمَا تُکَذِّبٰنِ ﴿٢٨﴾
یَسْـَٔلُهٗ مَنْ فِی السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ ؕ
کُلَّ یَوْمٍ هُوَ فِیْ شَاْنٍ ﴿٢٩﴾ ج
فَبِاَیِّ اٰلَآءِ رَبِّکُمَا تُکَذِّبٰنِ ﴿٣٠﴾
سَنَفْرُغُ لَکُمْ اَیُّهَ الثَّقَلٰنِ ﴿٣١﴾ ج
فَبِاَیِّ اٰلَآءِ رَبِّکُمَا تُکَذِّبٰنِ ﴿٣٢﴾
یٰمَعْشَرَ الْجِنِّ وَالْاِنْسِ اِنِ اسْتَطَعْتُمْ
اَنْ تَنْفُذُوْا مِنْ اَقْطَارِ السَّمٰوٰتِ
وَالْاَرْضِ فَانْفُذُوْا ؕ لَا تَنْفُذُوْنَ اِلَّا
بِسُلْطٰنٍ ﴿٣٣﴾ ج
فَبِاَیِّ اٰلَآءِ رَبِّکُمَا تُکَذِّبٰنِ ﴿٣٤﴾
یُرْسَلُ عَلَیْکُمَا شُوَاظٌ مِّنْ نَّارٍ ۙ وَّ
نُحَاسٌ فَلَا تَنْتَصِرٰنِ ﴿٣٥﴾ ج
فَبِاَیِّ اٰلَآءِ رَبِّکُمَا تُکَذِّبٰنِ ﴿٣٦﴾
فَاِذَا انْشَقَّتِ السَّمَآءُ فَکَانَتْ وَرْدَةً
کَالدِّهَانِ ﴿٣٧﴾ ج
فَبِاَیِّ اٰلَآءِ رَبِّکُمَا تُکَذِّبٰنِ ﴿٣٨﴾
فَیَوْمَئِذٍ لَّا یُسْـَٔلُ عَنْ ذَنْۢبِهٖۤ اِنْسٌ
وَّلَا جَآنٌّ ﴿٣٩﴾ ج
فَبِاَیِّ اٰلَآءِ رَبِّکُمَا تُکَذِّبٰنِ ﴿٤٠﴾

जिसका उन से वअ़दा था।

## सूरए नूह

*मक्की है इसमें अट्ठाईस आयतें और दो रुकूअ़ हैं*

अल्लाह के नाम से शुरुअ़ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ़ १**

१. बेशक हम ने नूह को उसकी क़ौम की तरफ़ भेजा कि उनको डरा इस से पहले कि उन पर दर्दनाक अज़ाब आए।

२. उसने फ़रमाया ऐ मेरी कौम मैं तुम्हारे लिए सरीह डर सुनाने वाला हूँ।

३. कि अल्लाह की बन्दगी करो और उससे डरो और मेरा हुक्म मानो।

४. वो तुम्हारे कुछ गुनाह बख़्श देगा और एक मुक़र्रर मीआद तक तुम्हें मुहलत देगा बेशक अल्लाह का वअ़दा जब आता है हटाया नहीं जाता किसी तरह तुम जानते।

५. अर्ज़ की ऐ मेरे रब मैं ने अपनी क़ौम को रात दिन बुलाया।

६. तो मेरे बुलाने से उन्हें भागना ही बढ़ा।

७. और मैं ने जितनी बार उन्हें बुलाया कि तू उनको बख़्शे उन्हों ने अपने कानों में उँगलिया दे लीं और अपने कपड़े ओढ़ लिए और हट की और बड़ा गुरूर किया।

८. फिर मैं ने उन्हें एअ़्लानिया बुलाया।

९. फिर मैं ने उन से ब-एअ़्लान भी कहा और आहिस्ता खुफ़िया भी

سُورَةُ نُوحٍ مَكِّيَّةٌ وَهِيَ ثَمَانٌ وَعِشْرُونَ آيَةً وَفِيهَا رُكُوعَانِ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ ○

إِنَّا أَرْسَلْنَا نُوحًا إِلَىٰ قَوْمِهِ أَنْ أَنْذِرْ
قَوْمَكَ مِنْ قَبْلِ أَنْ يَأْتِيَهُمْ
عَذَابٌ أَلِيمٌ ①
قَالَ يَا قَوْمِ إِنِّي لَكُمْ نَذِيرٌ مُبِينٌ ②
أَنِ اعْبُدُوا اللَّهَ وَاتَّقُوهُ وَ
أَطِيعُونِ ③
يَغْفِرْ لَكُمْ مِنْ ذُنُوبِكُمْ وَيُؤَخِّرْكُمْ
إِلَىٰ أَجَلٍ مُسَمًّى ۚ إِنَّ أَجَلَ اللَّهِ إِذَا
جَاءَ لَا يُؤَخَّرُ ۘ لَوْ كُنْتُمْ تَعْلَمُونَ ④
قَالَ رَبِّ إِنِّي دَعَوْتُ قَوْمِي لَيْلًا وَ
نَهَارًا ⑤
فَلَمْ يَزِدْهُمْ دُعَائِي إِلَّا فِرَارًا ⑥
وَإِنِّي كُلَّمَا دَعَوْتُهُمْ لِتَغْفِرَ لَهُمْ
جَعَلُوا أَصَابِعَهُمْ فِي آذَانِهِمْ
وَاسْتَغْشَوْا ثِيَابَهُمْ وَأَصَرُّوا
وَاسْتَكْبَرُوا اسْتِكْبَارًا ⑦
ثُمَّ إِنِّي دَعَوْتُهُمْ جِهَارًا ⑧
ثُمَّ إِنِّي أَعْلَنْتُ لَهُمْ وَأَسْرَرْتُ

कहा।

१०. तो मैं कहा अपने रब से मुआफ़ी माँगो वो बड़ा मुआफ़ फ़रमाने वाला है।

११. तुम पर शर्राटे (मौसला धार) का मेंह भेजेगा।

१२. और माल और बेटों से तुम्हारी मदद करेगा और तुम्हारे लिए बाग़ बना देगा और तुम्हारे लिए नहरें बनाएगा।

१३. तुम्हें क्या हुआ अल्लाह से इज़्ज़त हासिल करने की उम्मीद नहीं करते।

१४. हालाँकी उसने तुम्हें तरह तरह बनाया।

१५. क्या तुम नही देखते अल्लाह ने क्योंकर सात आसमान बनाए एक पर एक।

१६. और उनमें चाँद को रौशन किया और सूरज को चराग़।

१७. और अल्लाह ने तुम्हें सबज़े की तरह ज़मीन से उगाया।

१८. फिर तुम्हें उसी में ले जाएगा और दोबारा निकाले गा।

१९. और अल्लाह ने तुम्हारे लिए ज़मीन को बिछौना बनाया।

२०. कि उसके वसीअ रास्तों में चलो।

२१. नूह ने अर्ज़ कि ऐ मेरे रब इन्होंने ने मेरी नाफ़रमानी की और ऐसे के पीछे हो लिए जिसे उसके माल और अवलाद ने नुक़सान ही बढ़ाया।

२२. और बहुत बड़ा दाव खेले।

لَهُمْ إِسْرَارًا ⑨
فَقُلْتُ اسْتَغْفِرُوا رَبَّكُمْ إِنَّهُ كَانَ
غَفَّارًا ⑩
يُرْسِلِ السَّمَاءَ عَلَيْكُمْ مِدْرَارًا ⑪
وَيُمْدِدْكُمْ بِأَمْوَالٍ وَبَنِينَ وَيَجْعَلْ
لَكُمْ جَنَّاتٍ وَيَجْعَلْ لَكُمْ أَنْهَارًا ⑫
مَا لَكُمْ لَا تَرْجُونَ لِلَّهِ وَقَارًا ⑬
وَقَدْ خَلَقَكُمْ أَطْوَارًا ⑭
أَلَمْ تَرَوْا كَيْفَ خَلَقَ اللَّهُ سَبْعَ
سَمَاوَاتٍ طِبَاقًا ⑮
وَجَعَلَ الْقَمَرَ فِيهِنَّ نُورًا وَجَعَلَ
الشَّمْسَ سِرَاجًا ⑯
وَاللَّهُ أَنْبَتَكُمْ مِنَ الْأَرْضِ نَبَاتًا ⑰
ثُمَّ يُعِيدُكُمْ فِيهَا وَيُخْرِجُكُمْ إِخْرَاجًا ⑱
وَاللَّهُ جَعَلَ لَكُمُ الْأَرْضَ بِسَاطًا ⑲
لِتَسْلُكُوا مِنْهَا سُبُلًا فِجَاجًا ⑳
قَالَ نُوحٌ رَبِّ إِنَّهُمْ عَصَوْنِي
وَاتَّبَعُوا مَنْ لَمْ يَزِدْهُ مَالُهُ وَ
وَلَدُهُ إِلَّا خَسَارًا ㉑
وَمَكَرُوا مَكْرًا كُبَّارًا ㉒

२३. और बोले हरगिज़ न छोड़ना अपने ख़ुदाओं को और हरगिज़ न छोड़ना वद और सुवाअ और यग़ूस और यऊक़ और नस्र को।

२४. और बेशक उन्हों ने बहुतों को बहकाया और तू ज़ालिमों को ज़्यादा न करना मगर गुमराही।

२५. अपनी कैसी ख़ताओं पर डुबोए गए फिर आग में दाख़िल किए गए तो उन्हों ने अल्लाह के मुक़ाबिल अपना कोई मददगार न पाया।

२६. और नूह ने अर्ज़ की ऐ मेरे रब ज़मीन पर काफ़िरों में से कोई बसने वाला न छोड़।

२७. बेशक अगर तू उन्हे रहने देगा तो तेरे बन्दों को गुमराह करदेंगे और उनकी अवलाद होगी तो वो भी न होगी मगर बदकार बड़ी नाशुक्र।

२८. ऐ मेरे रब मुझे बख़्श दे और मेरे माँ बाप को और उसे जो ईमान केसाथ मेरे घर में है और सब मुसलमान मर्दों और सब मुसलमान औरतों को और काफ़िरों को न बढ़ा मगर तबाही।

## सूरए जिन्न

*मक्की है इसमें अट्ठाईस आयतें और दो रुकूअ हैं*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. तुम फ़रमाओ मुझे 'वही' हुई कि कुछ जिनों ने मेरा पढ़ना कान लगा कर सुना तो बोले हम ने एक अजीब कुरऑन सुना।

وَقَالُوا لَا تَذَرُنَّ آلِهَتَكُمْ وَلَا
تَذَرُنَّ وَدًّا وَلَا سُوَاعًا ۙ وَلَا يَغُوثَ
وَيَعُوقَ وَنَسْرًا ﴿٢٣﴾
وَقَدْ أَضَلُّوا كَثِيرًا ۖ وَلَا تَزِدِ
الظَّالِمِينَ إِلَّا ضَلَالًا ﴿٢٤﴾
مِمَّا خَطِيئَاتِهِمْ أُغْرِقُوا فَأُدْخِلُوا
نَارًا فَلَمْ يَجِدُوا لَهُمْ مِنْ دُونِ
اللَّهِ أَنْصَارًا ﴿٢٥﴾
وَقَالَ نُوحٌ رَبِّ لَا تَذَرْ عَلَى الْأَرْضِ
مِنَ الْكَافِرِينَ دَيَّارًا ﴿٢٦﴾
إِنَّكَ إِنْ تَذَرْهُمْ يُضِلُّوا عِبَادَكَ وَ
لَا يَلِدُوا إِلَّا فَاجِرًا كَفَّارًا ﴿٢٧﴾
رَبِّ اغْفِرْ لِي وَلِوَالِدَيَّ وَلِمَنْ
دَخَلَ بَيْتِيَ مُؤْمِنًا وَلِلْمُؤْمِنِينَ
وَالْمُؤْمِنَاتِ ۖ وَلَا تَزِدِ الظَّالِمِينَ
إِلَّا تَبَارًا ﴿٢٨﴾

سورة الجن مكية وهي ثمان وعشرون آية وفيها ركوعان

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ

قُلْ أُوحِيَ إِلَيَّ أَنَّهُ اسْتَمَعَ نَفَرٌ
مِنَ الْجِنِّ فَقَالُوا إِنَّا سَمِعْنَا قُرْآنًا عَجَبًا ﴿١﴾

२. कि भलाई की राह बताता है तो हम उस पर ईमान लाए और हम हरगिज़ किसी को अपने रब का शरीक न करेंगे।

३. और ये कि हमारे रब की शान बहुत बुलन्द है न उसने औरत इख़्तियार की और न बच्चा।

४. और ये कि हम में का बेवकूफ़ अल्लाह पर बढ़ कर बात कहता था।

५. और ये कि हमें ख़याल था कि हरगिज़ आदमी और जिन्न अल्लाह पर झूट न बांधेंगे।

६. और ये कि आदमियों में कुछ मर्द जिनो के कुछ मर्दों कि पनाह लेते थे तो उससे और भी उनका तकब्बुर बढ़ा।

७. और ये कि उन्हों ने गुमान किया जैसा तुम्हें गुमान है कि अल्लाह हरगिज़ कोई रसूल न भेजेगा।

८. और ये कि हम ने आसमान को छुआ तो उसे पाया कि सख़्त पहरे और आग की चिंगारियों से भर दिया गया है।

९. और ये कि हम पहले आसमान में सुनने के लिये कुछ मौकों पर बैठा करते थे फिर अब जो कोई सुने वो अपनी ताक में आग का लोका (लपेट) पाए।

१०. और ये कि हमें नही मअ्लूम कि ज़मीन वालों से कोई बुराई का इरादा फ़रमाया गया है या उनके रब ने कोई भलाई चाही है।

يَّهْدِيْٓ اِلَى الرُّشْدِ فَاٰمَنَّا بِهٖ ۭ وَلَنْ
نُّشْرِكَ بِرَبِّنَآ اَحَدًا ۙ﴿۲﴾
وَّاَنَّهٗ تَعٰلٰى جَدُّ رَبِّنَا مَا اتَّخَذَ
صَاحِبَةً وَّلَا وَلَدًا ۙ﴿۳﴾
وَّاَنَّهٗ كَانَ يَقُوْلُ سَفِيْهُنَا عَلَى اللّٰهِ
شَطَطًا ۙ﴿۴﴾
وَّاَنَّا ظَنَنَّآ اَنْ لَّنْ تَقُوْلَ الْاِنْسُ
وَالْجِنُّ عَلَى اللّٰهِ كَذِبًا ۙ﴿۵﴾
وَّاَنَّهٗ كَانَ رِجَالٌ مِّنَ الْاِنْسِ
يَعُوْذُوْنَ بِرِجَالٍ مِّنَ الْجِنِّ فَزَادُوْهُمْ
رَهَقًا ۙ﴿۶﴾
وَّاَنَّهُمْ ظَنُّوْا كَمَا ظَنَنْتُمْ اَنْ لَّنْ
يَّبْعَثَ اللّٰهُ اَحَدًا ۙ﴿۷﴾
وَّاَنَّا لَمَسْنَا السَّمَاۗءَ فَوَجَدْنٰهَا
مُلِئَتْ حَرَسًا شَدِيْدًا وَّشُهُبًا ۙ﴿۸﴾
وَّاَنَّا كُنَّا نَقْعُدُ مِنْهَا مَقَاعِدَ
لِلسَّمْعِ ۭ فَمَنْ يَّسْتَمِعِ الْاٰنَ يَجِدْ لَهٗ
شِهَابًا رَّصَدًا ۙ﴿۹﴾
وَّاَنَّا لَا نَدْرِيْٓ اَشَرٌّ اُرِيْدَ بِمَنْ فِي
الْاَرْضِ اَمْ اَرَادَ بِهِمْ رَبُّهُمْ رَشَدًا ﴿۱۰﴾

وَاَنَّا مِنَّا الصّٰلِحُوْنَ وَمِنَّا دُوْنَ
ذٰلِكَ ۚ كُنَّا طَرَآئِقَ قِدَدًا ۙ ﴿١١﴾
وَّاَنَّا ظَنَنَّآ اَنْ لَّنْ نُّعْجِزَ اللّٰهَ فِى
الْاَرْضِ وَلَنْ نُّعْجِزَهٗ هَرَبًا ۙ ﴿١٢﴾
وَّاَنَّا لَمَّا سَمِعْنَا الْهُدٰٓى اٰمَنَّا بِهٖ ؕ
فَمَنْ يُّؤْمِنْ بِرَبِّهٖ فَلَا يَخَافُ بَخْسًا
وَّلَا رَهَقًا ۙ ﴿١٣﴾
وَّاَنَّا مِنَّا الْمُسْلِمُوْنَ وَمِنَّا الْقٰسِطُوْنَ ؕ
فَمَنْ اَسْلَمَ فَاُولٰٓئِكَ تَحَرَّوْا رَشَدًا ﴿١٤﴾
وَاَمَّا الْقٰسِطُوْنَ فَكَانُوْا لِجَهَنَّمَ
حَطَبًا ۙ ﴿١٥﴾
وَّاَنْ لَّوِ اسْتَقَامُوْا عَلَى الطَّرِيْقَةِ
لَاَسْقَيْنٰهُمْ مَّآءً غَدَقًا ۙ ﴿١٦﴾
لِّنَفْتِنَهُمْ فِيْهِ ؕ وَمَنْ يُّعْرِضْ عَنْ
ذِكْرِ رَبِّهٖ يَسْلُكْهُ عَذَابًا صَعَدًا ۙ ﴿١٧﴾
وَّاَنَّ الْمَسٰجِدَ لِلّٰهِ فَلَا تَدْعُوْا مَعَ
اللّٰهِ اَحَدًا ۙ ﴿١٨﴾
وَّاَنَّهٗ لَمَّا قَامَ عَبْدُ اللّٰهِ يَدْعُوْهُ
كَادُوْا يَكُوْنُوْنَ عَلَيْهِ لِبَدًا ﴿١٩﴾ ع
قُلْ اِنَّمَآ اَدْعُوْا رَبِّىْ وَلَآ اُشْرِكُ

११. और ये कि हम में कुछ नेक हैं और कुछ दूसरी तरह के हैं हम कई राहें फटे हुए हैं।

१२. और ये कि हम को यक़ीन हुआ कि हरगिज़ ज़मीन में अल्लाह के क़ाबू से न निकल सकेंगे और न भाग कर उसके क़ब्ज़े से बाहर हों।

१३. और ये कि हम ने जब हिदायत सुनी उस पर ईमान लाए तो जो अपने रब पर ईमान लाए उसे न किसी कमी का ख़ौफ़ और न ज़्यादती का।

१४. और ये कि हम में कुछ मुसलमान हैं और कुछ ज़ालिम तो जो इस्लाम लाए उन्होंने भलाई सोची।

१५. और रहे ज़ालिम वो जहन्नम के ईंधन हुऐ।

१६. और फ़रमाओ कि मुझे ये 'वही' हुई है कि अगर वो राह पर सीधे रहते तो हम ज़रूर उन्हें वाफ़िर पानी देते ।

१७. कि उस पर उन्हें जांचे और जो अपने रब की याद से मुँह फेरे वो उसे चढ़ते अज़ाब में डालेगा।

१८. और ये कि मस्जिदें अल्लाह ही की है तो अल्लाह के साथ किसी कि बन्दगी न करो।

१९. और ये कि जब अल्लाह का बन्दा उसकी बन्दगी करने खड़ा हुआ तो क़रीब था कि वह जिन्न उस पर ठठ के ठठ हो जाएं।

रुकूअ २

२०. तुम फ़रमाओ मैं तो अपने रब ही कि बन्दगी करता हूं और किसी को उसका शरीक नही ठहराता।

२१. तुम फ़रमाओ मैं तुम्हारे किसी बुरे भले का मालिक नहीं।

२२. तुम फ़रमाओ हरगिज़ मुझे अल्लाह से कोई न बचाएगा और हरगिज़ उसके सिवा कोई पनाह न पाऊँगा।

२३. मगर अल्लाह के पयाम पहुँचाना और उसकी रिसालतें और जो अल्लाह और उसके रसूल का हुक्म न माने तो बेशक उनके लिए जहन्नम की आग है जिसमें हमेशा हमेशा रहें।

२४. यहाँ तक कि जब देखेंगे जो वअ्दा दिया जाता है तो अब जान जाएँगे कि किसका मददगार कमज़ोर और किसकी गिन्ती कम।

२५. तुम फ़रमाओ मैं नहीं जानता आया नज़दीक है वो जिसका तुम्हें वअ्दा दिया जाता है या मेरा रब उसे कुछ वक़्फ़ा देगा।

२६. ग़ैब का जानने वाला तो अपने ग़ैब पर किसी को मुसल्लत नहीं करता।

२७. सिवाए अपने पसन्दीदा रसूलों के कि उनके आगे पीछे पहरा मुक़र्रर कर देता है।

२८. ताकि देख ले कि उन्हों ने अपने रब के पयाम पहुँचा दिए और जो कुछ उनके पास सब उसके इल्म में है और उसने हर चीज़ कि गिन्ती शुमार कर रखी है।

بِهٖۤ اَحَدًا ﴿٢٠﴾
قُلْ اِنِّیْ لَاۤ اَمْلِكُ لَكُمْ ضَرًّا وَّ
لَا رَشَدًا ﴿٢١﴾
قُلْ اِنِّیْ لَنْ یُّجِیْرَنِیْ مِنَ اللّٰهِ اَحَدٌ ۙ
وَّ لَنْ اَجِدَ مِنْ دُوْنِهٖ مُلْتَحَدًا ﴿٢٢﴾
اِلَّا بَلٰغًا مِّنَ اللّٰهِ وَ رِسٰلٰتِهٖ ؕ وَ مَنْ
یَّعْصِ اللّٰهَ وَ رَسُوْلَهٗ فَاِنَّ لَهٗ نَارَ
جَهَنَّمَ خٰلِدِیْنَ فِیْهَاۤ اَبَدًا ﴿٢٣﴾
حَتّٰۤی اِذَا رَاَوْا مَا یُوْعَدُوْنَ فَسَیَعْلَمُوْنَ
مَنْ اَضْعَفُ نَاصِرًا وَّ اَقَلُّ عَدَدًا ﴿٢٤﴾
قُلْ اِنْ اَدْرِیْۤ اَقَرِیْبٌ مَّا تُوْعَدُوْنَ
اَمْ یَجْعَلُ لَهٗ رَبِّیْۤ اَمَدًا ﴿٢٥﴾
عٰلِمُ الْغَیْبِ فَلَا یُظْهِرُ عَلٰی غَیْبِهٖۤ
اَحَدًا ﴿٢٦﴾
اِلَّا مَنِ ارْتَضٰی مِنْ رَّسُوْلٍ فَاِنَّهٗ
یَسْلُكُ مِنْۢ بَیْنِ یَدَیْهِ وَ مِنْ
خَلْفِهٖ رَصَدًا ﴿٢٧﴾
لِّیَعْلَمَ اَنْ قَدْ اَبْلَغُوْا رِسٰلٰتِ رَبِّهِمْ
وَ اَحَاطَ بِمَا لَدَیْهِمْ وَ اَحْصٰی كُلَّ
شَیْءٍ عَدَدًا ﴿٢٨﴾

## सूरए मुज़्ज़म्मिल

*मक्की है इसमें बीस आयतें और दो रुकूअ है।*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान और रहम वाला

**रुकूअ १**

१. ऐ झुरमुट मारने वाले।

२. रात में क़ियाम फ़रमा।

३. सिवा कुछ रात के आधी रात या उससे कुछ कम करो।

४. या उस पर कुछ बढ़ाओ और कुरआन खूब ठहर ठहर कर पढ़ो।

५. बेशक अनक़रीब हम तुम पर एक भारी बात डालें गे।

६. बेशक रात का उठना वो ज़्यादा दबाव डालता है और बात खूब सीधी निकलती है।

७. बेशक दिन में तो तुम को बहुत से काम हैं।

८. और अपने रब का नाम याद करो और सब से टूट कर उसी के हो रहो।

९. वो पूरब का रब और पच्छिम का रब उसके सिवा कोई मअबूद नहीं तो तुम उसी को अपना कारसाज़ बनाओ।

१०. और काफ़िरों की बातों पर सब्र फ़रमाओ और उन्हें अच्छी तरह छोड़ दो।

११. और मुझ पर छोड़ो उन झुटलाने वाले मालदारों को और उन्हें थोड़ी मोहलत दो।

१२. बेशक हमारे पास भारी बेड़ियाँ है और भड़कती आग।

१३. और गले में फंसता खाना और दर्दनाक अज़ाब।

سُوْرَةُ الْمُزَّمِّلِ مَكِّيَّةٌ وَهِيَ عِشْرُوْنَ اٰيَةً وَفِيْهَا رُكُوْعَانِ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

يٰٓاَيُّهَا الْمُزَّمِّلُ ۙ ﴿١﴾

قُمِ الَّيْلَ اِلَّا قَلِيْلًا ۙ ﴿٢﴾

نِّصْفَهٗٓ اَوِ انْقُصْ مِنْهُ قَلِيْلًا ۙ ﴿٣﴾

اَوْ زِدْ عَلَيْهِ وَرَتِّلِ الْقُرْاٰنَ تَرْتِيْلًا ۭ ﴿٤﴾

اِنَّا سَنُلْقِيْ عَلَيْكَ قَوْلًا ثَقِيْلًا ﴿٥﴾

اِنَّ نَاشِئَةَ الَّيْلِ هِيَ اَشَدُّ وَطْاً وَّاَقْوَمُ قِيْلًا ۭ ﴿٦﴾

اِنَّ لَكَ فِي النَّهَارِ سَبْحًا طَوِيْلًا ۭ ﴿٧﴾

وَاذْكُرِ اسْمَ رَبِّكَ وَتَبَتَّلْ اِلَيْهِ تَبْتِيْلًا ۭ ﴿٨﴾

رَبُّ الْمَشْرِقِ وَالْمَغْرِبِ لَآ اِلٰهَ اِلَّا هُوَ فَاتَّخِذْهُ وَكِيْلًا ﴿٩﴾

وَاصْبِرْ عَلٰي مَا يَقُوْلُوْنَ وَاهْجُرْهُمْ هَجْرًا جَمِيْلًا ﴿١٠﴾

وَذَرْنِيْ وَالْمُكَذِّبِيْنَ اُولِي النَّعْمَةِ وَمَهِّلْهُمْ قَلِيْلًا ﴿١١﴾

اِنَّ لَدَيْنَآ اَنْكَالًا وَّجَحِيْمًا ۙ ﴿١٢﴾

وَّطَعَامًا ذَا غُصَّةٍ وَّعَذَابًا اَلِيْمًا ﴿١٣﴾

| | |
|---|---|
| १४. जिस दिन थर थराएँगे ज़मीन और पहाड़ और पहाड़ हो जाएँगे रेते का टीला बहता हुआ। | يَوْمَ تَرْجُفُ الْأَرْضُ وَالْجِبَالُ وَكَانَتِ الْجِبَالُ كَثِيبًا مَّهِيلًا ﴿١٤﴾ |
| १५. बेशक हम ने तुम्हारी तरफ़ एक रसूल भेजे कि तुम पर हाज़िर नाज़िर है जैसे हम ने फ़िरऔन की तरफ़ रसूल भेजे। | إِنَّا أَرْسَلْنَا إِلَيْكُمْ رَسُولًا شَاهِدًا عَلَيْكُمْ كَمَا أَرْسَلْنَا إِلَىٰ فِرْعَوْنَ رَسُولًا ﴿١٥﴾ |
| १६. तो फ़िरऔन ने उस रसूल का हुक्म न माना तो हम ने उसे सख़्त गिरफ़्त से पकड़ा। | فَعَصَىٰ فِرْعَوْنُ الرَّسُولَ فَأَخَذْنَاهُ أَخْذًا وَبِيلًا ﴿١٦﴾ |
| १७. फिर कैसे बचोगे अगर कुफ्र करो उस दिन जो बच्चों को बूढ़ा कर देगा। | فَكَيْفَ تَتَّقُونَ إِن كَفَرْتُمْ يَوْمًا يَجْعَلُ الْوِلْدَانَ شِيبًا ﴿١٧﴾ |
| १८. आसमान उसके सदमे से फट जाएगा अल्लाह का वअ़्दा हो कर रहना। | السَّمَاءُ مُنفَطِرٌ بِهِ ۚ كَانَ وَعْدُهُ مَفْعُولًا ﴿١٨﴾ |
| १९. बेशक ये नसीहत है तो जो चाहे अपने रब की तरफ़ राह ले। | إِنَّ هَٰذِهِ تَذْكِرَةٌ ۖ فَمَن شَاءَ اتَّخَذَ إِلَىٰ رَبِّهِ سَبِيلًا ﴿١٩﴾ ع |
| रूकूअ २ | |
| २०. बेशक तुम्हारा रब जानता है कि तुम क़याम करते हो कभी दो तिहाई रात के क़रीब कभी आधी रात कभी तिहाई और एक जमाअत तुम्हारे साथ वाली और अल्लाह रात और दिन का अन्दाज़ा फ़रमाता है उसे मअ़्लूम है कि ऐ मुसलमानो तुम से रात का शुमार न हो सकेगा तो उसने अपनी मेहर से तुम पर रूजूअ फ़रमाई अब क़ुरऑन में से जितना तुम पर आसान | إِنَّ رَبَّكَ يَعْلَمُ أَنَّكَ تَقُومُ أَدْنَىٰ مِن ثُلُثَيِ اللَّيْلِ وَنِصْفَهُ وَثُلُثَهُ وَطَائِفَةٌ مِّنَ الَّذِينَ مَعَكَ ۚ وَاللَّهُ يُقَدِّرُ اللَّيْلَ وَالنَّهَارَ ۚ عَلِمَ أَن لَّن تُحْصُوهُ فَتَابَ عَلَيْكُمْ ۖ فَاقْرَءُوا مَا تَيَسَّرَ مِنَ الْقُرْآنِ ۚ عَلِمَ أَن سَيَكُونُ مِنكُم مَّرْضَىٰ ۙ وَآخَرُونَ يَضْرِبُونَ فِي |

हो उतना पढ़ो उसे मअलूम है कि अनक़रिब कुछ तुम में से बीमार होंगे और कुछ ज़मीन में सफ़र करेंगे अल्लाह का फ़ज़्ल तलाश करने और कुछ अल्लाह की राह में लड़ते होंगे तो जितना कुरऑन मुयस्सर हो पढ़ो और नमाज़ क़ाएम रखो और ज़कात दो और अल्लाह को अच्छा क़र्ज़ दो और अपने लिए जो भलाई आगे भेजो गे उसे अल्लाह के पास बेहतर और बड़े सवाब की पाओगे और अल्लाह से बख़्शिश माँगो बेशक अल्लाह बख़्शने वाला मेहरबान है।

## सूरए मुद्दस्सिर

*मक्की है इसमें छप्पन आयते और दो रुकूअ है*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान और रहम वाला

**रुकूअ १**

१. ऐ बाला पोश ओढ़ने वाले।
२. खड़े हो जाओ।
३. फिर डर सुनाओ और अपने रब ही की बड़ाई बोलो।
४. और अपने कपड़े पाक रखो।
५. और बुतों से दूर रहो।
६. और ज़्यादा लेने की निय्यत से किसी पर एहसान न करो।
७. और अपने रब के लिए सब्र किए रहो।
८. फिर जब सूर फूँका जाएगा।
९. तो वो दिन कर्रा (सख़्त) दिन है।

الْاَرْضِ يَبْتَغُوْنَ مِنْ فَضْلِ اللّٰهِ ۙ
وَاٰخَرُوْنَ يُقَاتِلُوْنَ فِيْ سَبِيْلِ اللّٰهِ ۖ
فَاقْرَءُوْا مَا تَيَسَّرَ مِنْهُ ۙ وَاَقِيْمُوا
الصَّلٰوةَ وَاٰتُوا الزَّكٰوةَ وَاَقْرِضُوا اللّٰهَ
قَرْضًا حَسَنًا ۭ وَمَا تُقَدِّمُوْا لِاَنْفُسِكُمْ
مِّنْ خَيْرٍ تَجِدُوْهُ عِنْدَ اللّٰهِ هُوَ خَيْرًا
وَّاَعْظَمَ اَجْرًا ۭ وَاسْتَغْفِرُوا اللّٰهَ ۭ
ع اِنَّ اللّٰهَ غَفُوْرٌ رَّحِيْمٌ ﴿٢٠﴾

سُوْرَةُ الْمُدَّثِّرِ مَكِّيَّةٌ وَّهِيَ سِتٌّ وَّخَمْسُوْنَ اٰيَةً وَّفِيْهَا رُكُوْعَانِ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

يٰۤاَيُّهَا الْمُدَّثِّرُ ۙ ﴿١﴾
قُمْ فَاَنْذِرْ ۙ ﴿٢﴾
وَرَبَّكَ فَكَبِّرْ ۙ ﴿٣﴾
وَثِيَابَكَ فَطَهِّرْ ۙ ﴿٤﴾
وَالرُّجْزَ فَاهْجُرْ ۙ ﴿٥﴾
وَلَا تَمْنُنْ تَسْتَكْثِرُ ۙ ﴿٦﴾
وَلِرَبِّكَ فَاصْبِرْ ۭ ﴿٧﴾
فَاِذَا نُقِرَ فِي النَّاقُوْرِ ۙ ﴿٨﴾
فَذٰلِكَ يَوْمَئِذٍ يَّوْمٌ عَسِيْرٌ ۙ ﴿٩﴾
عَلَى الْكٰفِرِيْنَ غَيْرُ يَسِيْرٍ ﴿١٠﴾

१०. काफ़िरों पर आसान नहीं।
११. उसे मुझ पर छोड़ो जिसे मैं ने अकेला पैदा किया।
१२. और उसे वसीअ माल दिया।
१३. और बेटे दिए सामने हाज़िर रहते।
१४. और मैं ने उस के लिए तरह तरह की तैयारियाँ कीं।
१५. फिर ये तमअ करता है कि मैं और ज़्यादा दूँ।
१६. हरगिज़ नहीं वो तो मेरी आयतों से अ़ेनाद रखता है।
१७. करीब है कि मैं उसे आग के पहाड़ सऊद पर चढ़ाऊँ।
१८. बेशक वो सोचा और दिल में कुछ बात ठहराई।
१९. तो उस पर लअ़नत हो कैसी ठहराई।
२०. फिर उस पर लअ़नत हो कैसी ठहराई।
२१. फिर नज़र उठा कर देखा।
२२. फिर तेवरी चढ़ाई और मुँह बिगाड़ा।
२३. फिर पीठ फेरी और तकब्बुर किया।
२४. फिर बोला ये तो वही जादू है अगलों से सीखा।
२५. ये नहीं मगर आदमी का कलाम।
२६. कोई दम जाता है कि मैं उसे दोज़ख़ में धंसाता हूँ।
२७. और तुम ने क्या जाना दोज़ख़ क्या है।
२८. न छोड़े न लगी रखे।
२९. आदमी की खाल उतार लेती है।

ذَرْنِىْ وَمَنْ خَلَقْتُ وَحِيْدًا ﴿١١﴾
وَّجَعَلْتُ لَهٗ مَالًا مَّمْدُوْدًا ﴿١٢﴾
وَّبَنِيْنَ شُهُوْدًا ﴿١٣﴾
وَّمَهَّدْتُّ لَهٗ تَمْهِيْدًا ﴿١٤﴾
ثُمَّ يَطْمَعُ اَنْ اَزِيْدَ ﴿١٥﴾
كَلَّا ؕ اِنَّهٗ كَانَ لِاٰيٰتِنَا عَنِيْدًا ﴿١٦﴾
سَاُرْهِقُهٗ صَعُوْدًا ﴿١٧﴾
اِنَّهٗ فَكَّرَ وَقَدَّرَ ﴿١٨﴾
فَقُتِلَ كَيْفَ قَدَّرَ ﴿١٩﴾
ثُمَّ قُتِلَ كَيْفَ قَدَّرَ ﴿٢٠﴾
ثُمَّ نَظَرَ ﴿٢١﴾
ثُمَّ عَبَسَ وَبَسَرَ ﴿٢٢﴾
ثُمَّ اَدْبَرَ وَاسْتَكْبَرَ ﴿٢٣﴾
فَقَالَ اِنْ هٰذَآ اِلَّا سِحْرٌ يُّؤْثَرُ ﴿٢٤﴾
اِنْ هٰذَآ اِلَّا قَوْلُ الْبَشَرِ ﴿٢٥﴾
سَاُصْلِيْهِ سَقَرَ ﴿٢٦﴾
وَمَآ اَدْرٰىكَ مَا سَقَرُ ﴿٢٧﴾
لَا تُبْقِىْ وَلَا تَذَرُ ﴿٢٨﴾
لَوَّاحَةٌ لِّلْبَشَرِ ﴿٢٩﴾
عَلَيْهَا تِسْعَةَ عَشَرَ ﴿٣٠﴾

وَمَا جَعَلْنَآ أَصْحٰبَ النَّارِ إِلَّا مَلٰٓئِكَةً
وَّمَا جَعَلْنَا عِدَّتَهُمْ إِلَّا فِتْنَةً لِّلَّذِينَ
كَفَرُوا لِيَسْتَيْقِنَ الَّذِينَ أُوتُوا الْكِتٰبَ
وَيَزْدَادَ الَّذِينَ اٰمَنُوٓا إِيمٰنًا وَّلَا
يَرْتَابَ الَّذِينَ أُوتُوا الْكِتٰبَ وَالْمُؤْمِنُونَ
وَلِيَقُولَ الَّذِينَ فِي قُلُوبِهِمْ مَّرَضٌ
وَّالْكٰفِرُونَ مَاذَآ أَرَادَ اللّٰهُ بِهٰذَا
مَثَلًا كَذٰلِكَ يُضِلُّ اللّٰهُ مَنْ يَّشَآءُ
وَيَهْدِي مَنْ يَّشَآءُ وَمَا يَعْلَمُ جُنُودَ
رَبِّكَ إِلَّا هُوَ وَمَا هِيَ إِلَّا ذِكْرٰى
لِلْبَشَرِ ﴿٣١﴾ ع
كَلَّا وَالْقَمَرِ ﴿٣٢﴾
وَاللَّيْلِ إِذْ أَدْبَرَ ﴿٣٣﴾
وَالصُّبْحِ إِذَآ أَسْفَرَ ﴿٣٤﴾
إِنَّهَا لَإِحْدَى الْكُبَرِ ﴿٣٥﴾
نَذِيرًا لِّلْبَشَرِ ﴿٣٦﴾
لِمَنْ شَآءَ مِنْكُمْ أَنْ يَّتَقَدَّمَ
أَوْ يَتَأَخَّرَ ﴿٣٧﴾
كُلُّ نَفْسٍ بِمَا كَسَبَتْ رَهِينَةٌ ﴿٣٨﴾
إِلَّآ أَصْحٰبَ الْيَمِينِ ﴿٣٩﴾

३०. उस पर उन्नीस दारोग़ा हैं।

३१. और हम ने दोज़ख के दारोग़ा न किए मगर फ़रिश्ते और हम ने उनकी ये गिनती न रखी मगर काफ़िरों की जाँच को इस लिए कि किताब वालों को यक़ीन आए और ईमान वालों का ईमान बढ़े और किताब वालों और मुसलमानों को कोई शक न रहे और दिल के रोगी (मरीज़) और काफ़िर कहें इस अचंबे की बात में अल्लाह का क्या मतलब है यूँ ही अल्लाह गुमराह करता है जिसे चाहे और हिदायत फ़रमाता है जिसे चाहे और तुम्हारे रब के लश्करों को उसके सिवा कोई नहीं जानता और वो तो नहीं मगर आदमी के लिए नसीहत।

रुकूअ २

३२. हाँ हाँ चाँद की क़सम।

३३. और रात की जब पीठ फेरे।

३४. और सुबह की जब उजाला डाले।

३५. बेशक दोज़ख बहुत बड़ी चीज़ों में की एक है।

३६. आदमियों को डराओ।

३७. उसे जो तुम में चाहे कि आगे आए या पीछे रहे।

३८. हर जान अपनी करनी (अमल) में गिरवी है।

فِيْ جَنّٰتٍ يَتَسَآءَلُوْنَ ﴿٤٠﴾
عَنِ الْمُجْرِمِيْنَ ﴿٤١﴾
مَا سَلَكَكُمْ فِيْ سَقَرَ ﴿٤٢﴾
قَالُوْا لَمْ نَكُ مِنَ الْمُصَلِّيْنَ ﴿٤٣﴾
وَلَمْ نَكُ نُطْعِمُ الْمِسْكِيْنَ ﴿٤٤﴾
وَكُنَّا نَخُوْضُ مَعَ الْخَآئِضِيْنَ ﴿٤٥﴾
وَكُنَّا نُكَذِّبُ بِيَوْمِ الدِّيْنِ ﴿٤٦﴾
حَتّٰٓى اَتٰىنَا الْيَقِيْنُ ﴿٤٧﴾
فَمَا تَنْفَعُهُمْ شَفَاعَةُ الشّٰفِعِيْنَ ﴿٤٨﴾
فَمَا لَهُمْ عَنِ التَّذْكِرَةِ مُعْرِضِيْنَ ﴿٤٩﴾
كَاَنَّهُمْ حُمُرٌ مُّسْتَنْفِرَةٌ ﴿٥٠﴾
فَرَّتْ مِنْ قَسْوَرَةٍ ﴿٥١﴾
بَلْ يُرِيْدُ كُلُّ امْرِئٍ مِّنْهُمْ اَنْ
يُّؤْتٰى صُحُفًا مُّنَشَّرَةً ﴿٥٢﴾
كَلَّا ؕ بَلْ لَّا يَخَافُوْنَ الْاٰخِرَةَ ﴿٥٣﴾
كَلَّآ اِنَّهٗ تَذْكِرَةٌ ﴿٥٤﴾
فَمَنْ شَآءَ ذَكَرَهٗ ﴿٥٥﴾
وَمَا يَذْكُرُوْنَ اِلَّآ اَنْ يَّشَآءَ اللّٰهُ ؕ
هُوَ اَهْلُ التَّقْوٰى وَاَهْلُ الْمَغْفِرَةِ ﴿٥٦﴾

३९. मगर दाहिनी तरफ़ वाले।
४०. बाग़ों में पूछते हैं।
४१. मुजरिमों से।
४२. तुम्हें क्या बात दोज़ख में ले गई।
४३. वो बोले हम नमाज़ न पढ़ते थे।
४४. और मिसकीन को खाना न देते थे।
४५. और बेहूदा फ़िक्र वालों के साथ बेहूदा फ़िक़रे करते थे।
४६. और हम इन्साफ़ के दिन को झुटलाते रहे।
४७. यहाँ तक कि हमें मौत आई।
४८. तो उन्हें सिफ़ारिशयों की सिफ़ारिश काम न दे गी।
४९. तो उन्हें क्या हुआ नसीहत से मुँह फेरते है।
५०. गोया वो भड़के हुए गधे हों।
५१. कि शेर से भागे हों।
५२. बल्कि उनमें का हर शख्स चाहता है कि खुले सहीफ़े उसके हाथ में दे दिए जाएं।
५३. हरगिज़ नहीं बल्कि उनको आखिरत का डर नही।
५४. हाँ हाँ बेशक वो नसीहत है।
५५. तो जो चाहे उस से नसीहत ले।
५६. और वो क्या नसीहत मानें मगर जब अल्लाह चाहे वही है डरने के लाएक़ और उसी की शान है

मग़फ़िरत फ़रमाना।

## सूरए क़ियामह

*मक्की है इसमें ४० आयतें और दो रुकूअ है।*

अल्लाह के नाम से शुरू जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. रोज़े क़ियामत की क़सम याद फ़रमाता हूँ।

२. और उस जान की क़सम जो अपने ऊपर मलामत करे।

३. क्या आदमी ये समझता है कि हम हरगिज़ उसकी हड्डियाँ जमअ न फ़रमाएँगे।

४. क्यों नही हम क़ादिर हैं कि उसके पोर ठीक बनादें।

५. बल्कि आदमी चाहता है कि उसकी निगाह के सामने बदी करे।

६. पूछता है क़यामत का दिन कब होगा।

७. फिर जिस दिन आँख चुंधियाएगी।

८. और चाँद गहेगा।

९. और सूरज और चाँद मिला दिए जाएंगे।

१०. उस दिन आदमी कहेगा किधर भाग कर जाऊँ।

११. हरगिज़ नही कोई पनाह नही।

१२. उस दिन तेरे रब ही की तरफ़ जा कर ठहरना है।

१३. उस दिन आदमी को उसका सब अगला पिछला जता दिया जाएगा।

१४. बल्कि आदमी खुद ही अपने हाल पर पूरी निगाह रखता है

१५. और अगर उसके पास जितने बहाने हों सब लाडाले जब भी न सुना जाएगा।

१६. तुम याद करने की जल्दी मे कुरऑन के साथ अपनी ज़ुबान को हरकत न दो।

سُوْرَةُ الْقِيٰمَةِ مَكِّيَّةٌ وَّهِيَ اَرْبَعُوْنَ اٰيَةً وَّفِيْهَا رُكُوْعَانِ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

لَآ اُقْسِمُ بِيَوْمِ الْقِيٰمَةِ ①

وَلَآ اُقْسِمُ بِالنَّفْسِ اللَّوَّامَةِ ②

اَيَحْسَبُ الْاِنْسَانُ اَلَّنْ نَّجْمَعَ عِظَامَهٗ ③

بَلٰى قٰدِرِيْنَ عَلٰٓى اَنْ نُّسَوِّيَ بَنَانَهٗ ④

بَلْ يُرِيْدُ الْاِنْسَانُ لِيَفْجُرَ اَمَامَهٗ ⑤

يَسْــَٔلُ اَيَّانَ يَوْمُ الْقِيٰمَةِ ⑥

فَاِذَا بَرِقَ الْبَصَرُ ⑦

وَخَسَفَ الْقَمَرُ ⑧

وَجُمِعَ الشَّمْسُ وَالْقَمَرُ ⑨

يَقُوْلُ الْاِنْسَانُ يَوْمَىٕذٍ اَيْنَ الْمَفَرُّ ⑩

كَلَّا لَا وَزَرَ ⑪

اِلٰى رَبِّكَ يَوْمَىٕذِ ِالْمُسْتَقَرُّ ⑫

يُنَبَّؤُا الْاِنْسَانُ يَوْمَىٕذٍۭ بِمَا قَدَّمَ وَاَخَّرَ ⑬

بَلِ الْاِنْسَانُ عَلٰى نَفْسِهٖ بَصِيْرَةٌ ⑭

وَّلَوْ اَلْقٰى مَعَاذِيْرَهٗ ⑮

لَا تُحَرِّكْ بِهٖ لِسَانَكَ لِتَعْجَلَ بِهٖ ⑯

اِنَّ عَلَيْنَا جَمْعَهٗ وَقُرْاٰنَهٗ ⑰

१७. बेशक उसका महफ़ूज़ करना और पढ़ना हमारे ज़िम्मा है।
१८. तो जब हम उसे पढ़ चुकें उस वक़्त उस पढ़े हुए की इत्तिबाअ करो।
१९. फिर बेशक उसकी बारीकियाँ का तुम पर ज़ाहिर फ़रमाना हमारे ज़िम्मे है।
२०. कोई नहीं बल्कि ऐ काफ़िरो तुम पावँ तले कि दोस्त रखते हो।
२१. और आख़िरत को छोड़ बैठे हो।
२२. कुछ मुँह उस दिन तरो ताज़ा होंगे।
२३. अपने रब को देखते।
२४. और कुछ मुँह उस दिन बिगड़े हुए होंगे।
२५. समझते होंगे कि उनके साथ वो किया जाएगा जो कमर तोड़ दे।
२६. हाँ हाँ जब जान गले को पहुँच जाएगी।
२७. और कहेंगे कि है कोई झाड़ फूँक करे।
२८. और वो समझ लेगा कि ये जुदाई की घड़ी है और पिडली से पिडली लिपट जाएगी।
३०. उस दिन तेरे रब ही की तरफ़ हाँकना है।

**रुकूअ २**

३१. उसने न तो सच माना और न नमाज़ पढ़ी।
३२. हाँ झुटलाया और मुँह फेरा।
३३. फिर अपने घर को अकड़ता चला।
३४. तेरी ख़राबी आ लगी अब आ लगी।
३५. फिर तेरी ख़राबी आ लगी अब आ लगी।
३६. क्या आदमी इस घमंड में है कि आज़ाद छोड़ दिया जाएगा।

فَاِذَا قَرَاْنٰهُ فَاتَّبِعْ قُرْاٰنَهٗ ﴿١٨﴾
ثُمَّ اِنَّ عَلَيْنَا بَيَانَهٗ ﴿١٩﴾
كَلَّا بَلْ تُحِبُّوْنَ الْعَاجِلَةَ ﴿٢٠﴾
وَتَذَرُوْنَ الْاٰخِرَةَ ﴿٢١﴾
وُجُوْهٌ يَّوْمَئِذٍ نَّاضِرَةٌ ﴿٢٢﴾
اِلٰى رَبِّهَا نَاظِرَةٌ ﴿٢٣﴾
وَوُجُوْهٌ يَّوْمَئِذٍ بَاسِرَةٌ ﴿٢٤﴾
تَظُنُّ اَنْ يُّفْعَلَ بِهَا فَاقِرَةٌ ﴿٢٥﴾
كَلَّا اِذَا بَلَغَتِ التَّرَاقِيَ ﴿٢٦﴾
وَقِيْلَ مَنْ رَاقٍ ﴿٢٧﴾
وَّظَنَّ اَنَّهُ الْفِرَاقُ ﴿٢٨﴾
وَالْتَفَّتِ السَّاقُ بِالسَّاقِ ﴿٢٩﴾
اِلٰى رَبِّكَ يَوْمَئِذِ ۣالْمَسَاقُ ﴿٣٠﴾ ع
فَلَا صَدَّقَ وَلَا صَلّٰى ﴿٣١﴾
وَلٰكِنْ كَذَّبَ وَتَوَلّٰى ﴿٣٢﴾
ثُمَّ ذَهَبَ اِلٰٓى اَهْلِهٖ يَتَمَطّٰى ﴿٣٣﴾
اَوْلٰى لَكَ فَاَوْلٰى ﴿٣٤﴾
ثُمَّ اَوْلٰى لَكَ فَاَوْلٰى ﴿٣٥﴾
اَيَحْسَبُ الْاِنْسَانُ اَنْ يُّتْرَكَ سُدًى ﴿٣٦﴾
اَلَمْ يَكُ نُطْفَةً مِّنْ مَّنِيٍّ يُّمْنٰى ﴿٣٧﴾

३७. क्या वो एक बूंद ना था उस मनी का कि गिराई जाए।

३८. फिर ख़ून की फटक हुआ तो उसने पैदा फ़रमाया फिर ठीक बनाया।

३९. तो उससे वो जोड़े बनाए मर्द और औरत।

४०. क्या जिस ने ये कुछ किया वो मुर्दे न जिला सकेगा।

## सूरए दहर

*मदनी है इसमें इक़तीस आयतें और दो रुकूअ हैं*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान और रहम वाला

**रुकूअ १**

१. बेशक आदमी पर एक वक़्त वो गुज़रा कि कहीं उसका नाम भी न था।

२. बेशक हम ने आदमी को पैदा किया मिली हुई मनी से कि वो उसे जाँचें तो उसे सुनता देखता कर दिया।

३. बेशक हम ने उसे राह बताई या हक़ मानता या नाशुकरी करता।

४. बेशक हम ने काफ़िरों के लिए तैयार कर रखी हैं ज़ंजीरें और तौक़ और भड़कती आग।

५. बेशक नेक पियेंगे उस जाम में से जिस की मिलूनी काफ़ूर है।

६. वो काफ़ूर क्या एक चश्मा है जिसमें से अल्लाह के निहायत ख़ास बन्दे पियेंगे अपने महलों में से जहाँ

ثُمَّ كَانَ عَلَقَةً فَخَلَقَ فَسَوّٰى ﴿٣٨﴾
فَجَعَلَ مِنْهُ الزَّوْجَيْنِ الذَّكَرَ
وَالْأُنْثٰى ﴿٣٩﴾
أَلَيْسَ ذٰلِكَ بِقٰدِرٍ عَلٰى أَنْ يُّحْيِۦَ
الْمَوْتٰى ﴿٤٠﴾

سُوْرَةُ الدَّهْرِ مَدَنِيَّةٌ وَهِيَ اِحْدٰى وَّثَلٰثُوْنَ اٰيَةً وَّفِيْهَا رُكُوْعَانِ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

هَلْ أَتٰى عَلَى الْإِنْسَانِ حِيْنٌ مِّنَ
الدَّهْرِ لَمْ يَكُنْ شَيْـًٔا مَّذْكُوْرًا ﴿١﴾
إِنَّا خَلَقْنَا الْإِنْسَانَ مِنْ نُّطْفَةٍ أَمْشَاجٍ
نَّبْتَلِيْهِ فَجَعَلْنٰهُ سَمِيْعًا بَصِيْرًا ﴿٢﴾
إِنَّا هَدَيْنٰهُ السَّبِيْلَ إِمَّا شَاكِرًا وَّ
إِمَّا كَفُوْرًا ﴿٣﴾
إِنَّآ أَعْتَدْنَا لِلْكٰفِرِيْنَ سَلٰسِلَا۟ وَأَغْلٰلًا
وَّسَعِيْرًا ﴿٤﴾
إِنَّ الْأَبْرَارَ يَشْرَبُوْنَ مِنْ كَأْسٍ كَانَ
مِزَاجُهَا كَافُوْرًا ﴿٥﴾
عَيْنًا يَّشْرَبُ بِهَا عِبَادُ اللّٰهِ يُفَجِّرُوْنَهَا
تَفْجِيْرًا ﴿٦﴾
يُوْفُوْنَ بِالنَّذْرِ وَيَخَافُوْنَ يَوْمًا

चाहें बहा कर ले जाएँगे।
७. अपनी मन्नतें पूरी करते हैं और उस दिन से डरते हैं जिसकी बुराई फैली हुई है।
८. और खाना खिलाते हैं उसकी मुहब्बत पर मिसकीन और यतीम और असीर को।
९. उन से कहते हैं हम तुम्हें ख़ास अल्लाह के लिए खाना देते हैं तुम से कोई बदला या शुक्र गुज़ारी नहीं माँगते।
१०. बेशक हमें अपने रब से एक ऐसे दिन का डर है जो बहुत तुर्श निहायत सख़्त है।
११. तो उन्हें अल्लाह ने उस दिन के शर से बचा लिया और उन्हें ताज़गी और शादमानी दी।
१२. और उनके सब्र पर उन्हें जन्नत और रेशमी कपड़े सिले में दिए।
१३. जन्नत में तख़्तों पर तकिया लगाए हों गे न उसमें धूप देखें गे न ठिठर (सख़्त सरदी) ।
१४. और उसके साए उन पर झुके होंगे और उसके गुच्छे झुका कर नीचे कर दिए गए होंगे।
१५. और उन पर चाँदी के बरतनों और कूज़ों का दौर होगा जो शीशे के मिस्ल हो रहे होंगे।
१६. कैसे शीशे चाँदी के साक़ियों ने उन्हें पूरे अन्दाज़ा पर रखा होगा।
१७. और उसमें वो जाम पिलाए जाएँगे जिसकी मिलूनी अदरक होगी।
१८. वो अदरक क्या है जन्नत में एक चश्मा है जिसे सलसबील कहते है।

كَانَ شَرُّهٗ مُسْتَطِيْرًا ۝٧
وَيُطْعِمُوْنَ الطَّعَامَ عَلٰى حُبِّهٖ مِسْكِيْنًا
وَّيَتِيْمًا وَّاَسِيْرًا ۝٨
اِنَّمَا نُطْعِمُكُمْ لِوَجْهِ اللّٰهِ لَا نُرِيْدُ
مِنْكُمْ جَزَآءً وَّلَا شُكُوْرًا ۝٩
اِنَّا نَخَافُ مِنْ رَّبِّنَا يَوْمًا عَبُوْسًا
قَمْطَرِيْرًا ۝١٠
فَوَقٰىهُمُ اللّٰهُ شَرَّ ذٰلِكَ الْيَوْمِ وَ
لَقّٰىهُمْ نَضْرَةً وَّسُرُوْرًا ۝١١
وَجَزٰىهُمْ بِمَا صَبَرُوْا جَنَّةً وَّحَرِيْرًا ۝١٢
مُّتَّكِـِٕيْنَ فِيْهَا عَلَى الْاَرَآئِكِ لَا يَرَوْنَ
فِيْهَا شَمْسًا وَّلَا زَمْهَرِيْرًا ۝١٣
وَدَانِيَةً عَلَيْهِمْ ظِلٰلُهَا وَذُلِّلَتْ
قُطُوْفُهَا تَذْلِيْلًا ۝١٤
وَيُطَافُ عَلَيْهِمْ بِاٰنِيَةٍ مِّنْ فِضَّةٍ
وَّاَكْوَابٍ كَانَتْ قَوَارِيْرَا۠ ۝١٥
قَوَارِيْرَا۠ مِنْ فِضَّةٍ قَدَّرُوْهَا تَقْدِيْرًا ۝١٦
وَيُسْقَوْنَ فِيْهَا كَاْسًا كَانَ مِزَاجُهَا
زَنْجَبِيْلًا ۝١٧
عَيْنًا فِيْهَا تُسَمّٰى سَلْسَبِيْلًا ۝١٨

१९. और उनके आस पास ख़िदमत फिरेंगे हमेशा रहने वाले लड़के जब तू उन्हें देखे तो उन्हें समझे कि मोती हैं बिखेरे हुए।

२०. और जब तू उधर नज़र उठाए एक चैन देखे और बड़ी सल्तनत।

२१. उनके बदन पर हैं करेब के सब्ज़ कपड़े और क़नादीज़ के और उन्हें चाँदी के कंगन पहनाए गए और उन्हें उनके रब ने सुथरी शराब पिलाई।

२२. उनसे फ़रमाया जाएगा ये तुम्हारा सिला है और तुम्हारी मेहनत ठिकाने लगी।

**रुकूअ २**

२३. बेशक हम ने तुम पर कुरआॅन बतदरीज उतारा।

२४. तो अपने रब के हुक्म पर साबिर रहो और उनमें किसी गुनहगार या नाशुकरे की बात न सुनो।

२५. और अपने रब का नाम सुबह शाम याद करो।

२६. और कुछ रात में उसे सज्दा करो और बड़ी रात तक उसकी पाकी बोलो।

२७. बेशक ये लोग पाँव तले की अज़ीज़ रखते हैं और अपने पीछे एक भारी दिन को छोड़ बैठे हैं।

२८. हम ने उन्हें पैदा किया और उनके जोड़ बन्द मज़बूत किए और हम जब चाहों उन जैसे और बदल दें।

२९. बेशक ये नसीहत है तो जो

وَيَطُوفُ عَلَيْهِمْ وِلْدَانٌ مُّخَلَّدُونَ
إِذَا رَأَيْتَهُمْ حَسِبْتَهُمْ لُؤْلُؤًا مَّنثُورًا ١٩
وَإِذَا رَأَيْتَ ثَمَّ رَأَيْتَ نَعِيمًا وَمُلْكًا
كَبِيرًا ٢٠
عَالِيَهُمْ ثِيَابُ سُندُسٍ خُضْرٌ
وَإِسْتَبْرَقٌ وَحُلُّوا أَسَاوِرَ مِن
فِضَّةٍ وَسَقَاهُمْ رَبُّهُمْ شَرَابًا طَهُورًا ٢١
إِنَّ هَٰذَا كَانَ لَكُمْ جَزَاءً وَكَانَ
سَعْيُكُم مَّشْكُورًا ٢٢ ع
إِنَّا نَحْنُ نَزَّلْنَا عَلَيْكَ الْقُرْآنَ
تَنزِيلًا ٢٣ ج
فَاصْبِرْ لِحُكْمِ رَبِّكَ وَلَا تُطِعْ مِنْهُمْ
آثِمًا أَوْ كَفُورًا ٢٤ ج
وَاذْكُرِ اسْمَ رَبِّكَ بُكْرَةً وَأَصِيلًا ٢٥
وَمِنَ اللَّيْلِ فَاسْجُدْ لَهُ وَسَبِّحْهُ
لَيْلًا طَوِيلًا ٢٦
إِنَّ هَٰؤُلَاءِ يُحِبُّونَ الْعَاجِلَةَ وَ
يَذَرُونَ وَرَاءَهُمْ يَوْمًا ثَقِيلًا ٢٧
نَّحْنُ خَلَقْنَاهُمْ وَشَدَدْنَا أَسْرَهُمْ
وَإِذَا شِئْنَا بَدَّلْنَا أَمْثَالَهُمْ تَبْدِيلًا ٢٨

चाहे अपने रब की तरफ़ राह ले।

३०. और तुम क्या चाहो मगर ये कि अल्लाह चाहे बेशक वो इल्म व हिकमत वाला है।

३१. अपनी रहमत में लेता है जिसे चाहे और ज़ालिमों के लिए उसने दर्दनाक अज़ाब तैयार कर रखा है।

## सूरए मुरसलात

*मक्की है इसमें पचास आयतें और दो रुकूअ हैं*

अल्लाह के नाम से शूरुअ़ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. क़सम उनकी जो भेजी जाती हैं लगातार।

२. फिर ज़ोर से झोंका देने वालियाँ

३. फिर उभार कर उठाने वालियाँ।

४. फिर हक़ नाहक़ को खूब जुदा करनेवालियाँ।

५. फिर उनकी क़सम जो ज़िक्र का इल्का करती हैं।

६. हुज्जत तमाम करने या डराने को।

७. बेशक जिस बात का तुम वअ़्दा दिए जाते हो ज़रूर होनी है।

८. फिर जब तारे महव कर दिए जाएँ।

९. और जब आसमान में रख़ने पड़ें।

१०. और जब पहाड़ गुबार करके उड़ा दिए जाएँ।

११ और जब रसूलों का वक़्त आए

१२. किस दिन के लिए ठहराए गए थे।

إِنَّ هَٰذِهِ تَذْكِرَةٌ ۖ فَمَن شَاءَ اتَّخَذَ
إِلَىٰ رَبِّهِ سَبِيلًا ﴿٢٩﴾
وَمَا تَشَاءُونَ إِلَّا أَن يَشَاءَ اللَّهُ ۚ إِنَّ
اللَّهَ كَانَ عَلِيمًا حَكِيمًا ﴿٣٠﴾
يُدْخِلُ مَن يَشَاءُ فِي رَحْمَتِهِ ۚ
وَالظَّالِمِينَ أَعَدَّ لَهُمْ عَذَابًا أَلِيمًا ﴿٣١﴾

## سُورَةُ الْمُرْسَلَاتِ

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ
وَالْمُرْسَلَاتِ عُرْفًا ﴿١﴾
فَالْعَاصِفَاتِ عَصْفًا ﴿٢﴾
وَالنَّاشِرَاتِ نَشْرًا ﴿٣﴾
فَالْفَارِقَاتِ فَرْقًا ﴿٤﴾
فَالْمُلْقِيَاتِ ذِكْرًا ﴿٥﴾
عُذْرًا أَوْ نُذْرًا ﴿٦﴾
إِنَّمَا تُوعَدُونَ لَوَاقِعٌ ﴿٧﴾
فَإِذَا النُّجُومُ طُمِسَتْ ﴿٨﴾
وَإِذَا السَّمَاءُ فُرِجَتْ ﴿٩﴾
وَإِذَا الْجِبَالُ نُسِفَتْ ﴿١٠﴾
وَإِذَا الرُّسُلُ أُقِّتَتْ ﴿١١﴾
لِأَيِّ يَوْمٍ أُجِّلَتْ ﴿١٢﴾

لِيَوْمِ الْفَصْلِ ﴿١٣﴾
وَمَا أَدْرَاكَ مَا يَوْمُ الْفَصْلِ ﴿١٤﴾
وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿١٥﴾
أَلَمْ نُهْلِكِ الْأَوَّلِينَ ﴿١٦﴾
ثُمَّ نُتْبِعُهُمُ الْآخِرِينَ ﴿١٧﴾
كَذَٰلِكَ نَفْعَلُ بِالْمُجْرِمِينَ ﴿١٨﴾
وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿١٩﴾
أَلَمْ نَخْلُقْكُمْ مِنْ مَاءٍ مَهِينٍ ﴿٢٠﴾
فَجَعَلْنَاهُ فِي قَرَارٍ مَكِينٍ ﴿٢١﴾
إِلَىٰ قَدَرٍ مَعْلُومٍ ﴿٢٢﴾
فَقَدَرْنَا فَنِعْمَ الْقَادِرُونَ ﴿٢٣﴾
وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿٢٤﴾
أَلَمْ نَجْعَلِ الْأَرْضَ كِفَاتًا ﴿٢٥﴾
أَحْيَاءً وَأَمْوَاتًا ﴿٢٦﴾
وَجَعَلْنَا فِيهَا رَوَاسِيَ شَامِخَاتٍ وَ
أَسْقَيْنَاكُمْ مَاءً فُرَاتًا ﴿٢٧﴾
وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿٢٨﴾
انْطَلِقُوا إِلَىٰ مَا كُنْتُمْ بِهِ تُكَذِّبُونَ ﴿٢٩﴾
انْطَلِقُوا إِلَىٰ ظِلٍّ ذِي ثَلَاثِ شُعَبٍ ﴿٣٠﴾
لَا ظَلِيلٍ وَلَا يُغْنِي مِنَ اللَّهَبِ ﴿٣١﴾

१३. रोज़े-फ़ैसला के लिये।
१४. और तू क्या जाने वो रोज़े फ़ैसला क्या है।
१५. झुटलाने वालों की उस दिन ख़राबी।
१६. क्या हम ने अगलों को हिलाक न फ़रमाया।
१७. फिर पिछलों को उनके पीछे पहुँचाएंगे।
१८. मुजरिमों के साथ हम ऐसा ही करते हैं।
१९. उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी।
२०. क्या हम ने तुम्हें एक बेक़द्र पानी से पैदा न फ़रमाया।
२१. फिर उसे एक महफ़ूज़ जगह में रखा।
२२. एक मअ़लूम अन्दाज़ा तक।
२३. फिर हम ने अन्दाज़ा फ़रमाया तो हम क्या ही अच्छे क़ादिर।
२४. उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी।
२५. क्या हम ने ज़मीन को जमअ़ करने वाली न किया।
२६. तुम्हारे ज़िन्दों और मुर्दों की।
२७. और हम ने उस में ऊँचे-ऊँचे लंगर डाले और हम ने तुम्हें ख़ूब मीठा पानी पिलाया।
२८. उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी है।
२९. चलो उसकी तरफ़ जिसे झुटलाते थे।
३०. चलो उस धूँवे की साए की तरफ़ जिसकी तीन शाखें।
३१. न साया दे न लिपट से बचाए।

३२. बेशक दोज़ख़ चिंगारियाँ उड़ाती है जैसे ऊँचे महल।

३३. गोया वो ज़र्द रंग के ऊँट हैं।

३४. उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी ।

३५. ये दिन है कि वो बोल सकेंगे।

३६. और न उन्हें इजाज़त मिले कि उज्र करें।

३७. उस दिन झुटलाने वालों की खराबी ।

३८. ये है फ़ैसले का दिन हम ने तुम्हें जमअ किया और सब अगलों को।

३९. अब अगर तुम्हारा कोई दावों हो तो मुझ पर चल लो।

४०. उस दिन झुटलाने वालों की खराबी।

**रुकूअ २**

४१. बेशक डर वाले सायों और चश्मों में हैं।

४२. और मेवों में जो उनका जी चाहे।

४३. खाओ और पीयो रचता हुआ अपने अअ़्माल का सिला।

४४. बेशक नेकों को हम ऐसा ही बदला देते हैं।

४५. उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी।

४६. कुछ दिन खालो और बरत लो ज़रूर तुम मुजरिम हो।

४७. उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी ।

४८. और जब उन से कहा जाए कि नमाज़ पढ़ो तो नही पढ़ते।

४९. उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी ।

५०. फिर उसके बाद कौन सी बात पर ईमान लाएँगे।

إِنَّهَا تَرْمِي بِشَرَرٍ كَالْقَصْرِ ﴿٣٢﴾

كَأَنَّهُ جِمٰلَتٌ صُفْرٌ ﴿٣٣﴾

وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿٣٤﴾

هٰذَا يَوْمُ لَا يَنْطِقُونَ ﴿٣٥﴾

وَلَا يُؤْذَنُ لَهُمْ فَيَعْتَذِرُونَ ﴿٣٦﴾

وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿٣٧﴾

هٰذَا يَوْمُ الْفَصْلِ جَمَعْنٰكُمْ وَالْأَوَّلِينَ ﴿٣٨﴾

فَإِنْ كَانَ لَكُمْ كَيْدٌ فَكِيدُونِ ﴿٣٩﴾

وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿٤٠﴾

إِنَّ الْمُتَّقِينَ فِي ظِلٰلٍ وَعُيُونٍ ﴿٤١﴾

وَفَوٰكِهَ مِمَّا يَشْتَهُونَ ﴿٤٢﴾

كُلُوا وَاشْرَبُوا هَنِيٓئًا بِمَا كُنْتُمْ تَعْمَلُونَ ﴿٤٣﴾

إِنَّا كَذٰلِكَ نَجْزِي الْمُحْسِنِينَ ﴿٤٤﴾

وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿٤٥﴾

كُلُوا وَتَمَتَّعُوا قَلِيلًا إِنَّكُمْ مُجْرِمُونَ ﴿٤٦﴾

وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿٤٧﴾

وَإِذَا قِيلَ لَهُمُ ارْكَعُوا لَا يَرْكَعُونَ ﴿٤٨﴾

وَيْلٌ يَوْمَئِذٍ لِلْمُكَذِّبِينَ ﴿٤٩﴾

فَبِأَيِّ حَدِيثٍ بَعْدَهُ يُؤْمِنُونَ ﴿٥٠﴾

## सूरए नबा

*मक्की है इसमें चालीस आयतें और दो रुकूअ है*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. ये आपस में काहे की पूछ गछ कर रहे हैं।

२. बड़ी ख़बर की।

३. जिस में वो कई राह हैं।

४. हाँ हाँ अब जान जाएँगे।

५. फिर हाँ हाँ जान जाएँगे।

६. क्या हम ने ज़मीन को बिछौना न किया।

७. और पहाड़ों को मेखें।

८. और तुम्हें जोड़े बनाया।

९. और तुम्हारी नींद को आराम किया।

१० और रात को पर्दा पोश किया।

११. और दिन को रोज़गार के लिए बनाया।

१२. और तुम्हारे ऊपर सात मज़बूत चुनाईयाँ चुनीं ।

१३. और उनमें एक निहायत चमकता चराग़ रखा।

१४. और फिर बदलियों से ज़ोर का पानी उतारा।

१५. कि उससे पैदा फ़रमाएँ अनाज और सब्ज़ा।

१६. और घने बाग़।

१७. बेशक फ़ैसला का दिन ठहरा हुआ वक़्त है।

१८. जिस दिन सूर फूँका जाएगा

سُوْرَةُ النَّبَاِ مَكِّيَّةٌ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

عَمَّ يَتَسَآءَلُوْنَ ﴿١﴾

عَنِ النَّبَاِ الْعَظِيْمِ ﴿٢﴾

الَّذِيْ هُمْ فِيْهِ مُخْتَلِفُوْنَ ﴿٣﴾

كَلَّا سَيَعْلَمُوْنَ ﴿٤﴾

ثُمَّ كَلَّا سَيَعْلَمُوْنَ ﴿٥﴾

اَلَمْ نَجْعَلِ الْاَرْضَ مِهٰدًا ﴿٦﴾

وَّالْجِبَالَ اَوْتَادًا ﴿٧﴾

وَّخَلَقْنٰكُمْ اَزْوَاجًا ﴿٨﴾

وَّجَعَلْنَا نَوْمَكُمْ سُبَاتًا ﴿٩﴾

وَّجَعَلْنَا الَّيْلَ لِبَاسًا ﴿١٠﴾

وَّجَعَلْنَا النَّهَارَ مَعَاشًا ﴿١١﴾

وَبَنَيْنَا فَوْقَكُمْ سَبْعًا شِدَادًا ﴿١٢﴾

وَّجَعَلْنَا سِرَاجًا وَّهَّاجًا ﴿١٣﴾

وَّاَنْزَلْنَا مِنَ الْمُعْصِرٰتِ مَآءً ثَجَّاجًا ﴿١٤﴾

لِّنُخْرِجَ بِهٖ حَبًّا وَّنَبَاتًا ﴿١٥﴾

وَّجَنّٰتٍ اَلْفَافًا ﴿١٦﴾

اِنَّ يَوْمَ الْفَصْلِ كَانَ مِيْقَاتًا ﴿١٧﴾

يَّوْمَ يُنْفَخُ فِي الصُّوْرِ فَتَاْتُوْنَ اَفْوَاجًا ﴿١٨﴾

तो तुम चले आओगे फ़ौजों की फ़ौजें।
१९. और आसमान खोला जाएगा कि दरवाज़े हो जाएगा।
२०. और पहाड़ चलाए जाएँगे कि हो जाएँगे जैसे चमकता रेता दूर से पानी का धोका देता।
२१. बेशक जहन्नम ताक में है।
२२. सरकशों का ठिकाना।
२३. उस में क़रनों (मुद्दतों) रहें गे।
२४. उसमें किसी तरह की ठंडक का मज़ा न पाऐंगे और न कुछ पीने को।
२५. मगर खौलता पानी और दोज़ख़ियों का जलता पीप।
२६. जैसे को तैसा बदला।
२७. बेशक उन्हें हिसाब का ख़ौफ़ न था।
२८. और उन्होंने हमारी आयतें हद भर झुटलाईं।
२९. और हम ने हर चीज़ लिख कर शुमार कर रखी है।
३०. अब चखो कि हम तुम्हें न बढ़ाऐंगे मगर अज़ाब।

**रुकूअ २**

३१. बेशक डर वालों को कामयाबी की जगह है।
३२. बाग़ है और अंगूर।
३३. और उठते जोबन वालियाँ एक उमर की।
३४. और छलकता जाम।
३५. जिसमें न कोई बेहूदा बात सुनें न झुटलाना।
३६. सिला तुम्हारे रब की तरफ़ से निहायत काफ़ी अता।
३७. वो जो रब है आसमानों का और ज़मीन का और जो कुछ उनके दर्मियान है रहमान कि उससे बात करने का इख़्तियार न रखेंगे।

وَفُتِحَتِ السَّمَآءُ فَكَانَتْ اَبْوَابًا ﴿١٩﴾
وَّسُيِّرَتِ الْجِبَالُ فَكَانَتْ سَرَابًا ﴿٢٠﴾
اِنَّ جَهَنَّمَ كَانَتْ مِرْصَادًا ﴿٢١﴾
لِّلطّٰغِيْنَ مَاٰبًا ﴿٢٢﴾
لّٰبِثِيْنَ فِيْهَآ اَحْقَابًا ﴿٢٣﴾
لَا يَذُوْقُوْنَ فِيْهَا بَرْدًا وَّلَا شَرَابًا ﴿٢٤﴾
اِلَّا حَمِيْمًا وَّغَسَّاقًا ﴿٢٥﴾
جَزَآءً وِّفَاقًا ﴿٢٦﴾
اِنَّهُمْ كَانُوْا لَا يَرْجُوْنَ حِسَابًا ﴿٢٧﴾
وَّكَذَّبُوْا بِاٰيٰتِنَا كِذَّابًا ﴿٢٨﴾
وَكُلَّ شَيْءٍ اَحْصَيْنٰهُ كِتٰبًا ﴿٢٩﴾
ع فَذُوْقُوْا فَلَنْ نَّزِيْدَكُمْ اِلَّا عَذَابًا ﴿٣٠﴾
اِنَّ لِلْمُتَّقِيْنَ مَفَازًا ﴿٣١﴾
حَدَآئِقَ وَاَعْنَابًا ﴿٣٢﴾
وَّكَوَاعِبَ اَتْرَابًا ﴿٣٣﴾
وَّكَاْسًا دِهَاقًا ﴿٣٤﴾
لَا يَسْمَعُوْنَ فِيْهَا لَغْوًا وَّلَا كِذّٰبًا ﴿٣٥﴾
جَزَآءً مِّنْ رَّبِّكَ عَطَآءً حِسَابًا ﴿٣٦﴾
رَّبِّ السَّمٰوٰتِ وَالْاَرْضِ وَمَا بَيْنَهُمَا
الرَّحْمٰنِ لَا يَمْلِكُوْنَ مِنْهُ خِطَابًا ﴿٣٧﴾

३८. जिस दिन जिब्रईल खड़ा हो गा और सब फ़रिश्ते परा बांधे (सफ़ बनाए) कोई न बोल सके गा मगर जिसे रहमान ने इज़्न दिया और उसने ठीक बात कही।

३९. वो सच्चा दिन है अब जो चाहे अपने रब की तरफ़ राह बनाले।

४०. हम तुम्हें एक अज़ाब से डराते है कि नज़दीक आगया जिस दिन आदमी देखेगा जो कुछ उसके हाथों ने आगे भेजा और काफ़िर कहेगा हाये मैं किसी तरह ख़ाक हो जाता।

## सूरए नाज़िआत

*मक्की है इसमें छेयालीस आयतें और दो रुकूअ है।*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. क़सम उनकी कि सख़्ती से जान खींचें।

२. और नरमी से बन्द खोलें।

३. और आसानी से पैरें।

४. फिर आगे बढ़ कर जल्द पहुँचें।

५. फिर काम की तदबीर करें कि काफिरों पर ज़रूर अज़ाब होगा।

६. जिस दिन थर थराएगी थरथराने वाली।

७. उसके पीछे आएगी पीछे आने वाली।

८. कितने दिल उस दिन धड़कते होंगे।

९. आँख ऊपर न उठा सकेंगे।

१०. काफ़िर कहते है क्या हम फिर उलटे पावँ पलटेंगे।

يَوْمَ يَقُوْمُ الرُّوْحُ وَالْمَلٰٓئِكَةُ صَفًّا ۛۙ
لَا يَتَكَلَّمُوْنَ اِلَّا مَنْ اَذِنَ لَهُ الرَّحْمٰنُ
وَقَالَ صَوَابًا ﴿٣٨﴾
ذٰلِكَ الْيَوْمُ الْحَقُّ ۚ فَمَنْ شَآءَ اتَّخَذَ
اِلٰى رَبِّهٖ مَاٰبًا ﴿٣٩﴾
اِنَّآ اَنْذَرْنٰكُمْ عَذَابًا قَرِيْبًا ۖۚ يَّوْمَ
يَنْظُرُ الْمَرْءُ مَا قَدَّمَتْ يَدٰهُ وَيَقُوْلُ
الْكٰفِرُ يٰلَيْتَنِيْ كُنْتُ تُرٰبًا ﴿٤٠﴾

سُوْرَةُ النّٰزِعٰتِ مَكِّيَّةٌ وَهِيَ سِتٌّ وَّاَرْبَعُوْنَ اٰيَةً وَّفِيْهَا رُكُوْعَانِ

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

وَالنّٰزِعٰتِ غَرْقًا ۙ﴿١﴾
وَّالنّٰشِطٰتِ نَشْطًا ۙ﴿٢﴾
وَّالسّٰبِحٰتِ سَبْحًا ۙ﴿٣﴾
فَالسّٰبِقٰتِ سَبْقًا ۙ﴿٤﴾
فَالْمُدَبِّرٰتِ اَمْرًا ۘ﴿٥﴾
يَوْمَ تَرْجُفُ الرَّاجِفَةُ ۙ﴿٦﴾
تَتْبَعُهَا الرَّادِفَةُ ؕ﴿٧﴾
قُلُوْبٌ يَّوْمَئِذٍ وَّاجِفَةٌ ۙ﴿٨﴾
اَبْصَارُهَا خَاشِعَةٌ ۘ﴿٩﴾
يَقُوْلُوْنَ ءَاِنَّا لَمَرْدُوْدُوْنَ فِى الْحَافِرَةِ ؕ﴿١٠﴾

११. क्या हम जब गली हड्डियाँ हो जाएँगी।
१२. बोले यूँ तो ये पलटना तो निरा नुक़्सान है।
१३. तो वो नहीं मगर एक झिड़की।
१४. जभी वो खुले मैदान में आ पड़े होंगे।
१५. क्या तुम्हें मूसा की ख़बर आई।
१६. जब उसे उसके रब ने पाक जंगल तोवा में निदा फ़रमाई।
१७. कि फ़िरऔन के पास जा उसने सर उठाया।
१८. उससे कह क्या तुझे रग़बत इस तरफ़ है कि सुथरा हो।
१९. और तुझे तेरे रब की तरफ़ राह बताऊँ कि तू डरे।
२०. फिर मूसा ने उसे बहुत बड़ी निशानी दिखाई।
२१. उस पर उसने झुटलाया और ना फ़रमानी की।
२२. फिर पीठ दी अपनी कोशिश में लगा।
२३. तो लोगों को जमअ् किया फिर पुकारा।
२४. फिर बोला मैं तुम्हारा सब से ऊँचा रब हूँ।
२५. तो अल्लाह ने उसे दुनिया व आख़िरत दोनों के अज़ाब में पकड़ा।
२६. बेशक उसमें सीख मिलता है उसे जो डरे।

**रुकूअ २**

२७. क्या तुम्हारी समझ के मुताबिक तुम्हारा बनाना मुश्किल या आसमान का अल्लाह ने उसे बनाया।

أَءِذَا كُنَّا عِظَامًا نَّخِرَةً ﴿١١﴾
قَالُوا تِلْكَ إِذًا كَرَّةٌ خَاسِرَةٌ ﴿١٢﴾
فَإِنَّمَا هِيَ زَجْرَةٌ وَاحِدَةٌ ﴿١٣﴾
فَإِذَا هُم بِالسَّاهِرَةِ ﴿١٤﴾
هَلْ أَتَاكَ حَدِيثُ مُوسَىٰ ﴿١٥﴾
إِذْ نَادَاهُ رَبُّهُ بِالْوَادِ الْمُقَدَّسِ
طُوًى ﴿١٦﴾
اذْهَبْ إِلَىٰ فِرْعَوْنَ إِنَّهُ طَغَىٰ ﴿١٧﴾
فَقُلْ هَل لَّكَ إِلَىٰ أَن تَزَكَّىٰ ﴿١٨﴾
وَأَهْدِيَكَ إِلَىٰ رَبِّكَ فَتَخْشَىٰ ﴿١٩﴾
فَأَرَاهُ الْآيَةَ الْكُبْرَىٰ ﴿٢٠﴾
فَكَذَّبَ وَعَصَىٰ ﴿٢١﴾
ثُمَّ أَدْبَرَ يَسْعَىٰ ﴿٢٢﴾
فَحَشَرَ فَنَادَىٰ ﴿٢٣﴾
فَقَالَ أَنَا رَبُّكُمُ الْأَعْلَىٰ ﴿٢٤﴾
فَأَخَذَهُ اللَّهُ نَكَالَ الْآخِرَةِ
وَالْأُولَىٰ ﴿٢٥﴾
إِنَّ فِي ذَٰلِكَ لَعِبْرَةً لِّمَن يَخْشَىٰ ﴿٢٦﴾
أَأَنتُمْ أَشَدُّ خَلْقًا أَمِ السَّمَاءُ
بَنَاهَا ﴿٢٧﴾

رَفَعَ سَمْكَهَا فَسَوّٰىهَا ﴿٢٨﴾
وَاَغْطَشَ لَيْلَهَا وَاَخْرَجَ ضُحٰىهَا ﴿٢٩﴾
وَالْاَرْضَ بَعْدَ ذٰلِكَ دَحٰىهَا ﴿٣٠﴾
اَخْرَجَ مِنْهَا مَآءَهَا وَمَرْعٰىهَا ﴿٣١﴾
وَالْجِبَالَ اَرْسٰىهَا ﴿٣٢﴾
مَتَاعًا لَّكُمْ وَلِاَنْعَامِكُمْ ﴿٣٣﴾
فَاِذَا جَآءَتِ الطَّآمَّةُ الْكُبْرٰى ﴿٣٤﴾
يَوْمَ يَتَذَكَّرُ الْاِنْسَانُ مَا سَعٰى ﴿٣٥﴾
وَبُرِّزَتِ الْجَحِيْمُ لِمَنْ يَّرٰى ﴿٣٦﴾
فَاَمَّا مَنْ طَغٰى ﴿٣٧﴾
وَاٰثَرَ الْحَيٰوةَ الدُّنْيَا ﴿٣٨﴾
فَاِنَّ الْجَحِيْمَ هِيَ الْمَاْوٰى ﴿٣٩﴾
وَاَمَّا مَنْ خَافَ مَقَامَ رَبِّهٖ وَنَهَى
النَّفْسَ عَنِ الْهَوٰى ﴿٤٠﴾
فَاِنَّ الْجَنَّةَ هِيَ الْمَاْوٰى ﴿٤١﴾
يَسْـَٔلُوْنَكَ عَنِ السَّاعَةِ اَيَّانَ مُرْسٰىهَا ﴿٤٢﴾
فِيْمَ اَنْتَ مِنْ ذِكْرٰىهَا ﴿٤٣﴾
اِلٰى رَبِّكَ مُنْتَهٰىهَا ﴿٤٤﴾
اِنَّمَآ اَنْتَ مُنْذِرُ مَنْ يَّخْشٰىهَا ﴿٤٥﴾
كَاَنَّهُمْ يَوْمَ يَرَوْنَهَا لَمْ يَلْبَثُوْٓا

२८. उसकी छत ऊँची की फिर उसे ठीक किया।

२९. उसकी रात अँधेरी की और उसकी रौशनी चमकाई।

३०. और उसके बाद ज़मीन फैलाई।

३१. उसमें से उसका पानी और चारा निकाला।

३२. और पहाड़ों को जमाया।

३३. तुम्हारे और चौपाओं के फ़ायदा को।

३४. फिर जब आऐगी वो आम मुसीबत सब से बड़ी।

३५. उस दिन आदमी याद करेगा जो कोशिश की थी।

३६. और जहन्नम हर देखने वाले पर ज़ाहिर की जाएगी।

३७. तो वो जिस ने सरकशी की।

३८. और दुनिया की ज़िन्दगी को तरजीह दी।

३९. तो बेशक जहन्नम ही उसका ठिकाना है।

४०. और वो जो अपने रब के हुज़ूर खड़े होने से डरा और नफ़्स को ख़्वाहिश से रोका।

४१. तो बेशक जन्नत ही ठिकाना है।

४२. तुम से क़ियामत को पूछते हैं कि वो कब केलिए ठहरी हुई है।

४३. तुम्हें उसके बयान से क्या तअल्लुक़।

४४. तुम्हारे रब ही तक उसकी इन्तिहा है।

४५. तुम तो फ़क़त उसे डराने वाले हो जो उससे डरे।

४६. गोया जिस दिन वो उसे देखेंगे दुनिया में न रहे थे मगर एक शाम या उसके दिन चढ़े।

إِلَّا عَشِيَّةً أَوْ ضُحٰهَا ﴿٤٦﴾ ع

سورة عبس مكية وهي اثنتان واربعون آية وفيها ركوع

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

عَبَسَ وَتَوَلّٰىٓ ﴿١﴾ لا

أَنْ جَآءَهُ الْأَعْمٰى ﴿٢﴾ ط

وَمَا يُدْرِيْكَ لَعَلَّهٗ يَزَّكّٰىٓ ﴿٣﴾ لا

أَوْ يَذَّكَّرُ فَتَنْفَعَهُ الذِّكْرٰى ﴿٤﴾ ط

أَمَّا مَنِ اسْتَغْنٰى ﴿٥﴾ لا

فَأَنْتَ لَهٗ تَصَدّٰى ﴿٦﴾ ط

وَمَا عَلَيْكَ أَلَّا يَزَّكّٰى ﴿٧﴾ ط

وَأَمَّا مَنْ جَآءَكَ يَسْعٰى ﴿٨﴾ لا

وَهُوَ يَخْشٰى ﴿٩﴾ لا

فَأَنْتَ عَنْهُ تَلَهّٰى ﴿١٠﴾ ج

كَلَّآ إِنَّهَا تَذْكِرَةٌ ﴿١١﴾ ج

فَمَنْ شَآءَ ذَكَرَهٗ ﴿١٢﴾ م

فِيْ صُحُفٍ مُّكَرَّمَةٍ ﴿١٣﴾ لا

مَّرْفُوْعَةٍ مُّطَهَّرَةٍ ﴿١٤﴾ لا

بِأَيْدِيْ سَفَرَةٍ ﴿١٥﴾ لا

كِرَامٍ بَرَرَةٍ ﴿١٦﴾ ط

قُتِلَ الْإِنْسَانُ مَآ أَكْفَرَهٗ ﴿١٧﴾ ط

## सूरए अबसा

*मक्की है इसमें बयालीस आयतें और एक रुकूअ है*

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. तेवरी चढ़ाई और मुँह फेरा।

२. उस पर कि उसके पास वो नाबीना हाज़िर हुआ।

३. और तुम्हें क्या मअ़लूम शायद वो सुथरा हो।

४. या नसीहत ले तो उसे नसीहत फ़ायदा दे।

५. वो जो बेपरवाह बनता है।

६. तुम उसके तो पीछे पड़ते हो।

७. और तुम्हारा कुछ ज़ियाँ नहीं उसमें कि वो सुथरा न हो।

८. और वो जो तुम्हारे हुज़ूर मलकता (नाज़ से दौड़ता हुआ) आता।

९. और वो डर रहा है।

१०. तो उसे छोड़ कर और तरफ़ मश्गूल होते हो।

११. यूँ नहीं ये तो समझाना है।

१२. तो जो चाहे इसे याद करे।

१३. उन सहीफ़ों में कि इज़्ज़त वाले हैं।

१४. बुलन्दी वाले पाकी वाले।

१५. ऐसों के हाथ लिखे हुए।

१६. जो करम वाले निकोई वाले।

१७. आदमी मारा जाइयो क्या नाशुक्र है।

१८. उसे काहे से बनाया।

१९. पानी की बूँद से उसे पैदा फ़रमाया फिर उसे तरह तरह के अनदाज़ों पर रखा।

२०. फिर उसे रास्ता आसान किया।

२१. फिर उसे मौत दी फिर क़ब्र में रखवाया।

२२. फिर जब चाहा उसे बाहर निकाला।

२३. कोई नही उसने अबतक पूरा न किया जो उसे हुक्म हुआ था।

२४. तो आदमी को चाहिए अपने खानों को देखे।

२५. कि हम ने अच्छी तरह पानी डाला।

२६. फिर ज़मीन को खूब चीरा।

२७. तो उसमें उगाया अनाज।

२८. और अंगूर और चारा।

२९. और जैतून और खजूर।

३०. और घने बाग़ीचे।

३१. और मेवे और दूब (घास)।

३२. तुम्हारे फ़ाएदे को और तुम्हारे चौपाओं के।

३३. फिर जब आएगी वो कान फाड़ने वाली चिंघाड़।

३४. उस दिन आदमी भागेगा अपने भाई।

३५. और माँ और बाप।

३६. और जोरू और बेटों से।

३७. उनमें से हर एक को उस दिन एक फ़िक्र है कि वही उसे बस है।

مِنْ اَيِّ شَيْءٍ خَلَقَهٗ ط ﴿١٨﴾

مِنْ نُّطْفَةٍ ط خَلَقَهٗ فَقَدَّرَهٗ لا ﴿١٩﴾

ثُمَّ السَّبِيْلَ يَسَّرَهٗ لا ﴿٢٠﴾

ثُمَّ اَمَاتَهٗ فَاَقْبَرَهٗ لا ﴿٢١﴾

ثُمَّ اِذَا شَآءَ اَنْشَرَهٗ ط ﴿٢٢﴾

كَلَّا لَمَّا يَقْضِ مَآ اَمَرَهٗ ط ﴿٢٣﴾

فَلْيَنْظُرِ الْاِنْسَانُ اِلٰى طَعَامِهٖٓ لا ﴿٢٤﴾

اَنَّا صَبَبْنَا الْمَآءَ صَبًّا لا ﴿٢٥﴾

ثُمَّ شَقَقْنَا الْاَرْضَ شَقًّا لا ﴿٢٦﴾

فَاَنْبَتْنَا فِيْهَا حَبًّا لا ﴿٢٧﴾

وَّعِنَبًا وَّقَضْبًا لا ﴿٢٨﴾

وَّزَيْتُوْنًا وَّنَخْلًا لا ﴿٢٩﴾

وَّحَدَآئِقَ غُلْبًا لا ﴿٣٠﴾

وَّفَاكِهَةً وَّاَبًّا لا ﴿٣١﴾

مَّتَاعًا لَّكُمْ وَلِاَنْعَامِكُمْ ط ﴿٣٢﴾

فَاِذَا جَآءَتِ الصَّآخَّةُ ز ﴿٣٣﴾

يَوْمَ يَفِرُّ الْمَرْءُ مِنْ اَخِيْهِ لا ﴿٣٤﴾

وَاُمِّهٖ وَاَبِيْهِ لا ﴿٣٥﴾

وَصَاحِبَتِهٖ وَبَنِيْهِ ط ﴿٣٦﴾

لِكُلِّ امْرِئٍ مِّنْهُمْ يَوْمَئِذٍ شَاْنٌ يُّغْنِيْهِ ط ﴿٣٧﴾

وُجُوهٌ يَوْمَئِذٍ مُسْفِرَةٌ ﴿٣٨﴾
३८. कितने मुँह उस दिन रौशन होंगे।

ضَاحِكَةٌ مُسْتَبْشِرَةٌ ﴿٣٩﴾
३९. हँसते खुशियाँ मनाते।

وَوُجُوهٌ يَوْمَئِذٍ عَلَيْهَا غَبَرَةٌ ﴿٤٠﴾
४०. और कितने मुँहों पर उस दिन गर्द पड़ी होगी।

تَرْهَقُهَا قَتَرَةٌ ﴿٤١﴾
४१. उन पर सियाही चढ़ रही है।

أُولَٰئِكَ هُمُ الْكَفَرَةُ الْفَجَرَةُ ﴿٤٢﴾
४२. ये वही है काफ़िर बदकार।

## सूरए तकवीर

سُورَةُ التَّكْوِيرِ مَكِّيَّةٌ وَهِيَ تِسْعٌ وَعِشْرُونَ آيَةً

*मक्की है इसमें उन्तीस आयतें है और एक रुकूअ है*

بِسْمِ اللَّهِ الرَّحْمَٰنِ الرَّحِيمِ

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

إِذَا الشَّمْسُ كُوِّرَتْ ﴿١﴾
१. जब धूप लपेटी जाए।

وَإِذَا النُّجُومُ انْكَدَرَتْ ﴿٢﴾
२. और जब तारे झड़ पड़ें।

وَإِذَا الْجِبَالُ سُيِّرَتْ ﴿٣﴾
३. और जब पहाड़ चलाए जाऐं।

وَإِذَا الْعِشَارُ عُطِّلَتْ ﴿٤﴾
४. और जब थलकी (गाभन) उँटनियाँ छूटी फिरें।

وَإِذَا الْوُحُوشُ حُشِرَتْ ﴿٥﴾
५. और जब वहशी जानवर जमअ़ किए जाएँ।

وَإِذَا الْبِحَارُ سُجِّرَتْ ﴿٦﴾
६. और जब समन्दर सुलगाए जाएँ।

وَإِذَا النُّفُوسُ زُوِّجَتْ ﴿٧﴾
७. और जब जानों के जोड़ बनें।

وَإِذَا الْمَوْءُودَةُ سُئِلَتْ ﴿٨﴾
८. और जब ज़िन्दा दबाई हुई से पूछा जाए।

بِأَيِّ ذَنْبٍ قُتِلَتْ ﴿٩﴾
९. किस खता पर मारी गई।

وَإِذَا الصُّحُفُ نُشِرَتْ ﴿١٠﴾
१०. और जब नाम-ए-अअमाल खोले जाएं।

وَإِذَا السَّمَاءُ كُشِطَتْ ﴿١١﴾
११. और जब आसमान जगह से खींच लिया जाए।

وَإِذَا الْجَحِيمُ سُعِّرَتْ ﴿١٢﴾
१२. और जब जहमन्नम भड़काया जाए।

وَإِذَا الْجَنَّةُ أُزْلِفَتْ ﴿١٣﴾
१३. और जब जन्नत पास लाई जाए।

१४. हर जान को मअ़लूम हो जाएगा जो हाज़िर लाई।
१५. तो क़सम है उनकी जो उलटे फिरें।
१६. सीधे चलें थम रहें।
१७. और रात की जब पीठ दे।
१८. और सुबह की जब दम ले।
१९. बेशक ये इज़्ज़त वाले रसूल का पढ़ना है।
२०. जो कूव्वत वाला है मालिके अ़र्श के हुज़ूर इज़्ज़त वाला।
२१. वहाँ उसका हुक्म माना जाता है अमानतदार है।
२२. और तुम्हारे साहि़ब मजनून नहीं।
२३. और बेशक उन्हों ने उसे रौशन किनारा पर देखा.
२४. और ये नबी ग़ैब बताने में बखील नहीं।
२५. और कुरआँन मरदूद शैतान का पढ़ा हुआ नहीं फिर किधर जाते हो।
२७. वो तो नसीह़त ही है सारे जहान के लिए।
२८. उसके लिए जो तुम में सीधा होना चाहे।
२९. और तुम क्या चाहो मगर ये कि चाहे अल्लाह सारे जहान का रब।

## सूरए इनफ़ितार

*मक्की है इसमें उन्नीस आयतें है*
*और एक रुकूअ़ है*

अल्लाह के नाम से शुरुअ़ जो निहायत मेहरबान रह़म वाला

१. जब आसमान फट पड़े।

عَلِمَتْ نَفْسٌ مَّآ اَحْضَرَتْ ﴿١٤﴾
فَلَآ اُقْسِمُ بِالْخُنَّسِ ﴿١٥﴾
الْجَوَارِ الْكُنَّسِ ﴿١٦﴾
وَالَّيْلِ اِذَا عَسْعَسَ ﴿١٧﴾
وَالصُّبْحِ اِذَا تَنَفَّسَ ﴿١٨﴾
اِنَّهٗ لَقَوْلُ رَسُوْلٍ كَرِيْمٍ ﴿١٩﴾
ذِيْ قُوَّةٍ عِنْدَ ذِي الْعَرْشِ مَكِيْنٍ ﴿٢٠﴾
مُّطَاعٍ ثَمَّ اَمِيْنٍ ﴿٢١﴾
وَمَا صَاحِبُكُمْ بِمَجْنُوْنٍ ﴿٢٢﴾
وَلَقَدْ رَاٰهُ بِالْاُفُقِ الْمُبِيْنِ ﴿٢٣﴾
وَمَا هُوَ عَلَى الْغَيْبِ بِضَنِيْنٍ ﴿٢٤﴾
وَمَا هُوَ بِقَوْلِ شَيْطٰنٍ رَّجِيْمٍ ﴿٢٥﴾
فَاَيْنَ تَذْهَبُوْنَ ﴿٢٦﴾
اِنْ هُوَ اِلَّا ذِكْرٌ لِّلْعٰلَمِيْنَ ﴿٢٧﴾
لِمَنْ شَآءَ مِنْكُمْ اَنْ يَّسْتَقِيْمَ ﴿٢٨﴾
وَمَا تَشَآءُوْنَ اِلَّآ اَنْ يَّشَآءَ اللّٰهُ
رَبُّ الْعٰلَمِيْنَ ﴿٢٩﴾

سُوْرَةُ الْاِنْفِطَارِ مَكِّيَّةٌ وَّهِيَ تِسْعَ عَشْرَةَ اٰيَةً

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

اِذَا السَّمَآءُ انْفَطَرَتْ ﴿١﴾

وَاِذَا الْكَوَاكِبُ انْتَثَرَتْ ﴿٢﴾ لا

२. और जब तारे झड़ पड़े।

وَاِذَا الْبِحَارُ فُجِّرَتْ ﴿٣﴾ لا

३. और जब समन्दर बहा दिए जाएँ।

وَاِذَا الْقُبُوْرُ بُعْثِرَتْ ﴿٤﴾ لا

४. और जब क़बरें कुरेदी जाएँ।

عَلِمَتْ نَفْسٌ مَّا قَدَّمَتْ وَاَخَّرَتْ ﴿٥﴾ ط

५. हर जान, जान लेगी जो उसने आगे भेजा और जो पीछे।

يٰۤاَيُّهَا الْاِنْسَانُ مَا غَرَّكَ بِرَبِّكَ
الْكَرِيْمِ ﴿٦﴾ لا

६. ऐ आदमी तुझे किस चीज़ ने फ़रेब दिया अपने करम वाले रब से।

الَّذِيْ خَلَقَكَ فَسَوّٰىكَ فَعَدَلَكَ ﴿٧﴾ لا

७. जिस ने तुझे पैदा किया फिर ठीक बनाया फिर हमवार फ़रमाया।

فِيْۤ اَيِّ صُوْرَةٍ مَّا شَآءَ رَكَّبَكَ ﴿٨﴾ ط

८. जिस सूरत में चाहा तुझे तरकीब दिया।

كَلَّا بَلْ تُكَذِّبُوْنَ بِالدِّيْنِ ﴿٩﴾ لا

९. कोई नहीं बल्कि तुम इन्साफ़ होने को झुटलाते हो।

وَاِنَّ عَلَيْكُمْ لَحٰفِظِيْنَ ﴿١٠﴾ لا

१०. और बेशक तुम पर कुछ निगहबान हैं।

كِرَامًا كَاتِبِيْنَ ﴿١١﴾ لا

११. मोअज़्ज़ज़ लिखने वाले।

يَعْلَمُوْنَ مَا تَفْعَلُوْنَ ﴿١٢﴾

१२. जानते हैं जो कुछ तुम करो।

اِنَّ الْاَبْرَارَ لَفِيْ نَعِيْمٍ ﴿١٣﴾ ج

१३. बेशक नेकोकार ज़रूर चैन में है।

وَاِنَّ الْفُجَّارَ لَفِيْ جَحِيْمٍ ﴿١٤﴾ ج

१४. और बेशक बदकार ज़रूर दोज़ख में है।

يَّصْلَوْنَهَا يَوْمَ الدِّيْنِ ﴿١٥﴾

१५. इन्साफ़ के दिन उसमें जाएँगे।

وَمَا هُمْ عَنْهَا بِغَآئِبِيْنَ ﴿١٦﴾ ط

१६. और उससे कहीं छुप न सकेंगे।

وَمَاۤ اَدْرٰىكَ مَا يَوْمُ الدِّيْنِ ﴿١٧﴾ لا

१७. और तू क्या जाने कैसा इन्साफ़ का दिन।

ثُمَّ مَاۤ اَدْرٰىكَ مَا يَوْمُ الدِّيْنِ ﴿١٨﴾ ط

१८. फिर तू क्या जाने कैसा इन्साफ़ का दिन।

يَوْمَ لَا تَمْلِكُ نَفْسٌ لِّنَفْسٍ شَيْـًٔا ط
وَالْاَمْرُ يَوْمَئِذٍ لِّلّٰهِ ﴿١٩﴾ ع

१९. जिस दिन कोई जान किसी जान का कुछ इख़्तियार न रखेगी और सारा हुक्म उस दिन अल्लाह का है।

## सूरए मुतफ़्फ़फ़ीन

मक्की है इसमें छत्तीस आयतें है और १ रुकूअ है

अल्लाह के नाम से शुरुअ जो निहायत मेहरबान रहम वाला

**रुकूअ १**

१. कम तौलने वालों की ख़राबी है।

२. वो कि जब औरों से माप लें पूरा लें।

३. और जब उन्हें माप तोल कर दें कम कर दें।

४. क्या उन लोगों को गुमान नही कि उन्हें उठना है।

५. एक अज़्मत वाले दिन के लिए।

६. जिस दिन सब लोग रब्बुल आलमीन के हुज़ूर खड़े होंगे।

७. बेशक काफ़िरों की लिखत सब से नीची जगह सिज्जीन में है।

८. और तू क्या जाने सिज्जीन कैसी है।

९. वो लिखत एक मुहर किया नविश्ता है।

१०. उस दिन झुटलाने वालों की ख़राबी है।

११. जो इन्साफ़ के दिन को झुटलाते है।

१२. और उसे न झुटलाए गा मगर हर सरकश।

१३. जब उस पर हमारी आयतें पढ़ी जाएं कहे अगलों की कहानियाँ है।

१४. कोई नही बल्कि उनके दिलो पर ज़ंग चढ़ा दिया है उनकी कमाइयों ने।

سُوْرَةُ الْمُطَفِّفِيْنَ مَكِّيَّةٌ وَّهِيَ سِتٌّ وَّثَلٰثُوْنَ اٰيَةً

بِسْمِ اللّٰهِ الرَّحْمٰنِ الرَّحِيْمِ

وَيْلٌ لِّلْمُطَفِّفِيْنَ ۙ ﴿١﴾

الَّذِيْنَ اِذَا اكْتَالُوْا عَلَى النَّاسِ
يَسْتَوْفُوْنَ ۖ ﴿٢﴾

وَاِذَا كَالُوْهُمْ اَوْ وَّزَنُوْهُمْ يُخْسِرُوْنَ ۗ ﴿٣﴾

اَلَا يَظُنُّ اُولٰٓئِكَ اَنَّهُمْ مَّبْعُوْثُوْنَ ۙ ﴿٤﴾

لِيَوْمٍ عَظِيْمٍ ۙ ﴿٥﴾

يَّوْمَ يَقُوْمُ النَّاسُ لِرَبِّ الْعٰلَمِيْنَ ۗ ﴿٦﴾

كَلَّآ اِنَّ كِتٰبَ الْفُجَّارِ لَفِيْ سِجِّيْنٍ ۗ ﴿٧﴾

وَمَآ اَدْرٰىكَ مَا سِجِّيْنٌ ۗ ﴿٨﴾

كِتٰبٌ مَّرْقُوْمٌ ۗ ﴿٩﴾

وَيْلٌ يَّوْمَئِذٍ لِّلْمُكَذِّبِيْنَ ۙ ﴿١٠﴾

الَّذِيْنَ يُكَذِّبُوْنَ بِيَوْمِ الدِّيْنِ ۗ ﴿١١﴾

وَمَا يُكَذِّبُ بِهٖٓ اِلَّا كُلُّ مُعْتَدٍ
اَثِيْمٍ ۙ ﴿١٢﴾

اِذَا تُتْلٰى عَلَيْهِ اٰيٰتُنَا قَالَ اَسَاطِيْرُ
الْاَوَّلِيْنَ ۗ ﴿١٣﴾

كَلَّا بَلْ ۜ رَانَ عَلٰى قُلُوْبِهِمْ مَّا
كَانُوْا يَكْسِبُوْنَ ﴿١٤﴾

